# (सचित्र) ज्योतिष शिक्षा

## द्वितीय (गणित) खण्ड

### (प्रथम भाग)

बी० एल० ठाकुर ज्योतिषाचार्य
नरसिंहपुर (म० प्र०)

मोतीलाल बनारसीदास
दिल्ली वाराणसी पटना मद्रास

# उद्देश्य

फलित ज्योतिष में कुंडली का फल कहने के निमित्त प्रथम आवश्यक है कि शुद्ध कुंडली बनाई जाय। क्योंकि कुंडली यदि शुद्ध हुई तो उस पर से बताया हुआ फल ठीक उतरेगा। इस कारण जन्म का शुद्ध फल जानने के लिये शुद्धता पूर्वक जन्म-पत्रिका बनाना जानना चाहिए। इस निमित्त इस गणित खंड में गणित द्वारा शुद्धता पूर्वक पूरी जन्म-पत्रिका बनाना बताया गया है और प्रत्येक गणित करने की रीति बता कर उसका उदाहरण देकर उसमें पूरी गणित क्रिया भी दी गई है जिससे विद्यार्थी को समझने में सरलता हो और अभ्यास बढ़ जाय।

कुंडली बनाने के लिये पहिले शुद्ध इष्टकाल की आवश्यकता है। आज कल जन्म समय घड़ी देख कर लिख लिया जाता है। परन्तु वह समय शुद्ध नहीं है। अक्षांश के अनुसार प्रत्येक स्थान का सूर्योदय का काल होता है। इसी प्रकार प्रत्येक स्थान का पृथक् २ स्थानिक समय होता है। परन्तु घड़ी का समय प्रत्येक देश के स्टेन्डर्ड टाइम (निर्धारित मध्यम समय) के अनुसार होता है। जैसे सम्पूर्ण भारत वर्ष में स्टेन्डर्ड टाइम ८२°-३०′ के अक्षांश का प्रचलित है। उसी के अनुसार अपना घड़ी का समय है। जब कलकत्ते में दिन के ८ बजेंगे तो बम्बई में भी उसी समय ८ बजेंगे। अर्थात् सम्पूर्ण भारत वर्ष में उसी समय अपनी घड़ी के अनुसार ८ बजेगा। परन्तु वास्तव में प्रत्येक स्थानों के स्थानिक समय में अंतर होता है। इस कारण घड़ी के समय को स्थानिक समय में परिवर्तन करना पड़ता है। घड़ी का समय २४ घंटे का माना जाता है परन्तु सूर्य की प्रत्येक दिन की गति घटती-बढ़ती रहती है। इससे घड़ी के समय से परिवर्तित मध्यम स्थानिक समय में भी काल-समीकरण करना पड़ता है अर्थात् बलान्तर का संस्कार करना पड़ता है, तब शुद्ध स्थानिक समय बनता है। उस शुद्ध स्थानिक समय से जन्म का इष्ट काल घड़ी पल में बनाया जाता है। क्योंकि घड़ी का समय घंटा मिनट में आधा रात के उपरांत आरंभ होता है और घड़ी पल सूर्योदय से आरंभ होता है। इस कारण घड़ी से प्राप्त शुद्ध स्थानिक समय को घड़ी पल में परिवर्तन करने से शुद्ध इष्टकाल बनता है।

स्थानिक सूर्योदय जानने के लिये चर निकालना पड़ता है, जिसके लिये सूर्य स्पष्ट में अयनांश मिला कर सायनसूर्य बनाया जाता है और इसके भुजांश निकाल कर चरित

द्वारा चर बनाया जाता है। सायन सूर्य के भुजांश से सूर्य की उत्तर या दक्षिण क्रांति और चर से अपने स्थान का सूर्योदय सूर्यास्त दिनमान आदि प्रगट होता है। किसी स्थान के पलभा या अक्षांश पर से चर खंडा निकाल कर दिनमान-सारिणी भी बनाई जाती है। ये सब बातें और उनका पूरा गणित उदाहरण देकर यहाँ समझाया गया है।

कुण्डली बनाने के लिये सबसे महत्व की बात लग्न है। गणित द्वारा लग्न निकालने के लिये अपने स्थान के अक्षांश से पलभा बनाकर उस पलभा पर से चरखंड बनाकर लंका के उदय काल (लंकोदय) में उसका संस्कार कर स्वोदय (अपने स्थान में लग्नों का उदय काल) निकालना पड़ता है और सायन सूर्य के भोग्य-भुक्तांश पर से गणित द्वारा स्वोदय के सहारे लग्न स्पष्ट करना पड़ता है।

उपरान्त इष्टकाल पर से पंचांग में दिये ग्रहों के आधार पर ग्रह स्पष्ट करना पड़ता है। और लंकोदय के सहारे दशम भाव साधन कर, सम्पूर्ण भाव स्पष्ट कर उनकी संधियों को भी स्पष्ट करना पड़ता है। तब ग्रह स्पष्ट भाव स्पष्ट पर से भाव (चलित) कुण्डली बन जाती है। इस सम्बन्ध की सम्पूर्ण बातें और गणित क्रिया उदाहरण देकर इसमें समझाई गई हैं।

ग्रह स्पष्ट करने के लिये गुणन फल चक्र इसमें दिया है जिसके सहारे गोमूत्रिका क्रम गणित द्वारा सरलता से ग्रह स्पष्ट हो जाता है। और भी ग्रह स्पष्ट करने के लिये बड़े परिश्रम से घड़ी पल में लेगारिथमिक टेबल (लाग्रतिमक सारिणी) बनाकर इसमें दिया है जिसके सहारे भी शीघ्रता से ग्रह स्पष्ट हो जाता है। लग्न स्पष्ट और दशम स्पष्ट करने के लिये सारिणियां भी बना दी हैं और भी इनके बनाने की गणित क्रिया उदाहरण सहित यहाँ दी है। पूरा गणित इस उद्देश्य से दिया है कि इसके सहारे बिना गुरु के कोई भी चलित कुंडली बना सके।

इसके अतिरिक्त विशोपका बल निकालना, दृष्टि साधन करना और दृष्टि साधन करने की सारिणी, भिन्न-भिन्न प्रकार के होरा द्रेष्काण आदि वर्ग साधन करना और उनकी कुंडलियाँ बनाना, दशवर्ग पर से पारिजातक आदि संज्ञा जानना, अष्टकवर्ग साधन कर उनके भिन्न २ चक्र और कुण्डलियाँ बनाना, ग्रह और भाव के भिन्न २ बल साधन करना, इष्ट-कष्ट बल, उच्च बल, चेष्टाबल, उच्चरश्मि चेष्टा रश्मि साधन, इष्ट-कष्ट दृष्टि साधन, शुभ अशुभ पंक्ति और अनेक प्रकार के आवश्यक चक्र साधन करना इसमें दिया है। फिर भिन्न २ मत से आयुर्दाय साधन करने की रीतियाँ और उनके चक्र दिये हैं। मिश्रायु साधन करना, मिश्रायु की दशा अंतर्दशा साधन करना। विंशो-त्तरी, अष्टोत्तरी योगिनी दशा की महादशा, अंतर्दशा, उपदशा, आदि साधन करना बताया है। अर्थात् जन्म पत्रिका बनाने के लिये ऐसा कोई विषय नहीं रह जाता जिसकी

आवश्यकता है। इसके अतिरिक्त अंग्रेजी पंचांग से ग्रह साधन करना, नाक्षत्र काल निकालना और नाक्षत्र काल से लग्न और भाव निकालना आदि भी बताया है। इसमें सम्पूर्ण आवश्यक विषयों का समावेश है।

यदि पंचांग न मिले तो अहर्गण निकाल कर बिना पंचांग के ग्रह स्पष्ट करने की अनेक रीतियाँ और सुगमता के लिये उनकी अनेक सारिणियाँ भी दी हैं।

इनके अतिरिक्त इसमें काम पड़ने वाली गणित क्रिया की सम्पूर्ण रीतियाँ अर्थात् गोमूत्रिका क्रम गणित दशमलव का जोड़ घटाना गुणा भाग इत्यादि अनेक प्रकार के गणित करने की रीतियाँ भी इसमें पृथक् दी हैं, जिनको देखकर कोई भी व्यक्ति स्वयं सब गणित करना सीख कर जन्म पत्रिका का पूरा गणित इस ग्रन्थ में बताई रीति उदाहरण और गणित क्रिया देखकर, कर सकता है।

गणित विषय ऐसा है कि जिसमें अंकों की भरमार है। कहीं भी अंक को उतारने आदि में कहीं भूल हुई तो सारा गणित व्यर्थ हो जाता है। छापे में भी भूल हो जाती है इससे प्रार्थना है कि इसमें दी हुई रीति उदाहरण और गणित क्रिया को देखकर गणित की जाँच कर सकते हैं कि गणित में कहाँ भूल हो गई है। भूल होना मानवीय स्वभाव है। इस कारण गणित में कहीं भूल हो गई हो तो कृपा कर उसे सुधार कर सूचना देंगे जिससे भूल सुधार दी जायगी।

गणित विषय कठिन होने से लोगों का मन इसमें नहीं लगता और कुछ सीखने का प्रयत्न करते हैं तो उलझन में पड़ जाते हैं। बहुधा ज्योतिषी लोग जन्म पत्रिका का गणित करने में घबड़ा जाते हैं इस कारण जन्म पत्रिका का गणित करने में सूक्ष्म बातों का ध्यान नहीं रखते और स्थूल रूप से गणित कर पत्रिका में लिख देते हैं और गणित के झंझट से बचने के लिये अनेक चक्र बनाना छोड़ देते हैं।

अधिकतर ज्योतिष के ग्रन्थ संस्कृत में हैं जिनको अच्छी प्रकार समझने के लिये योग्य गुरु की आवश्यकता है। ज्योतिष के ग्रन्थों में जो गणित दिया है उन सबके पूरे उदाहरण न देने से नवीन विद्यार्थी को गणित समझने में बड़ी कठिनाई प्रतीत होती है राष्ट्र भाषा हिन्दी में तो ऐसे ग्रन्थों का अभाव बहुत खटकता है। इस कारण इसकी पूर्ति के लिये एवम् नवीन विद्यार्थियों को समझाने के उद्देश्य से ही बहुत सरल भाषा में, राष्ट्र भाषा हिन्दी में यह ग्रन्थ लिखा गया है। इसमें सुगम रीति से उदाहरण दे २ कर पूरी जन्म-पत्रिका का गणित करना समझाया है। और जहाँ आवश्यक हुआ है गणित की सुगमता के लिये सारिणियाँ चक्र आदि भी दे दिये गये हैं। इसमें गणित क्रिया का उदाहरण देते समय पूरी गणित क्रिया भी दे दी गई है जिसके कारण यह

ग्रन्थ अवश्य कुछ बढ़ गया है। परन्तु आवश्यक समस्त पूरी गणित क्रिया दे दी गई है जिससे उसको देख कर विद्यार्थी को गणित करने में पूरी सहायता मिलेगी और कठिनाई दूर होकर अध्ययन में पूर्ण सफलता प्राप्त होगी।

यह ग्रन्थ बहुत परिश्रम से लिखा गया है, यदि विद्यार्थियों को इस ग्रन्थ के प्रकाशन से कुछ भी लाभ हुआ तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूँगा।

आशा करता हूँ कि पाठक इस ग्रन्थ को अपना कर मेरा उत्साह बढ़ावेंगे जिस से मैं उत्साहित होकर और भी ज्योतिष ग्रन्थ प्रकाशित कर ज्योतिष-प्रेमियों की सेवा कर सकूँ।

ज्योतिष शिक्षा का प्रारंभिक ज्ञान खंड तो पाठक अध्ययन कर ही चुके होंगे।

भवदीय

**बाबूलाल ठाकुर ज्योतिषाचार्य**

स्थान नरसिंह पुर
दिनांक २३–६–१६५५

सिंह सदन
पोस्ट० नरसिंह पुर (म० प्र०)

# विषय सूची

ॐ

श्रीगणेशाय नमः

# ज्योतिष-शिक्षा

## ( द्वितीय गणित-खंड )

मंगलाचरण

विमल बुद्धि वर रूप जो, धरूं विनायक ध्यान ॥
बाबा शक्ती शारदा, होहु सहायक आन ॥ १ ॥
सकल सृष्टि सिरजन करे, सब का पालन हार ॥
सौर जगत से विश्व बहु, जाके रोम अपार ॥ २ ॥
ध्याऊं उन्हीं महेश को, जो व्यापक विश्वेश ॥
कल्याणमय किरपा करहु, काटहु कलिमल क्लेश ॥ ३ ॥
बुद्धि तीव्र विशाल दो, शक्ति सुमति हो व्याप्त ॥
दो वर ऐसा प्रभू हो, पुस्तक शीघ्र समाप्त ॥ ४ ॥

## अध्याय १

### समय Time ( टाइम )

ज्योतिष शास्त्र के विद्यार्थी को सबसे प्रथम समय के विषय में अच्छी प्रकार से समझ लेना चाहिए। क्योंकि इष्ट काल समय से ही बनता है। यदि इष्ट काल शुद्ध नहीं होगा तो कुंडली भी शुद्ध नहीं बनेगी।

समय कई प्रकार का होता है। जैसे :—

( १ ) स्टेन्डर्ड टाइम Standard time
( २ ) स्थानिक समय Local time
( ३ ) प्रत्यक्ष समय Apparent time
( ४ ) मध्यम समय Mean time
( ५ ) ग्रीनविच समय Greenwich time आदि।

**स्टेन्डर्ड समय** Standard time

रेलवे पोस्ट आफिस आदि में जो आजकल समय प्रचलित है इसी समय के

अनुसार अपनी घड़ियां मिली रहती हैं। यही स्टेन्डर्ड समय है। सम्पूर्ण भारत वर्ष के लिये एक सा समय इससे प्रगट होता है।

सूर्य के अनुसार प्रत्येक स्थान का समय इससे पृथक्-पृथक् होता है, क्योंकि स्थानान्तर के अनुसार सूर्य के उदय अस्त में अंतर पड़ता है। इस प्रकार प्रत्येक स्थान का पृथक्-पृथक् समय भिन्न-भिन्न स्थानों में यदि कारबार में चालू रहे तो उसके-उसके समझने में बड़ी गड़बड़ी हो सकती है। इस कारण प्रत्येक देशों का पृथक्-पृथक् स्टेन्डर्ड टाइम नियुक्त कर दिया गया है। जैसे पूरे भारतवर्ष के लिये एक ही समय होगा। बरमा का पृथक् स्टेन्डर्ड टाइम है। इस प्रकार प्रत्येक देश का पृथक्-पृथक् स्टेन्डर्ड टाइम रहता है।

स्टेन्डर्ड टाइम से प्रत्येक स्थान का स्थानिक समय Local time निकाला जा सकता है।

प्रत्येक स्थान के पूर्व या पश्चिम दूरी के अनुसार समय में अन्तर पड़ता है। जब ग्रीनविच ( इङ्गलेंड ) में दोपहर के १२ बजते हैं तो अदन में शाम के ३ बज के ४ मिनट और बम्बई में संध्या के ५ बजकर ५१ मिनट, कलकत्ते में संध्या के ५–३३, सिंगापुर में संध्या के ६–५५, माल्टा में रात के १२–५८ बजते हैं।

इसी प्रकार भारतवर्ष में भी एक स्थान के मध्याह्न काल ( दोपहर ) से दूसरे स्थान के मध्याह्न काल में पूर्व पश्चिम दूरी के अनुसार अन्तर पड़ जाता है। जब कलकत्ता में १२ बजता है तो बम्बई में १०–५७ ही बजता है। पूना में १०–५३ बजता है। इस प्रकार भिन्न-भिन्न स्थानों का भिन्न-भिन्न स्थानिक समय होता है। इससे बड़ी उलझन पैदा हो सकती है। इसी गड़बड़ी के मिटाने के लिये सम्पूर्ण भारत वर्ष भर का एक स्टेन्डर्ड ( मध्यम ) समय निर्धारित किया गया है।

यह समय ग्रीनविच के समय से घंटा-मिनट ५–३० आगे समझा जाता है अर्थात् जब ग्रीनविच की घड़ी में दोपहर के १२ बजते हैं तो भारतवर्ष में उस समय संध्या के ५–३० बजते हैं। यह समय रेखांश Longitude के अनुसार बदलता है। भारतवर्ष का स्टेन्डर्ड टाइम ८२॥ रेखांश ( देशान्तर ) का निर्धारित हुआ है। किसी विशेष स्थान का यह टाइम नहीं है। ८२॥ रेखांश में जितने स्थान पड़ते हैं उन सब का यह स्थानिक समझना चाहिए। इसी के अनुसार भारतवर्ष भर की घड़ियां मिलाई जाती हैं। जब ८२॥ रेखांश के देशों में १२ बजते हैं तो सम्पूर्ण भारतवर्ष की घड़ियों में उस समय १२ बजते हैं। इसके कारण व्यावहारिक रीति से कारबार करने में सुविधा हो गई है कि एक घड़ी में १२ बजेगा तो सारे भारतवर्ष में १२ बजेगा।

तारीख १–७–१९०५ ईस्वी से यह स्टेन्डर्ड टाइम की व्यवस्था यहां की गई है। इसके पहिले ऐसा नहीं होता था, प्रत्येक स्थानों में पृथक्-पृथक् समय प्रचलित था।

जिस प्रकार भारतवर्ष का स्टेन्डर्ड समय निर्धारित हुआ है उसी प्रकार प्रत्येक देश का पृथक्-पृथक् स्टेन्डर्ड टाइम निर्धारित कर दिया गया है और ग्रीनविच टाइम को मध्य मान कर उसके हिसाब से यह टाइम निर्धारित हुआ है। बरमा का स्टेन्डर्ड टाइम ६–३० है, अर्थात् भारतवर्ष के टाइम से एक घंटा बढ़ा हुआ है। दूसरी लड़ाई के समय बरमा में लड़ाई होने के कारण बरमा का स्टेन्डर्ड टाइम सारे भारतवर्ष में प्रचलित कर दिया गया था। अर्थात् पुराने स्टेन्डर्ड टाइम में एक घंटा और आगे बढ़ा दिया गया था जो तारीख एक सितम्बर १९४२ से १५ अक्टूबर १९४५ के २ बजे प्रात: तक प्रचलित रहा था।

प्रत्येक देश का पृथक्-पृथक् स्टेन्डर्ड टाइम आगे बताया है।

**भिन्न २ देशों का स्टेन्डर्ड टाइम**

ग्रीनविच में जब १२ बजे दोपहर होगा तब नीचे लिखे स्थानों में स्टेन्डर्ड समय इस प्रकार होगा। ± = + या − ( ऋण )।

| देश | स्टेन्डर्ड टाइम घं० मि० ± दिशा |
|---|---|
| १. भारत वर्ष | ५–३० + पूर्व |
| २. बरमा | ६–३० + ,, |
| ३. न्यूजीलैंड | ११–३० + ,, |
| ४. विक्टोरिया, न्यू साउथ वेल्स, क्वीन्स लैंड, टासमानिया | १०–० + ,, |
| ५. दक्षिण अस्ट्रेलिया | ९–३० + ,, |
| ६. जापान, कोरिया | ९–० + ,, |
| ७. पश्चिमी अस्ट्रेलिया, हांग कांग, फिलीपाइन द्वीप, ब्रिटिश उत्तरी बोरनियो लबुअन, मकाओ, पोर्तगीज टिमोर, चाइना कोस्ट, सेबेरिया ९७°-३०′ से ११२°-३०′ पूर्व तक | ८–० + ,, |
| ८. स्टेट सेटलमेन्ट | ७–० + ,, |
| ९. मारीशस, सेचेलीज | ४–० + ,, |
| १०. इटालियन सोमालीलैंड | ३–० + ,, |
| ११. (पूर्व यूरोप) बलगेरिया, रोमानिया, टर्की, ग्रीस, दक्षिण आफ्रिका, इजिप्ट, पोर्तगीज-पूर्वी आफ्रिका, फिनलैंड, पेलिस्टाइन, सीरिया | २–० + ,, |
| १२. जर्मनी, लैकजेमबर्ग, अस्ट्रिया-हंगरी, डेनमार्क, स्वीडन, नार्वे, स्वीटजरलैंड, इटली, बोसीनिया सर्विया, माल्टा, पोर्तगीज पश्चिमी-आफ्रिका, पोलेन्ड, अलबानिया, जेकोस्लेविया | १–० + ,, |
| १३. अलजीरिया, ग्रीनविच ग्रेट ब्रिटिन, आयर-लैंड, फ्रांस, बेल्जियम, स्पेन, पोर्तगाल, जिब्राल्टर, अलजीरिया, फरोई द्वीप | ०–०० |

| देश | स्टेन्डर्डटाइम घं० मि० + दिशा | देश | स्टेन्डर्ड टाइम घं० मि० + दिशा |
|---|---|---|---|
| १. आइसलेंड मडेरिया पोर्तगीज गिनी सियेरा लियोने | १-०-पश्चिम | ७. कनाड़ा का मध्य भाग ८८° से १०३° तक | ६-०- ,, |
| २. अजोर्स केपवेरडे द्वीप | २-०- ,, | ८. कनाड़ा और अमेरिका का पर्वतीय भाग | ७-०- ,, |
| ३. ब्रेजिल का पूर्वी भाग | ३-०- ,, | ९. ( पासिफिक ) ब्रिटिश कोलम्बिया, अमेरिका का पासिफिक कीग, ओर का भा कालीफोर्निया वाशिंगटन | ८-०-पश्चिम |
| ४. ब्रिटिश गिनी | ३-४५- ,, | १०. यूकोन, अलास्का | ९-०— ,, |
| ५. ( अटलांटिक ) कनाडा का मारीटाइम प्रांत लीवार्ड द्वीप ब्रेजिल का मध्य भाग | ४-०- ,, | ११. सेन्डविच द्वीप | १०-३०— ,, |
| ६. जमैका पश्चिमी लेबडोर क्यूवेब, ओनटेरियो से ८२° ३०′ पश्चिम तक न्यू ब्रुंसविक अमेरिका का पूर्वी भाग पनामा पेरू, चाइल, ब्रेजिल का पश्चिमी भाग और अमेरिका | ५-०- ,, | १२. समाओ | ११-३०— ,, |

ग्रीनविच से पूर्व में + ( धन ) अर्थात् ऊपर बताया समय जोड़ना और पश्चिम में – (ऋण) समय है अर्थात् वह समय ग्रीनविच समय में घटाना तो उन स्थानों का ग्रीनविच के अनुसार ठीक समय निकल आयगा। जैसे जापान का स्टेन्डर्ड टाइम ९ घंटा पूर्व है तो ग्रीनविच में जब मध्याह्न के १२ बजेंगे तब जापान देश में १२ + ९ घंटा = २१ घंटा अर्थात् ९ बजे रात होगी। देश पूर्व होने से १२ घंटा में ९ घंटा जोड़ना पड़ा। यह समय जापान देश भर की घड़ियों में मिलेगा। इसी प्रकार पेरू देश का स्टेन्डर्ड टाइम ५ घंटा पश्चिम है तो पश्चिम होने से यह समय ग्रीनविच के समय में घटाना पड़ेगा। जब ग्रीनविच में मध्याह्न के १२ बजेंगे तो पेरू देश में १२–५ = ७ बजे प्रातः काल होगा। इसके विषय में आगे और पढ़ने से समझ में आयगा।

**घड़ियों का समय**

ऊपर जो स्टेन्डर्ड टाइम बताया गया है उसमें भारतवर्ष का स्टेन्डर्ड टाइम पूर्व घं० मि० ५–३०′ दिया है अर्थात् ८२॥ अंश पूर्व रेखांश का यह समय है जो समस्त भारत-

वर्ष में प्रचलित है वही टाइम आजकल भारतवर्ष भर की घड़ियां बतलाती हैं। इससे प्रगट हुआ कि यहां की सब घड़ियां किसी स्थान विशेष का ही टाइम बताती हैं। अर्थात् ८२॥ अंश पूर्व रेखांश का ही टाइम इन घड़ियों से प्रगट होता है।

इस पर भी यदि एक घड़ी बंद हुई तो दूसरे की घड़ी से मिलान करने पर २–४ मिनट का अन्तर प्रत्येक घड़ियों में आ ही जाता है। रेलवे या पोस्टआफिस से बहुत कम घड़ियां मिली हुई होती हैं।

इस कारण यदि चालू घड़ियों से जन्म का समय लिख लिया जाता है तो उस घड़ी को रेलवे या पोस्ट आफिस की घड़ी से मिलान कर देख लेना चाहिए कि घड़ी कितनी आगे पीछे है। तब भी जो शुद्ध समय घड़ी से प्रगट होगा वह स्टेन्डर्ड टाइम का शुद्ध समय ही घंटा मिनट में प्रगट होगा। दूसरी लड़ाई के समय बरमा की लड़ाई के कारण बरमा का स्टेन्डर्ड टाइम यहां प्रचलित कर दिया गया था, अर्थात् यहां की घड़ियां एक घंटा आगे बढ़ा दी गई थीं। इस कारण इस प्रकार की घड़ियों के अनुसार जो समय मिलता है, उस समय के अनुसार ही यदि कुंडली बनाई जायगी तो अवश्य अशुद्ध होगी। इस कारण शुद्ध समय की अत्यंत आवश्यकता है।

आजकल जो घड़ियां बनी हैं वे किसी नियमित गति से ही चलती हैं। अर्थात् वह घड़ी एक दिन में जिस गति से चलेगी सदा उसी गति से वह घड़ी चलती रहेगी। अर्थात् १२ घंटा में जिस प्रकार घंटा का कांटा एक बार पूरा घूमकर फिर १२ बजे पर आयगा और उसके लिये जितना समय एक बार पूरे घंटा के कांटा को इस प्रकार घूमने में लगेगा, सदा उतना ही समय प्रतिदिन उस घड़ी में उसी प्रकार ( घंटा का कांटा एक बार पूरा घूम जाने में ) लगेगा। ऐसा नहीं होता कि कभी १२ घंटा लगा हो कभी ११॥। घंटे में एक बार कांटा पूरा घूम गया हो। इससे प्रगट होता है कि घड़ी की गति ( चाल ) एक सी बनी रहती है।

अब सूर्य की ओर विचार करो जिसका समय बताने के लिये ये घड़ियां बनी हैं। सूर्य की प्रतिदिन की गति एक सी नहीं रहती कभी दिन भर में ५७ कला गति होती है, कभी वह गति प्रतिदिन क्रमशः बढ़ते-बढ़ते ६१ कला तक हो जाती है और फिर घटने लगती है। इस प्रकार सूर्य की गति घटती बढ़ती रहती है। परन्तु ये घड़ियां ऐसी नहीं बनी हैं जिससे सूर्य की गति के अनुसार कभी घड़ी की गति धीमी या तेज हो जाय। इस कारण वास्तविक सूर्य के अनुसार जो समय होता है और घड़ियों

मध्याह्न काल A. N. ( Apparent noon ) कहेंगे। उस मध्याह्न रेखा पर जितने स्थान उत्तर से दक्षिण तक पड़ते हैं उन सब स्थानों पर एक साथ ही उसी समय मध्याह्न (दोपहर) noon होगा। परन्तु अपनी घड़ियों से जो मध्याह्न काल प्रगट होगा वह केवल ८२॥° पूर्व रेखांश का ही मध्याह्न काल प्रगट होगा। क्योंकि भारतवर्ष का स्टेण्डर्ड टाइम ८२॥° रेखांश का स्थिर कर लिया गया है।

धूप घड़ी के अनुसार जो वहां का समय होगा वही समय वास्तविक रूप से उस स्थान का ठीक समय कहलाता है। धूप घड़ी के समय को स्थानिक समय Local time कहते हैं।

स्थानिक समय भी २ प्रकार का होता है।

( १ ) प्रत्यक्ष ( स्पष्ट ) स्थानिक समय Apparent local time.

( २ ) मध्यम स्थानिक समय Local mean time.

मध्यम और स्पष्ट काल में क्या अंतर है आगे समझाया जायगा।

जो समय ग्रीनविच की घड़ी से सम्बन्ध रखता है वह ग्रीनविच का समय Greenwich time कहलाता है। इस प्रकार ग्रीनविच का भी मध्यम और स्पष्ट काल एवम् मध्यम और स्पष्ट मध्याह्न होता है जिसका कभी-कभी उपयोग होता है। इसलिये यहां समझा देते हैं।

संकेत शब्द जिनका कभी-कभी उपयोग होता है।

A. T.=Apparent time=स्पष्ट समय ( काल )=स्प० स०

M. T.=Mean time=मध्यम समय ( काल )=म० स०

A. N.=Apparent noon=प्रत्यक्ष मध्याह्न काल=स्प० म०

M. N.=Mean noon=मध्यम मध्याह्न काल=मध्य० म०

G. M. T.=Greenwich Mean time=ग्रीनविच मध्यमकाल ( समय )=ग्री० म० का०

G. M. N.=Greenwich mean noon=ग्रीनविच मध्यम मध्याह्न=ग्री० म० मध्य०

जब सूर्य किसी स्थान के सबसे ऊंचे स्थान पर प्रतिदिन आता है तब उस दिन का वह स्थानिक मध्याह्न काल Local meantime होता है और वह मध्याह्न काल ( दोपहर ) स्थानिक समय ( L. T. ) के अनुसार ही होता है। परन्तु घड़ियों में जो दोपहर का समय प्रगट होता है वह वहां के ठीक दोपहर का समय नहीं होता। इस कारण यह जानने की आवश्यकता है कि वहां का स्थानिक मध्यम काल L.M. T. क्या होगा। इन सबको आगे बताया है।

**प्रत्यक्ष ( स्पष्ट ) समय और मध्यम समय**

सूर्य की गति क्रांति वृत्ति में एकसी नहीं रहती। इस कारण जनता के उपयोग के लिए सूर्य का समय सुभीते का नहीं है। क्योंकि सूर्य का समय प्रत्येक स्थान का पृथक्-पृथक् होता है। इस कठिनाई को दूर करने को ज्योतिदियों ने एक नकली सूर्य आकाश में घूमता हुआ मान लिया है। इस सूर्य को मध्यम सूर्य कहते हैं जो भूमध्य रेखा ( निरक्ष देश ) पर एक सी गति से घूमते हुए मान लिया गया है और इस मध्यम सूर्य Mean Sun के समय का मिलान सच्चे सूर्य के समय से उस समय होता है जब कि सच्चा सूर्य मेष सम्पात Vernal equinox में होता है और उस समय दिन रात बराबर होता है।

जो समय अपने असली सूर्य से प्रगट होता है उसे स्पष्ट समय या प्रत्यक्ष समय Apparent time कहते हैं। परन्तु मध्यम सूर्य के चलने के कारण जो समय प्रगट होता है वह मध्यम समय कहलाता है। अपनी घड़ियां इसी मध्यम समय को वताती हैं। अर्थात् घड़ी के समय को मध्यम समय कहेंगे। मध्यम समय और स्पष्ट समय के अंतर को वेलान्तर Equation of time कहते हैं। यह अन्तर १६ मिनट से अधिक अंतर नहीं पड़ता।

मध्यम सूर्य का ६ बजे ठीक उगना, १२ बजे दोपहर होना और ६ बजे संध्या को अस्त होना मानते हैं, परन्तु वास्तविक सूर्य के उदय अस्त के समय में प्रतिदिन अंतर पड़ता है। यही अंतर स्पष्ट और मध्यम समय का वेलान्तर है। वेला=समय। दोनों के बीच समय का जो अंतर है वही वेलान्तर है। दोनों समय के मिलान को काल समीकरण कहते हैं। यह विषय आगे दिया है।

**ग्रीनविच टाइम** Greenwich mean time=G.M.T.

पृथ्वी के देशान्तरों का नाप यूरोपीय पद्धति के अनुसार ग्रीनविच से आरंभ होता है। अर्थात् प्रधान मध्याह्न रेखा ग्रीनविच को मानकर वहां से अंशों का पूर्वी और पश्चिमी नाप देशान्तर का आरम्भ हुआ है। प्राचीन समय में यह नाप उज्जैन से आरम्भ होता था और अब भी भारतवर्ष की प्राचीन पद्धति की ज्योतिष में उज्जैन को ही प्रधान मध्याह्न रेखा मानकर वहां से पूर्व पश्चिम अन्तर देशान्तर का नापा जाता है।

यह पहिले ही बता चुके हैं कि जब ग्रीनविच में १२ बजे दोपहर होता है तब स्टेन्डर्ड टाइम के अनुसार भारतवर्ष में ५-३० बजे संध्या का समय होता है। जब ग्रीन विच का समय दिया हो तो उससे भारत के किसी भी स्थान का समय बना सकते हैं या भारत के स्थानिक समय से ग्रीनविच का समय जान सकते हैं।

अंग्रेजी पंचांग या ऐफेमरी में दैनिक ग्रह स्पष्ट वहां की वेधशाला के अनुसार

दिये रहते हैं और वह समय ग्रीनविच के समय के अनुसार होता है। इस कारण उसका उपयोग करते समय उसके समय को अपने यहां के लोकल टाइम बनाने की आवश्यकता होती है।

**स्थानिक समय = लोकल टाइम** (Local mean time = L.M.T.)

इसका परिवर्तन देशान्तर के प्रमाण से किया जाता हैं। कहीं का देशान्तर यदि प्रगट हो तो उससे स्थानिक समय निकालना नीचे देते हैं।

देशान्तर को घंटा मिनट में परिवर्तन कर स्थानिक समय निकालना।

प्रत्येक गोल वृत्त में ३६० अंश होते हैं। इसी प्रकार पृथ्वी गोल होने से पृथ्वी की परिधि ३६०° में बटी हुई है। पृथ्वी अपनी धुरी पर २४ घंटे में एक बार घूम लेती हैं। अर्थात् २४ घंटे में ३६०° पूरे भुक्त होते हैं तो १ घंटा में $= \frac{३६०}{२४} =$ १५ अंश हुआ। ३६०° में २४ घंटा लगते हैं तो १ अंश में $= \frac{२४}{३६०}$ घंटा $= \frac{२४ \times ६०}{३६०}$ मिनट = ४ मिनट। इससे प्रगट हुआ कि पृथ्वी १ घंटा में १५ अंश घूमती है या १ अंश में ४ मिनट लगते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १५° देशान्तर | = एक घंटा | १ घंटा | = १५° देशान्तर |
| १° ,, | = ४ मिनट | ४ मिनट | = १° ,, |
| १५′ ,, | = १ मिनट | १ मिनट | = १५′ कला ,, |
| १′ ,, | = ४ सेकन्ड | ४ सेकन्ड | = १′ कला ,, |
| १५″ ,, | = १ सेकन्ड | १ सेकन्ड | = १५″ विकला ,, |
| १″ ,, | $= \frac{१}{१५}$ सेकन्ड | | |

इस प्रकार से देशान्तर अंशों के घंटा या घंटा का देशान्तर के अंश बना लो।

यदि देशान्तर अंशों की घड़ी पल बनाना हो तो इस प्रकार से बना लो।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६ अंश देशान्तर | = १ घड़ी | १ घड़ी | = ६° देशान्तर |
| १ ,, ,, | = १० पल | १ पल | = ६′ ,, |
| १ कला ,, | = १० विपल | १ विपल | = ६″ ,, |
| ६ ,, ,, | = १ पल | | |
| १ विकला ,, | $= \frac{१}{६}$ विपल | | |

इस हिसाब से कोई देश ग्रीनविच से जितने रेखांश दूरी पर हो उसके घंटा मिनट बना लो। यदि वह देश ग्रीन विच के पूर्व में हो तो ग्रीनविच के समय में जोड़

दो। यदि पश्चिम में हो तो घटा दो तो वहां का समय निकल आयगा। इस प्रकार से इष्ट देश के समय का अंतर प्रगट हो जायगा। इसी अंतर के प्रमाण से देशान्तर संस्कार होता है, इसे ही देशान्तर संस्कार कहते हैं।

जैसे किसी स्थान का देशान्तर ग्रीनविच से १० अंश पूर्व है तो $१^\circ = ४$ मिनट के हिसाब से $१०^\circ \times ४ = ४०$ मिनट का अंतर वहां (ग्रीनविच से) पड़ेगा। वह देश पूर्व होने से उतना समय ग्रीनविच से अधिक बढ़ा हुआ रहेगा। जैसे ग्रीनविच में जब १२ बजे दोपहर होगी तो $१०^\circ$ पूर्व के देश में ४० मिनट अधिक होगा अर्थात् १२ बजकर ४० मिनट दोपहर के होंगे।

यदि वह देश ग्रीन विच से $१०^\circ$ पश्चिम को हो तो ४० मिनट का अन्तर ग्रीनविच के समय में घटाना होगा। अर्थात् जब ग्रीनविच में १२ बजेगा तो $१०^\circ$ पश्चिम के देश में ४० मिनट कम होगा अर्थात्, ११-२० बजा होगा। यही वहां का स्थानिक समय हुआ

$$\text{L. M. T. (स्थानिक समय)} = \text{G. M. T. (ग्रीनविच समय)} \pm \frac{\text{देशान्तर}}{१५}$$

(देशान्तर पूर्व पश्चिम)
+ −

अब और उदाहरण देकर स्पष्ट करते हैं :—

( १ ) जबलपुर पूर्व देशान्तर $८०^\circ$ पर है

$$= \frac{८०}{१५} = \begin{matrix}\text{घं० मि०} \\ +५\text{-}२०\end{matrix} \quad \begin{matrix}\text{पूर्व होने से} \\ +\end{matrix}$$

जब ग्रीन विच में १२ बजेगा तो जबलपुर में दोपहर के उपरान्त की ५-२० संध्या होगी।

( २ ) नरसिंहपुर पूर्व $७९^\circ-११'$

$$= \frac{७९-११}{१५} = \begin{matrix}\text{घं० मि० से०} \\ +५-१६-४४\end{matrix}$$

$$१२ \text{ घंटा} + \begin{matrix}\text{घं० मि० से०} \\ ५-१६-४४\end{matrix} = ५-१६-४४ \text{ संध्या}$$

( ३ ) सिंगापुर पूर्व $१०३^\circ$

$$= \frac{१०३}{१५} = + \begin{matrix}\text{घं. मि.} \\ ६-५२\end{matrix} \quad \begin{matrix}\text{दोपहर} \\ १२\end{matrix} + \begin{matrix}\text{घं. मि.} \\ ६-५२\end{matrix} = \begin{matrix}\text{घं. मि.} \\ ६-५२ \text{ संध्या}\end{matrix}$$

( ४ ) कलकत्ता पूर्व $८८^\circ - ३०'$

$$= \frac{८८-३०}{१५} = + \begin{matrix}\text{घं. मि.} \\ ५-५४\end{matrix} \; १२ + \begin{matrix}\text{घं. मि.} \\ ५-५४\end{matrix} = \begin{matrix}\text{दोपहर के बाद} \\ ५-५४ \text{ बजा होगा}\end{matrix} \text{।}$$

(५) नेटाल (अफ्रीका) = ३५° – १३′ पश्चिम

$= \frac{३५-१३}{१५} = + \begin{matrix} घं. मि. से. \\ २-२०-५२ \end{matrix}$ ऋण $\begin{matrix} घंटा \\ १२ \end{matrix} - \begin{matrix} घं. मि. से. \\ (२-२०-५२) \end{matrix}$

घं. मि. से.

(६) जिब्राल्टर = ५° – २५′ पश्चिम = ९ – ३९ – ८ प्रातः के

$= \frac{५ - २५}{१५} = - \begin{matrix} घं. मि. से. \\ ० - २१ - ४० \end{matrix}$ ऋण $= \begin{matrix} घंटा \\ १२ \end{matrix} - \begin{matrix} घं. मि. से. \\ (० - २१ - ४०) \end{matrix}$

$= \begin{matrix} घं. मि. से. \\ ११ - ३८ - २० \end{matrix}$ दोपहर के पहिले।

(७) बनारस = ८३° – ०′ पूर्व।

$\frac{८३-०}{१५} = + \begin{matrix} घं. मि. \\ ५ - ३२ \end{matrix} = \begin{matrix} घंटा \\ १२ \end{matrix} + \begin{matrix} घंटा मि. \\ (५-३२) \end{matrix} = \begin{matrix} घंटा मि. \\ ५ - ३२ \end{matrix}$ संध्या

(दोपहर के बाद)

(८) उज्जैन = ७५° – ४३′

$\frac{७५° - ४३′}{१५} = + \begin{matrix} घं. मि. से. \\ ५ - २ - ५२ \end{matrix} = \begin{matrix} घंटा \\ १२ \end{matrix} + \begin{matrix} घंटा मि. से. \\ (५ - २-५२) \end{matrix}$

= संध्या के $\begin{matrix} घंटा मि. से. \\ ५ - २ - ५२ \end{matrix}$ बजे

यदि घंटा मिनट में देशान्तर दिया हो तो उसमें १५ का गुणा कर अंश बना लो। जैसे :—

बनारस का देशान्तर (होराश्च) = $\begin{matrix} घं. मि. \\ ५ - ३२ \end{matrix}$ है तो।

$\begin{matrix} घंटा मि. \\ (५-३२) \end{matrix}$ × १५ = ८३° – ० = बनारस का देशान्तर हुआ।

उज्जैन का देशान्तर जानना।

प्रायः ग्रीन विच से देशान्तर दिया रहता है, परन्तु कभी उज्जैन से देशान्तर जानने की आवश्यकता पड़ जाती है तो ग्रीन और उज्जैन के बीच का देशान्तरों का अन्तर निकालो, वह अन्तर पूर्व के देश में जोड़ने से और पश्चिम के देश में घटाने से उज्जैन से देशान्तर निकल आयगा।

जैसे कलकत्ता ग्रीनविच से ८८° – ०′ पूर्व है और उज्जैन ७५° – ४३′ पूर्व है। दोनों का अन्तर ८८°– ३०′

$\frac{- ७५ - ४३}{१२ - ४७} = १२° - ४७′$

मि. से. मि. से.
= ५१ – ८ अन्तर हुआ। उज्जैन से कलकत्ता ५१–८ पूर्व में होने से कलकत्ता का
घंटा मि. से.
टाइम आगे है। जब उज्जैन में १२ बजे मध्याह्न होगा तो कलकत्ता में १२ + ५१ – ८
= १२ बजकर ५१ मिनट ८ सेकेन्ड बजेगा। इस कारण उज्जैन से कलकत्ता का देशान्तर
घं. मि. से.
+ ० – ५१ – ८ उज्जैन से पूर्व में कलकत्ता होने से + हुआ।

बम्बई ७२° – ५४' पूर्व में है। इससे और उज्जैन के समय में अन्तर जानना है। बम्बई ७२° – ५४' पूर्व और उज्जैन ७५° – ४३' पूर्व है। दोनों का अन्तर

७५° – ४३'
७२ – ५४
२ – ४९ = २° – ४९' = ११ – १६ (मि. से.) हुआ। उज्जैन से बम्बई का देशान्तर कम

है तो बम्बई पश्चिम में है जानना। पश्चिम में देशान्तर घटाया जाता है। अर्थात्
मि. से.
उज्जैन से बम्बई का टाइम ११–१६ कम होगा। जब बम्बई में १२ बजेगा तो उज्जैन
मि. से. घंटा मि. से.
में १२ बज के ११ – १६ होगा। या उज्जैन में १२ बजेगा तो बम्बई में ११–४८–४४
बजेगा। इस कारण उज्जैन से बम्बई का देशान्तर – २° – ४९' हुआ।

इस प्रकार पश्चिम देशान्तर में घटाकर और पूर्व देशान्तर में जोड़कर समय जाना जा सकता है। जहां उज्जैन को मध्य रेखा मानकर देशान्तर उज्जैन से दिया हो तो इसी प्रकार उज्जैन के समय से ग्रीनविच का समय बनाया जा सकता है या ग्रीनविच से दिये देशान्तर से उज्जैन का देशान्तर जाना जा सकता है।

यदि काशी से देशान्तर दिया है तो इसी प्रकार काशी से भी अंतर निकाल लो।

घं० मि०
काशी का देशान्तर ८३° – ०' ( ५ – ३२ पूर्व ) है यदि काशी से देशान्तर निकालना है तो इष्ट स्थल के देशान्तर से काशी के देशान्तर का अंतर निकाल लो। जैसे जबलपुर ग्रीनविच से घं०मि० ५ – २० पूर्व देशान्तर है तो जबलपुर का देशान्तर
घं० मि०
काशी से जानने के लिये काशी और जबलपुर का अंतर निकाला काशी ५ – ३२
जबलपुर ५ – २०
० – १२

=१२ मिनट का अंतर निकला। काशी का समय जबलपुर से अधिक है तो जबलपुर के समय से काशी का समय १२ मिनट अधिक होगा। काशी से जबलपुर का समय कम है तो १२ मिनट कम होगा। अब काशी में १२ बजे दोपहर होगी तो जबलपुर में घं० मि० ११ – ४८ बजेगा। यदि कोई देश काशी से पूर्व हो तो इष्ट देश का अन्तर काशी के समय में जोड़ना पड़ेगा। अर्थात् काशो से पूर्व देशों में जोड़ना और पश्चिम में घटाना पड़ता है।

सिद्धांत यह है कि पूर्व के देशों में शीघ्र सूर्योदय होता है, इसके उपरांत पश्चिम के देशों में सूर्योदय होता है। पूर्व के देशों में जब दोपहर होगी उसके उपरान्त पश्चिम के देशों में सूर्योदय होगा। पूर्व के देशों में पहिले सूर्यास्त होगा, इसके उपरान्त पश्चिम के देशों में सूर्यास्त होगा इस बात का ध्यान देशान्तर करते समय रखना चाहिए। इसी कारण पूर्व के देशों में + ( धन ) पश्चिम के देशों के लिये – ( ऋण ) संस्कार करना होता है।

ऊपर बताई विधि से ग्रीनविच के समय को स्थानिक समय में या स्थानिक समय को ग्रीनविच के समय में परिवर्तन कर सकते हैं।

**समय-परिवर्तन**

आजकल घड़ियां जो समय बतलाती हैं वह स्टेन्डर्ड टाइम का समय है यह पहिले बता चुके हैं। बहुधा लोग जन्म समय घड़ी देखकर लिख लेते हैं। इस कारण उस समय की शुद्धि की आवश्यकता होती है।

**स्टेन्डर्ड टाइम से स्थानिक मध्यमकाल बनाना**

स्थानिक मध्यम काल = स्टेन्डर्ड टाइम ± स्टेन्डर्ड और स्थानिक
L. M. T. देशान्तर काल का अन्तर

स्थानिक देशान्तर स्टेन्डर्ड से अधिक हो तो + ( धन )
,, ,, अल्प ,, – ( ऋण )

घं० मि०
ग्रीनविच से यहां का स्टेन्डर्ड देशान्तर ८२° – ३०′ = ५ – ३० पूर्व है

( १ ) मान लो इस स्टेन्डर्ड टाइम से जबलपुर का स्थानिक समय निकालना है तो :—

घं० मि०
जबलपुर का देशान्तर ८०° – ०′ = ५ – २० है

| | घं० मि० | |
|---|---|---|
| स्टेन्डर्ड देशान्तर ८२° – ३०′ | = ५ – ३० | स्टेन्डर्ड देशान्तर से जबलपुर का अंतर निकाला तो १० मिनट का अंतर निकला |
| जबलपुर ,, ८० – ० | = ५ – २० | |
| अंतर = – २ – ३० | = ० – १० | |

जबलपुर का देशान्तर, स्टेन्डर्ड देशान्तर से कम है तो प्रगट हुआ कि जबलपुर स्टेन्डर्ड देशान्तर से पश्चिम में है। स्टेन्डर्ड देशान्तर से यह अंतर घटा देने से जबलपुर का मध्यम स्थानिक समय प्रगट हो जायगा। यहां स्टेन्डर्ड टाइम से जबलपुर का स्थानिक मध्यम समय १० मिनट कम निकला। जब घड़ी में (स्टेन्डर्ड टाइम) १२ बजेगा तो जबलपुर का स्थानिक समय घं० मि० से० ११–५०–० बजे समझना चाहिए।

(२) काशी का देशान्तर ग्रीनविच से ८३° – ०′ पूर्व है = ५ – ३२ घं० मि० है यहां स्टे० टा० का अंतर निकालना है।

काशी का देशान्तर समय = ५–३२ घं० मि०    यहां काशी का देशान्तर
स्टेन्डर्ड ,, = ५–३०    अधिक है तो + होगा।
अन्तर = + ०–२

जब स्टे० टा० (घड़ी में) १२ बजेगा तो काशी में २ मिनट अधिक होगा अर्थात् १२ वजकर २ मिनट होगा।

इसी प्रकार इष्ट स्थान का देशान्तर और स्टेन्डर्ड देशान्तर का अन्तर निकालकर, इष्ट स्थान यदि स्टेन्डर्ड देशान्तर के पूर्व हो तो +, पश्चिम हो तो – (ऋण) करके घड़ी के टाइम को स्थानिक मध्यम समय बना लेना चाहिए। स्टेन्डर्ड देशान्तर से इष्ट स्थान का देशान्तर अधिक हो तो उसे पूर्व में, कम हो तो पश्चिम में है ऐसा समझ लेना चाहिए।

स्टेन्डर्ड टाइम के सम्वन्ध में ध्यान रहे कि दिनांक १–७–१९०५ ई० से स्टेन्डर्ड टाइम यहां चालू है। इस कारण इसके पहिले का जन्म हो तो यह संस्कार करने की आवश्यकता नहीं पड़ेगी।

पहिले बता चुके हैं कि घड़ी का समय मध्यम समय है और इससे जो स्थानिक समय निकाला गया है वह भी मध्यम स्थानिक समय ही होगा। इस प्रकार निकाला गया स्थानिक मध्यम समय भी शुद्ध नहीं है। क्योंकि यह समय भी घड़ी के अनुसार निकला है। सूर्य की गति एक सी नहीं रहती परन्तु घड़ियों की गति एक सी रहती है। इस कारण इस मध्यम स्थानिक समय को सूर्य के अनुसार करना पड़ता है। इसमें वेलान्तर संस्कार करने से स्थानिक शुद्ध समय निकलता है। अर्थात् घड़ी के समय को स्थानिक समय में परिवर्तन करने के उपरान्त फिर उसमें वेलान्तर संस्कार करना पड़ता है तब शुद्ध स्थानिक समय निकलता है। उपरान्त इस शुद्ध समय को लेकर इष्ट काल निकाल कर कुंडली बनानी चाहिए तब ही शुद्ध कुंडली बनेगी।

—:०:—

# अध्याय २

## काल समीकरण Equation of time

सूर्य की गति एक सी नहीं रहती कभी गति अधिक होती है कभी कम होती है। इस कारण सूर्य की गति किस महीने में कितनी कम या अधिक होती है यह जानकर मध्यम समय से उस समय की घटी-बढ़ी का विचार कर एक सारिणी बना ली गई है, जिसे वेलान्तर सारिणी या काल-समीकरण कहते हैं।

स्थानिक मध्यम समय में जो घड़ी के समय पर से बनता है, वेलान्तर सारिणी के अनुसार संस्कार करने से उस स्थान का इष्ट समय ( सूर्य के अनुसार ) निकल आता है।

वेलान्तर सारिणी से किसी महीने की तारीख का मध्यम मध्याह्न और स्पष्ट मध्याह्न के समय का अन्तर जाना जा सकता है। सारिणी के अनुसार धन ऋण करने से स्पष्ट स्थानिक समय निकल आता है। वेलान्तर सारिणी में जहां – ( ऋण ) दिया है वहां अपने समय में सारिणी का समय घटाना और जहां + दिया है वहां जोड़ना पड़ता है।

जैसे १४ अक्टूबर को किसी का जन्म हुआ है तो अक्टूबर की १४ तारीख को सारिणी में + १४ दिया है तो उपर्युक्त समय में इसे जोड़ना पड़ेगा।

काशी की घड़ी में ( स्टेन्डर्ड टाइम ) यदि १२ बजे दोपहर है तो मध्यम स्थानिक समय घंटा–मि० १२–२ हुआ जैसे पहले निकाल चुके हैं। अब इस मध्यम समय में + १४ मिनट जोड़ा तो घंटा–मि०१२–१६ हुआ। यही वहां का स्थानिक स्पष्ट समय हुआ। इसी शुद्ध समय पर से कुण्डली बनानी चाहिए। केवल स्टेन्डर्ड टाइम से बनी कुण्डली अशुद्ध होगी।

इस पर भी यह ध्यान रहे कि यदि यह समय दूसरी लड़ाई के समय का एक घंटा बढ़ा हुआ है तो उसमें से एक घंटा घटा देना पड़ेगा, तब उपर्युक्त शुद्ध समय घं०–मि० ११–१६ होता है।

धूप घड़ी के अनुसार जो समय विदित होता है वही वहां का स्पष्ट स्थानिक समय जानना। काल समीकरण सारिणी आगे दी है।

## वेलान्तरसारिणी ( काल समीकरण सारिणी ) = मिनट में

| तारीख | जनवरी १ | फरवरी २ | मार्च ३ | अप्रैल ४ | मई ५ | जून ६ | जुलाई ७ | अगस्त ८ | सितम्बर ९ | अक्टूबर १० | नवम्बर ११ | दिसम्बर १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | −३ | −१४ | −१३ | −४ | +३ | +२ | −३ | −६ | +० | +१० | +१६ | +११ |
| २ | −३ | −१४ | −१२ | −४ | +३ | +२ | −४ | −६ | +० | +१० | +१६ | +११ |
| ३ | −४ | −१४ | −१२ | −४ | +३ | +२ | −४ | −६ | +१ | +११ | +१६ | +१० |
| ४ | −५ | −१४ | −१२ | −३ | +३ | +२ | −४ | −६ | +१ | +११ | +१६ | +१० |
| ५ | −५ | −१४ | −१२ | −३ | +३ | +२ | −४ | −६ | +१ | +११ | +१६ | +१० |
| ६ | −६ | −१४ | −१२ | −३ | +३ | +२ | −४ | −६ | +१ | +१२ | +१६ | +१० |
| ७ | −६ | −१४ | −१२ | −२ | +३ | +१ | −५ | −६ | +१ | +१२ | +१६ | +९ |
| ८ | −७ | −१४ | −११ | −२ | +४ | +१ | −५ | −६ | +२ | +१२ | +१६ | +९ |
| ९ | −७ | −१४ | −११ | −२ | +४ | +१ | −५ | −५ | +३ | +१३ | +१६ | +८ |
| १० | −७ | −१४ | −११ | −२ | +४ | +१ | −५ | −५ | +३ | +१३ | +१६ | +७ |
| ११ | −८ | −१४ | −१० | −१ | +४ | +१ | −५ | −५ | +३ | +१३ | +१६ | +७ |
| १२ | −८ | −१४ | −१० | −१ | +४ | +१ | −५ | −५ | +३ | +१३ | +१६ | +७ |
| १३ | −९ | −१४ | −१० | −१ | +४ | +० | −५ | −५ | +४ | +१४ | +१६ | +६ |
| १४ | −९ | −१४ | −१० | +० | +४ | +० | −६ | −५ | +४ | +१४ | +१५ | +६ |
| १५ | −९ | −१४ | −९ | +० | +४ | +० | −६ | −४ | +५ | +१४ | +१५ | +५ |
| १६ | −१० | −१४ | −९ | +० | +४ | +० | −६ | −४ | +५ | +१४ | +१५ | +५ |
| १७ | −१० | −१४ | −९ | +० | +४ | +० | −६ | −४ | +५ | +१४ | +१५ | +४ |
| १८ | −१० | −१४ | −८ | +० | +४ | −१ | −६ | −४ | +६ | +१५ | +१५ | +४ |
| १९ | −११ | −१४ | −८ | +१ | +४ | −१ | −६ | −४ | +६ | +१५ | +१५ | +३ |
| २० | −११ | −१४ | −८ | +१ | +४ | −१ | −६ | −३ | +७ | +१५ | +१४ | +३ |
| २१ | −११ | −१४ | −८ | +१ | +४ | −१ | −६ | −३ | +७ | +१५ | +१४ | +२ |
| २२ | −१२ | −१४ | −७ | +१ | +४ | −२ | −६ | −३ | +७ | +१५ | +१४ | +२ |
| २३ | −१२ | −१४ | −७ | +२ | +३ | −२ | −६ | −३ | +७ | +१६ | +१४ | +१ |
| २४ | −१२ | −१४ | −७ | +२ | +३ | −२ | −६ | −२ | +८ | +१६ | +१३ | +१ |
| २५ | −१२ | −१३ | −७ | +२ | +३ | −२ | −६ | −२ | +८ | +१६ | +१३ | −० |
| २६ | −१३ | −१३ | −६ | +२ | +३ | −२ | −६ | −२ | +८ | +१६ | +१३ | −० |
| २७ | −१३ | −१३ | −६ | +२ | +३ | −३ | −६ | −२ | +९ | +१६ | +१३ | −१ |
| २८ | −१३ | −१३ | −५ | +२ | +३ | −३ | −६ | −१ | +९ | +१६ | +१२ | −१ |
| २९ | −१३ | −१२ | −५ | +३ | +३ | −३ | −६ | −१ | +९ | +१६ | +११ | −२ |
| ३० | −१३ | −× | −५ | +३ | +३ | −३ | −६ | −१ | +१० | +१६ | +११ | −२ |
| ३१ | −१४ | −× | −४ | × | +३ | × | −६ | −० | × | +१६ | × | −३ |

ऊपर जो समय दिया है वह मिनटों में है ।

**स्थानिक स्पष्ट समय से ग्रीनविच का समय बनाना।**

जब स्पष्ट स्थानिक समय (धूप घड़ी का समय) विदित हो और ग्रीनविच ऐफेमरी से ग्रह स्पष्ट आदि करने के लिए यदि ग्रीनविच का समय जानना हो तो उसकी रीति आगे दी है। अंग्रेजी पंचांग का उपयोग करते समय या काल समीकरण गणित के लिए ग्रीनविच टाइम बनाने की कभी आवश्यकता पड़ जाती है। इस कारण इसको भी जान लेना चाहिए।

पहले स्थानिक स्पष्ट समय ( A. T. ) में काल समीकरण के लिए वेलान्तर सारिणी के अनुसार संस्कार करो तो स्थानिक स्पष्ट समय का स्थानिक मध्यम समय बन जायगा। परन्तु वेलान्तर में धन ऋण की क्रिया इसमें विरुद्ध करनी पड़ती है। अर्थात् जहां – ( ऋण ) हो वह धन करना ( जोड़ना ) जहां + का चिन्ह हो वहां घटाना। तब उस मध्यम स्थानिक समय पर से ग्रीनविच का मध्यम समय G. M. T. ( Greenwich mean time ) बन जायगा।

जैसे १४ अक्टूबर को काशी में स्थानिक स्पष्ट समय जन्म का घं०मि० १२–१६ है तो इसका मध्यम स्थानिक समय बनाने के लिए काल समीकरण सारिणी देखो। उसमें १४ अक्टूबर को + १४ दिया है। इसलिए इसके विरुद्ध क्रिया अर्थात् जोड़ने के स्थान में घटाना होगा। घं० मि० १२–१६ में से यह १४ मिनट घटा दिया तो घं० मि० १२–२ शेष रह गया। यही वहां का मध्यम स्थानिक समय हुआ, जो पहिले स्टेन्डर्ड समय पर से देशान्तर संस्कार करने से निकला था।

काशी का देशान्तर ८३°–०' पूर्व है = घं० मि० ५–३२। देशान्तर पूर्व हो तो जोड़ा जाता है, पश्चिम हो तो घटाया जाता है। जब काशी में घं० मि० ५–३२ संध्या का समय था तो उस समय ग्रीनविच में १२ बजे मध्याह्न काल था। काशी का समय घं०मि०५–३२ ग्रीनविच से अधिक है।

काशी का स्थानिक मध्यम समय ऊपर घं० मि० १२–२ निकला था। अब देखना है कि जब काशी में घं० मि० १२–२ था तो ग्रीनविच में क्या बजा होगा? दोनों देशों का अंतर घटाने से ग्रीनविच का समय निकल आयगा। काशी से ग्रीन विच पश्चिम में है, इससे काशी के समय में से वह अन्तर घटाना पड़ेगा।

| | घं० मि० | |
|---|---|---|
| काशी का समय | १२–२ | अन्तर घटाने से ६–३० आया तो उस समय ग्रीन |
| ,, देशान्तर अंतर घटाया | ५–३२ | घं० मि० |
| शेष | ६–३० | विच में ६–३० प्रातः का बजा होगा। |

इसमें स्टेन्डर्ड टाइम का कोई झगड़ा नहीं रहा। क्योंकि जब स्थानिक मध्यम समय प्रगट हो गया तो फिर उससे ग्रीनविच का समय जानने के लिए स्टेन्डर्ड टाइम जानने की आवश्यकता नहीं रही।

जब यह कहा जाय कि काशी का स्थानिक मध्यम समय घं० मि० १२–२ है तो स्टेन्डर्ड टाइम क्या होगा ? (घड़ी में क्या बजा होगा) तो काशी का देशान्तर ८३° और स्टेन्डर्ड देशान्तर ८२°–३०' दोनों में ३०" का अन्तर है = २ मिनट का अंतर पड़ा। काशी का देशान्तर अधिक है यहां विरुद्ध क्रिया की, अर्थात् अधिक देशान्तर में + होता है तो यहां – ( ऋण ) करना पड़ेगा। यहां काशी का देशान्तर अधिक है तो ऋण करना पड़ेगा। घं० मि० १२–२ में से दो मिनट घटाया तो १२ घंटा बचे। यही यहां का स्टेन्डर्ड टाइम अर्थात् घड़ी का समय हुआ।

गणित द्वारा काल समीकरण के लिये सायन सूर्य की आवश्यकता पड़ती है। इससे सूर्य स्पष्ट कर उससे सायन सूर्य बनाना आगे बताया है।

**सूर्य स्पष्ट करना**

इष्ट काल का सूर्य बनाने की आवश्यकता आगे बहुत पड़ेगी। इस कारण इसकी रीति जान लेनी चाहिए। स्पष्ट सूर्य से सायन सूर्य बनाया जाता है। सायन सूर्य का बहुत उपयोग होता है।

बहुधा प्रत्येक पंचांग में प्रति-दिन का स्पष्ट सूर्य दिया रहता है, उस पर से अपने इष्ट काल का सूर्य बनाया जाता है। सूर्य स्पष्ट के साथ-साथ सूर्य की गति भी दी रहती है, उस पर से गणित कर, इष्ट समय तक की सूर्य की गति निकाल कर पहिले दिये हुए सूर्य की गति में जोड़ने से इष्ट काल का सूर्य बन जाता है।

मान लो १ फरवरी १६५४ ई० दिन मंगलवार को ११ बजे किसी का जन्म है, तो जन्म समय का सूर्य स्पष्ट निकालना है।

उस दिन का पंचांग देखा। प्रातः रवि स्पष्ट रा० ६°–१७ – ५८' – २" गति ६१' – ०" दिया है। गति सदा कला विकला में दो रहती है। दिन रात ६० घड़ी में ६१'–०" सूर्य की गति है ऐसा समझना।

जन्म समय ११ बजे दिया है। यह नया टाइम है। पुराना टाइम १० बजे का
घं० मि०
समझो, क्योंकि बढ़ा हुआ १ घंटा दिया। उस दिन सूर्योदय ६–३० पर था इस पर से इष्ट काल बनाया।

| | | |
|---|---|---|
| जन्म | घंटा | जन्म के १० घंटा में से ६–३० सूर्योदय के निकाल दिये तो |
| | १०–० | घं० मि० |
| सूर्योदय – | ६–३० | शेष ४–३० जन्म का घंटा हुआ। इसके घड़ी पल बनाये तो |
| शेष | ४–३० | घ० प० ११–१५ यह इष्ट काल हुआ। ( स्थूल इष्ट काल ) |
| = | घड़ी पल | उदाहरणार्थ इसे ही लिया। |
| | ११–१५ | |

घं० प०
अब ११-१५ इष्टकाल की सूर्य की गति निकालना है ।
घं० प०
६० घड़ी में ६१'-०" गति तो ११-१५ में कितनी होगी ?

घ० प०

(६१'-०") × (११-१५) / ६० घड़ी = ६८६' - १५" / ६० = ११'-२६" गति हुई । चालन +

११'-१५"
× ६१
११ | १५
६६ | ६०
६७१ | ९१५ + ६०
+ १५ | = १५
६८६
= ६८६'-१५"

६०) ६८६-१५ (११'
६०
८६
६०
२६ × ६०
१५६० + १५
६०) १५७५ (२६"
१२०
३७५
३६०
१५

पंचांग में दिये हुए सूर्य के आगे का इष्ट है, इससे गति जोड़नी पड़ेगी

रा
प्रातः रवि ९-१७°-५८'-२"
चालन + ०- ०-११-२६
= ९-१८- ९-२८
स्पष्ट रवि

ग० ०
इस प्रकार इष्ट कालीन स्पष्ट रवि ९-१८-९'-२८" हुआ

पंचांग में दिये हुए समय के ग्रह में और भी इष्ट काल तक की गति जोड़नी घटानी पड़ती है उसे चालन कहते हैं। यहां चालन ११-१५ घड़ी है जिसकी गति निकालनी थी। यदि पंचांग में दिये हुए ग्रह के आगे का निकालना है तो चालन + होता है, क्योंकि जो गणित से आगे गति आयगी वह जोड़नी पड़ती है। यदि उसके पहिले का निकालना है तो चालन ऋण होगा, क्योंकि पंचांग में दिये हुए ग्रह से पहिले की गति घटा कर उसके पहिले का स्पष्ट ग्रह बनाना पड़ता है।

**दूसरा उदाहरण**

घ० प०
मान लो दिनांक २ अगस्त सन् १९४४ को इष्ट काल ३५-४० का सूर्य स्पष्ट करना
रा
है। पंचांग में प्रातः रवि स्पष्ट ३-१५-२७'-३२" दिया है । गति ५७'-१९" दी है। शाके १८६५ है।

उ० १०

६० घड़ी में ५७'-१६" गति तो ३५-४० में कितनी ?

( चालन धन होगा )

$$\frac{(३५–४०) \times (५७'–१६'')}{६०} = \frac{२०४२'–३०''–४०'''}{६०} = ३४'–२''$$ गति हुई +

```
        ५७–१६
      × ३५–४०
  ─────────────────
      १२२८०।६४०
  ─────────────────
  २८५    |  ८०।
  १७१    |  ४८ ।
  ─────────────────
  १९९५   | २८४०   ६४० ÷ ६०
  + ४७   | + १०|   = ४०
  ────   | २८५०|
  २०४२   | = ३०|

 = २०४२–३०–४० + ६०
६० ) २०४२–३०–४० ( ३४
     १८०
     ───
     २४२
     २४०  = ३४'–२"
     ───
       २
```

यहां दोनों अंकों का गुणा गोमूत्रिका क्रम से किया है। दोनों संख्याओं को एक दूसरे के नीचे रख कर ४० का १६ से गुणा किया। फिर ४० का ५७ से गुणा किया। इसके आगे दाहिनी ओर का एक घर छोड़ कर ३५ और १६ से गुणा करने में जो आया उसे रखा। फिर उसके आगे बाईं ओर ३५ और ५७ से गुणा करने से जो आया उसे रखा। उपरांत सब संख्याओं का जोड़ नीचे रख दिया और सब अंकों को ६० से अधिक होने पर ६० से शोधन किया। जैसे ६४० में ६० का भाग दिया शेष ४० बचा, वह उसी घर में रखा लब्धि १० आई वह बाईं ओर के कोठे के योग में जोड़ दिया तो २८५० हुआ। ३० में भी ६० का भाग दिया तो शेष ३० रहा, उसी कोठे में रखा और लब्धि ४७ आई उसे बाईं ओर के कोठे के योग में जोड़ दिया। इस प्रकार सबका योग किया तो २०४२'–३०"–४०"' यह दोनों का गुणनफल हुआ। इसमें फिर ६० का भाग दिया तो ३४ कला लब्धि में आई। शेष २ बचा उस में ६० का गुणा कर ३० जोड़ा और ६० का भाग दिया तो वही २ विकला आई। इस प्रकार गति ३४'–२" प्राप्त हुई।

गोमूत्रिका क्रम से गुणा करने की रीति और उदाहरण आगे मिलेगा। इसे अच्छी प्रकार समझ लेना चाहिए। इसका अधिक काम पड़ेगा।

रा

प्रातः रवि स्पष्ट ३–१५°–२७'–३२" था

चालन + ३४–२

योग ३ – १६ – १ – ३४ = इष्ट कालीन सूर्य स्पष्ट

इस में अयनांश जोड़ दो तो इष्ट काल का सायन सूर्य बन जायगा।

**अयनांश बनाना—**

रीति = $\frac{\text{शाके} - ४४४}{६०}$

° = २३ – ४१° अयनांश
रा

इष्ट शाका १८६५
– ४४४
६० ) १४२१ ( २३ अंश
१२०
२२१
१८०
४१ कला

निरयन सूर्य ३–१६°–१'–३४"
+ अयनांश २३–४१–०
योग = ४–९–४२–३४ = सायन सूर्य

सायन सूर्य को सायनार्क भी कहते हैं ।

**तीसरा उदाहरण :—**

मान लो दिनांक ३० अप्रेल १९४२ ई. शाके १८६४ इष्ट काल ४०–१० घड़ी का
घ. प. रा ०
सूर्य स्पष्ट निकालना है। पंचांग में मिश्रमान ४६–५१ का सूर्य ०–१६–४८'–८" गति ५८'–११" दिया है।

अपना इष्टकाल पंचांग में दिये हुए मिश्रकाल से कम है। अर्थात् उससे पहिले का है तो चालन ऋण होगा। चालन की जो गति निकलेगी वह घटानी पड़ेगी।

| | घड़ी पल |
|---|---|
| मिश्रकाल | ४६–५१ |
| इष्टकाल | ४०–१० |
| अंतर | ६–४१ |

घ. पल
अब ६ – ४१ की गति निकालनी है
६० घड़ी में ५८'–११" तो ६–४१ घड़ी में कितनी होगी ?

$$\frac{(५८'–११") \times (६–४१)}{६०} = \frac{३८८–५१–३१}{६०}$$

= ६'–२८" ऋण

५८–११
× ६–४१

| | | |
|---|---|---|
| | ५८<br>२३२ | ११<br>४४ |
| ३४८ | ६६ | |
| ३४८<br>+ ४० | २४४४<br>+ ७ | ४५१ ÷ ६०<br>= ३१ |
| ३८८ | २४५१<br>= ५१ | |

= ३८८–५१–३१ गुणन फल

६० ) ३८८–५१–३१ ( ६'
३६०
२८"

= ६'–२८"

रा ०
मिश्रकालीन सूर्य ०–१६–४८'–८"
चालन ऋण – ६–२८
शेष = ०–१६–४१–४०
= इष्ट कालीन सूर्य स्पष्ट

अयनांश शाके १८६४
– ४४४
शेष १४२० ÷ ६०

६० ) १४२० ( २३
१२०
२२० अंश
१८०
४० = अयनांश २३°-४० कला

रा ०
इष्टकालीन सूर्य ०–१६–४१'–४०"
+ अयनांश २३–४०
योग १–१०–२१–४०
सायन सूर्य

उपर्युक्त उदाहरण में

रा ०
इष्टकालीन निरयन सूर्य = ०–१६–४१'–४०" हुआ
" सायन " = १–१०–२१–४० हुआ

**गणित द्वारा काल समीकरण**

पहिले जो काल समीकरण की सारिणी दी है यदि कोई गणित द्वारा वेलान्तर निकालना चाहे तो उसकी रीति यहां दे देते हैं।

गणित द्वारा ठीक मिनट और सेकन्ड स्थानिक देशान्तर के अनुसार समय निकलता है, परन्तु उपर्युक्त सारिणी द्वारा देशान्तर में कुछ अन्तर पड़ने से बहुत ही कम अन्तर पड़ता है। इस कारण ठीक २ वेलान्तर गणित द्वारा निकाल सकते हैं। जो गणित की खटपट से बचना चाहते हैं वे उपर्युक्त सारिणी द्वारा काम चला सकते हैं।

**काल समीकरण** E. T. ( Equation of time )

यह किसी स्थान के मध्यम M. T. ( Mean time ) और प्रत्यक्ष समय A. T. ( Apparent time ) अंतर है।

यदि प्र० स०, मध्यम स० से अल्प है तो म० स० से प्र० स० घटाना
" " अधिक है " प्र० स० " म० स० "

जो अन्तर निकले वही काल समीकरण है।

म० स० से प्र० स० कम है तो काल समीकरण +
M. T. A. T. अधिक है " E. T. – ( ऋण )

किसी स्थान का काल समीकरण जानने को प्रथम उस स्थान के देशान्तर का घंटा मिनट बना लो। फिर इष्ट दिनांक के ६ बजे प्रात: या सायंकाल का मध्यम समय लो। स्मरण रहे मध्यम समय यहां प्रात: काल ६ बजे का ही लिया जाता है।

स्थानिक समय ६ बजे प्रात: काल को ग्रीन विच टाइम G.M. T. बना लो।

$$G.M.T. = L.M.T. \pm \frac{Longitude}{15^{\circ}}$$

ग्रीन० म० स० = स्था० म० स० ± देशान्तर के घंटे [ + देशान्तर पश्चिम में
[ — ,, पूर्व ,,

अब ग्री० म० स० ( G. M. T. ) का सायन सूर्य बना लो। अंग्रेजी दैनिक ग्रह स्पष्ट वाले पंचांग ( ऐफेमरी ) में ग्रीनविच मध्यम मध्यान्ह ( G. M. N. ) का सायन सूर्य दिया रहता है।

( ग्री० म० स० )—(ग्री० म० मध्यान्ह) = दोनों का अन्तर निकालो तो यह अन्तर ( G. M. T. ) ( G. M. N. ) चालन कहलायगा।

ग्री० म० मध्यान्ह से ग्री० म० स० पहिले हो तो चालन – ( ऋण )
G. M. N. G. M.T. उपरांत का हो ,, ,, +

यदि ऐफेमरी में सायन सूर्य की गति न दी हो तो उस दिन के सायन सूर्य और उसके प्रथम ( अगले ) दिन का सायन सूर्य का अन्तर करो। जो अन्तर निकलेगा वही सूर्य की गति २४ घंटे की निकलेगी।

फिर गणित से इष्ट समय के सूर्य की गति निकाल लो। २४ घंटे में इतनी गति तो चालन के समय में ( ग्री० म० स० और ग्री० म० मध्यान्ह का अन्तर ) में कितनी गति होगी। जो उत्तर आवे ग्री० म० मध्यान्ह G. M. N. काल के सायन सूर्य में, यदि चालन ऋण हो तो घटाना चालन धन हो तो जोड़ना। इस प्रकार करने से ग्री० म० स० G.M.T. का सायन सूर्य बन जायगा।

फिर ग्री० म० स० G. M. T. का सायन सूर्य किस राशि के कितने अंश में है देखो। केवल अंश नोट करो कला विकला अभी छोड़ दो। फिर भाव सारिणी Table of houses में ( यह ऐफेमरी के साथ कभी दिया रहता है या अलग भी मिलता है ) दशम भाव के नीचे उस राशि का उतना अंश कहीं पर दिया होगा, खोजो। उसके बांये बाजू उसका नक्षत्र काल दिया हो वह लिख लो और उसके १ अंश आगे

का नाक्षत्र काल Side real time लिख लो। इन दोनों नाक्षत्र कालों का अन्तर निकालो।

फिर गणित से निकालो १° ( ६० कला ) में इतना अंतर तो शेष कला विकला में कितना अन्तर होगा त्रैराशिक से निकालो। जितना उत्तर आवे अल्प अंश के (पहिले वाले) नाक्षत्र काल में, अर्थात् जितना अन्तर निकाला गया था, इन दोनों नाक्षत्र काल में से जो अल्प नाक्षत्र काल हो, उसमें जोड़ दो वह ग्री० म० स० G. M. T. का सायन सूर्य का दशम काल का नाक्षत्र काल होगा। इसी को ध्रुव Right Assession भी कहते हैं। सुविधा के लिये इसे सूर्य का समय ( काल ) Sun time कहेंगे, क्योंकि यह सायन सूर्य से बनाया गया है।

अब इष्ट दिनांक का ग्री०म० मध्याह्न का नाक्षत्र काल लो जो ऐफेमरी में दिया रहता है। उसके सहारे से ग्री० म० स० G. M. T. का नाक्षत्र काल बना लो।

ग्री० म० मध्याह्न और ग्री० म० काल का जितने घंटे मिनट का अन्तर हो, उतने घंटे का प्रति घंटे १० सेकन्ड के हिसाब से नाक्षत्र काल निकाल कर ग्री० म० मध्याह्न के पहिले का ग्री० म० का G. M. T. हो तो नाक्षत्र काल में घटाना और उपरांत का हो तो जोड़ना तब ग्री० म० का० का नाक्षत्र काल बन जायगा।

इस प्रकार ग्री० म० काल का सूर्य काल और नाक्षत्रकाल अपने को मिल गया। अब इन दोनों का अन्तर निकालो जो अन्तर निकलेगा वही वेलान्तर E. T. होगा।

नाक्षत्र काल से सूर्य काल छोटा है तो वह वेलान्तर ऋण होगा, यदि बड़ा है तो धन होगा। इस प्रकार वेलान्तर का धन ऋण मिनट का समय निकल आयगा।

यह वेलान्तर ग्री० म० काल G. M. T. का हुआ। इसे सूर्योदय के प्रत्यक्ष ( स्पष्ट ) समय में ऊपर बताये नियम के अनुसार $\pm$ ( धन या ऋण ) करने से सूर्योदय का मध्यम समय Mean time निकल आयगा।

यहां स्पष्ट समय से मध्यम समय निकालना बताया है। यदि मध्यम समय से स्पष्ट समय निकालना है तो ऊपर बताये नियम के विरुद्ध करो। अर्थात् + ( जोड़ने ) के स्थान में वेलान्तर के लिये घटाना और − ( घटाने ) की जगह जोड़ना चाहिए।

– आगे यही सब बातें उदाहरणदेकर समझाते हैं।

**( १ ) उदाहरण**

दिनांक १८ मार्च सन् १९२१ ई० का वेलान्तर निकालना है। स्थान नरसिंहपुर

नरसिंहपुर का देशान्तर ७९–११ पूर्व = $\frac{७९-११}{१५}$ = घंटा० मि० से० ५–१६–४४

घं० मि० से०

स्थानिक प्रात: ६ – ० – ०

देशान्तर पूर्व – ५–१६–४४ घटाया
शेष ०–४३–१६
यह ग्री० म० का G.M.T. हुआ

घं० मि० से०

ग्री० म० मध्याह्न १२–०–०
ग्री० म० काल ०–४३–१६
अन्तर= ११–१६–४४
यह दोनों का अन्तर हुआ।

दिनांक १८ मार्च का ग्री० म० मध्यान्ह का सायन सूर्य = मीन २७°–११′–२७″
„ १७ „ „ „ „ „ „ „ „ २६–२१–४७
दोनों का अंतर निकालने से = गति = ०–५९–४०

दिनांक १७ मार्च की सायन सूर्य की २४ घंटे की गति ५९′–४०″ निकली ग्री० म० काल का गणित करना है। इससे पहिले दिन की सूर्य की गति ली क्योंकि ग्री० म० का० मध्याह्न के पहिले का है।

घं० मि० से०

अब त्रैराशिक से अन्तर ११–१६–४४ की गति निकाली।

घं० मि० से०

२४ घंटा में ५९′–४०″ गति तो ११–१६–४४ में कितनी ?

घं० मि० से०

( ११–१६–४४ ) × ५९′–४०″ ( ३५८०″ ) / २४ घंटा = ४०३७८–२५–२० / २४ = १६८२″
= २८′–२″

घं० मि० से०
११–१६–४४
× ३५८०″

३९३८०·२१४८०·१४३२०
।३५८० ।१४३२०

३९३८० ५७२८० १५७५२० ÷ ६०
+ ९९८ + २६२५ = २०

४०३७८ ५९९०५
= ४०३७८–२५–२० ÷ २४ = १६८२″

चालन ऋण

यह गति हुई
इसको ग्री० म० मध्याह्न में जोड़ना घटाना पड़ेगा। इससे इसे चालन कहते हैं।
दोपहर के पहिले का समय है इससे ऋण

२४)४०३७८(१६८२″
२४ गति
१६३
१४४
१९७
१९२
५८
४८
१०

दिनांक १८ का
ग्री०म० मध्याह्न का सायन सूर्य
२७°–११′–२७′ मीन
गति ( चालन ऋण ) २८–२
शेष = २६–५३–२५ मीन
∴ ग्री० म० काल का सायन सूर्य
मीन २६°–५३′–२५″
अब भाव चक्र देखो

अपना सूर्य २६° के आगे का और २६ एवम् २७ अंश के भीतर का है। इस कारण २६° मीन और २७° मीन दोनों का नाक्षत्र काल चक्र से खोजना है कि उनके आगे ऐफेमरी के भावचक्र table of houses में क्या नाक्षत्र काल दिया है।

घं० मि० से०
भाव चक्र के दशम भाव में = २७° मीन = २३–४६–० नाक्षत्रकाल
= २६° ,, = २३–४५–१९ ,, ,,
१° में अंतर = ०–३–४१ = २२१ सेकेन्ड

सायन सूर्य मीन २६°–५३–२५″ है और अपने को मीन के २६° का नाक्षत्र घं० मि० से० २३–४५–१९ विदित है। शेष सायन सूर्य की कलादि ५३′–२५″ का नाक्षत्रकाल और जानना है। १०° (६०′) में २२१ से० नाक्षत्रकाल है (जो ऊपर आया है) तो ५३′–२५″ में कितना होगा ?

$$\frac{(५३–२५) \times (२२१ \text{ से०})}{६०'} = \frac{११८०५}{६०} = १९६–४५ \text{ से०}$$

= मिनट–से०

$३–१६\frac{३}{४}$

५३′—२५″
×२२१
६६३
११०५ । ४४२
११७१३
+९२
११८०५

५५२५ ÷ ६०
= ५

६०)५५२५(९२ कला
५४०
१२०
५ विकला

६०)१९६ से० (३ मिनट
१८०
१६ से०

६०)११८०५—५(१९६ से०
६०
५४०
५४०
४०५
३६०
४५

$= १९६\frac{३}{४}$

६०

= ११८०५—५ ÷ ६०

= १९६ $\frac{३}{४}$ से०

= मिनट–से०

३—१६।।।

| | | घं मि० से० |
|---|---|---|
| सायन सूर्य मीन के २६° में ना० काल | = | २३-४५-१६ |
| " " ५३'—२५" " | + | ३-१६।।। |
| ∴ " २६°-५३'-२५" का " | = | २३-४८-३५।।। |

∴ २३–४८–३५।।। यह ना० काल = सूर्य काल Sun time या ध्रुव Right assession हुआ ।

घं० मि० से०

दिनांक १८ मार्च ग्री० म० मध्याह्न का ना० काल = २३-४२-१ (ऐफ़ेमिरी के अनुसार) ग्री० म० मध्याह्न और ग्री० म० काल का अन्तर ११-१६-४४ है जो आरम्भ में निकाल चुके हैं। प्रति घंटा १० सेकन्ड के हिसाब से इस अन्तर का ना० काल और निकालकर १८ मार्च के मध्याह्न के नक्षत्र में से इसे घटाना होगा।

११ घंटा = ११ × १० = ११० सेकन्ड = मि० से० १–५०

१६ मिनट = १६ × $\frac{१}{६}$ = २$\frac{१}{३}$ " = + २$\frac{१}{३}$

योग १–५३$\frac{१}{३}$

घं० मि० से०

१८ मार्च ग्री० म० मध्याह्न का ना० काल २३–४२–१

अन्तर का नाक्षत्र काल = ०–१–५३$\frac{१}{३}$ घटाया

शेष २३–४०–७$\frac{२}{३}$ = ग्री० म० का ना० काल

ऊपर जो म० मध्याह्न और म० काल का अन्तर दिया है उस अंतर का ना० काल निकालने के लिए १ घंटा में १० सेकन्ड या ६ मिनट में १ सेकन्ड या १ मिनट में $\frac{१}{६}$ सेकन्ड के हिसाब से उतने अंतर के समय का ना० का जो निकले उसे लेना केवल घंटा मिनट ११–१६ का यहां ना० काल निकाला है ४४ सेकन्ड छोड़ दिया, क्योंकि उसका ना० काल बहुत सूक्ष्म निकलेगा।

घं० मि० से०

जो १८ मार्च के मध्याह्न ना० काल ऐफेमरी में २३–४२–१ मिला है। अब

रहता है। जैसे जो कन्या का स्वोदय है वही तुला का होगा। इसी प्रकार सिंह वृश्चिक का कर्क धन का, मिथुन मकर का, वृष कुंभ का और मीन मेष का एक ही स्वोदय होगा जैसे नीचे दिया है।

| राशियाँ | लंकोदय पल | ±चरखंड | राशियाँ | स्वोदय |
|---|---|---|---|---|
| १ मेष | २७८ | – पहिला चरखंड | = १२ मीन | „ |
| २ वृष | २९९ | – दूसरा „ | = ११ कुंभ | „ |
| ३ मिथुन | ३२३ | – तीसरा „ | = १० मकर | „ |
| ४ कर्क | ३२३ | + तीसरा „ | = ९ धन | „ |
| ५ सिंह | २९९ | + दूसरा „ | = ८ वृश्चिक | „ |
| ६ कन्या | २७८ | + पहिला „ | = ७ तुला | = |

उदाहरण—काशी में राशियों का उदय काल जानने के लिए काशी का स्वोदय बनाते हैं। काशी का पलभा ५ – ४५ है। चर खंड ( १ ) ५७, ( २ ) ४६, ( ३ ) १९ है जो ऊपर के उदाहरण में निकाल चुके हैं।

| राशियाँ | लंकोदय | ±चरखंड | काशी का स्वोदय | |
|---|---|---|---|---|
| मेष मीन | २७८ | – ५७ (१) चरखंड | = २२१ पल | इसी स्वदेशीय |
| वृष कुंभ | २९९ | – ४६ (२) „ | = २५३ पल | उदय काल को |
| मिथुन मकर | ३२३ | – १९ (३) „ | = ३०४ पल | स्वोदय कहते |
| कर्क धन | ३२३ | + १९ (३) „ | = ३४२ पल | हैं। अर्थात् |
| सिंह वृश्चिक | २९९ | + ४६ (२) „ | = ३४५ पल | स्व स्थान का |
| कन्या तुला | २७८ | + ५७ (१) „ | = ३३५ पल | शुद्ध उदय काल।। |

दूसरा उदाहरण—नरसिंहपुर २२° – ५७′, पलभा ५ – ५ है स्वोदय जानना है।

| राशियाँ | लंकोदय | ± चरखंड | नरसिंहपुर का स्वोदय | स्थूल स्वोदय |
|---|---|---|---|---|
| मेष मीन | २७८ | – (५० – ५०) (१) | = २२७ – १० | = २२७ पल |
| वृष कुम्भ | २९९ | – (४० – ४०) (२) | = २५८ – २० | = २५८ पल |
| मिथुन मकर | ३२३ | – (१६ – ५६) (३) | = ३०६ – ४ | = ३०६ पल |
| कर्क धन | ३२३ | + (१६ – ५६) (३) | = ३३९ – ५६ | = ३४० पल |
| सिंह वृश्चिक | २९९ | + (४० – ४०) (२) | = ३३९ – ४० | = ३४० पल |
| कन्या तुला | २७८ | + (५० – ५०) (१) | = ३२८ – ५० | = ३२९ पल |

इस दूसरे उदाहरण में चरखंड के दोनों अंक दिये हैं। परन्तु बहुधा ज्योतिषी लोग प्राय: एक ही अंक लेते हैं। अर्थात् ५० – ५० पहिला चरखंड है तो ५१ पहिला चरखंड मान लेंगे। इसी प्रकार दूसरा ४० – ४० चरखंड को ४१ और तीसरे १६–५६ चरखंड को १७ मान लेंगे। आधे से अधिक चरखंड के व्यांगुल को एक अंगुल मान लेते हैं और अल्प को छोड़ देते हैं। यहाँ उत्तर में जो पल आया है उसके आधे से कम विपल को छोड़कर, आधे से अधिक विपल को एक मान कर बढ़ा देते हैं। परन्तु ध्यान रहे इस प्रकार घटाने बढ़ाने से सब राशियों के उदयकाल का यदि योग किया जाय तो ( ६० घड़ी × ६० ) = ३६०० पल होना चाहिए। ६ राशियों के उदय काल का योग १८०० पल आना चाहिए। इससे कम या अधिक न हो जोड़ कर देख लेना चाहिए।

अब अक्षांश के चरखंड चक्र के अनुसार स्वोदय साधन करते हैं।

नरसिंहपुर का अक्षांश २२° – ५७′ है इसे २३° मानकर चरखंड देखा।

२३° के सामने पहिला ५०·९० दूसरा ४०·७२ तीसरा १६·९६ चरखंड दशमलव में दिया है।

| राशियाँ | वेधोपलब्ध लंकोदय | ± चरखंड | स्वोदय | स्वोदय पल |
|---|---|---|---|---|
| मेष मीन | २७९ | – ५०·९० (१) | = २२८·१ | = २२८ |
| वृष कुम्भ | २९९ | – ४०·७२ (२) | = २५८·२८ | = २५८ |
| मिथुन मकर | ३२२ | – १६·९६ (३) | = ३०५·४ | = ३०५ |
| कर्क धन | ३२२ | + १६·९६ (३) | = ३३८·९६ | = ३३९ |
| सिंह वृश्चिक | २९९ | + ४०·७२ (२) | = ३३९·७२ | = ३४० |
| कन्या मीन | २७९ | + ५०·९० (१) | = ३२९·९० | = ३३० |
| | | | | योग १८०० |

इसमें वेधोपलब्ध लंकोदय का उपयोग किया है।

यदि अक्षांश के अंश और कला के अनुसार पूरा स्वोदय बनाना है तो इस प्रकार बनाया जावेगा।

नरसिंहपुर के अक्षांश २२° – ५७′ का स्पष्ट स्वोदय वेधोपलब्ध लंकोदय के अनुसार निकालना है। सारिणी देखी।

| | पहिला | दूसरा | तीसरा है। |
|---|---|---|---|
| २३° का चरखंड | ५०·९० | ४०·७२ | १६·९६ |
| २२° ,, ,, | ४८·५० | ३८·८० | १६·१६ |
| १° में अंतर=शेष | २·४० | १·९२ | ०·८० |

तो ५७' में कितना? $\frac{(२·४०)\times ५७}{६०}$ $\frac{(१·९२)\times ५७}{६०}$ $\frac{(०·८०)\times ५७}{६०}$

$= \frac{१३६·८}{६०}$ $\frac{१०९·४४}{६०}$ $\frac{४५·६}{६०}$

$= २·२८$ $= १·८२४$ $= ·७६$

२·४०
× ५७
१६८०
१२००
६०) १३६·८० ( २·२८
१२०
१६८
१२०
४८०
४८०
०

| | | | |
|---|---|---|---|
| २२° का = | ४८·५० | ३८·८० | १६·१६ |
| ५७' का + | २·२८ | १·८२४ | ·७६ |
| ∴ २०°–५७' का = | ५०·७८ | ४०·६२४ | १६·९२ |
| चरखंड | पहिला | दूसरा | तीसरा |

१·९२
× ५७
१३४४
९६०
६०) १०९·४४ ( १·८२४
६०
४९४
४८०
१४४
१२०
२४०
२४०

०·८
× ५७
६०) ४५·६ ( ·७६
४२०
३६०
३६०
०

| राशियाँ | | लंकोदय | ± | चरखंड | | स्वोदय | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | मीन | २७९ | — | (५०·७८) | (१) | = २२८·२२ | = २२८ पल |
| वृष | कुंभ | २९९ | — | (४०·६२४) | (२) | = २५८·३७६ | = २५८ ,, |
| मिथुन | मकर | ३२३ | — | (१६·९२) | (३) | = ३०६·०८ | = ३०६ ,, |
| कर्क | धन | ३२३ | + | (१६·९२) | (३) | = ३३९·९२ | = ३४० ,, |
| सिंह | वृश्चिक | २९९ | + | (४०·६२४) | (२) | = ३३९·६२४ | = ३३९ ,, |
| कन्या | तुला | २७९ | + | (५०·७८) | (१) | = ३२९·७८ | = ३२९ ,, |
| | | | | | | योग | १८०० |

इस प्रकार से दोनों रीतियों से गणित कर के देख लिया। केवल १–२ पल का अंतर पड़ता है। इस कारण २२°–५७′ अक्षांश को २३° मान कर चरखंड निकालने से सुगम है।

दोनों प्रकार के लंकोदय से स्वोदय निकालने में भी विशेष कोई अन्तर नहीं पड़ता। यदि १–२ पल का अन्तर आया तो इस में कोई हानि नहीं है। परन्तु जहाँ सूक्ष्म रूप से ही गणित करना है तो चरखंड भी सूक्ष्म रूप से निकाल कर उसी के अनुसार स्वोदय बनाना।

-: ०

# अध्याय ५

## इष्ट काल साधन

शुद्ध लग्न निकालने के लिये शुद्ध इष्ट काल की आवश्यकता है। इष्ट काल शुद्ध होगा तो शुद्ध कुंडली बनेगी।

पहिले बता चुके हैं कि आजकल जो घड़ी का टाइम देखकर जन्म समय लिख लिया जाता है यदि उसी समय के अनुसार लग्न साधन की जावे तो अशुद्ध हो जायगी।

यदि अपना समय स्टेन्डर्ड टाइम में है तो उसे स्व स्थान का समय बनाने के लिये देशान्तर संस्कार और बेलान्तर संस्कार करना पड़ता है जिसके विषय में पहिले समझा चुके हैं। इसके उपरान्त समय शुद्ध होने पर लग्न साधन करना चाहिए। धूप घड़ी का जो समय है वही शुद्ध स्थानिक समय कहलाता है।

इष्ट काल के विषय में प्रारंभिक ज्ञान खंड में समझा चुके हैं। परन्तु महत्त्व का विषय होने से इसे फिर समझाते हैं।

सूर्योदय के उपरान्त जन्म समय तक या किसी प्रश्न के पूछने के समय तक जितने घड़ी पल आदि व्यतीत हो चुके हैं उस समय को इष्टकाल कहते हैं। अर्थात् इष्ट समय का काल घड़ी पल विपल के अनुसार जो व्यतीत हो चुका है वही इष्टकाल है।

घड़ियों का समय घंटा मिनट में मध्य रात्रि से गिना जाता है परन्तु इष्टकाल सूर्योदय के उपरान्त घड़ी पल में गिना जाता है। जैसे सूर्योदय होने पर यदि घंटा में ६ बजा होगा तो उस समय इष्ट काल घड़ी पल शून्य होगा। इसके उपरान्त एक दो आदि घड़ियों की गिन्ती इष्टकाल तक होगी। इस कारण घंटा मिनट में समय लिखा हो तो उसमें से सूर्योदय का समय घटा देना चाहिए। दोपहर के उपरान्त मध्यरात्रि

तक जितने घंटा समय और हुआ हो उसे भी उसी घंटा मिनट में जोड़ देना चाहिए। यदि आधी रात के उपरान्त भी इष्टकाल हो तो उस समय को भी उसी में जोड़ देना चाहिए। फिर जितने घंटा मिनट का सब समय हुआ हो उसके घड़ी पल बनालो तो इष्टकाल बन जायगा। घड़ी के समय को रेलवे टाइम के अनुसार अर्थात् १२ बजे के बाद १३,१४ बजे आदि बनालो तो और अच्छा है।

इष्टकाल यदि मध्याह्न ( १२ बजे ) का है तो दिनमान को आधा करने से इष्टकाल प्राप्त होगा।

यदि सूर्यास्त का जन्म है तो दिनमान ही ( जो पंचांग में दिया रहता है ) इष्टकाल होगा।

यदि ठीक अर्द्ध रात्रि का जन्म है तो रात्रिमान को आधा कर उसमें दिनमान जोड़ दो तो इष्टकाल निकल आयेगा।

इसी प्रकार विना सूर्योदय या अस्त का समय जाने इष्टकाल को दिनमान या रात्रिमान पर से निकाल सकते हो।

घ० प०

जैसे दिनमान २९–२८ = ६०–(२९–२८) = ३०–३२ रात्रिमान

घ० प०

दिनमान ÷ २ = १४–४४ दिनार्द्ध ( मध्याह्न )

रात्रिमान ÷ २ = १५–१६ = रात्रि अर्द्ध

मान लो १०॥ बजे दिन का जन्म है। ( १२–१०॥ ) = १॥ घंटा मध्याह्न के

घ० प०

प्रथम जन्म हैं। १॥ घंटा = ३–४५

| घ० प० | घ० प० |
|---|---|
| दिनार्द्ध १४–४४ | ३ – ४५ यह दिनार्द्ध से घटा दो तो इष्ट प्राप्त होगा। यहां |
| –३४५ | दिनार्द्ध में घटाने से १०–५९ प्राप्त हुआ। |
| शेष १०–५९ | |

इष्ट काल

मान लो २॥ बजे मध्याह्न के बाद का जन्म है तो दिनार्द्ध में २॥ घंटा के घड़ी पल बना के जोड़ दो क्योंकि यह समय मध्याह्न के पश्चात् का है। २॥ घंटा के

दिनार्द्ध १४–२४ घ० प० घ० प०

+ ६–१५ ६–१५ हुऐ इसे जोड़ा तो इष्ट २०–५९ हुआ

इष्ट = २०–५९

दिनमान २९–२८ यदि अर्द्ध रात्रि को १२ बजे जन्म हुआ है तो दिन में रात्रि

रात्रि अर्द्ध + १५–१६ घ० प०

इष्ट = ४४–४४ अर्द्ध जोड़ा तो इष्ट ४४–४४ हुआ

यदि २ बजे रात का जन्म है तो २ घंटा के ५ घड़ी, अर्द्ध रात्रि के इष्ट में जोड़ा या दिनार्द्ध + ३० में ५ घड़ी जोड़ा तो जन्म का इष्ट हुआ

अर्द्ध रात्रि = ४४–४४ या दिनार्द्ध १४–४४
+ ५ + ३०
इष्ट = ४९–४४ ४४–४४
+ ५
इष्ट ४९–४४

दिनार्द्ध + ३० = मिश्रमान होता है यही अर्द्ध रात्रि का इष्ट है।

दिनमान से सूर्योदय जानने को रात्रिमान घटीपल में ५ का भाग दो तो सूर्योदय का घंटा मिनट प्राप्त होगा। दिनमान घड़ी में ५ का भाग दो तो सूर्यास्त घंटा प्राप्त होगा

घ० प० घ० मि० से० १२ घंटे में से सूर्यास्त
दिनमान २९–२८ ÷ ५ = ५–५३–३६ घटा देने से सूर्योदय होगा।
रात्रिमान ३०–३२ ÷ ५ = ६–६ – २४
योग १२–०–०

घ० मि० से०

मान लो उपरोक्त दिनमान और अस्त है। जन्म ५–५३–३६ संध्या को है तो सूर्यास्त के १ घंटा = २॥ घड़ी उपरान्त जन्म हुआ।

दिनमान २९–२८ इसे दिनमान में जोड़ा तो ३१–५८ इष्ट हुआ।
+ २–३०
इष्ट = ३१–५८

इष्ट निकालने का दूसरा प्रकार

इष्ट = ( जन्म समय घंटा मिनट–सूर्योदय घंटा ) × २॥ = इष्ट काल घड़ी पल

जन्म समय घंटा मिनट रेलवे टाइम के अनुसार १२ से १३–१४ आदि २४ बजे तक लिख लो। और आधीरात के उपरांत जन्म हो तो जन्म तक बारा के बाद रात्रि के जितने घंटा हुए हों २४ में जोड़ दो तो घंटा के अनुसार जन्म का समय निकलेगा। जैसे किसी का जन्म २ बजे रात का है। अर्द्ध रात्रि तक २४ घंटा इसके उपरान्त २ बजे रात का जन्म है तो २४ + २ घंटा = २६ घंटा पर जन्म समझो। अब इस में से सूर्योदय का घंटा घटा दो तो सूर्योदय से जन्म तक कितने घंटे का समय हुआ निकल आयगा। मान लो उस दिन ६ बजे सूर्योदय हुआ था तो ( घंटा २६–६ ) = २० घंटा समय हुआ। इसके घड़ी पल बनाने को २॥ से गुणा किया तो २० × २॥ = ५० घड़ी इष्ट काल हुआ।

या सूर्योदय के कुछ पहिले का जन्म है अर्थात् सूर्योदय के समीप का जन्म है तो जितने घंटा शेष रात हो उसे २४ घंटा में से घटा दो तो इष्ट घंटा जन्म का निकलेगा।

घं. घंटा

जैसे २ बजे रात का जन्म है। ६ बजे सूर्योदय होगा ( ६–२ ) = शेष ४ घंटा रात और

बची। दिन रात के २४ घंटा होते हैं। (२४ घंटा – ४ घंटा) = २० घंटा=२० × २॥ = ५० घड़ी इष्ट काल हुआ।

मान लो १० बजे रात का जन्म है तो रेलवे टाइम के अनुसार १२ + १२=२२ बजे रात का जन्म हुआ। सूर्योदय का समय यदि ६ घंटा है तो इसमें से ६ घटा दिये (२२–६)=१६ घंटा बचे। १६ घंटा × २॥ = ४० घड़ी इष्ट काल हुआ।

यदि ११ बजे दिन का जन्म है तो ( ११ – सूर्योदय ६ घंटा ) = ५ घंटा

घ० प०
= ५ × २॥ = १२–३० इष्ट हुआ।

ऊपर के उदाहरण में सूर्योदय का समय ६ बजे लिया है। परन्तु उस दिन का ठीक सूर्योदय का समय चर सारिणी से निकाल कर जो स्थानिक सूर्योदय का स्पष्ट समय हो उस सूर्योदय के समय को इष्ट घंटा से घटा कर जो शेष घंटा बचे उसके घड़ी पल बनाकर इष्टकाल बना लेना चाहिए। इसी कारण सूर्योदय का समय शुद्धता पूर्वक निकालने की रीति पहिले बता चुके हैं। जब जन्म समय घंटा मिनट में स्टेन्डर्ड टाइम के अनुसार हो तो उसमें देशान्तर संस्कार और वेलान्तर संस्कार कर फिर इष्ट काल बनाना चाहिए।

स्टेन्डर्ड टाइम प्रचलित होने के पहिले का जन्म हो अर्थात् १–७–१९०५ ई० के पहिले का जन्म हो तो स्टेन्डर्ड टाइम का संस्कार नहीं होगा।

जैसे १८ मार्च सन् १८९० ई० में नरसिंहपुर में १२॥ बजे दिन का जन्म है। इसका इष्ट काल बनाना है।

घ० मि० से०
नरसिंहपुर का देशान्तर ७९°–११′ (५–१६–४४) पूर्व अक्षांश २२°–५७′ उत्तर है। इस दिन का सूर्योदय निकाल कर इष्ट काल बनाना है।

रा
पंचांग में देखा प्रातः रवि स्पष्ट ११–५°–२४′–५९″ है। इसको सायन सूर्य बनाने को अयनांश निकाला। सम्बत् १९४६ शाके १८११ का जन्म है।

शाका १८११
–४४४
६०)१३६७(२२ अंश
१२०
१६७
१२०
४७ कला
= अयनांश २२°–४७′

रा
प्रातः निरयन सूर्य ११–५°–२४′–५९″
+ अयनांश २२ –४७
सायन सूर्य = ११–२८–११–५९
इसकी क्रांति निकालने को क्रांति सारिणी देखा

रा
सायनसूर्य ११–२८° = ०°४७′–५४″ क्रांति तुलादि सूर्य है तो दक्षिण क्रांति हुई।

= इसे १° मान लिया

अक्षांश २२°–५७′ को २३° मान लिया। अब क्रांति चर सारिणी देखो

मि० से०

२३ अक्षांश के सामने १° क्रांति का चर १–४२ है

सूर्योदय = ६ घंटा + चर मिनट ( दक्षिण क्रांति होने से + )

१–४२

= ६–१–४२ घंटा

जन्म घंटा–मि०

१२–३०
– सूर्योदय – ६– १–४२
६–२८–१८

१८ मार्च का वेलान्तर } –८
=६–२०–१८ घंटा

घंटा० मि० से०

६–२०–१८
× २॥
१५–५०–४५

इष्ट घटी
घ० प० वि०
= इष्ट १५–५०–४५

दूसरा उदाहरण—

घंटा मि.

सम्वत् १९९९ शाके १८६४ जन्म १० – ५४ बजे रात दिनांक, १ अक्तूबर १९४२ ई० स्थान नरसिंहपुर अक्षांश २२° – ५७′ उत्तर देशान्तर ७९° – ११′ स्टेन्डर्ड

रा
देशान्तर ८२° – ३०′ सूर्य ५ – १४° – २८′ – ६

पूर्व
स्टेन्डर्ड देशान्तर ८२° – ३०′ पूर्व
नरसिंहपुर का,, ७९ – ११ पूर्व
अन्तर = ३ – १९
मि. से.
= १३ – १६ ऋण

पूर्व
अपने स्थान का देशान्तर स्टेन्डर्ड देशान्तर से कम है इससे ऋण।
मि. से.
∴ देशान्तर संस्कार १३ – १६ ऋण

शाका १८६४

− ४४४

६० ) १४२० ( २३°

१२०

२२०

१८०

४०

= अयनांश २३ − ४०

रा

रवि ५ − १४° − २८′ − ६″

\+ अयनांश २३ − ४०

सायन सूर्य = ६ − ८ − ८ − ६

रा

सायन सूर्य ६ − ८° की क्रांति सारिणी में देखा

रा

सायन सूर्य ६ − ८° = क्रांति ३° − १०′ − ३६″

,, ६ − ९ = ,, ३ − ३४ − १८

अन्तर ३° − ३४′ − १८″

− ३ − १० − ३६

० − २३ − ४२

६०′ में २३′ − ४२″ अंतर तो सा. सूर्य की ८′ में कितना ? २३ − ४२

२

२३ − ४२ × ~~८~~ / ~~६०~~ (१५) = ४७ − २२ / १५ = ३′ − ९″ +

१५ ) ४७ − २४ ( ३′ (× २)

४५

२ × ६०

१२० + २४

१५ ) १४४ ( ९″

१३५

९

रा

६ − ८° की क्रांति ३° − १०′ − ३६″

८′ ,, ,, + ३ ९

३ − १३ − ४५ = दक्षिण क्रांति

रा (सूर्य तुलादि होने से)

∴ ६ – ८° – ८′ की क्रांति = ३ – १३° – ४५ दक्षिण

मि. से.

२३° अक्षांश में ३° क्रांति का चर = ५ – ६

४° ,, ,, = ६ – ४८

अन्तर १ – ४२ +

६ – ४८

अन्तर ५ – ६

१ – ४२

६०′ में १ – ४२ अन्तर तो शेष क्रांति १३′ – ४५″ = १४′ में कितना

(१ – ४२) × ~~१४~~ ७ / ~~६०~~ ३० = ११ – ५४ / ३० = २३ सेकन्ड

१ – ४२
× ७
३० ) ११ – ५४ ( ०
× २
२३ – ४८
मि. से.
= ० – २२

मि. से.

३° क्रांति का चर ५ – ६

१४′ ,, + २३

५ – २९

∴ ३° – १४ क्रांति का चर ५ – २९

मि.

सूर्योदय = ६ घंटा + ५ – २९ चर दक्षिण क्रांति होने से +

घं. मि. से.

| | घंटा मि. | |
|---|---|---|
| जन्म समय | १० – ५४ | रात |
| | + १२ | |
| जन्म समय नया= | २२ – ४५ | |
| १ घं. बढ़ा समय – | १ – ० | |
| था इससे घटाया | | |
| पुराना समय= | २१ – ५४ | |
| वेलान्तर – १ अक्तूबर का | + १० | |
| | २२ – ४ | |
| देशान्तर संस्कार– | १३ – १६ | |
| | २१ – ५० – ५४ | |
| – सूर्योदय – | ६ – ५ – २९ | |
| = जन्म घंटा = | १५ – ४५ – १५ | |

| | घंटा |
|---|---|
| जन्म | १५ – ४५ – १५ |
| | × २॥ |
| जन्म घड़ी | ३९ – २३ – ७॥ |
| | घड़ी प. वि. |
| = इष्ट काल | ३९ – २३ – ७॥ |

## घड़ी घन्टा परिवर्तन

घड़ी पल के घंटा मिनट बनाने और घंटा मिनट के घड़ी पल बनाने का बहुत काम पड़ता है। घड़ी पल में २ का गुणा कर ५ का भाग देने से घंटा मिनट बन जाता है और घंटा मिनट में ५ गुणा कर २ का भाग देने से घड़ी पल बन जाता है। परन्तु सुगमता के लिये और समय की बचत के लिए इस प्रकार का एक चक्र बनाकर रख लेना चाहिए जिसे उपयोग करना चाहिए।

### घंटा से घड़ी बनाना

| घंटा / मिनट / सेकन्ड | दिन / घड़ी / पल | घड़ी / पल / वि० | पल / वि० / अनु० | घंटा / मिनट / सेकन्ड | दिन / घड़ी / पल | घड़ी / पल / वि० | पल / वि० / अनु० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ० | २ | ३० | ३१ | १ | १७ | ३० |
| २ | ० | ५ | ० | ३२ | १ | २० | ० |
| ३ | ० | ७ | ३० | ३३ | १ | २२ | ३० |
| ४ | ० | १० | ० | ३४ | १ | २५ | ० |
| ५ | ० | १२ | ३० | ३५ | १ | २७ | ३० |
| ६ | ० | १५ | ० | ३६ | १ | ३० | ० |
| ७ | ० | १७ | ३० | ३७ | १ | ३२ | ३० |
| ८ | ० | २० | ० | ३८ | १ | ३५ | ० |
| ९ | ० | २२ | ३० | ३९ | १ | ३७ | ३० |
| १० | ० | २५ | ० | ४० | १ | ४० | ० |
| ११ | ० | २७ | ३० | ४१ | १ | ४२ | ३० |
| १२ | ० | ३० | ० | ४२ | १ | ४५ | ० |

### घड़ी के घंटा बनाना

| घड़ी / पल / विपल | घंटा / मिनट / सेकन्ड | मिनट / सेकन्ड | घड़ी / पल / विपल | घंटा / मिनट / सेकण्ड | मिनट / सेकन्ड |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ० | २४ | ३१ | १२ | २४ |
| २ | ० | ४८ | ३२ | १२ | ४८ |
| ३ | १ | १२ | ३३ | १३ | १२ |
| ४ | १ | ३६ | ३४ | १३ | ३६ |
| ५ | २ | ० | ३५ | १४ | ० |
| ६ | २ | २४ | ३६ | १४ | २४ |
| ७ | २ | ४८ | ३७ | १४ | ४८ |
| ८ | ३ | १२ | ३८ | १५ | १२ |
| ९ | ३ | ३६ | ३९ | १५ | ३६ |
| १० | ४ | ० | ४० | १६ | ० |
| ११ | ४ | २४ | ४१ | १६ | २४ |
| १२ | ४ | ४८ | ४२ | १६ | ४८ |

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ | | ३२ | ३० | ४३ | १ | ४७ | ३० | १३ | ५ | १२ | ४३ | १७ | १२ |
| १४ | | ३५ | ० | ४४ | १ | ५० | ० | १४ | ५ | ३६ | ४४ | १७ | ३६ |
| १५ | | ३७ | ३० | ४५ | १ | ५२ | ३० | १५ | ६ | ० | ४५ | १८ | ० |
| १६ | | ४० | ० | ४६ | १ | ५५ | ० | १६ | ६ | २४ | ४६ | १८ | २४ |
| १७ | | ४२ | ३० | ४७ | १ | ५७ | ३० | १७ | ६ | ४८ | ४७ | १८ | ४८ |
| १८ | | ४५ | ० | ४८ | २ | ० | ० | १८ | ७ | १२ | ४८ | १९ | १२ |
| १९ | | ४७ | ३० | ४९ | २ | २ | ३० | १९ | ७ | ३६ | ४९ | १९ | ३६ |
| २० | ० | ५० | ० | ५० | २ | ५ | ० | २० | ८ | ० | ५० | २० | ० |
| २१ | ० | ५२ | ३० | ५१ | २ | ७ | ३० | २१ | ८ | २४ | ५१ | २० | २४ |
| २२ | ० | ५५ | ० | ५२ | २ | १० | ० | २२ | ८ | ४८ | ५२ | २० | ४८ |
| २३ | ० | ५७ | ३० | ५३ | २ | १२ | ३० | २३ | ९ | १२ | ५३ | २१ | १२ |
| २४ | १ | ० | ० | ५४ | २ | १५ | ० | २४ | ९ | ३६ | ५४ | २१ | ३६ |
| २५ | १ | २ | ३० | ५५ | २ | १७ | ३० | २५ | १० | ० | ५५ | २२ | ० |
| २६ | १ | ५ | ० | ५६ | २ | २० | ० | २६ | १० | २४ | ५६ | २२ | २४ |
| २७ | १ | ७ | ३० | ५७ | २ | २२ | ३० | २७ | १० | ४८ | ५७ | २२ | ४८ |
| २८ | | १० | ० | ५८ | २ | २५ | ० | २८ | ११ | १२ | ५८ | २३ | १२ |
| २९ | | १२ | ३० | ५९ | २ | २७ | ३० | २९ | ११ | ३६ | ५९ | २३ | ३६ |
| ३० | | १५ | ० | ६० | २ | ३० | ० | ३० | १२ | ० | ६० | २४ | ० |

जैसे

| | दिन | पल | वि॰ | अनु॰ |
|---|---|---|---|---|
| ११ घंटा = | ० | २७ | ० | |
| २६ मिनट = | | १ | ५ | ० |
| ४७ सेकं = | | | १ — ५९ | ३ |
| | ० | २८ | ३६ | ३ |

| | घंटा | मिनट | सेकन्ड | |
|---|---|---|---|---|
| २४ घड़ी = | | ३६ | ० | |
| ५१ पल = | | २० | २४ | |
| २३ विपल = | | | ९ | १२ |
| = | ९ | ५६ | ३३ | २ |

# अध्याय ६

## ग्रहसाधन

पंक्ति = पंचांगस्थ ग्रह

चालन = इष्ट काल और पंक्ति के भीतर के समय का गति के अनुसार साधन किया हुआ ग्रह।

चालन±होता है। पंक्ति के आगे का साधन करना है तो धन, और पहिले का साधन करना है तो चालन ऋण होता है परन्तु वक्री ग्रह में इसके विरुद्ध होता है!

पंचांग में प्रत्येक पक्ष में दो बार मिश्रकाल या प्रातःकाल का (जब इष्ट शून्य होता है) ग्रह स्पष्ट दिया रहता है और उसके नीचे उस ग्रह की गति भी दी रहती है। किसी-किसी पंचांग में दैनिक स्पष्ट भी दिया रहता है।

पंचांग में दिये हुए ग्रह पर से इष्टकाल का ग्रह स्पष्ट करने को ग्रह साधन कहते हैं। पंचांग में दिये हुए ग्रह के प्रस्तार (ग्रह स्पष्ट) को पंक्ति कहते हैं। पंचांग में दिये हुए ग्रह स्पष्ट का समय और इष्टकाल (जिस समय का ग्रह साधन करना है) के बीच के समय का जो अंतर है, उतने अंतर का ग्रह स्पष्ट करने को चालन कहते हैं। यह चालन + या —होता है। पंचांग की पंक्ति के पहिले का इष्ट काल हो तो चालन — (ऋण) और पंक्ति के उपरान्त का इष्टकाल हो तो चालन + होता है। क्योंकि यदि पहिले का इष्ट है तो पंक्ति के ग्रह स्पष्ट में से घटाने से और पंक्ति के बाद का इष्टकाल है तो आगे जोड़ने से इष्टकाल का ग्रह बन जायगा। परन्तु वक्री ग्रह में इसके विरुद्ध क्रिया करनी पड़ती है।

ग्रह की गति पंचांग में ६० घड़ी की दी रहती है अर्थात् ६० घड़ी (२४ घंटा) में कितना वह ग्रह चलता है वही उसकी गति कला विकला में दी रहती है। इस प्रकार पंचांग में दी हुई गति से, इष्ट और पंक्ति के बीच के समय के अंतर की गति निकालनी होती है। और चालन धन ऋण जैसा हो पंक्तिस्थ ग्रह में जोड़ या घटाकर इष्ट काल का ग्रह स्पष्ट बना लेते हैं।

जो ग्रह वक्री होता है उसका चालन उल्टा करना पड़ता है। अर्थात् + के स्थान में ऋण और ऋण के स्थान में धन करना पड़ता है। राहु और केतु सदा वक्री रहते हैं इस कारण वक्री ग्रह के अनुसार इन का भी चालन होगा अर्थात् पंक्तिस्थ ग्र के आगे अपना इष्ट है तो घटाना और पंक्ति के पहिले इष्ट है तो चालन जोड़ना पड़ेगा

ग्रह की गति कला विकला में ६० घड़ी की दी रहती है उस पर से त्रैराशि

से चालन के समय की गति निकालनी पड़ती है। जैसे ६० घड़ी में इतने कला विकला गति है तो इष्ट काल में कितनी होगी ? जो उत्तर आवेगा वह चालन ± होगा। उसे पंक्तिस्थ ग्रह स्पष्ट में ± करने से इष्ट काल का ग्रह स्पष्ट हो जायगा।

गति साधन करने के लिये जो त्रैराशिक करना पड़ेगा उसके लिये कुछ गुरु स्मरण रहे तो गणित में सरलता होगी।

गुरु—

(१) ६० घड़ी में जितनी कला गति १ घड़ी में उतनी ही विकला होगी।
(२) „ „ „ विकला „ „ „ „ प्रति विकला „
(३) „ „ कला विकला „ „ „ „ विकला प्रति विकला „
(४) ६० पल (१ घड़ी) में जितनी विकला १ पल में उतनी ही प्रति विकला।
(५) „ „ „ „ प्रति विकला और प्रतिविकल „ „ „ प्रति विकला और तत्प्रति विकला

**चालन बनाने का उदाहरण।**

मान लो दिनांक १–१०–१९४२ ई० नरसिंहपुर में आश्विन कृष्ण सप्तमी सम्वत् १९९९ शाका १८६४ गुरुवार इष्ट (घं० प० वि०) ३९–२२–१२ पर जन्म है।

जबलपुर का विक्रम विजय पंचांग देखा जिसमें इष्ट काल के समीप का पंक्तिस्थ ग्रह स्पष्ट इस प्रकार है।

पंक्ति = आश्विन कृष्ण ८ शुक्रवार मिश्रमान (घ० प०) ४५–५९

| ग्रह | रा अं० क० वि | गति | |
|---|---|---|---|
| सूर्य | ५–१५–२७–१६ | ५९′–१०″ | |
| चंद्र | २–२०–१४–४५ | २१ –१७ | |
| मंगल | ५–१६–२५– २ | ३९ – ६ | |
| बुध | ५–२४–२२–४८ | १२ –४७ | |
| गुरु | ३– १–१०–१६ | ७ –४२ | |
| शुक्र | ५– ७–३३–३२ | ७४ –२४ | |
| शनि | १–२०–२०–५५ | ० –३२ | वक्री |
| राहु | ४–१२–५८– ६ | ३ –११ | |
| केतु | १०–१२–५८– ६ | ३ –११ | |

गुरुवार = ५ वार } इतवार से गिना
शुक्रवार = ६ वार }

पंक्ति का = वार घटी पल विपल
६–४५–५९– ०
इष्ट का = ५–३९–२२–१२
अंतर = १– ६–३६–४८
चालन ऋण

पंक्ति का दिन शुक्रवार है। रविवार, आदि वार से गिना तो छटा वार हुआ इसकारण वार में ६ और मिश्रमान (घ० प०) ४५–५९ होने से घड़ी पल

में ४५-५६ पंक्ति में लिखा। अपना इष्टवार गुरुवार है। इतवार से गिना तो पांचवां हुआ इस कारण इष्ट का वार ५ रखा और इष्ट घड़ी ३६-२२-१२ होने से इष्ट घड़ी पल में ३६-२२-१२ लिखा और दोनों का अंतर निकालने पर जो आया उसे चालन कहेंगे।

पंक्ति आगे है इष्ट पीछे है। इष्ट के आगे पंक्ति होने से चालन ऋण हुआ। अर्थात् पंक्ति में से चालन की गति घटानी पड़ेगी तब ग्रह स्पष्ट होगा।

**दूसरा उदाहरण चालन निकालने का—**

पंक्तिस्थ ग्रह आश्विन कृष्ण ८ शुक्रवार मिश्रकाल ४५-५६ है
मान लो अपना इष्ट ,, ,, २ शनिवार इष्ट ५५-४० है

| पंक्ति | वार० | घटी | प० | वि० |
|---|---|---|---|---|
| | ६ | ४५ | ५६ | ० |
| इष्ट | ७ | ५५ | ४० | ० |
| अंतर | ५ | ५० | १६ | ० |
| | चालन ऋण | | | |

शुक्रवार होने से वार ६ और मिश्रकाल ४५-५६ होने से घटी पल ४५-५६ हुआ। इष्ट वार शनिवार सातवां है। इससे वार के नीचे ७ रखा और इष्ट ५५-४० घटी पल लिखा। यहां पंक्ति अधिक है अर्थात् पंक्ति के पहिले अपना इष्ट काल है। इष्ट काल द्वितीया का है, पंक्ति अष्टमी की है। इष्ट से पंक्ति अधिक होने से अंतर चालन ऋण हुआ। यहां ६ वार में ७ वार घटाने से नहीं घटता तो ऊपर के ३ वार में (७ वार होते हैं इससे) ७ वार और जोड़ा तो १३ वार हुए। १३ में से ७ घटाया तो ५ वार बचे। इस प्रकार घटाने से चालन ऋण ५ - ५० - १६ हुआ। (वार० घ० प०)

जहां चालन ऋण होता है वहां पंक्ति से इष्ट घटाना और जहां चालन धन होता है वहां इष्ट में से पंक्ति घटानी पड़ती है। घटाने के पहिले ही विदित हो जाता है कि चालन धन है या ऋण। पंक्ति के पहिले समय का ग्रह स्पष्ट करना है तो चालन ऋण होगा। परन्तु राहु केतु और वक्री ग्रह में इसके विरुद्ध होता है।

**तीसरा उदाहरण—**

इष्ट आश्विन कृष्ण १० रविवार इष्ट काल ३०-४८
पंक्ति ,, ,, ८ शुक्रवार मिश्रमान ४५-५६ है

| इष्ट | वार० | घ० | प० |
|---|---|---|---|
| | १ | ३० | ४८ |
| —पंक्ति | ६ | ४५ | ५६ |
| | १ | ४४ | ४६ |
| | चालन धन | | |

यहां इष्ट वार इतवार है। इतवार पहिला वार होने से वार के नीचे १ और इष्ट ३०-४८ होने से वार के नीचे १ घड़ी पल ३०-४८ लिखा। पंक्ति का वार शुक्रवार है ६ वार और मिश्रकाल ४५-५६ लिखा। फिर इष्ट से पंक्ति घटायी। यहां १ से ६

वार नहीं घटा तो ४ और जोड़ कर घटाया शेष १ वार रहा। इस प्रकार जो अंतर
वार घ० प०
१–४४–४६ आया वह चालन धन हुआ क्योंकि इष्टकाल दशमी का है और पंक्ति अष्टमी की है। पंक्ति के आगे इष्ट काल है तो चालन जोड़ना पड़ेगा।

इस प्रकार चालन निकालने के पहिले यह देखना चाहिए कि इष्ट काल अधिक ( आगे ) है या पंक्ति; उसके अनुसार चालन ± का विचार कर दोनों का अन्तर निकालना।

पंचांग में इष्ट के समीप ( आगे या पीछे ) जो पंक्ति हो उसे उपयोग करना जिससे अधिक गणित न करना पड़े।

ग्रीनविच से जो ऐफेमरी प्रकाशित होती है वह बहुत शुद्ध रहती है उसमें सायन ग्रह स्पष्ट मध्याह्न कालीन ग्रीनविच का दिया रहता है। उसका उपयोग करने से ग्रह साधन शुद्ध निकलता है और अधिक खटपट भी नहीं करनी पड़ती। उसका उपयोग करने के लिये अपने स्थानिक समय को ग्रीनविच के समय में परिवर्तन कर लेना चाहिए, जिसकी विधि पहिले बता चुके हैं। सुविधा के लिये यहाँ भी बतला देते हैं।

**अपने समय को ग्रीनविच के समय में परिवर्तन करना।**

अपना स्थानिक समय यदि धूप घड़ी के अनुसार हो तो स्थानिक समय को पहिले मध्यम स्थानिक समय बना लेना चाहिए। उसके लिये स्थानिक समय में विरुद्ध वेलान्तर संस्कार करे अर्थात् जहाँ वेलान्तर + बताया है वहाँ – और – के स्थान में + करे।

जैसे दिनांक १–१०–१९४२ ई० का अपना स्पष्ट इष्ट काल मान लो
घं० प० वि० घं० मिं० से०
३९–२२–१२ है। इसके घंटा मिनट बना लिये तो १५–४४–५३ हुआ। १ अक्टूबर का वेलान्तर + १० मिनट है तो यहाँ १० ऋण करेंगे। १० मि० घटाया तो
घं० मि० से० घ० मि० से० घ० मि० से०
१५–३४–५३ रहा। इसमें उस दिन का सूर्योदय ६– ५ – ५१ जोड़ा तो २१–४०–४०
घ० मि० से०
जन्म समय हुआ। अर्थात् १२ बजे दोपहर के उपरांत ९ – ४०–४० रात का जन्म हुआ। यह स्थानिक समय हुआ। इसका ग्रीनविच का समय बनाना है। नरसिंहपुर का

घ० मि० से०

देशान्तर ७९°–११′ है अर्थात् ५–१६–४४ पूर्व। जब ग्रीनविच में दोपहर होता है घ० मि० से० तो नरसिंहपुर में संध्या के ५–१६–४४ बजते हैं। जब नरसिंहपुर में ९–४०–४४ बजा था तो ग्रीनविच में क्या बजा होगा निकालना है। यहाँ स्थानिक समय से देशान्तर घंटे घटाना होगा क्योंकि यहाँ से ग्रीनविच पश्चिम में है।

घं० मि० से०
स्थानिक मध्यम समय ९–४०–४४
—देशान्तर—५–१६–४४ घटाया
∴ अन्तर ४–२४– ०

अर्थात् जन्म के स्थानिक मध्यम घ० मि० से० समय ९–४०–४४ पर ग्रीनविच में दो घ० मि० पहर के उपरान्त ४–२४–० बजा होगा।

ग्रीनविच में तारीख १–१०–१९४२ को दोपहर के जो ग्रह स्पष्ट दिया है उसमें घ० मि ४–२४ की गति निकाल कर दोपहर के उपरांत का होने के कारण जोड़ देने से इष्ट काल का अपने स्थान का ग्रह स्पष्ट हो जायगा।

परन्तु ऐफेमरी से साधन किये हुए ग्रह सायन होते हैं। उसमें से अयनांश घटा देने से निरयन स्पष्ट ग्रह बन जायेंगे।

इस उदाहरण में इष्ट काल घड़ी पल में था इस कारण इतनी खटपट करनी पड़ी। यदि प्रगट है कि जन्म १०–५४ बजे रात का है। इस पर से ग्रीनविच का समय बनाना है। यह नया टाइम १ घंटा बढ़ा हुआ है तो जन्म का पुराना समय ९–५४ बजे घ० मि० रात हुआ। यह स्टेन्डर्डटाइम में है जहाँ का अक्षांश ८२°–३०′ है = ५–३० संध्या यहाँ पर होती है उस समय ग्रीनविच में दोपहर होता है। इष्ट काल इसके आगे है।

इष्ट —९–५४
स्टे० टा० —५–३०
अंतर ४–२४

यह ग्रीनविच का समय दोपहर के बाद न घ० मि० ४–२४ बजे हुआ।

आज कल उज्जैन से भी ऐफेमरी निकलने लगी है जिसमें स्टेन्डर्ड टाइम अनुसार प्रत्येक दिन के दोपहर के स्पष्ट ग्रह दिये रहते हैं। इस कारण उज्जैन की ऐफेमरी से ग्रह स्पष्ट करना सरल है।

आज कल प्रचलित पंचांगों में जो ग्रह स्पष्ट दिये रहते हैं। वे निरयन ग्रह रहते हैं। उन प्रत्येक में अयनांश जोड़ देने से सायन ग्रह स्पष्ट बन जाता है।

**ग्रह स्पष्ट करना—**

अब उपरोक्त प्रत्येक ग्रह का स्पष्ट करेंगे। चालक पहिले निकाल चुके हैं। चालक
दिन घन्टा पल विपल
१ – ६ – ३६ – ४८ ऋण है।

सूर्य गति ५९′ – १०″
दि. घ. पल वि.
चालन १ – ६ – ३६ – ४८ है।
१ दिन (६० घड़ी) में गति ५९′-१०″-०‴
१ घड़ी ,, ,,= ०–५९–१०
∴ ६ घड़ी ,, ,,= ५–५५– ०
१ पल ,, ,,= ०– ०–५९-१०
∴ ३६ ,, ,, ,,= ०–३५–३०- ०
१ विपल ,, ,,= ०– ०– ०-५९-१०
∴ ४८ ,, ,, ,,= ०– ०–४७-२०

१ दिन की गति ५९′-१०″-०‴-०
६ घड़ी ,, = ५–५५ –० –०
३६ पल ,, = ०–३५ –३०–०
४८ विपल ,, = ०– ० –४७–२०
योग =६५–४१ – ७–२०
दि. घ. प. वि.
∴ १ – ६ – ३६ – ४८ चालन
की गति ६५′ – ४१″
= १°–५′–४१″ हुई।

गति की कला विकला केवल लिया शेष छोड़ दिया।

चालन में ४८ विपल है। आधे से ज्यादा है इस कारण यदि ३६ पल को ३७ पल मानकर गणित करो तो भी कोई विशेष अंतर नही पड़ता

१ पल में = ०′–०″–५९‴–१० गति
∴ ३७,, = ० –३६–२९ –१
यहां केवल प्रति विकला में ही अंतर पड़ा है। इस कारण
प. वि.
३६ – ४८ को ३७ पल मान लेने

१ दिन की गति – ५९′–१०″–०‴–०
६ घड़ी ,, ,, = ५ –५५ –० –०
३७ पल ,, = ० –३६ –२९–१०
योग = ६५ –४१ –२९–१०
= ६५′ – ४१″ = १° – ५′ – ४१″
गति हुई

दि. घ. पल
में कोई अन्तर नहीं पड़ता। इस कारण अपना चालक १ – ६ – ३७ मान लेंगे।

**अब इसी को गोमूत्रिका क्रम गणित से करेंगे ।**

१ – ६ – ३७
× ५९ – १०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | १० | ६० | ३७० |
| ५९ | ३५४ | ३३३<br>१८५ | |
| ५९<br>+ ६ | ३६४<br>+ ३७ | २२४३<br>+ ६ | ३७० ÷ ६०<br>= १० |
| ६५ | ४०१<br>= ४१ | २२४९<br>= २९ | |

= ६५′ – ४१″ – २९‴ – १०
= ६५′ – ४१″ गति
= १° – ५′ – ४१″ चालन ऋण

यहां गोमूत्रिका क्रम से भी गणित करने पर वही उत्तर आता है विद्यार्थी को जिस प्रकार सुलभ जँचे गणित करना चाहिए ।

रा
पंक्तिस्थ ग्रह सूर्य ५–१५°–२७′–१६″
चालन ऋण – १ – ५ –४१घं.
शेष=५–१४ –२१ –३५

∴ इष्ट कालीन स्पष्ट
रा
= ५–१४°–२१′–३५″

मंगल साधन

दि. घ. प.
गति ३९′ – ६″ चालन १ – ६ – ३७ ऋण

दि. घ. प.
१ दिन में ३९′ – ६″ गति तो १ – ६ – ३७ में कितनी होगी ?

( ३९ – ६ ) × ( १ – ६ – ३७ ) इस कारण गोमूत्रिका क्रम से दोनों का गुणा किया ।

१ – ६ – ३७
× ३९–६

| | | | |
|---|---|---|---|
| | ६ | ३६ | २२२ |
| ३९ | २३४ | ३३३<br>१११ | |
| ३९<br>+ ४ | २४०<br>+ २४ | १४७९<br>+ ३ | २२२ ÷ ६०<br>= ४२ |
| ४३ | २६४<br>= २४ | १४८२<br>= ४२ | |

= ४३′–२४″–४२–४२
= ४३′–२४″ चालन ऋण

रा
पंक्तिस्थ मंगल ५–१६°–२५′–२″
चालन ऋण – ४३–२४
शेष ५ –१५ –४१–३८

∴ स्पष्ट मंगल
रा
= ५–१५°–४१°–३८″

## बुध साधन

दि० घ० प०

बुध गति १२′–४७″ चालन १ – ६–३७ ऋण

१–६–३७

× १२–४७

| | | | |
|---|---|---|---|
| | ४७ | २८२ | २५६<br>१४८ |
| १२ | ७२ | ७४<br>३७ | |
| १२<br>+ २ | ११९<br>+ १२ | ७२६<br>+ २८ | १७३६ ÷ ६०<br>= ५६ |
| १४ | १३१<br>= ११ | ७५४<br>= ३४ | |

= १४′–११″ चालन ऋण

रा

पंक्तिस्थ बुध ५–२४°–२३′–४८″

चालन ऋण १४ – ११

शेष ५–२४–९–३७

बुध स्पष्ट

रा

५–२४°–९′–३७″

## गुरु साधन

गति ७′–४२″ चालन दि० घ० प०

१–६–३७ ऋण

१–६–३७

× ७–४२

| | | | |
|---|---|---|---|
| | ४२ | २५२ | ७४<br>१४८ |
| ७ | ४२ | २५९ | |
| ७<br>+ १ | ८४<br>+ ८ | ५११<br>+ २५ | १५५४ ÷ ६०<br>= ५४ |
| ८ | ९२<br>= ३२ | ५३६<br>= ५६ | |

= ८′–३२″–५६‴

= ८′–३३″ गति चालन ऋण

रा

पंक्तिस्थ गुरु ३–१°–१०′–१६″

चालन ऋण ८–३३

शेष ३–१–१–४३

∴ स्पष्ट गुरु

रा

३–५°–१′–४३″

**शुक्र साधन**

गति ७४′–२४″ चालन १–६–३७ ऋण

= १°–१४′–२४

१–६–३७
× १–१४–२४

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | २४ | १४४ | १४८<br>७४ |
| | १४ | ८४ | १४८<br>३७ | |
| १ | १४ | २४ | | |
| | २८<br>+ २ | १३२<br>+ ११ | ६६२<br>+ १४ | ८८८ ÷ ६०<br>= ४८ |
| १ | ३० | १४३<br>= २३ | ६७६<br>+ १६ | |

= १°–३०′–२३ ऋण

रा
पंक्तिस्थ शुक्र ५–७°–३३′–३२″
– चालन ऋण १–३०–२३
शेष ५–६–३–९

**शुक्र स्पष्ट**
रा
५–६°–३′–९″

**शनि साधन**

गति ०′–३२″ वक्री चालन १–६–३७

शनि यहां वक्री है तो चालन + होगा

१–६–३७
× ०–३२

| | | | |
|---|---|---|---|
| | ३२ | ६६ | ७४<br>१११ |
| ० | ० | ० | |
| ० | ३२<br>+ १ | ६६<br>+ १९ | ११८४ ÷ ६०<br>= ४४ |
| ० | ३३ | ११५<br>= ५५ | |

= ०′–३३″–५५‴
= ०′–३४″ चालन धन

रा
पंक्तिस्थ शनि १–२०°–२०′–५५″
+ चालन धन ०–३४
योग १–२०–२१–२९

∴ स्पष्ट शनि
रा
१–२०°–२१′–२९″

**राहु साधन**

दिन घटो पल

राहु गति ३′ – ११″ चालन १ – ६ – ३७ चालन + होगा क्योंकि राहु सदा वक्री रहता है।

१–६–३७
× ३–११

| | | | |
|---|---|---|---|
| | ११ | ६६ | ३७ |
| ३ | १८ | १११ | ३७ |
| ३ | २९ <br> + ३ <br> ३२ | १७७ <br> + ६ <br> १८३ <br> = ३ | ४२७ <br> = ४० |

= ३′ – ३२″ चालन +

रा
पंक्तिस्थ राहु ४–१२°–५८′–६″
चालन + ३ –३२
योग ४–१३– १ –३८

∴ स्पष्ट राहु
रा
४ – १३° – ३८″

रा
राहु में ६ जोड़ देने से केतु हो जाता है

रा
स्पष्ट राहु ४ – १३° – १′ – ३८″
+ ६
∴ स्पष्ट केतु = १०– १३ – १ – ३८

**चंद्र स्पष्ट करना**

उस दिन जो चंद्र नक्षत्र है उसका भयात, भभोग ( सर्वर्क्ष ) और भोग्य पहिले निकाल लेना चाहिए।

भयात = गतर्क्ष = भुक्त नक्षत्र = नक्षत्र के जितने घड़ी पल भुक्त हुए हों अर्थात् गत हो गये हों।

भोग्य = भोग्यर्क्ष = नक्षत्र की शेष घड़ी जो भुक्त होने को बची हों।

सर्वर्क्ष = भभोग = सम्पूर्ण नक्षत्र का भोग = पूर्ण भोग काल।

भयात = ( ६० घड़ी – गत नक्षत्र की घड़ी पल ) + इष्ट = यदि दूसरे दिन जन्म है। यदि उसी दिन जन्म है तो = ( इष्ट – गत नक्षत्र की घड़ी पल )।

भभोग = ( ६० घड़ी – गत नक्षत्र की घड़ी पल ) + वर्तमान नक्षत्र की घड़ी पल।

वर्तमान नक्षत्र = जन्म के समय जो नक्षत्र हो।

गत नक्षत्र = वर्तमान नक्षत्र के पहिले का नक्षत्र।

जैसे इष्ट दिनांक १–१०–१९४२ ई० गुरुवार को पंचांग में मृग नक्षत्र ३८–८
घटी पल विपल
दिया है। अपना जन्म समय ( इष्ट ) ३९ – २२ – १२ है जो उसके उपरान्त का है। इससे प्रगट हुआ कि मृग नक्षत्र का अंत हो चुकने के उपरान्त आगे के नक्षत्र आर्द्रा में जन्म हुआ है। पंचांग में देखा दूसरे दिन शुक्रवार को ४४–४१ तक आर्द्रा नक्षत्र है।

यदि मृगशिर नक्षत्र के भीतर जन्म होता तो मृगशिर नक्षत्र कब से आरंभ हुआ है यह देखने की आवश्यकता पड़ जाती और मृगशिर के पहिले का ( गत ) नक्षत्र रोहिणी नक्षत्र का कब अंत हुआ देखना पड़ता। परन्तु यहाँ जन्म मृगशिर के अंत होने के उपरान्त आर्द्रा नक्षत्र में हुआ है इस कारण आर्द्रा नक्षत्र कब से आरंभ हुआ और उसका कब अंत हुआ, देखना पड़ेगा तब आर्द्रा नक्षत्र का पूर्ण भोग काल ( भभोग ) ज्ञात होगा।

मृगशिर ३८ – ८ घड़ी तक गुरुवार को था उस उपरान्त आर्द्रा लगा। दिनरात की ६० घड़ी होती हैं तो ( ६० घड़ी – मृग० ३८ – ८ ) = २१ – ५२ घड़ी। अर्थात् गुरुवार को ३ – ८ घड़ी के उपरान्त शेष २१ – ५२ घड़ी आर्द्रा नक्षत्र रहा। अब देखना है शुक्रवार को आर्द्रा कितना था। पंचांग में शुक्रवार ४४ – ४१ घड़ी तक आर्द्रा दिया है। सब मिल कर ६६ – ३३ घड़ी आर्द्रा का पूर्ण भोगकाल हुआ। इसी पूर्ण भोग काल को भभोग या सर्वर्क्ष भी कहते हैं।

गुरुवार को आर्द्रा २१–२५
शुक्रवार ,, ,, ४४–४१
∴ आर्द्रा का भभोग = ६६–३३

इष्ट काल तक वर्तमान नक्षत्र कितना गत हुआ उसे भयात या गतर्क्ष कहते हैं। गुरुवार को मृगशिर ३८ – ८ घड़ी तक था। जन्म दिन गुरुवार है। उसी दिन इष्ट ३९ – २२ – १२ घड़ी पर जन्म हुआ है तो मृगशिर का अंत हो जाने पर और आर्द्रा नक्षत्र के आरंभ हो जाने के १ – १४ – १२ घड़ी के उपरान्त जन्म हुआ।

इष्ट ३९ – २२ – १२
मृग० का अंत ३८ – ८ – ० तक
शेष आर्द्रा १ – १४ – १२=भयात

इस कारण जन्म समय आर्द्रा १ – १४ – १२ गत हुआ है। कहेंगे इसी को भयात या गतर्क्ष कहेंगे।

( ६० – गत नक्षत्र ) + इष्ट = भयात

( ६० – गत नक्षत्र मृगशिर ) + इष्ट ३९ – २२ – १२

३८–८ घ. पल वि.

= (२१ – ५२) + इष्ट ३९–२२–१२=६१–१४–१२=१–१४–१२ भयात आर्द्रा का।

दोनों प्रकार से एक ही उत्तर आता है। ६० घड़ी से अधिक आने से ६० घटा दिया। इससे शेष १ – १४ – १२ जो बचा वही भयात हुआ। परन्तु उसी दिन का जन्म हो तो इष्ट में से गत नक्षत्र की घड़ी पल घटा देने से भयात स्पष्ट हो जाता है।

भाऽक = ( भभोग – भयात )

( आर्द्रा भभोग ६६ – ३३ ) – ( भयात १ – १४ – १२ ) = ६५ – १८ – ४८
आर्द्रा का भोग्य

**चंद्र साधन के लिए षष्टि प्रमाण भुक्ति निकालना—**

चंद्र स्पष्ट करने के लिए पहिले षष्टि प्रमाण भुक्ति ( वर्तमान नक्षत्र की ) निकालनी होती है। भभोग की घड़ियाँ कभी ६० से कम कभी अधिक होती हैं तो ६० घड़ी को अनुपातिक घड़ियां भयात की कितनी होती है इसे निकालना पड़ता है। इसी को षष्टि प्रमाण भुक्ति कहते हैं।

अर्थात् पूर्ण भभोग में ६० घड़ी तो भयात में कितनी अनुपातिक घड़ी होगी। या सम्पूर्ण भभोग को ६० घड़ी के बराबर माना जाय तो भयात को कितनी घड़ी के बराबर मानना पड़ेगा। यहाँ भाग देने की सुविधा के लिए भभोग और भयात को एक जात बना लेना चाहिए। चाहे सबके पल बना लो या विपल बना लो।

$$\frac{\text{भयात} \times ६०}{\text{भभोग}} = \text{षष्टि प्रमाण}$$

| अपना भभोग | भयात |
|---|---|
| घटी पल | |
| ६६ – ३३ है | १ – १४ – १२ है |
| × ६० | × ६० |
| ३९६० | ६० + १४ |
| + ३३ | ७४ – १२ |
| ३९९३ पल | पल वि. |
| भभोग | भयात |
| ७४ – १२ | ३९९३ ) ४४५२ ( १ घड़ी |
| × ६० | ३९९३ |
| ४४४० – ७२० ÷ ६० | ४५९ × ६० |
| + १२ = ० | ३९९३ ) २७५४० ( ६ पल |
| ४४५२ | २३९५८ |
| = ४४५२ | ३५८२ × ६० |
| पल | ३९९३ ) २१४९२० ( ५३ विपल |
| | १९९६५ |
| | १५२७० |
| | ११९७९ |
| | ३२९१ |

$$\frac{\overset{\text{भयात}}{(१ - १४ - १२) \times ६०}}{\text{भभोग } ६६ - ३३} = \frac{\overset{\text{पल विपल}}{(७४ - १२) \times ६०}}{३९९३ \text{ पल}}$$

$$= \frac{४४५२}{३९९२} = \begin{matrix} \text{घ.} & \text{प.} & \text{वि.} \\ १ & - ६ - & ५३ \end{matrix}$$

**षष्टि प्रमाण भुक्ति**

**चंद्र साधन**

भयात की षष्टि प्रमाण भुक्ति निकल आने पर चंद्र साधन करते हैं। एक नक्षत्र ६० घड़ी में १३°–२०′ चलता है तो १ घड़ी में ०°–१३′–२०″ चलेगा।

$$\frac{\overset{१}{१३–२०''}}{\underset{३}{६०}} = \frac{४०'}{३} \quad \frac{\overset{२}{४०}}{\underset{३}{३ \times ६०}} \text{ अंश} = \frac{२}{९} \text{ अंश हुआ।}$$

अब त्रैराशिक से निकालो। नक्षत्र की १ घड़ी में चंद्र $\frac{२}{९}$ अंश चलता है तो सम्पूर्ण नक्षत्रों की षष्टि प्रमाण भुक्ति की घड़ियों में कितना चलेगा। जो उत्तर आवे वह चंद्र का अंश कलादि स्पष्ट होगा।

**सम्पूर्ण नक्षत्रों की षष्टि प्रमाण भुक्ति**

प्रत्येक नक्षत्र की भुक्ति १३°–२०′ की है और एक नक्षत्र की औसत भुक्ति ६० घड़ी है। परन्तु नक्षत्र की पूर्ण भुक्ति ( भोग ) कभी इस ६० घड़ी से अधिक हो जाती है, कभी इस से अल्प होती है। इसी से ६० घड़ी के प्रमाण के अनुसार उस नक्षत्र की षष्टि प्रमाण भुक्ति निकालनी पड़ती है। जो कुछ इस प्रकार आवे वह केवल उस नक्षत्र की षष्टि प्रमाण भुक्ति हुई। अब शेष गत नक्षत्रों की भी षष्टि प्रमाण भुक्ति उस में जोड़ दो तो सम्पूर्ण नक्षत्रों की षष्टि प्रमाण भुक्ति निकल आयगी।

इस कारण गत नक्षत्रों की संख्या में ६० का गुणा करने से गत नक्षत्रों की षष्टि प्रमाण भुक्ति निकल आयगी। फिर उसमें वर्तमान नक्षत्र की षष्टि प्रमाण भुक्ति जोड़कर उसमें $\frac{२}{९}$ का गुणा कर दो तो चंद्र स्पष्ट हो जायगा।

$$\text{चंद्र साधन} = \frac{[\,(\text{गत नक्षत्र सख्या}) + \text{षष्टि प्रमाण भुक्ति}\,] \times २}{९} = \text{चंद्र स्पष्ट अंशादि}$$

अपना वर्तमान नक्षत्र आर्द्रा है। उसकी षष्टि प्रमाण भुक्ति १–६–५३ घड़ी पहिले निकाल चुके हैं।। इसमें गत नक्षत्रों की षष्टि प्रमाण भुक्ति और जोड़नी है।

अश्विनी से मृगशिर तक ५ गत नक्षत्र हुए इसमें ६० का गुणा किया ५ × ६० = ३०० घड़ी हुई इसमें १–६–५३ घड़ी जोड़ा।

**गत नक्षत्र**

$$\frac{[(५\times ६०)\times(१-६-५३)]\times २}{६} = \frac{(३००+१-६-५३)\times २}{६}$$

$$= \frac{(३०१-६-५३)\times २}{६} = \frac{६०२-१३-४६}{६} = ६६^\circ-५४'-५१''$$

रा

६ ) ६०२-१३-४६ ( ६६ अंश　　　　= २-६°-५४'-५१'' चंद्र स्पष्ट

५४
६२
५४
८×६०
४८०+१३

३० ) ६६ अंश ( २ राशि
६०
६ अंश

चंद्र स्पष्ट करने की यह सबसे सरल रीति है।

६ ) ४९३ ( ५४ कला
४५
४३
३६
७×६०
४२०+४६

६ ) ४६६ ( ५१
४५　विकला
१६

**चंद्र साधन दूसरे प्रकार से**

वर्तमान जन्म नक्षत्र का सर्वर्क्ष (भभोग) और गतर्क्ष (भयात) निकालो और दोनों को एक वर्ण बनालो।

१ नक्षत्र १३°-२०' का होता है तो वर्तमान नक्षत्र के गतर्क्ष काल में चंद्र के कितने अंश गत होंगे यह त्रैराशिक से निकालना चाहिए। इसलिये १३°-२०' $= १३\frac{१}{३} = \frac{४०}{३}^\circ$ में गतर्क्ष का गुणा कर सर्वर्क्ष का भाग दो तो गतर्क्ष काल का चंद्र निकल आयगा। इसके लिये गतर्क्ष में ४० का गुणा कर सर्वर्क्ष को तिगुना कर भाग देना पड़ेगा।

$$\frac{\text{गतर्क्ष}}{\text{सर्वर्क्ष}} \times \frac{४०}{३}^\circ = \frac{\text{गतर्क्ष} \times ४०}{\text{सर्वर्क्ष} \times ३}$$ = वर्तमान नक्षत्र का चंद्र के अंशादि।

इस में गत नक्षत्रों की संख्या का चंद्र निकाल कर जोड़ दो तो चंद्र स्पष्ट हो जायगा।

गत नक्षत्रों का चंद्र निकालने के लिये गत नक्षत्र संख्या में ६० का गुणा कर घड़ियाँ बना लो। १ घड़ी में चंद्र के २/९ अंश होते हैं तो उक्त घड़ियों में कितने अंश होंगे त्रैराशिक से निकालो। इस के लिये गत नक्षत्र की घड़ियों में २ का गुणा कर ९ का भाग दो गत नक्षत्र का चंद्र निकल आवेगा।

इस का एक चक्र भी आगे दिया है जिससे गत नक्षत्र का चंद्र जान सकते हो।

$$\frac{(\text{गत नक्षत्र संख्या} \times ६०) \times २}{९} = \text{गत नक्षत्र का चंद्र।}$$

गत नक्षत्र का चंद्र + वर्तमान नक्षत्र का चंद्र = चंद्र स्पष्ट

उदाहरण—

| भयात | भभोग | |
|---|---|---|
| घ० प० वि० | घ० पल | $\frac{(७४-१२) \times ४०}{३९९३ \times ३} + \frac{(५ \times ६०) \times २}{९}$ = चंद्र स्पष्ट |
| १-१४-१२ | ६६-३३ | (भयात / भभोग; गत नक्षत्र) |
| पल = ७४-१२ | = ३९९३ पल | |

| भयात | भभोग | |
|---|---|---|
| ७४-१२ | ३९९३ | $= \frac{२९६८}{११९७९} + \frac{६००}{९}$ |
| × ४० | × ३ | $= (०^\circ-१४'-५१'') + ६६^\circ-४०'$ |
| २९६०-४८० ÷ ६० | ११९७९ | $= ६६^\circ-५४'-५१''$ |
| + ८ = ० | | रा |
| २९६८ | | $= २-६^\circ-५४'-५१''$ चंद्र स्पष्ट |
| = २९६८ | | |

११९७९ ) २९६८ ( ० अंश
× ६०
११९७९ ) १७८०८० ( १४ कला
११९७९
५८२९०
४७९१६
१०३७४
× ६०
११९७९ ) ६२२४४० ( ५१ विकला
५९८९५
२३४९०
११९७९
११५११
$= ०^\circ-१४'-५१''$

९ ) ६०० ( ६६
५४ अंश
६०
५४
६ × ६०
९ ) ३६० ( ४०
३६ पल
०
$= ३६^\circ-४०'$

आगे दिये हुए चक्र में देखो।
रा
मृगशिर पूरा २-६°-४०' है
रा
चक्र से मृग० २-६°-४०'-०''
+ वर्तमान नक्षत्र ०-१४-५१
(उपरोक्त)
योग = २-६-५४-५१
चंद्र स्पष्ट

## नक्षत्र के अनुसार चंद्र के कलादि सूचक चक्र

| क्रम | नक्षत्र | प्रथम चरण | | | द्वितीय चरण | | | तृतीय चरण | | | चतुर्थ चरण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | रा. | अं. | क. | रा. | अं. | क. | रा. | अं. | क. | रा. | अं. | क. |
| १ | अश्विनी | ० | ३ | २० | ० | ६ | ४० | ० | १० | ० | ० | १३ | २० |
| २ | भरणी | ० | १६ | ४० | ० | २० | ० | ० | २३ | २० | ० | २६ | ४० |
| ३ | कृत्तिका | १ | ० | ० | १ | ३ | २० | १ | ६ | ४० | १ | १० | ० |
| ४ | रोहिणी | १ | १३ | २० | १ | १६ | ४० | १ | २० | ० | १ | २३ | २० |
| ५ | मृगशिर | १ | २६ | ४० | २ | ० | ० | २ | ३ | २० | २ | ६ | ४० |
| ६ | आर्द्रा | २ | १० | ० | २ | १३ | २० | २ | १६ | ४० | २ | २० | ० |
| ७ | पुनर्वसु | २ | २३ | २० | २ | २६ | ४० | ३ | ० | ० | ३ | ३ | २० |
| ८ | पुष्य | ३ | ६ | ४० | ३ | १० | ० | ३ | १३ | २० | ३ | १६ | ४० |
| ९ | आश्लेषा | ३ | २० | ० | ३ | २३ | २० | ३ | २६ | ४० | ४ | ० | ० |
| १० | मघा | ४ | ३ | २० | ४ | ६ | ४० | ४ | १० | ० | ४ | १३ | २० |
| ११ | पूर्वा फाल्गु० | ४ | १६ | ४० | ४ | २० | ० | ४ | २३ | २० | ४ | २६ | ४० |
| १२ | उत्तरा० | ५ | ० | ० | ५ | ३ | २० | ५ | ६ | ४० | ५ | १० | ० |
| १३ | हस्त | ५ | १३ | २० | ५ | १६ | ४० | ५ | २० | ० | ५ | २३ | २० |
| १४ | चित्रा | ५ | २६ | ४० | ६ | ० | ० | ६ | ३ | २० | ६ | ६ | ४० |
| १५ | स्वाती | ६ | १० | ० | ६ | १३ | २० | ६ | १६ | ४० | ६ | २० | ० |
| १६ | विशाखा | ६ | २३ | २० | ६ | २६ | ४० | ७ | ० | ० | ७ | ३ | २० |
| १७ | अनुराधा | ७ | ६ | ४० | ७ | १० | ० | ७ | १३ | २० | ७ | १६ | ४० |
| १८ | ज्येष्ठा | ७ | २० | ० | ७ | २३ | २० | ७ | २६ | ४० | ८ | ० | ० |
| १९ | मूल | ८ | ३ | २० | ८ | ६ | ४० | ८ | १० | ० | ८ | १३ | २० |
| २० | पूर्वाषाढ़ा | ८ | १६ | ४० | ८ | २० | ० | ८ | २३ | २० | ८ | २६ | ४० |
| २१ | उत्तराषाढ़ा | ९ | ० | ० | ९ | ३ | २० | ९ | ६ | ४० | ९ | १० | ० |
| २२ | श्रवण | ९ | १३ | २० | ९ | १६ | ४० | ९ | २० | ० | ९ | २३ | २० |
| २३ | धनिष्ठा | ९ | २६ | ४० | १० | ० | ० | १० | ३ | २० | १० | ६ | ४० |
| २४ | शतभिषा | १० | १० | ० | १० | १३ | २० | १० | १६ | ४० | १० | २० | ० |
| २५ | पूर्वभाद्र० | १० | २३ | २० | १० | २६ | ४० | ११ | ० | ० | ११ | ३ | २० |
| २६ | उत्तरभाद्र० | ११ | ६ | ४० | ११ | १० | ० | ११ | १३ | २० | ११ | १६ | ४० |
| २७ | रेवती | ११ | २० | ० | ११ | २३ | २० | ११ | २६ | ४० | १२ | ० | ० |

जैसे गत नक्षत्र पुष्य है = चंद्र राशि ३–१६°–४०′ हुई। श्रवण = ९–२३°–२०′ इत्यादि। यहां चरण तक के चन्द्र के राशि अंशादि दिए हैं जिससे किसी नक्षत्र के किस चरण तक चंद्र की राशि अंश आदि कितने होते हैं प्रगट हो जावे।

( गत नक्षत्र संख्या × ६० × २ ) ÷ ९ = चंद्र की राशि अंश आदि निकल आती है, वही यहां निकाल कर चक्र में बताया है।

इससे किसी भी चंद्र आदि ग्रह के स्पष्ट पर से नक्षत्र के चरण भी जाने जा सकते हैं। जसे चंद्र २–६°–५४′–५१″ है तो आर्द्रा के पहिले चरण का जन्म हुआ।

**चन्द्र की गति साधन**

१ नक्षत्र = १३°–२०′ = ८००′ का होता है। पूर्ण भभोग की षष्टि प्रमाण भुक्ति में चन्द्र की गति निकालनी है। अर्थात् पूर्ण भभोग में ८००′ चन्द्र की गति होती है तो ६० घड़ी में कितनी होगी ? जो उत्तर आवे वही चन्द्र की गति होगी।

भाग देने की सुविधा के लिये ६० घड़ी और भभोग को एक जाति बना लेना चाहिए। ६० घड़ी = ६० × ६० = ३६०० पल

$$\frac{\text{३६०० पल} \times \text{८००}}{\text{भभोग पल}} = \frac{\text{२८८००००}}{\text{भभोग पल}} = \text{चन्द्र गति कला विकला में।}$$

इस कारण २८८०००० में भभोग के पल बनाकर भाग दो तो चन्द्र की गति निकल आती है।

अपना भभोग ६६––३६ घड़ी = ३९९३ पल है।

$$\text{चन्द्रगति } \frac{\text{२८८००००}}{\text{३९९३}} = \text{७२१}'\text{–१५}$$

```
३९९३) २८८०००० (७२१
       २७९५१          कला
       ------
        ८४९०
        ७९८६
        ------
         ५०४०
         ३९९३
        ------
         १०४७
```

```
          १०४७ × ६०
३९९३) ६२८२० (१५
       ३९९३         विकला
       ------
       २२८९०
       १९९६५
       ------
        २९२५
```

$$\text{यदि भभोग विपल में हो} = \frac{\text{२८८००००} \times \text{६०}}{\text{भभोग विपल}} = \frac{\text{१७२८०००००}}{\text{भभोग विपल}}$$

= गति कलादि।

**ग्रह साधन की दूसरी रीति ( चरण के विचार से )**

जन्म समय ग्रह किस नक्षत्र में है और नक्षत्र किस राशि में आता है विचार करो। जन्म समय के पहिले वह ग्रह नक्षत्र के किस चरण में था उसका समय देखकर लिख लो। फिर देखो उस नक्षत्र का चरण कब बदला। फिर जितने समय तक वह ग्रह उस नक्षत्र में रहा हो सम्पूर्ण समय निकालो। उस समय को उस चरण का भभोग कहेंगे। वह चरण आरम्भ होने के उपरान्त इष्ट काल तक जो समय है वह समय उस चरण का भुक्त काल ( भयात ) हुआ।

१ चरण $३^{\circ}-२०' = \frac{१०}{३}^{\circ}$ का होता है। त्रैराशिक से निकालो कि १ चरण का पूर्ण भोग इतने घड़ियों में होता है तो उस चरण को भुक्त घटियों में कितने अंश भुक्त हुआ होगा ?

$$\frac{\text{चरण भुक्त काल ( भयात )}}{\text{उस चरण का सम्पूर्ण भोग ( भभोग )}} \times \frac{१०}{३}^{\circ} = \text{नक्षत्र के चरण का भुक्तांश ।}$$

अब देखो उस राशि में इस नक्षत्र के कितने चरण प्रथम भुक्त हो चुके हैं। प्रति चरण $\frac{१०}{३}^{\circ}$ के हिसाब से उतने चरण का भुक्तांश निकाल कर या पहिले दिये हुए चक्र से देख कर ऊपर निकाले हुए वर्तमान चरण के भुक्तांश में जोड़ दो तो उस राशि का पूर्ण भुक्त अंश कलादि निकल आवेगा। उसके पहिले जितनी राशि गत हुई हो वह ग्रह स्पष्ट की राशि होगी। और इस प्रकार गणित से निकाले हुए अंशादि उस ग्रह के स्पष्ट अंशादि होंगे।

**उदाहरण—**

दिनांक १-१०-१९४२ ई० गुरुवार का सूर्य स्पष्ट करना है। इष्ट काल ३६-२२-१२ घटी है। अब पंचांग देखा कि सूर्य किस राशि के कौन चरण में है।

बुधवार दिनांक ३०-९-४२ ई० हस्त के दूसरे चरण में ३५-३६ घड़ी पर आया = ६०-(३५-३६) = शेष २४-१ घड़ी दूसरे चरण का शनिवार ३-१०-१९४२ को तीसरे चरण में ५८-५२ पर आया। अब देखेंगे कि रवि को दूसरे चरण में कितना समय हुआ।

| | | | | | | घ० प० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| बुधवार | दिनांक | ३०-९-४२ | को हस्त | के दूसरे | चरण में रहा | = २४-१ |
| गुरुवार | ,, | १-१०-४२ | ,, | ,, | ,, ,, | = ६०-० |
| शुक्रवार | ,, | २-१०-४२ | ,, | ,, | ,, ,, | = ६०-० |
| शनिवार | ,, | ३-१०-४२ | ,, | ,, | ,, ,, | = ५८-५२ |

∴ रवि के दूसरे चरण में रहने का समय = योग २०२-५३
( भभोग )

जन्म समय तक हस्त के दूसरे चरण में सूर्य इस प्रकार है :—

घ० प०

बुधवार ३०—९—४२ को २४—१

गुरुवार १—१०—४२ ,, } ३९—२२—१२
जन्म समय }

∴ दूसरे चरण का मयात = ६३—२३—१२

| भभोग | मयात |
|---|---|
| घ० प० | |
| २०२—५३ | ६३—२३—१२ |
| × ६० | × ६० |
| १२१२० | ३७८० |
| + ५३ | + २३ |
| १२१७३ | ३८०३—१२ |
| भभोग पल | मयात पल |

अब त्रैराशिक से निकाला

सूर्य के दूसरे चरण का भभोग १२१७३ पल में सूर्य $\frac{१०}{३}$° भोगता है तो

३८०३—१२ पल में कितना होगा ?

$$\frac{(३८०३-१२) \times १०}{१२१७३ \times ३} = \frac{३८०३२}{३६५१९} = १^\circ-२'-२९''$$

∴ सूर्य हस्त के दूसरे चरण में १°—२′—२९″ पार कर चुका। यह सूर्य के दूसरे चरण का भुक्त काल हुआ।

हस्त कन्या राशि में आता है। कन्या राशि में इस प्रकार नक्षत्र होते हैं :—

३६५१९) ३८०३२ (१°
३६५१९
१५१३ × ६०
३६५१९) ९०७८० (२′
७३०३८
१७७४२
× ६०
३६५१९) १०६४५२० (२९″
७३०३८
३३४१४०
३२८६७१
५४६९

| | | |
|---|---|---|
| उत्तरा फाल्गुनी | = अंत के | ३ चरण |
| हस्त | = पूरे | ४ चरण |
| चित्रा | = आरंभ के | २ चरण |
| | | ९ चरण |

अब देखना है हस्त के दूसरे चरण तक कन्या राशि में कितने चरण होते हैं।

उत्तरा फाल्गुनी के अंत के ३ चरण
हस्त का आरंभ का — १ चरण
४ चरण

१ चरण में $\frac{१०}{३}$° भुक्त होता है तो ४ चरण में $\frac{१० \times ४}{३} = \frac{४०}{३} = १३^\circ-२०'$

कन्या राशि के हस्त के पहिले चरण तक भुक्त = १३°–२०′
,, ,, दूसरे ,, ,, ,, = १– २–२६

∴ कन्या राशि के भुक्त अंश हुए = १४–२२–२६

सूर्य कन्या राशि के १४°–२२′–२६ पर है गत राशि (कन्या राशि के पहिले
रा
तक राशि) ५ है इस प्रकार सूर्य स्पष्ट ५–१४°–२२–२६″ हुआ।

या पिछले दिये हुए चक्र में देखा

रा
हस्त के पहिले चरण तक राशि अंश = ५–१३°–२०′
उपरोक्त हस्त के दूसरे चरण के भयात में = ०– १– २–२६

सूर्य स्पष्ट = ५–१४–२२–२६

इस रीति से और भी ग्रह स्पष्ट कर लेना।

**ग्रह साधन में पंचांग के उपयोग का विचार**

ग्रह साधन करने के लिये विशेष बात ध्यान देने योग्य यह है कि जिस पंचांग द्वारा ग्रह साधन किया जाता है उस का विचार करो कि वह पंचांग किस स्थान से प्रकाशित हुआ है और उस में जो ग्रह स्पष्ट दिया है वह किस स्थान के देशान्तर पर गणित कर बनाया गया है। अपने स्थान से और उस स्थान से जहां का ग्रह स्पष्ट दिया गया है, देशान्तर में क्या अंतर है; बिना इन बातों के विचार किये ( यदि उस स्थान में अधिक अंतर हुआ तो ) ग्रह स्पष्ट में कुछ अंतर अवश्य पड़ेगा।

इस कारण अपने इष्ट समय को उस स्थान के समय में परिवर्तन करलो जहां का पंचांग उपयोग कर रहे हो।

जैसे जबलपुर का पंचांग उपयोग किया तो जबलपुर का देशान्तर ८०° पूर्व है। नरसिंहपुर में जन्म होने से नरसिंहपुर का जन्म ग्रह साधन करना है।
मि० से०
नरसिंहपुर का देशान्तर ७९–११ पूर्व है दोनों का अंतर = ४९′ = ३–१२ = ८ पल का हुआ। नरसिंहपुर के समय को जबलपुर के समय में परिवर्तन करने के लिये, यहां से जबलपुर पूर्व में होने से अंतर + करना पड़ेगा। पश्चिम में — ( ऋण ) करना पड़ता।
घ० प० वि०
इस से अपने इष्ट में ८ पल देशान्तर जोड़ दो। इष्ट ३९–२२–१२ घड़ी + ८ पल
= ३९–३०–१२ यह जबलपुर

का टाइम हो गया। यदि मिश्रमान दिया हो तो फल घटी संस्कार करो स्थानिक मिश्रमान बना लो।

अपना इष्ट १६–३०–१२ मान कर ग्रह साधन करें तो ग्रहस्पष्ट ठीक होगा। यह क्रिया केवल ग्रहसाधन करने के लिये ही उपयोग में लाना। जैसे ग्रीनविच का ऐफेमरी का उपयोग करते हैं तो स्थानिक समय को ग्रीनविच का समय बना लेते हैं, जिस का बनाना पहिले बता चुके हैं। परन्तु कई पंचांग स्टेन्डर्ड टाइम पर ग्रह स्पष्ट कर पंचांग में देते हैं उन में अपने स्टेन्डर्ड टाइम पर से ही ग्रह साधन किया जा सकता है। देशान्तर संस्कार करने की आवश्यकता नहीं होती। जैसे उज्जैन से प्रकाशित ऐफेमरी में स्टेन्डर्ड टाइम का ग्रह दिया है। उस मे केवल अपने इष्ट स्टेन्डर्ड टाइम पर से ही ग्रह साधन कर सकते हैं।

लग्न साधन, भाव साधन के लिये केवल स्थानिक समय ही उपयोग होता है।

**ग्रीनविच के ऐफेमरी से ग्रह स्पष्ट**

मान लो ग्रीनविच के ऐफेमरी का उपयोग करना है तो अपने समय को ग्रीनविच के समय में बना लो।

यद्यपि समय परिवर्तन की रीति पहिले दे चुके हैं परन्तु यहाँ एक और उदाहरण देकर समझाते है।

जन्म जबलपुर में ४ बज के ८ मिनट संध्या का है। यह समय स्टेन्डर्ड टाईम का है जिसका देशान्तर ८२°–३०° पूर्व है=५–३० घ० मि० हुए। यह समय ग्रीनविच के आगे है। अर्थात् जब जबलपुर में ४–८ बजा था तो ग्रीनविच में १२ भी दोपहर के नहीं बजे थे। स्टेन्डर्ड देशान्तर समय ५–३० संध्या से अपना समय ४–८ संध्या घटाया तो शेष १–२२ घ० मि० रहे। जब ग्रीनविच में मध्याह्न के १२ बजते तो जबलपुर के स्टेन्डर्ड टाइम में ५–३० घ० मि० संध्या के बजते परन्तु अपना समय १–२२ पहिले का है। इस कारण इसे १२ में से घटाया तो शेष १०–३८ रहे। इस से प्रगट हुआ अपने जन्म समय दोपहर के पहिले ग्रीनवीच में १०–३८ ही बजा था।

मध्याह्न से १–२२ घ० मि० का अंतर होने के कारण इस अंतर का ग्रहों की गति निकाल कर ग्रीनविच के ग्रहों मे घटा देने से इष्ट काल का ग्रह अपने स्थान का बन जायगा। ऐफेमरी में प्रति दिन के १२ बजे के ग्रह स्पष्ट दिये रहते हैं।

**१८ मार्च १९२१ को ऐफेमरी में ग्रीनविच के ग्रहों की स्थिति इस प्रकार थी है :—**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सूर्य | २७°–११′–२७ | मीन = गति | ५९′–३७″ | इसमें गति नहीं दी |
| चन्द्र | १५ – २ –२४ | मिथुन = ,, | १४°–२६′–४″ | थी तो उस दिन के |
| मंगल | २५ – १ – ० | मेष = ,, | ४५′–०″ | ग्रह को दूसरे दिन के |
| बुध | ३ –४५ | मीन मार्गी = | १५′–०″ | ग्रह स्पष्ट से घटा |
| गुरु | १२–१५ | कन्या वक्री = | ७′–०″ | दिया जो अंतर |
| शुक्र | ९६–४४ | मेष = | २८′–०″ | मिला वही गति हुई। |
| शनि | २०–५७ | कन्या वक्री = | ४′–०″ | यही यहां निकाल |
| राहु | २८– ७ | तुला वक्री = | ३′–११″ | कर दी है। |

| दिनांक | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध |
|---|---|---|---|---|
| १९ | २८°–२१′– ४″ | २९°–२८′–२८″ | २५°–४६′ | ३°–५७′ |
| १८ | २७ –११ –२७ | १५ – २ –२४ | २५ – १ | ३ –४२ |
| गति | ०–५७–३४ | १४ –२६ –४ | ० –४५ | ० –१५ |

| | वक्री गुरु | वक्री शनि | |
|---|---|---|---|
| १८ | ३°–५७′ | २० –५७ | राहु की सदा एक सी |
| १९ | ३ –४२ | २० –५३ | ३′–११″ गति रहती है। |
| गति | ० –४५ | ० – ४ | |

घ० मि०

अब गणित से निकालो २४ घं० में सूर्य की गति ५९′–३७″ है तो १–२२ में कितनी होगी ? सब से सरल विधि लेगार्थमिक टेबल के (जो ग्रंथ में दिया रहता है।) सहारे बहुत शीघ्र उत्तर मिल जाता है। परन्तु उस का यहां उपयोग न कर गणित से ही निकालेंगे।

२४ घन्टा में जितनी कला विकला गति होती है। तो १घन्टे में उसकी $2\frac{1}{2}$ गुनी विकला प्रतिविकला गति होती है। १ घंटा में जितने विकला प्रतिविकला गति होगी १मिनट में उतनी ही प्रतिविकला तत्प्रतिविकला गति होती है।

सूर्य २४ घंटा = ५९′ ३७″ गति

१ घंटा = ×२ = ११८″–७४‴

$\frac{1}{2}$ = २९ –३०

×२॥ = १८–३० / १४७-१२२-३०

= १४८″-२‴-३०

१ घंटा में = २′–२८″–२‴

१ घंटा में = २′–२८″–२‴

१ मिनट में = २–२८–२

२२ मिनट में = ५४–१६–४४

सूर्य मीन २७°–२१'–२७''
१ घंटा में = २'–२८''–३
२२ मिनट में = ५४ –१६
१–२२ की = ३ –२२ –१९

चालन ऋण ३–२२
शेष = २७–१८ –५ मीन
रा

∴ सायन सूर्य स्पष्ट = ११–२७°–१८'–५''

चंद्र = २४ घंटा = १४°–२६'–४'' गति
२॥ × { × २ = २८'–५२''–८
 × १/२ = ७–१३–२
१ घंटा में = ३६–५–१०

१ घंटा में = ३६'–५''–१०
∴ १ मि० में = ०–३६–५–१०
∴ २२ मि० में = ०–७९२–११०–२२०
= ७९४''–३–४०
= १३'–१४''–३

१ घंटा में = ३६'–५''–१०
२२ मि० में = १२–१४–३
४९–१९–१३
चालन ऋण
रा

चंद्र मिथुन १५°–२'–२४''
चालन ऋण ०–४९–१९ घटाया
= १४–१३–५ मिथुन

∴ सायन चंद्र स्पष्ट २–१४°–१३'–५''

मंगल = २४ घंटा = ४१'–०'' गति
∴ १ घंटा × २१/२ = ६०''–०'''
२२–३०
११२–३०
१ घंटा में = १'–५२''–३०

१ घंटा में = १'–५२''–
१ मिनट में = १''–५२–३०
२२ मि० में = ४१–१५–०

१ घंटा में = १'–५२''–३०
२२ मि० में = ०–४१–१५
२–३३–४५
चालन ऋण रा

मंगल मेष २५°–१'–०''
चालन ऋण २–३३ घटाया
२४–५८–२७ मेष

∴ सायन मंगल = ०–२४°–५८'–२७''

बुध = २४ घंटा = ०°–१५'–०''
१ घंटा × २१/२ = ०–३७''–३०'''
१ मिनट = ०''–३७'''–३०
२२ मिनट = १३''–४५
बुध मीन ३°–४२'–०''

१ घंटा = ३७''–३०''
२२ मिनट = १३–४५
चालन – ५१–१५
ऋण

चालन ऋण ११ घटाया

३–४१–९ मीन

रा

∴ सायन बुध स्पष्ट ११–३°–४१′..९″

गुरु वक्री २४ घंटा = ७′–०″ गति

१ घंटा × २$\frac{१}{२}$=१७″–३०‴

१ मिनट = ०–१७″′–३०

२२ मिनट = ०–३७४–६६०

= ३८५‴–०

= ६″–२५‴

१ घंटा में – ०′–१७″–३०‴

२२ मिनट ० – ६ – २४

चालन + ० – २३–५५

वक्री होने से

गुरु कन्या १२°–१५′–०″

चालन + २३ जोड़ा

१२–१५–२३ कन्या।

रा

∴ सायन गुरु ५–१२°–१५′–२३

शुक्र २४ घंटा = २८′–०″ गति

१ घंटा = × २$\frac{१}{२}$ ०′–५६

+ १४

१ घंटा =१–१०

१ मिनट = ०–१′–१०″

२२ मिनट ०–२२′–२२०″

= ०–२५–४०

१ घंटा = १′–१०″

२२ मि० = ०–२५–४०

चालन ऋण= १–३५–४०

शुक्र मेष ६°–४०′–०″

चालन – ०–१–३५ घटाया

६–३८–२५ मेष

रा

∴ सायन शुक्र ०–६′–३८°–२५″

शनि वक्री २४ घंटा = ४′–०″ गति

∴ १ घंटा= × २$\frac{१}{२}$=०′–१०″

१ मिनट =०–०–१०

२२ मिनट =०–३–४०

१ घंटा = ०′–१०″

२२ मिनट= ३–४०

चालन + ०–१३–४०

वक्री होने से

शनि कन्या = २०°–५७′–०″

चालन + ०–०–१३ जोड़ा

२०–५७–१३ कन्या

रा

∴ सायन शनि ५–२०°–५७′–१३″

राहु २४ घंटा = ३′–११″ गति
१ घंटा = × २$\frac{1}{2}$ = ६″–२२‴
१–३५″
७=५७″
१ घंटा में = ८″–०
१ मिनट = ०–८
∴ २२ मि० = २–५६

१ घंटा में = ०′–८″–०
२२ मिनट = ०–२–५६
चालन + ०–१०–५६
वक्री होने से
राहु तुला – २८°–५७′–०
चालन + ०–०–१०–५६ जोड़ा
= २८–५७–१०–५६
= २८–५७–११ तुला

रा
∴ सायन राहु ६–२८°–५७′–११″

रा
राहु + ६ राशि = केतु राहु–६–२८°–५७′–११″
+६
केतु = ०–२८–५७–११

रा
∴ सायन केतु ०–२८°–५७′–११″

उपरोक्त सायन ग्रह आये हैं इन में अयनांश घटा दो तो निरयन ग्रह स्पष्ट हो जाते हैं।

उपरोक्त ग्रहों को अब निरयन बनाने के लिये अयनांश साधन करते हैं।

१८ मार्च १९२१ ईस्वी फाल्गुन शुक्ल ९ शुक्रवार सम्वत् १९७७ शाके १८४२ है।

यह लाघव पद्धति से अयनांश निकालते हैं

शाका १८४२
–४४४
६०) १३९८ ( २३°
१२०
१९८
१८०
१८′

वर्ष आरंभ का अयनांश २३°–१८ हुआ। इष्ट काल तक का अयनांश निकालना है।

चैत्र शुक्ल १ से वर्ष आरंभ हुआ।

फा० शुदी १ तक = ११ मास। तिथि तक ८ दिन। सब ११ मास ८ दिन हुए।

१२ मास में = ६०″ गति
१ मास में = ५″
१ दिन में = १०‴ ,,

११ मास में = ११ × ५″ = ५५″
८ दिन में = १०″ × ८ = ०–८०‴
= १–२०
∴ ११ मास ८ दिन में = ५६″–२०‴
चालन

वर्ष आरंभ का अयनांश = २३°–१८′–०″
चलित + = ० – ० – ५६
∴ तत्कालिक अयनांश = २३–१८–५६

| | | |
|---|---|---|
| रा | रा | रा |
| सायन सूर्य ११–२७°–१७′–५″ | चंद्र २–१४°–१३′–५″ | मंगल ०–२४°–५८′–२७″ |
| – अयनांश २३–१८–५६ | –२३–१८–५६ | –२३–१८–५६ |
| ∴ निरयन ग्रह=११–३–५८–९ | =१–२०–५४–९ | =०–१–३९–३१ |

| | | |
|---|---|---|
| बुध | गुरु | शुक्र |
| रा | | |
| ११–३°–४१′–९″ | ५–१२°–१५′–२३″ | ०–६–३८–२५ |
| २३–१८–५६ | २३ – १८–५६ | –२३–१८–५६ |
| =१०–१०–२२–१३ | =४–१८–५६–२७ | =११–१३–१९–२९ |
| शनि | राहु | केतु |
| रा | | रा |
| ५–२०°–५७′–१३″ | ६–२८°–५७′–११″ | ०–२८°–५७′–११″ |
| – २३ –१८ –५६ | – २३ – १८–५६ | – २३ – १८–५६ |
| ४–२७ –३८ –१७ | ६ – ५ – ३८–१५ | =०–५ – ३८–१५ |

इस प्रकार सायन ग्रह में से अयनांश घटाने से जो बचा वह निरयन ग्रह स्पष्ट हुआ। कई प्रकार के अयनांश निकालना आगे बताया गया है।

—: ० :—

# अध्याय ७

## ग्रह साधन के लिये सहायक सारिणियाँ

ग्रह स्पष्ट करने में जो पहिले गणित बताया है वह कुछ क्लिष्ट है। इस कारण ग्रह साधन की सुगमता के लिये आगे सारिणियाँ दी हैं। उनका उपयोग अच्छी प्रकार समझ लेना पड़ेगा क्योंकि उनका आगे बहुत काम पड़ेगा।

ग्रह साधन के लिये पहिले गुणनफल चक्र (देखिये चक्र अ, ब) दिया है जिसके सहारे गोमूत्रिका क्रम रीति से गुणा कर सरलता से ग्रहों की गति निकल आती है। आगे त्रावृतमिक रीति से घड़ी पल में ग्रहों की गति निकालने की सारिणी दी है। वह भी सुगम है। इनके उपयोग की रीति एक बार समझ में आने से फिर कोई अड़चन नहीं होगी।

**गुणनफल चक्र की बनावट**

ज्योतिष में बहुधा ६० अंकों के भीतर के अंकों का परस्पर ग्रह साधन आदि में या गोमूत्रिका क्रम से गणित करने में उपयोग होता है। उस के लिये यहाँ सुविधा के लिये चक्र बना दिया है। दोनों अंकों के गुणा करने में ६० से अधिक जो अंक आते हैं उन्हें ६० से शोधन कर इस चक्रमें रखा है। जैसे ५९ × ५९=५३१ का गुणा किया तो ३४८१ हुआ। इस में ६० का भाग दिया तो ५८–१ हुआ। २९५
यहाँ वही चक्र में रखा है। गुणा परस्पर एक जाति ६०) ३४८१ (५८
के अंकों में होगा। जैसे ५९ कला का ५९ कला में गुणा ३००
किया तो ३४८१ आये इस के अंश बनाये तो ५८–१ ४८१
अंश आये। इसी प्रकार जिस जाति का गुणा किया है ४८०
चक्र का अंक उस से ऊँची जाति का आयगा। जैसे १
यहाँ कला से गुणा किया तो ५८–१ आया। यहाँ १ तो कला आई और बाईं ओर का अंक अंश समझना। यदि विकला से गुणा किया तो उत्तर ५८′–१″ समझना। इसी प्रकार गुणनफल के सब अंक ६० से भाग देकर चक्र में रखे हैं। कोई अंक ६० से अधिक नहीं है।

**गुणनफल चक्र के देखने की रीति और उपयोग**

चक्र अ में बाईं ओर और नीचे ३० के भीतर गुणा करने के अंक दिये हैं यदि दोनों संख्या जिनका गुणा करना है ३० या ३० के भीतर है तो बाईं ओर का चक्र उपयोग करो जैसे २८ × २७ देखना है तो बाईं ओर के २८ के सीध में नीचे दिये २७ के अंक के ऊपर दोनों के सीध में १२–३६ दिया है वही उत्तर आया।

यदि दोनों संख्या जिन का गुणा करना है ३० से अधिक है तो दाहिनी ओर ऊपर के अंकों से उत्तर मिलेगा। जैसे ५७ × ५६ = ५३—१२ दिया है।

उत्तर खोजते समय ध्यान में रखो कि दोनों गुणा करने वाली संख्याओं में जो बड़ी हो उसे दाहिने या बायें खड़े कोठों में खोजो। अल्प अंक को ऊपर या नीचे खोजो। जैसे २८ × २७ में २८ बड़ा अंक है। बायें खड़े कोठे में २८ खोजा और अल्प अंक २७ को नीचे के कोठे में खोजा फिर दोनों के सीध में उत्तर मिलेगा। यदि बड़ा अंक नीचे या ऊपर खोजोगे तो उत्तर नहीं मिलेगा। जैसे नीचे के २८ अंक के ऊपर देखोगे तो २७ की सीध ही नहीं मिलेगी। क्योंकि बाईं ओर की २७ की सीध नीचे के २७ में ही बंद हो गई है।

इसी प्रकार ५७×५६ में ५७ को यदि ऊपर वाले कोठे में देखा जाय तो दाहिनी ओर के ५६ की सीध नहीं मिलेगी। दाहिनी ओर ५७ और ऊपर ५६ के सा

में खोजोगे तो उत्तर ५३–१२ मिल जायगा। इस प्रकार गुणनफल खोजते समय उन दोनों में जो बड़ा अंक हो उसे पहिले खड़े कोठे में जो दाहिने या बांयें दिये हैं खोजो और अल्प संख्या को ऊपर या नीचे के आड़े कोठे में से खोजो।

जिन संख्याओं का गुणनफल निकालना है उन में एक संख्या ३० से कम और दूसरी ३० से अधिक हो तो गुणनफल चक्र ब से उत्तर मिलेगा। इस में बड़े अंक खड़े कोठे में और छोटे अंक आड़े कोठे में दिये हैं। जैसे

५५ × ११ = खड़े कोठे में ५५ के सामने और ११ के नीचे उत्तर १०–५ दिया है।

ग्रह साधन के लिये उपयोग इस प्रकार होता है। मान लो चालन

दिन घड़ी पल विपल

४ – २१–२५–४० है अर्थात् इतने समय की गति निकालनी है। किसी ग्रह की गति मान लो ७′–३९″ है।

गति ७′–३९″ है इससे पहिले ७ कला का फिर ३९″ का गुणनफल चक्र से उत्तर खोजेंगे। अर्थात् पहिले ४ दिन की फिर २१ घड़ी की फिर २५ पल की, उपरान्त ४० विपल की गति निकाल कर जोड़ देगें तो उत्तर आ जायगा।

° ′ ″ ‴

४ दिन ४ × ७′ = ० २८
४ × ३९″ = ० २ ३६
२१ घड़ी २१ × ५७′ = ० २ २७
२१ × ३९″ = ० ० १३ ३९
२५ पल २५ × ७′ = ० ० २ ५५
२५ × ३९″ = ० ० ० १६ १५
४० विपल ४० × ७′ = ० ० ० ४ २०
४० × ३९″ = ० ० ० ० २६ ०
योग = ० ३३ १९ ५५ २१ ०

इसमें उत्तर के लिये केवल ३३′–१९″ लेंगे शेष छोड़ देंगे। यह उक्त चालन की गति आई।

गुणा करते समय ध्यान देने योग्य बात यह है कि यहाँ दिन कला से बड़ा है तो उत्तर बड़ी जात अर्थात् अंश कला में आयगा। और विकला का गुणनफल कला विकला में आयगा।

घड़ी में कला का गुणनफल कला और विकला में और विकला का प्रति विकला में आता है।

यहाँ से गुणनफल में जाति घटती आयगी। पल का गुणा कला में करने से उत्तर विकला-प्रतिविकला में आया। इसी प्रकार आगे गुणनफल दिया है जैसे ऊपर बताया है।

गुणा करने में विशेष ध्यान देने योग्य बात यह है कि समान जाति के गुणनफल में जो २ अंकों में उत्तर आता है उसमें बाईं ओर का ऊँची जाति का अंक आवेगा। दाहिनो ओर का उसी जाति का अंक होगा। यदि गुणनफल में समान जाति नहीं हुई तो उत्तर हीन जाति में आवेगा।

| | | ° | ' | '' | ''' | iv |
|---|---|---|---|---|---|---|
| दिन × कला | = | अंं | कला | | | |
| दिन × विकलो | = | ० | कला | विकला | | |
| घड़ी × कला | = | ० | कला | विकला | | |
| घड़ी × विकला | = | ० | ० | विकला प्रति विकला | | |
| पल × कला | = | ० | ० | विकला प्रति विकला | | |
| पल × विकला | = | ० | ० | ० | प्रति विकला | तत्प्रति विकला |
| विपल × कला | = | ० | ० | ० | प्रति विकला | तत्प्रति विकला |
| विपल × विकला | = | ० | ० | ० | ० | तत्प्रति विकला आदि |

उपरोक्त चालन अब गोमूत्रिका क्रम से गुणा कर निकालते हैं जिसमें गुणनफल चक्र का उपयोग किया है।

दिन घड़ी पल विपल चालन

४–२१–२५–४०

× ७–३९ गति

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | २६ | ० | |
| | | | १६ | १५ | | |
| | | १३ | ३९ | | | |
| | २ | ३६ | | | | |
| | | | ४ | ४० | | |
| | | २ | ५५ | | | |
| | २ | २७ | | | | |
| ० | २८ | | | | | |
| ० | ३२ | ७८ | ११४ | ८१ | ० | ÷६० |
| | +१ | +१ | +१ | =२१ | | |
| | ३३ | ७९ | ११५ | | | |
| | | =१९ | =५५ | | | |
| = ०°– | ३३'– | १९''– | ५५'''– | २१ | | |

यहाँ ३९ × ४० = २६–० आया ० उसी कोठे में रखा २६ बाईं ओर के कोठे में रखा। फिर ३९ × २५ = १६–१५, गुणनफल एक एक कोठा बाईं ओर हटता है तो २६ के नीचे १५ रखा और १६ बाईं ओर रखा। ३९ × २१ = १३–३९ इस में १६ के नीचे ३९ रखा और १३ बायें कोठे में रखा। ३९ × ४ = २–३६ इस ३६ को १३ के नीचे

रखा २ को बायें कोठा में रखा। अब ३६ का गुणा पूरा हो गया तो एक लकीर सब के नीचे खींच कर नीचे ७ का गुणा,करना आरम्भ किया। ४० × ७=४–४०, दाहिने छोर का १ कोठा छोड़ कर दूसरे कोठा में ४० और तीसरे कोठा में बाईं ओर ४ रखा। ७ × २५=२–५५ आया। ५५ को ४ के नीचे रखा और २ को बांई ओर के कोठा में रखा। ७ × २१ = २–२७ इस २७ को २ के नीचे रखा और २ को बाईं ओर के कोठे में रखा। ७ × ४ = ०–२८ इस २८ को २ के नीचे ओर ० को बाईं ओर के कोठे में रखा। अंत में नीचे लकीर खींच कर सब का योग लिख देना। योग करते समय ६० से अधिक अंक आवे तो ६० का भाग देकर शेष वहाँ रखे, लब्धि बांई ओर के कोठे के योग में जोड़ देवे।

इस प्रकार गुणा करने से जो अंक आता है दाहिनी ओर के एक एक कोठा छोड़ते हुए बाईं ओर रखते जाते हैं। जब नया अंक का गुणा आरम्भ करना होता है तो सब के नीचे लकीर खींच कर नीचे उस का गुणनफल दाहिनी ओर का एक एक कोठा छोड़ कर रखते जाते हैं। जैसे ३६ के गुणा से दाहिनी ओर पहिले ० आया था। अब ७ का गुणा करना आरम्भ किया तो पहिला गुणनफल ऊपर का पहिला कोठा छोड़ कर अर्थात् ० वाला कोठा छोड़ कर बाईं ओर के दूसरे कोठा में उत्तर रखेंगे। यदि इस के उपरान्त तीसरे अंक का भी गुणा करना होता है तो दाहिने ओर के कोठे २ कोठे छोड़ कर तीसरे कोठे में गुणनफल रखना आरम्भ करते हैं।

आगे गुणनफल के लिये स्थान-स्थान पर इस का उपयोग किया है। परन्तु ध्यान रहे जिसका विभाग ६० में होता है उस का ही गुणनफल इससे निकलता है अन्य का नहीं। जैसे अंश से कला विकला आदि और घड़ी पल विपल आदि में इन में ६०–६० का विभाग होता है। यदि जिसमें ३० का विभाग हो (जैसे ३०° की १ राशि होती है) इसके लिये जो उत्तर आवे उसको दुगना करके रखना। जैसे ३० अंश × २० अंश का गुणा किया तो ३० × २० का उत्तर चक्र में १०–० दिया है। परन्तु इसका दूना १० × २ = २० राशि उत्तर आयगा। क्योंकि ३० × २० = ६०० अंश हुए इसकी २० राशि हुई। इसके अतिरिक्त और दूसरे के गुणा करने में यह उपयोगी न होगा। केवल अंश कलादि में या घड़ी पल आदि में जब गुणा करना हो तब इस चक्र का उपयोग करो।

गुणनफल चक्र के सहारे गोमूत्रिका क्रम गणित से ग्रह के चालन की गति निकालने के और उदाहरण—

(१) गति ५९'-४०''
घ० प०
× इष्ट ४५-५०

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | ३३ | २० |
| | ४९ | १० | |
| .... | .... | .... | .... |
| | ३० | ० | |
| ४४ | १५ | | |
| ४५ | ३४ | ४३ | २० |

=४५'-३४''

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| या ५९' × ४५ घड़ी = | ४४'- | १५''- | ''' | |
| ४०'' × ४५ घड़ी = | | ३०- | ० | |
| | ...... | ...... | ...... | |
| ५९' × ५० पल = | | ४९ | १० | |
| ६०'' × ० पल = | | | ३३ | २० |
| योग | =४५ | ३४- | ४३- | २० |

=४५'-३४''

(२) जब गति ६० से अधिक हो तो उसके अंश बनाकर गुणा करना।

गति ९०'-१०''=१°-३०'-१०''   या गति ९०°-१०''=३०'-१०''

× इष्ट   १५-३०   × ६०-०

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | | ५ | ० |
| | | १५ | ० | |
| | ० | ३० | | |
| .... | .... | .... | .... | .... |
| | | २ | ३० | |
| | ७ | ३० | | |
| ० | १५ | | | |
| ०' | २३ | १७ | ३५ | ० |

=०°-२३'-१७''

गति के २ टुकड़े =६०-०

कर पृथक २ गुणा किया

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६०' × १५ घड़ी = | १५' - | ०'' | ''' |
| ३०' × १५ घड़ी = | ७ - | ३० | |
| १०'' × १५ घड़ी = | | २- | ३० |
| ६०' × ३० पल = | | ३० | -० |
| ३०' × ३० पल = | | १५ | -० |
| १०'' × ३० पल = | | | ५ |
| योग | २३ | -१७ | -३५ |

=२३'-१७''

(३) गति १०८′–८″

= गति = १°–४८–८

× इष्ट ५०–४०

५|२०

३२ ०

४०|

४०

४०

०|५०

१ ३१ १८|४५|२०

= १°–३१′–१८″

या गति १०८′–८″ = ६०–०

+ ४८–८

१०८–८

६०′ × ५० घड़ी = ५०–| ″ ‴

४८′ × ५० घड़ी = ४०–|

८″ × ५० घड़ी = ६– ४०

६०′ × ४० पल ४० –०

४८′ × ४० पल ३२ –०

८″ × ४० पल ५–|२०

योग = ९१ |–१८ –४५|–२०|

९१′-१८″ = १°-३१′-१८″

(४) चन्द्र गति ७३३′–६″

= गति १२°–१३′–६″

× इष्ट ३० –२५ –२८

२|४८

६ ४

५|३६

........................

२|३०

५|२५

५ ०

........................

३ ०

६ ३०

०

६|११|४४| ९|३६|४८

= ६°–११′–४४″

या १२° × ३० घड़ी = ″‴

१३′ × ३० घड़ी = ३०

६″ × ३० घड़ी =

१२° × २५ पल ०

१३′ × २५ पल ५|२५|

६″ × २५ पल ३०

१२° × २८ वि० ५|३६

१३′ × २८ वि०

६″ × २८ वि० ४८

योग = ११ ४४| ९ ३६|४८

६°–११′–४४″

**तात्कालिक कोष्टक से ग्रह गति साधन की रीति**

यहाँ इष्ट काल की घड़ी पल के अनुसार ग्रह की गति निकालने की रीति दी है। कई पंचांगों में ग्रहों की दैनिक गति दी रहती है उन से इष्ट काल की गति निकालने के लिये, इष्ट घड़ी पल की जो गति प्राप्त हो उसे पंचांग में दिये हुए मार्गी ग्रह में जोड़ने से और वक्री ग्रह में घटाने से इष्ट काल का ग्रह स्पष्ट हो जायगा।

यहाँ सारिणी में दिये अंक लाग्रतमिक की रीति से निकाल कर रखे गये हैं। घटी पल में इस की कोई सारिणी प्राप्त नहीं थी इस कारण बड़े परिश्रम से बनाई गई है।

सारिणी देखने की रीति

इष्ट काल की घड़ी पल लो। सारिणी में सब से ऊपर की आड़ी पंक्ति में ० से ५९ तक घड़ी दी है और खड़े कोष्टक में बाजू से छोर में पल के अंक दिये हैं। यदि ऊपर की पंक्ति पल मानो तो बाजू के खड़े कोष्टक में दिये हुए ० से ५९ तक अंक को विपल मानो। इन के सीध में जो सारिणी अंक दिया हो उसे इष्टकाल का सारिणी अंक मानो

उपरान्त गति का सारिणी अंक खोजो। गति कला विकला में दी हो तो ऊपर की आड़ी पंक्ति के ० से ५९ तक के अंक को कला मानो और खड़ी पंक्ति के अंक को जो छोर में दिये हैं विकला मानो। इन के सामने जो अंक प्राप्त होगा वह गति का सारिणी अंक कहलायगा।

उपरान्त प्राप्त इष्ट के सारिणी अंक और गति के प्राप्त सारिणी अंक को जोड़ दो तो वह योगांक हुआ।

फिर सारिणी में खोजो वह योगांक कहाँ दिया है उसके समीप का अंक खोजना। परन्तु ध्यान रहे उस योगांक के बराबर सारिणी में अंक न मिले तो उस से कुछ बड़ा जो सारिणी अंक दिया हो वह लेना। क्यों कि सारिणी में आगे के अंक अल्प होते जाते हैं इस कारण उस के बराबर का अंक न मिले तो कुछ बड़ा अंक लेना बताया है। यह योगांक का प्राप्त सारिणी अंक हुआ। इस के ऊपर जो अंक हो उसे कला उस के सीध में बाजू से जो खड़े कोठे में अंक दिया हो उसे विकला मानो। यही इष्टकाल की गति कला विकला प्राप्त हुई। यदि पंचांग में गति अंश कला में दी हो तो उत्तर अंश कला में आवेगा इस का ध्यान रहे।

यदि अंश कला में गति प्राप्त हुई है और उस की विकला की भी गति और निकालनी हो तो इस प्रकार निकालना:—

योगांक को प्राप्त सारिणी अंक से घटाना। क्यों कि योगांक से वह सारिणी अंक अधिक है और उस अधिक अंक की गति कला विकला में निकालनी है। इसे योगांक अंतर कहेंगे। फिर सारिणी में योगांक का प्राप्त अंक लो। यह प्राप्त सारिणी अंक हुआ। इस प्राप्त सारिणी अंक के आगे कोष्टक का सारिणी अंक लो यह अग्रिम कोष्टक अंक हुआ। प्राप्तसारिणी अंक से अग्रिम कोष्टक का सारिणी अंक घटाना जो शेष बचे वह सारिणी अंतर हुआ। यह अंतर १ कला = ६० विकला का निकला।

अब गणित से निकालो कि इतना सारिणी अंतर ६०″ में पड़ता है तो योगांक अंतर में कितने विकला होंगे ? = ( योगांक अंतर × ६० ) ÷ सारिणी अंतर। यहाँ गणित करने के लिये केवल ४ अंक लो अंत के ३ अंक छोड़ दो। उत्तर विकला में आयगा। उपरोक्त प्राप्त अंश कला और यह विकला गति स्पष्ट हुई।

**उदाहरण**

मान लो इष्ट घड़ी पल और ग्रह गति ५′–१०″ है।

१२–२० सारिणी अंक

इष्ट १२ घड़ी के नीचे और २० पल के सामने=०·६८७०७०८ है

गति ५ कला ,, ,, ,, १० ,, ,, ,, =१·०६४९४०८

इनको जोड़ा=योगांक=१·७५२०११६

सारिणी में योगांक के समीप का अंक खोजा तो इस प्रकार मिला।

१′–३″–१·७५६६६२० योगांक के समीप का इसके आगे का अंक १′–४″ = १·७००१२२५= अग्रिम कोष्टक अंक

योगांक के समीप का अंक १·७५६६६२० सारिणी में दिया है वह लिया क्यों कि यह योगांक से कुछ बड़ा है और आगे का अंक छोटा है इस कारण उसे छोड़ दिया। यह प्राप्त सारिणी अंक हुआ। इस के उपर १ दिया है और बाजू से छोर में ३ दिया है। इस कारण उत्तर १′–३″ गति हुई। यदि ग्रह की गति ५°–१०′ होती तो उत्तर भी अंश कला में आता अर्थात् १°–३′ गति निकलती।

मान लो अंश कला में गति दी है और विकला में भी गति निकालनी है तो प्राप्त १°–३′ का प्राप्त अंक =१·७५६६६२० योगांक के समीप का। अग्रिम १°–४′ का सारिणी अंक =१·७००१२२५ अगिम कोष्ट अंक घटाया १′ का कोष्टक अंतर =शेष =०·००६८३९५

=०·००७

प्राप्तसारिणी अंक = १°–३′ का = १·७५६६६२०

योगांक घटाया = १·७५२०११६

योगांक अंतर = शेष = ०·००४६५०४

= ·००५

$\frac{\text{·००५} \times \text{६०}}{\text{·००७}} = \frac{\text{·३००}}{\text{·००७}} = \frac{\text{३००}^{\circ}}{\text{७}} = \text{४३}''$

पूर्व प्राप्त १°–३′ और ४३″ = १°–३′–४३″ इष्ट काल की प्राप्त गति हुई।

**दूसरा उदाहरण**

घ० प०

इष्ट २०–३० गति ३२′–४०″ है।

इष्ट २० घड़ी के नीचे ३० पल के सामने सारिणी अंक = ०४६६३६७४

गति ३२ कला ,, ,, ४० विपल ,, ,, = ०·२६४०४६४

योगांक के समीप का सारिणी अंक = ०·७३०८७६४ = योगांक = ०·७३०४४३८

है इस के ऊपर ११′ और बाजू से ६ दिया है। अपनी गति कला विकला में थी इस कारण यह ११′–६″ प्राप्त गति हुई।

मान लो गति अंश कला में था तो उत्तर ११°–६′ आया अब विकला भी निकालना है तो

११°–६′ प्राप्त सारिणी अंक =.७३०८७६४

११°–१०′ अग्रिम ,, ,, =·७३०२२२७ घटाया

कोष्टक अंतर ६०″ में =·०००६४३७

=·०००६

११°–६′ प्राप्त सारिणी अंक = .७३०८७६४

योगांक घटाया = ·७३०४४३८

= योगांक अंतर = ·०००४३२६

= ·०००४

$\frac{\cdot ०००४ \times ६०}{\cdot ०००६} = \frac{\cdot ०२४०}{\cdot ०००६} = \frac{२४०\cdot}{६} =$ ४०″ इसमें जोड़ने से प्राप्त गति ११°–६′ –४०″ हुई।

**( ३ ) तीसरा उदाहरण**

घ० प०

इष्ट ५०–५० गति ५६′–३०″ है।

इष्ट ५०–५० = ०·०७१२६१३

गति ५६–४० = ०·०२४८२३६

योगांक = ०·०६६११४६

समीप का सारिणी अंक = ०·०६६१५६७ = ४८′–५″ गति

∴ इष्टकाल की प्राप्त गति ४८′–५″

( ४ ) चौथा उदाहरण

इष्ट १–४० गति ५६′–५५″

घ० प०　　　घ० प०

इष्ट १–४० = १॰५५६३०२५

\+ गति ५६′–५५″ = ०॰०००६०३६

योगांक = १॰५५६६०६१

इसके समीप का कुछ बड़ा अंक } १॰५६०६६७३ = प्राप्त गति १′–३६″ हुई

( ५ ) पाँचवाँ उदाहरण

घ० प०

इष्ट १५–५, गति १′–४७″ है।

घ० प०

इष्ट १५–५ = ०॰५६६६५३६

\+ गति १′–४″ = १॰५२६६१८७

योगांक = २॰१२६५७२६

समीप का कुछ बड़ा = २॰१४१३२६२ = ०′–२६″

∴ इष्ट काल की प्राप्त गति ०′–२६″ हुई।

यहाँ ६० कला तक की गति निकालना सारिणी में बताया है। परन्तु गति कभी-कभी साठ से अधिक भी होती है। जब गति ६०′ से अधिक हो तो उसके अंश बना लेने चाहिए। यदि इस प्रकार परिवर्तन करने में अंश कला के साथ विकला भी गति हो तो उस की रीति :—

गति की अंश कला का सारिणी अंक लेना और उसके अग्रिम सारिणी अंक का अंतर करना तो वह १′ या ६०″ का सारिणी अंक का अंतर निकला। ६० विकला में यह सारिणी अंतर है तो इष्ट विकला में कितना होगा ? सारिणी अंतर में इष्ट विकला का गुणा कर ६० का भाग दो जो उत्तर आवेगा उसे अंश कला के सारिणी अंक से घटा देना तो पूरी गति का सारिणी अंक निकल आयगा। फिर इस गति को प्राप्त सारिणी अंक में इष्ट का सारिणी अंक जोड़ो तो योगांक होगा। उस के समीप के सारिणी अंक के ऊपर जो अंश और बाजू से जो कला दी हो वह अंश कला गति निकली। यदि विकला में भी गति निकालनी है तो उपरोक्त रीति से निकाल लो। अर्थात योगान्तर में ६० का गुणा कर कोष्टक अंतर से भाग दो तो विकला गति भी प्राप्त हो जायगी।

**उदाहरण**

घ०–प०

चंद्रगति=५५′–३५″ है =१४°–५′–३५ इष्ट १५–५१ है।

गति १४°–५=०·६२६४४५८
 १४ ६=०·६२८६३२१
१′ में अंतर =०·०००५१३७
६०″ में इतना अंतर तो३५″ में कितना होगा ?

$$\frac{0\cdot000५५३७ \times ३५}{६०} =$$

१२

$$= \frac{\cdot00३५६५६}{१२} = \cdot000२९९६$$

१४°–५′ का =०·६२६४४५८
 ३५″ का =०·०००२९९६ घटाया
 शेष ०·६२६१४६२
१४°–५′–३५″ का =०·६२६१४६२
+ इष्ट १५–५१ का =०·५७८१२२०
 योगांक =१·२०७२६८२

१४°–५′ का सारिणी अंक दिया है परन्तु ३५″ का भी चाहिए तो अग्रिम अंक से उस का अंतर निकाला

·०००५१३७
×७
५२) ·००३५९५९ ( ·०००२९९६
२४
११९
१०८
११५
१०८
७९
७२
७

योगांक = १·२०७२६८२
समीप का = १·२०७९९७६ = ३°–४३′ गति अब विकला भी निकालनी है।
{ समीप का = १·२०७९९७६ = ३°–४३′ ३°–४३′ = १·२०७९९७६
{ आगे का = १·२०६०५४५ = ३ –४४ + योगांक = १·२०७२६८२
 योगान्तर = ०·०००७२९४
१′ में अंतर = ०·००१९४३१ = कोष्टक अंतर = ·०००७
 = ००१९

$$\frac{\cdot000७ \times ६०}{\cdot00१९} = \frac{\cdot0४२0}{\cdot00१९} = \frac{४२0}{१९} = २२''$$

= ३–४३′–२२″ गति आई।

जब किसी ग्रह की गति ६० कला से अधिक हो तो चालन की गति इसी सारिणी से इस प्रकार निकल सकते हैं।

जब गति ६० से अधिक हो तो इसके प्रत्येक टुकड़े इस प्रकार करो जो ६०′ से कम हो। उपरांत पहिला टुकड़ा और इष्ट से जो गति प्राप्त हो उसे दूसरे टुकड़े और इष्ट से प्राप्त गति में जोड़ देने से चालन की गति प्राप्त हो जाती है।

(१) उदाहरण

घ० प०

गति ६४′–५६″ इष्ट २८–२६

गति ५६′–५६″ एक तुकड़ा

+ ५–० दूसरा तुकड़ा

योग ६४–५६

= चालन की गति ३०′–४६″

(१) गति ५६′–१६″=०·०००४८२८

+ इष्ट २८–२६ =०·३२३५६०४

योग=०·३२४०४३२

इससे कुछ अधिक=०·३२४०६६०=२८′–२७″

(२) गति ५′–०″=१·०७६१८१२

+ इष्ट २८–२६=०·३२३५६०४

योग=१·४०२७४१६–

=१·४०४०१४२=२′-२२″

योग ३०–४६

घ० प०

(२) गति १०८′–२०″ इष्ट ३०–१०

गति ५८′–२०″ एक तुकड़ा

+ ५०–० दूसरा तुकड़ा

योग = १०८–२०

= ५४′–२८ गति चालन

(१) गति ५८′–२०″=०·०१२२३४५

+ इष्ट ३० –१० =०·२६८६२३६

योग=०·३१०८५८४

०·३११०३६७=२६′–२०″

(२) गति ५०′–०″=०·०७६१८१२

+ इष्ट ३०–१०=०·२६८६२३६

योग=०·३७७८०५१

=०·३७७६०१२=२५–८

योग ५४–२८

घ० प०

(३) गति १००′–५०″ इष्ट ४२-४६

गति ५५–५० (१) तुकड़ा

+ ४५–० (२) तुकड़ा

योग=१००–५०

चालन की गति ७१°–५६″

= १°–११′–५६″

(१) गति ५५′–५०″=०·०३१२५७७

+ इष्ट ४२ –४६ =०·१४६५३८४

योग=०·१७७६६६१

=०·१७७६०४६=३६′–५०″

(२) गति ४५′–०″ =०·१२४६३८७

+ इष्ट ४२–४६ =०·१४६५३८४

योग=०·२७१४७७१

=०·२७१६४६२=३२–६

योग=७१–५६

घ० प०

(४) चंद्र गति ८४५'–३५'' इष्ट १५–५१

गति के टुकड़े

(१) = ५९–३५

(२) = ५९–०

(३) = ५९–०

(४) = ५९–०

(५) = ५९–०

(६) = ५९–०

(७) = ५९–०

(८) = ५९–०

(९) = ५९–०

(१०) = ५९–०

(११) = ५९–०

(१२) = ५९–०

(१३) = ५९–०

(१४) = ५९–०

(१५) = १९–०

योग = ८४५–३५

(१) ५८'–३५'' गति = ०·००३०२६५
+ १५–५१ इष्ट = ०·५७८१२२०

योग = ०·५८११४८५
= ०·५८१३३०५ = १५'–४४''

(२) ५९'–०'' गति = ०·००७२९९२
+ १५–५१ इष्ट = ०·५७८१२२०

योग = ०·५८५४२१२
= ०·५८५५९०९ = १५'–३५''

इसी प्रकार क्रम २ के समान क्रम ३ से १४ तक
१२ टुकड़े हैं। १५'–३५'' × १२ = १८७'–०''

(१५) १९–० गति = ०·४९१३९७६
+ १५–५१ इष्ट = ०·५७८१२२०

योग = १·०७७५१९६
= १·७७७७३६० = ५–१''

(१) १५'–४४''
(२) + १५ –३५ = चालन की गति
(३) से (१४) } + १८७–० २२३'–२०'' = ३°–४३'–२०''
(१५) + ५–१

योग = २२३–२०

राहु की गति साधन करने की सारिणी

राहु केतु की सदा एक सी गति रहती है इस कारण इस सारिणी द्वारा इष्ट काल की गति सरलता से निकाली जा सकती है।

## राहु साधन सारिणी गति ३′–११″

| दिन | ° | ′ | ″ | दिन | ° | ′ | ″ | दिन | ° | ′ | ″ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घड़ी | ′ | ″ | ‴ | घड़ी | ′ | ″ | ‴ | घड़ी | ′ | ″ | ‴ |
| पल | ″ | ‴ | iv | पल | ″ | ‴ | iv | पल | ″ | ‴ | iv |
| विपल | ‴ | iv | v | विपल | ‴ | iv | v | विपल | ‴ | iv | v |
| १ | ० | ३ | ११ | २१ | १ | ६ | ५१ | ४१ | २ | १० | ३१ |
| २ | ० | ६ | २२ | २२ | १ | १० | २ | ४२ | २ | १३ | ४२ |
| ३ | ० | ९ | ३३ | २३ | १ | १३ | १३ | ४३ | २ | १६ | ५३ |
| ४ | ० | १२ | ४४ | २४ | १ | १६ | २४ | ४४ | २ | २० | ४ |
| ५ | ० | १५ | ५५ | २५ | १ | १९ | ३५ | ४५ | २ | २३ | १५ |
| ६ | ० | १९ | ६ | २६ | १ | २२ | ४६ | ४६ | २ | २६ | २६ |
| ७ | ० | २२ | १७ | २७ | १ | २५ | ५७ | ४७ | २ | २९ | ३७ |
| ८ | ० | २५ | २८ | २८ | १ | २९ | ८ | ४८ | २ | ३२ | ४८ |
| ९ | ० | २८ | ३९ | २९ | १ | ३२ | १९ | ४९ | २ | ३५ | ५९ |
| १० | | ३१ | ५० | ३० | १ | ३५ | ३० | ५० | २ | ३९ | १० |
| ११ | | ३५ | १ | ३१ | १ | ३८ | ४१ | ५१ | २ | ४२ | २१ |
| १२ | | ३८ | १२ | ३२ | १ | ४१ | ५२ | ५२ | २ | ४५ | ३२ |
| १३ | | ४१ | २३ | ३३ | १ | ४५ | ३ | ५३ | २ | ४८ | ४३ |
| १४ | | ४४ | ३४ | ३४ | १ | ४८ | १४ | ५४ | २ | ५१ | ५४ |
| १५ | | ४७ | ४५ | ३५ | १ | ५१ | २५ | ५५ | २ | ५५ | ५ |
| १६ | ० | ५० | ५६ | ३६ | १ | ५४ | ३६ | ५६ | २ | ५८ | १६ |
| १७ | ० | ५४ | ७ | ३७ | १ | ५७ | ४७ | ५७ | ३ | १ | २७ |
| १८ | ० | ५७ | १८ | ३८ | २ | ० | ५८ | ५८ | ३ | ४ | ३८ |
| १९ | १ | ० | २९ | ३९ | २ | ४ | ९ | ५९ | ३ | ७ | ४९ |
| २० | १ | ३ | ४० | ४० | २ | ७ | २० | ६० | ३ | ११ | ० |

दिन की गति = अंशादि में निकलेगी

घड़ी ,, ,, = कलादि ,, ,,

पल ,, ,, = विकलादि ,, ,,

विपल ,, ,, = प्रति विकलादि ,, ,,

**उदाहरण**—दिन घ० प० को गति निकालनी है :—

२–५९–५०

२ दिन = ०°–६′–२२″–०‴–०

५९ घड़ी = ३ – ७–४९

५० पल = २–३९–१०

योग = ०–९–३२–२८–१०

= ०°–९′–३२″ गति चालन

# अध्याय ८

## अयनांश साधन

सायन सूर्य बनाने के लिये अयनांश साधन करने की आवश्यकता पड़ती है। अयनांश साधन करने की सब से सरल युक्ति ( ग्रहलाघव के अनुसार ) पहिले बता चुके हैं। साधारण प्रकार से ज्योतिषी लोग उसे ही व्यवहार करते हैं। परन्तु भिन्न २ आचार्यों की पद्धति भिन्न २ हैं जिन को भी विद्यार्थी को जान लेना आवश्यक है। इस कारण इन को भी यहाँ बताया है।

**( १ ) सन् ईस्वी से अयनांश निकालना**

(सन ईस्वी–३९७) × ५०$\frac{१}{३}$″ = अयनांश विकला (इस के अंश बना लो) जैसे

( सन १९४३–३९७ ) × ५०$\frac{१}{३}$ = १५४६ × $\frac{१५१}{३}$

= $\frac{२३३४४६}{३}$ = ७७८१५″ = १२९६′–५५″ = २१°–३६′–५५″ अयनांश

```
   १५४६
  ×१५१
  ------
   १५४६
  ७७३०
 १५४६
 ---------
३ ) २३३४४६ ( ७७८१५
    २१            विकला
    --
     २३
     २१
     --
      २४
      २४
      --
       ०४
        ३
       --
        १६
        १५
        --
         १
```

```
                विकला
६० ) ७७८१५ ( १२९६
     ६०           कला     कला
     ---
     १७८        ६० ) १२९६ ( २१
     १२०             १२०     अंश
     ---             ---
      ५८१             ९६
      ५४०             ६०
      ---             --
       ४१५            ३६
       ३६०            कला
       ---
        ५५
      विकला
= अयनांश २१°–३६′–५५″
```

**( २ ) ग्रह लाघव द्वारा अयनांश साधन**

इस के हिसाब से अयनांश की वार्षिक गति ६० विकला आती है।

$\frac{\text{शाका}-४४०}{६०}$ = अयनांश ( धनात्मक )

जब इस प्रकार आया हुआ अयनांश २७° से अधिक हो तो ५४ में से घटा कर शेष लेना वह ऋणात्मक अयनांश होगा अर्थात् जब तक शून्य अन्तर नहीं होगा इसे ( अयनांश के ) जोड़ने की जगह घटाना पड़ेगा।

उदारहरण शाके १८६५
 −४४४
६० ) १४२१ ( २३°
 १२०
 २२१
 १८०
 ४१′

∴ अयनांश २३°−४१′ हुआ।
यह वर्ष के आरंभ का अयनांश हुआ। यदि वर्ष के और किसी मास तक का अयनांश निकालना है तो तात्कालिक अयनांश निकाल कर जोड़ देना।

**तात्कालिक अयनांश निकालना**

$$(\text{उस मास की सूर्य राशि} \times ३) + \frac{(\text{उस मास की सूर्य राशि} \times ३)}{२} = \text{विकला}$$

जैसे कार्तिक का अयनांश निकालना है। कार्तिक में तुला का सूर्य होता है। तुला=७।

$$\left(\begin{matrix}\text{सूर्य राशि}\\ ७\times३\end{matrix}\right) + \left(\frac{७ \text{ सूर्य राशि} \times ३}{२}\right) = २१ + \frac{२१}{२} = २१ + १०\frac{१}{२} = ३१\frac{१''}{२}$$

विकला

= विकला−प्रति विकला

३१−३० तात्कालिक अयनांश हुआ। यहाँ ३० प्रति विकला छोड़ दिया।

वर्ष आरंभ का अयनांश = २३°−४१′−०″

× तात्कालिक अयनांश = ०− ० −३१

∴ स्पष्ट अयनांश = २३ −४१−३१

**दूसरा उदाहरण ( अन्य प्रकार से )**

शाके १८११ फाल्गुन कृष्ण १३ का अयनांश साधन करना है।

शाके १८११
−४४४
६०)१३६७(२२°
१२०
१६७
१२०
४७′
=वर्ष आरम्भ का अयनांश
= २२°४७′ हुआ

चैत्रशुक्ल प्रतिपदा से माघ शुक्ल १ तक = १० मास और माघ शुक्ल के १५ दिन।
फाल्गुन कृष्ण १३ तक और १३ दिन = (१५ + १३) = २८ दिन। सब मास-दिन।
१०−२८
अयनांश की गति :—

१२ मास में = ६०″ है
१ मास में = ५″
१ दिन में = १०‴ प्रति विकला = १/६″ विकला

१० मास = १० × ५″ = ५०″
२८ दिन = २८ × १/६″ = ४−४०‴

मा० दि०
∴ १०−२८ का = ५४−४० = ५५″ चलित

वर्ष आरम्भ का २२°−४७′−०″
चलित ५५
= २२−४७−५५ तात्कालिक अयनांश

या इस प्रकार निकालो।

मा० दि०
३६५ दिन ६०″ तो (१०−२८) = ३२८ दिन में कितने होंगे।

$$\frac{328 \times \overset{12}{60}}{\underset{73}{365}} = \frac{3936}{73} = 53''-55'''$$
= ५४″

तात्कालिक अयनांश
२२°−४७′−५५″

यहाँ दिन के हिसाब से ३६५ दिन का वर्ष लेने पर केवल १″ का अन्तर आया। कोई विशेष अंतर नहीं है। परन्तु उपरोक्त रीति से तात्कालिक अयनांश निकालना सरल है।

**(३) केतकर मत से अयनांश साधन**

(शाका−१८००) = अंतर (अंतर/७० अंश − अंतर/५० कला) + क्षेपक = अयनांश।
२२°−८′−३३″

जैसे शाका १८६५

अंतर = १८०० घटाया / ६५ ‖ (६५°/७०) − (६५′/५०) + (क्षेपक २२°−८′−३३″)

७०)६५(० अंश
×६०
७०)३९००(५५′
३५०
४००
३५०
५०×६०
७०)३०००(४२″
२८०
२००
१४०
६०

५०)६५(१′
५०
१५×६०
५०)९००(१८″
५०
४००
४००
०

०°–५५′–४२″
– ० – १ –१८ घटाया
० –५४ –२४
+२२ – ८ –३३
अयनांश = २३ – २ –५७

=(०°–५५′–४२″)–(०°–१′–१८″)+२२°–८″३३″)
=(०°–५४′–२४″)+(२२°–८′–३३″)
= २३°–१′–५७″ अयनांश

इसमें शाका १८०० का अयनांश निकाल लिया गया है जिसे क्षेपक कहते हैं। उसके आगे जितने कलादि अयनांश होता है शाका १८०० के अयनांश अर्थात् क्षेपक में जोड़ दिया जाता है जिससे इष्ट वर्ष का अयनांश निकल आता है।

यदि शाके १८०० के पहिले का अयनांश निकालना हो तो गणित से १८०० शाका और इष्ट शाका के अंतर के अनुसार जो अयनांश आवे उसे १८०० शाका के अयनांश (क्षेपक) में से घटा देने से इष्ट वर्ष का अयनांश निकल आयेगा।

(क्षेपक (२२°–८′–२३″)) – ( अंतर/७० अंश – अंतर/५० कला )

जैसे शाका १७८० का अयनांश निकालना है।

१८०० (क्षेपक (२२–८–३३)) – ( (२० अंतर°)/(७०) – (२०′)/(५०) )
–१७८० =(२२–८–३३)–[(०°–१७′–८″)—(०°–०′–२४″)]
अंतर = २० वर्ष = (२२–८–३३)–(०°–१६′–४४″)
= ११°–५१′–४९″ अयनांश

७०)२०(०°
×६०
७०)१२००(१७′
७०
५००
४९०
१०×६०
७०)६००(८″
५६०
४०

५०)२०(०′
×६०
५०)१२००(२४″
१००
२००
२००
०

इसके हिसाब से अयनांश की वार्षिक गति ५०″–२०‴ के लगभग होती है।

इस चैत्र पक्षीय अयनांश की सारिणी भी है।

**अयनांश सारिणी**

| वर्ष | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | २० | ३० | ४० | ५० | ६० | ७० | ८० | ९० | १०० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कला | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ५ | ६ | ७ | ८ | १६ | २५ | ३३ | ४१ | ५० | ५८ | ६६ | ७५ | ८३ |
| विकला | ५० | ४० | ३१ | २१ | ११ | १ | ५१ | ४२ | २२ | २० | ४४ | ७ | २९ | ५२ | १४ | ३६ | ५९ | २२ | ४३ |

शाका १८०० का अयनांश २२°–८′–३३″ है। इसके आगे जितने वर्ष हों उतने की कला विकला और जोड़ो तो इष्ट अयनांश प्राप्त होगा। यदि १८०० शाका के पहिले का जानना है तो उसे घटाकर अयनांश निकालना।

जैसे शाका १८६५ में ६५ अधिक है तो ६० = ५०′–१४″ = सारिणी से

५ = ४–११ „

+१८०० का = २२–८–३३

योग २३–२–५८ अयनांश

शाका १७८० में २० वर्ष कम है।

१८०० का = २२°–८′–३३″

–२० वर्ष का = १६–४४ घटाया

१७८० का = शेष = २१–५१–४९ अयनांश

**(४) सिद्धांत सम्राट द्वारा साधित अयनांश**

इसके हिसाब से अयनांश की वार्षिक गति ५१ विकला होती है।

$$\left(\frac{\text{शाका}-२७८}{७०}\right) = \text{अंशादि अयनांश}$$

= शाका

$$\frac{१८६५-२७८}{७०} = \frac{१५८७}{७०} = २२^\circ-४०'-१७''$$

अयनांश

∴ अयनांश २२°–४०′–१७″

जैसे १८६५ शाका

–२७८ घटाया

```
७०)१५८७(२२ अंश
   १४०
   ---
    १८७
    १४०
    ---
     ४७ × ६०
७०)२८२०(४०′
   २८०
   ---
     २० × ६०
७०)१२००(१७″
    ७०
   ---
    ५००
    ४९०
   ---
     १०
```

(५) मकरन्द द्वारा अयनांश साधन

$$(\text{शाका}-४२१) = \text{अंतर} \left( \text{अंतर} - \frac{\text{अंतर}}{१०} \right) \div ६० = \text{अयनांश वर्ष आरम्भ का।}$$

$$\text{चलित अयनांश} = \frac{\text{तात्कालिक सूर्य अंशादि} \times ३}{२०} = \text{विकला}$$

(तात्कालिक अयनांश) = तात्कालिक सूर्य के अंश बना कर ३ का गुणा कर २० का भाग दो तो विकला गति होगी।

आरम्भ का अयनांश + चलित अयनांश = तात्कालिक अयनांश।

जैसे शाका १८६५
− ४२१ घटाया
अंतर = १४४४

$$\frac{(१४४४) - \left(\frac{१४४४}{१०}\right)}{६०} = \frac{१४४४ - (१४४ - २४)}{६०}$$

(अंतर, अंतर)

$$= \frac{१२९९-३६}{६०} = २१^{\circ}-३९'-३६'' \text{ वर्ष आरम्भ का अयनांश}$$

```
१०)१४४४(१४४        १४४४-०                    
   १०              -१४४-२४ घटाया            
   ४४            ६०)१२९९-३६(२१°            
   ४०               १२०                    
    ४४              ९९                  ३६
    ४०              ६०                 ×६०
   ४×६०             ३९×६०          ६०)२१६०(३६"
१०)२४०(२४           २३४०               १८०
    २०              +३६                 ३६०
    ४०            ६०)२३७६(३९'           ३६०
    ४०              १८०                   ०
     ०               ५७६
                     ५४०
                      ३६
```

तात्कालिक अयनांश निकालना

दिनांक १७–७–१९४३ ई० आषाढ़ पूर्णिमा सम्वत् २००० शाके १८६० का निकालना है।

रा

उस दिन का प्रातः सूर्य ३–०°–१४′–२८″ है

इस के अंश बनाये ९०°–१४′–२८″

तात्कालिक सूर्य अंश

$$\frac{(९०°–१४′–२८″)\times ३}{२०} = \frac{२७०°–४३′–२४″}{२०}$$

= १३″–३२‴

= १४ चलित अयनांश

```
२० ) २७०–४३–२४ ( १३″
      २०
      ७०
      ६०
      १० × ६०
      ६०० + ४३
२० ) ६४३ ( ३२‴
      ६०
      ४३
      ४०
       ३
```

वर्ष आरंभ का अयनांश = २१°–३९′–३६″

चलित ,, = ० –१२ –३२

= २१–३९–४९–३२

∴ तात्कालिक अयनांश = २१°–३९′–४९″

इस रीति के अनुसार अयन गति १ दिन में ९ प्रति विकला है। १ वर्ष में = ( ९ × ३६० ) = ३२४०‴ प्रति विकला $= \frac{३२४०''}{६०}$ = ५४ विकला।

ऊपर जो रीति बताई है उसका स्पष्टीकरण नीचे दिया है।

( ६०–६ ) = ५४ विकला $= \frac{६०–६}{६}$ कला $= \left(\frac{६०}{६०} - \frac{६}{६०}\right) = \left(१ - \frac{१}{१०}\right)$ कला। इसी सिद्धान्त पर अयनांश निकालना बताया है।

( इष्ट वर्ष–४२१ ) = गत वर्ष

$$\frac{(१ - \frac{१}{१०}) \times १० \text{ वर्ष}}{१ \text{ वर्ष}} = \left(\text{गतवर्ष} - \frac{\text{गतवर्ष}}{१०}\right) = \text{कला} = \text{कला} \div ६० = \text{अयनांश}$$

$$\frac{५४ \times \text{इष्टअंश सूर्य का}}{३६०} = \frac{\text{इष्ट अंश} \times ३}{२०} = \text{विकला।}$$

( ६ ) सूर्य सिद्धांत द्वारा अयनांश साधन

पहले अहर्गण साधन करते हैं फिर अहर्गण से अयनांश बनाया जाता है।

१महायुग = ( ३० × २० ) = ६००भगण अयनांश का

युग कुदिन = १५७७९१७८२८

$$\frac{\text{अहर्गण} \times \text{अयनांश भगण ६००}}{\text{युग कुदिन १५७७९१७८२८}} = \text{राश्यादि} \quad \frac{\text{इस का भुज} \times ३}{१०} = \text{इष्ट कालिक अयनांश}$$

$$\frac{\text{अहर्गण} \times ६००}{१०७७९१७८२८} = \text{लब्धि भगण} \quad \frac{\text{शेष} \times १२}{\text{युग कुदिन}} = \text{लब्धि राशि}$$

इसी प्रकार $\frac{\text{शेष} \times ३०}{\text{यु० कु० दिन}}$ = लब्धि अंश, $\frac{\text{शेष} \times ६०}{\text{यु० कु० दिन}}$ = लब्धि कला

$\frac{\text{शेष} \times ६०}{\text{यु० कु० दिन}}$ = लब्धि विकला।

इस प्रकार जो उत्तर भगण, राशि, अंश, कला, विकला आवे उस का भुज अंश वना लेना। इस में ३ का गुणा कर १० का भाग देना जो उत्तर आवे वह अयनांश होगा।

इस रीति से अयनांश बनाने के लिये पहिले अहर्गण बनाना पड़ता है। अहर्गण पर से अयनांश निकाला जाता है; जिसके निकालने को रीति ऊपर बता चुके हैं। नीचे अहर्गण साधन करने की रीति दी है।

यहाँ सूर्य सिद्धान्त के मत से अहर्गण साधन करना बतलाते हैं—वर्तमान शाका + ३१७९ = कलिगत वर्ष

(कलिगत वर्ष × १२) + गतमास (चैत्रादि) = अ

$$\text{अ} + \frac{\text{अ} + \frac{\text{अ}}{७०}}{३३} \times ३० + \text{गत तिथि} = \text{ब}$$

$$\text{ब} - \left(\frac{\text{ब} \times ११}{७०३}\right) = \text{शेष इष्ट युगादि (कलियुगादि) अहर्गण}$$

श्रावण शुक्ल १२ बुधवार सम्वत् १९७० शाका १८३५ का अहर्गण सूर्य सिद्धान्त की रीति से साधन करते हैं।

$$\left(\begin{matrix}\text{शाका} & \text{कलियुगादि अहर्गण} \\ १८३५ + & ३१७९\end{matrix}\right) = \text{कलिगत वर्ष}$$

कलिगत वर्ष × १२ + गतमास ( चैत्रादि ) = अ

$$\text{अ} + \frac{\text{अ} + \frac{\text{अ}}{७०}}{३३} \times ३० + \text{गति...} = \text{ब}$$

$$\text{ब} - \frac{(\text{ब} \times ११)}{(७०३)} = \text{शेष इष्ट युगादि अहर्गण}$$

चैत्र शुक्ल से श्रावण शुक्ल तक गत मास=४ तिथि शुक्ल १२ है तो गत तिथि = ११ हुई।

शाका = १८३५
कलियु० अहर्गण + ३१७९
कलि गत वर्ष = ५०१४
× १२
६०१६८
गतमास + ४
६०१७२ = क

७०)६०१७२(८५६
५६० लब्धि
४१७
३५०
६७२
६३०
४२ इसे छोड़ा

६०१७२
+ ८५६ लब्धि
३३)६१०३१(१८४६
३३ लब्धि
२८०
२६४
१६३
१३२
३११
२९७
१४ इसे छोड़ा

क क
क ६०१७२ + $\frac{६०१७२}{७०}$ गततिथि

$$=६०१७२+\frac{६०१७२+\frac{६०१७२}{७०}}{३३}\times ३०+११$$

$$=६०१७२+\frac{६०१७२+८५६}{३३}\times ३०+११$$

$$=६०१७२+\frac{६१०३१}{३३}\times ३०+११$$

$$=(६०१७२+१८४६)\times ३०+११$$

$$=(६२०१८\times ३०)+११$$

$$=१८६०५४०+११$$

$$=१८६०५५१=ब$$

अहर्गण = ब

$$१८६०५५१\ ब\ \frac{१८६०५५१\times ११}{७०३}$$

$$,, =१८६०५५१-\frac{२०४६६०६१}{७०३}$$

$$,, =१८६०५५१-२९११४$$

$$,, =१८३१४३७-१$$

,, = १८३१४३६ कलियुगादि अर्हगण

अहर्गण में ७ का भाग देने से इष्ट वार आना चाहिए। यहाँ ७ का भाग देने से शेष बचता है तो पाँचवा वार गुरुवार आया। जन्म बुधवार का है तो एक घटाने से इष्ट वार का इष्ट अहर्गण आ गया। सूर्य सिद्धान्त का अहर्गण इतवार से गिना जाता है। इष्ट अहर्गण १८३१४३६ में ७ का भाग दिया तो शेष ४ बचा। इतवार से चौथा वार जन्म वार बुधवार आ गया। इस अहर्गण से अयनांश साधन किया जाता है।

```
        ६०१७२
       +१८४९
       ------
        ६२०२१
         ×३०
       -------
      १८६०६३०
         +११ गत तिथि
      -------
      १८६०६४१ = ब
      १८६०६४१ ब
          ×११
     --------
७०३)२०४६७०५१(२९११३
    १४०६        शेष अधिक है तो १ माना = २९११४
    ----
     ६४०७
     ६३२७
     ----
       ८००
       ७०३
       ---
       ९७५
       ७०३
       ----
       २७२१
       २१०९
       ----
        ६१२
ब  १८६०६४१
   − २९११४
   --------
= १८३१५२७
       − १
   --------
= १८३१५२६
कलियुगादि अहर्गण
```

```
७)१८३१५२६(२६१६४६
  १४
  --
  ४३
  ४२
  --
  ११
   ७
  --
  ४५
  ४२
  --
   ३२
   २८
   --
   ४६
   ४२
   --
    ४ शेष
  = बुधवार
```

**अयनांश साधन ( सूर्य सिद्धान्त की रीति से )**

पूर्व साधित कलियुगादि अहर्गण = १८३१५२६

**अयनांश साधन की रीति**

$$\frac{\text{अहर्गण} \times ६००}{१५७७९१७.२८} = \text{भगण} \quad \frac{\text{भगण शेष} \times १२}{\text{यु. कु. दिन}} = \text{लब्धि राशि आदि ।}$$

$$\frac{\text{राशि आदि का भुज} \times ३}{१०} = \text{इष्ट कालिक अयनांश}$$

अहर्गण

$$\frac{१८३१५२६ \times ६००}{१५७७९१७८२८} = \text{भगण राशि आदि भगण} \overset{\text{रा}}{८}–\overset{\text{अं}}{१०}^{\circ}–४२'–५८''$$

इस का भुज बनाना पड़ेगा ।

अहर्गण १८३१५२६
×६००
१५७७९१७८२८ ) १०९८९१५६०० ( ० भगण
×१२
„ ) १३१८६९८७२०० ( ८ राशि
१२६२३३४२६२४
५६३६४४५७६
×३०
„ ) १६९०९३३७२८० ( १० अंश
१५७७९१७८२८
११३०१५९०००
×६०
„ ) ६७८०९५४०००० ( ४२ कला
६३११६७१३१२
४६९२८२६८८०
३१५५८३५६५६
१५३६९९१२२४
×६०
„ ) ९२१५९४७३४४० ( ५८ विकला
७८८९५८९१४०
१३२६३५८२०४०
१२६२३३४२६२४
६४०२३९४१६

रा
८–१०°–४२′–५८″
–६
भुज = २–१०–४२–५८
×३
७–२–८–५४ ÷ १५
रा
०–२१°–१२′–५३″
अयनांश

∴ जन्म का तात्कालिक अयनांश = २१°–१२′–५३″

रा

टिप्पणी—७–२°–८′–५४″ में १० का मुखाग्र भाग देने की सरल युक्ति

३० अंश की १ राशि होती है जिसमें १० का भाग देने से ३ आता है इस प्रकार ३० का गुणा और १० का भाग न देकर ७ × ३ किया इसमें आगे के अंश में १० का भाग देने से लब्धि शून्य आई वह जोड़ा शेष २ बचा। ७ × ३ + ० लब्धि = २१° हुआ। यदि अंश १० से अधिक होता तो १० का भाग देनें पर जो लब्धि मिलती उसे जोड़ते। अंश में १० का भाग देने पर शेष २ बचा था इसमें ६ का गुणा किया क्योंकि उसमें ६० का गुणा कर १० का भाग देना था परन्तु ६० में १० का भाग ६ बार जाता है इस कारण केवल ६ का गुणा करने से काम चल जायगा, परन्तु इसमें ८ कला की लब्धि जोड़नी पड़ेगी। ८ में १० का भाग दिया तो लब्धि ० और शेष ८ रहा। अंश का शेष २ × ६ + ० = १२′ आया। अब शेष ८ कला में ६ का गुणा किया और ५४ विकला में १० का भाग देने से ५ लब्धि आई वह जोड़ दिया ८ × ६ + ५ लब्धि = ५३″ हुई। शेष विकला ( १० का ५३ में भाग देने से ) ३ रहो। अब इस की आवश्यकता नहीं। इस प्रकार मुखाग्र १० का भाग दिया तो २१°–१२′–५३″ प्राप्त हुई।

रा

७–२°–८′–५४″ ÷ १०

रा        लब्धि शेष

$\frac{७}{१०}$ = × ३ + $\frac{२}{१०}$° की लब्धि = ७ × ३ + ० = २१ अंश

शेष अंश ०   ७      ०

२ × ६ + $\frac{८}{१०}$′ की लब्धि = २ × ६ + ० = १२ कला

शेष कला       ०

८ × ६ + $\frac{५४}{१०}$″ की लब्धि = ८ × ६ + ५ = ५३ विकला

५

-: ० :-

# अध्याय ९

## लग्न साधन

लग्न कुंडली बनाने के लिए लग्न साधन करने की आवश्यकता होती है। किसी स्थान का लग्न निकालने के यह आवश्यक है कि वहाँ का स्वोदय ( उस स्थान में राशियों के उदय काल का प्रमाण ) अपने को ज्ञात हो। स्वोदय पलभा से या अक्षांश द्वारा निकाला जाता है जिस की रीति पहले बता चुके हैं।

लग्न साधन के लिये तात्कालिक सूर्य ( इष्ट काल के समय का सूर्य ) साधन करना पड़ता है। तात्कालिक निरयन सूर्य में अयनांश जोड़ कर तात्कालिक सायन सूर्य बनालेना चाहिए।

तात्कालिक सायन सूर्य का भुक्त और भोग्यांश जानने की आवश्यकता है। एक राशि में ३० अंश होते हैं। राशि में जो अंश आदि लिया रहता है वह भुक्तांश कहलाता है और जो भोगने को शेष रहा है वह भोग्यांश है।

इस भुक्त या भोग्यांश पर से लग्न साधन किया जाता है। लग्न निकालने के पहिले सायन सूर्य का भोग्य और भुक्त पल और भोग्य भुक्त पल के अंश बनाना जानना चाहिए।

**सायन सूर्य के भोग्यांश और भुक्तांश का ज्ञान तथा उन के भोग्य-भुक्त पल निकालना**

लग्न साधन में सायन सूर्य ही उपयोग होता है। निरयन सूर्य हो तो सायन सूर्य बना लेना चाहिए। इसी सायन सूर्य का भोग्यांश या भुक्तांश लिया जाता है

सूर्य के जितने अंश भुक्त हो चुके हैं भुक्तांश कहलाते हैं और जो भोगने को शेष अंश रहते हैं वो भोग्यांश कहलाते हैं।

रा

जैसे सुर्य ५–१०°–१५′–२०″ है। इस का अर्थ यह है कि सिंह राशि गत हो कर कन्या राशि के १०°–१५′–२०″ अंशादि गत हो चुके हैं। इन्ही गतांश को भुक्तांश कहते हैं। यहाँ कन्या के भुक्तांश १०°–१५′–२०″ हैं ऐसा कहेंगे।

अब कन्या के भोग्यांश कितने शेष हैं एक राशि के पूर्ण अंश ३० में से भुक्तांश घटा दो तो भोग्यांश निकल आयगा।

जैसे कन्या के भुक्तांश १०°–१५′–२०″ को ३० में से घटाया तो शेष

३०°–०′–०″
=१० –१५–२० घटाया
शेष १९–४४–४०
=भोग्यांश कन्या

कन्या के भोग्यांश १९°–४४′–४०″ बचे। अर्थात् कन्या राशि के १९°–४४′–४०″ अंशादि भोगने को शेष रहे हैं। इसी कारण इन को भोग्यांश कहते हैं।

भोग्यांश = ( ३०°–भुक्तांश ) = जिस राशि के भुक्तांश होंगे उसी राशि के भोग्यांश निकलेंगे। यदि कहा जाय कि मेष के १९°–२०′–२५″ भुक्त हुए हैं अर्थात् गत हुए हैं तो समझना चाहिए कि मेष के प्रथम मीन संधि हुई वह पूर्ण भुक्त होकर मेष

रा रा

राशि के इतने अंश भुक्त हुए हैं = ०°–१९°–२०′–५०″। इसी प्रकार ०–४°–०′

–६″ का अर्थ यह है कि मीन राशि गत होकर मेष राशि के भुक्तांश ४°–०′–६″ है और और भोग्यांश ३०°– ( ४°–०′–६″ ) = २५°–५६′ ५४″ होंगे। यदि सूर्य
रा
११–२०–५०′–०″ है तो कहा जायगा कि कुंभ राशि गत होकर मीन राशि के २०°–५०′–०″ पर सूर्य है। सूर्य का भुक्तांश २०°–५०′–०″ मीन हुआ और भोग्यांश ३०°–( २०°–५०′–०″ )= ९°–१०′–०″ मीन है।

अब इन भुक्त और भोग्यांश पर से राशियों के उदय काल का भुक्त पल या भोग्य पल निकालेंगे।

पहिले प्रत्येक राशि का स्वस्थान का उदय काल ( स्वोदय ) निकाल लो। उदाहरण के लिये नरसिंहपुर का स्वोदय, ( जो पहिले निकाल चुके हैं ) यहाँ लेवेंगे, क्योंकि नरसिंहपुर का लग्न साधन करना है।

नरसिंहपुर का स्वोदय

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या |
| | मीन | कुंभ | मकर | धन | वृश्चिक | तुला |
| पल | २२८ | २५८ | ३०६ | ३४० | ३३९ | ३२९ |

इन राशियों का उदय काल पल में दिया रहता है। अनुपात से निकालना पड़ता है कि उतने पलों में से सूर्य के भुक्तांश में कितने पल व्यतीत हुए हैं और भोग्यांश में कितने पल व्यतीत होंगे। भोग्यांश से जो पल निकलता है उसे भोग्य काल = भोग्य पल कहते हैं और भुक्तांश से जो पल निकलता है उसे भुक्त काल = भुक्त पल कहते हैं।

भोग्य और भुक्त पल त्रैराशिक से निकाला जाता है। १ राशि में ३०° होते हैं। पूर्ण ३०° में उस राशि का पूरा उदय काल इतने पल है तो इतने भुक्तांश या भोग्यांश में कितने पल होंगे ?

$$\frac{\text{भुक्तांश} \times \text{स्वोदय पल}}{\text{३० अंश}} \quad \text{या} \quad \frac{\text{भोग्यांश} \times \text{स्वोदय पल}}{\text{३० अंश}}$$

सूर्य के भुक्तांश या भोग्यांश में जिस राशि के अंश हों उसी राशि के स्वोदय से गुणा कर ३० का भाग देने से सूर्य के भुक्त पल या भोग्य पल निकल आवेंगे अर्थात् भुक्तांशों से भुक्त पल और भोग्यांश से भोग्य पल निकलता है। भुक्त पल और भोग्य पल दोनों का योग स्वोदय के पूर्ण पल के बराबर होता है।

उदाहरण

रा
सायन सूर्य ५–१०°–१५′–२०″ है तो कन्या के भुक्तांश १०°–१५′–२०″ हुए। कन्या राशि का स्वोदय ३२९ पल है। पूरे ३०° में ३२९ पल कन्या राशि

का स्वोदय होता है तो भुक्तांश १०°–१५′–२०″ में कितने पल स्वोदय होंगे ? त्रैराशिक से निकालने को भुक्तांश १०°–१५′–२०″ में ३२६ का गुणा कर ३० का भाग देंगे तो कन्या राशि का भुक्त पल निकल आयगा।

भुक्तांश स्वोदय कन्या

$\frac{(१०°–१५′–२०″) \times ३२६}{३०}$

$= \frac{३३७४–४–४०}{३०}$

पल–विपल–अनु०

= ११२–२८ –६

सूर्य का भुक्तपल कन्या का या सूर्य का भुक्त काल

```
३० ) ३३७४–४–४० ( ११२
     ३०
     ३७
     ३०
     ७४
     ६०
     १४–४–४०
          ×२
     २८–६–२०
```

```
पल        १०°–१५′–२०″
               ×३२६
३२६०  | १६४५ | ६५८०
      | ३२६  |
३२६०  | ४६३५ | ६५८०÷६० 
+८४   | +१०६ | = ४०
३३७४  | ५०४४ |
        = ४
= ३३७४–४–४०
```

### ३० का भाग देने की सरल युक्ति

किसी संख्या में ६० का गुणा कर ३० का भाग देने से वही उत्तर आता है जो शेष को दुगुना कर देने से प्राप्त होता है। इस कारण ३० का भाग देने से जो कुछ भी बचता है केवल उसे दुगुना कर देने से ठीक उत्तर आ जाता है। जैसे ऊपर ३० का भाग देने से १४–४–४० बचा था (१४–४–४०)×२ = २८–६–२० उत्तर आया। यहाँ केवल २८ विपल और ६ अनुपल को लिया शेष छोड़ दिया।

जैसे, ३१५°–१०′–३७″÷३० = १० बार भाग गया शेष १५–१०–२७ ×२ = ३०′–२१″–१४‴ हुआ। तो उत्तर १०°–३०′–२१″ आया १४ की आवश्यकता न होने से छोड़ दिया।

### इसी प्रकार ३० का गुणा करने की सरल रीति

जिस अंक से गुणा करना है उस को आधा करके जो दो संख्या प्राप्त हो उसे लिख लो। दूसरी संख्या को आधा कर एक संख्या हटा कर बायें बाजू रख दो अंतिम संख्या का पूरा गुणन फल रख के जोड़ दो।

जैसे यहाँ ४ विकला का आधा २–० हुआ तो बाँई ओर कला के नीचे २ रख दिया और शून्य दाहिनी ओर रखा। आगे ५ कला है इस का आधा २–३० हुआ। २ को बाँई ओर रख कर ३० को २ कला के नीचे रखा फिर ३०×१० का गुणन फल ३०० आया उसे २ के नीचे रखा उपरांत सब को जोड़ दिया तो गुणन फल ३०२–३२–० आ गया। साधारण रीति से गुणा करने में अधिक खट पट होती।

१०°–५′–४″
×३०
२–०
२–३०
३००
३०२–३२–०

इस प्रकार ३० के गुणा और भाग की संक्षिप्त रीति को ध्यान में रख लेना चाहिए जिस का यहाँ काम पड़ता है।

**सूर्य का भोग्य पल**

रा

सायन सूर्य ५–१०°–१५′–२०″ का भुक्त पल निकाल चुके उसी प्रकार कन्या के भोग्यांश १९°–४४′–४०″ का भोग्य पल निकालना है। कन्या का स्वोदय ३२९ है। पूर्ण ३०° में ३२९ पल स्वोदय होता है तो भोग्यांश १९°–४४′–४०″ में कितना होगा ?

पूर्णांश = ३०°–०′–०′
कन्या भुक्तांश = १०–१५–२०
,, भोग्यांश = १९–४४–४०

३२९ × ( १९°–४४′–४०″ ) / ३०

= ६४९५–५५–२० / ३०

= पल वि० अनु०
२१६–३१–५०
= सूर्य का भोग्य काल
= कन्या का भोग्य पल

१९°–४४′–४०″
×३२९

२९६१ १३१६ १३१६
३२९ १३१६
६२५१ १४४७६ १३१६० ÷ ६०
+२४४ +२१९ = २०
६४९५ १४६९५
= ५५
= ६४९५–५५–२०

३० ) ६४९५–५५–२० ( २१६
६०
४९
३०
१९५
१८०
१५–५५–२०
×२
२१–५०–४०
= २१६–३१–५०–४०

| | पल | वि० | अनु० | भोग्यपल |
|---|---|---|---|---|
| सूर्य का भुक्त पल | ११२– | २८– | ९ | –२० |
| + ,, भोग्यपल | २१६– | ३१– | ५०– | ४० |
| कन्या का स्वोदय | =३२९– | ०– | ०– | |

**सूर्य के भोग्य या भुक्त पल के भोग्यांश या भुक्तांश बनाना**

उपरोक्त गणित के विरुद्ध क्रिया करने से भुक्त या भोग्य पल के भुक्तांश या भोग्यांश बन जायेंगे। जैसे उस राशि के पूर्ण स्वोदय के इतने पल में उस राशि के ३०° होते हैं तो इतने भुक्त या भोग्य पल में कितने अंश होंगे ?

$$\frac{\text{भुक्त पल} \times ३०}{\text{स्वोदय पल}} \text{ या } \frac{\text{भोग्य पल} \times ३०}{\text{स्वोदय पल}}$$

अर्थात् भुक्त या भोग्य पल में ३० का गुणा कर स्वोदय पल से भाग देने से सूर्य का भुक्त या भोग्यांश निकल आता है।

पल वि० अनु०

उदाहरण—कन्या का सूर्य है जिस के भुक्त पल ११२–२८–६ है इस के भुक्तांश निकालना है।

पल वि०

$$\frac{(११२–२८–६) \times ३०}{३२६ \text{ पल}}$$

$$= \frac{३३७४–४–३०}{३२६}$$

$= १०^{\circ}–१५'–२०''$ कन्या

```
११२–२८–६
      ×३०
-----------
      ४–३०
    १४–०
  ३३६०

३२६ ) ३३७४–४–३० ( १०°
      ३२६
      ---
        ८४ × ६०
      --------
      ५०४० + ४
३२६ ) ५०४४ ( १५'
      ३२६
      ----
      १७५४
      १६४५
      ----
       १०६ × ६०
      --------
       ६५४०
        +३०
३२६ ) ६५७० ( १६"
      ३२६
      ----
      ३२८०
      २६६१
      ----
       ३१६
```

भुक्त पल में ३० का गुणा कर जिस राशि का वह भुक्त पल है उसी राशि के स्वोदय से भाग देंगे। यहाँ कन्या राशि का भुक्त पल है तो कन्या राशि के स्वोदय ३२६ से भाग देवेंगे।

यहाँ ३० का गुणा सरल रीति से किया जो पहिले बता चुके हैं। ६ का आधा ४–३० हुआ। ३० वहीं रखा ४ को बायें ओर रखा। २८ का आधा १४–० हुआ तो ४ के नीचे ० और २८ बायें ओर रखा फिर ११२ × ३० का गुणन फल ३३६० आया उसे १४ के नीचे रख कर सब का योग कर दिया। इस में कन्या का उदय पल ३२६ का भाग दिया तो सूर्य का भुक्तांश $१०^{\circ}–१५'–२०''$ आया।

शेष आधे से अधिक होने से १९″ को २० माना = १०°–१५′–२०″ कन्या का भुक्तांश

सूर्य के भोग्य पल से भोग्यांश बनाया

भोग्य पल २१६–३१–५० है। भोग्य पल में ३० का गुणा किया। सरल रीति से गुणा किया। ५० के आधे २५–० हुए। ० यहाँ रखा २५ बाईं ओर रखा। ३१ के आधे १५–३० है तो २५ के नीचे ३० रखा और १५ को बाईं ओर रखा। इस १५ के नीचे २१६ × ३० का गुणन फल ६४८० रखा। उपरांत सब को जोड़ दिया। फिर इस में कन्या के स्वोदय ३२९ का भाग दिया तो १९°–४४′–४०″ कन्या का भोग्यांश आया।

( २१६–३१–५० ) × ३०
―――――――――
३२९ पल

= ६४९५–५५–०
―――――――
३२९

= १९°–४४′–४०″ भोग्यांश

```
    २१६–३१–५०
          × ३०
    ――――――――――
          २५–०
       १५–३०
     ६४८०

३२९ ) ६४९५–५५–० ( १९°
      ३२९
      ―――
      ३२०५
      २९६१
      ――――
       २४४ × ६०
       १४६४० + ५५
३२९ ) १४६९५ ( ४४′
      १३१६
      ――――
      १५३५
      १३१६
      ――――
       २१९ × ६०
३२९ ) १३१४० ( ३९″
       ९८७
      ――――
       ३२७०
       २९६१
       ――――
        ३०९
```

शेष आधे से अधिक है तो ३९″ को ४०″ माना = कन्या का भोग्यांश १९°–४४′–४०″ आया।

भोग्यांश से लग्न साधन.

सूर्य के भोग्यांश की राशि का पूर्ण उदय पल ज्ञात कर पहिले बताई हुई रीति से भोग्यांश से उस राशि का भोग्य पल बना लो। ( भोग्यांश × राशि का स्वोदय ) ÷ ३० = सूर्य की राशि का भोग्य पल। उपरांत इष्ट घड़ी पल के पल बना कर उस में से सूर्य की राशि का भोग्य पल घटा दो। जो शेष बचे उस में से सूर्य की राशि की प्रत्येक राशियों का स्वोदय क्रमानुसार जब तक घटता जावे, घटाते जाना। अर्थात् एक के बाद दूसरी राशि का स्वोदय क्रमानुसार इष्ट पल में से घटाते जाना। जिस राशि का स्वोदय न घटे उसे अशुद्ध राशि कहते हैं। जिस राशि का शोधन नहीं हो सकता वहां वही राशि अशुद्ध कहलाती है।

फिर गणित से निकालो कि उस अशुद्ध राशि का पूरा स्वोदय इतने पल ३०° में होता है तो शेष ( इष्ट में से घटाने में जो पल बचता है ) पल में कितने अंश होंगे ? अर्थात् शेष बचे उदय पल के अंश पहिले बताई हुई रीति के अनुसार बना लो ( शेषपल × ३० ) ÷ अशुद्ध राशि का स्वोदय पल। = उस राशि का भोग्यांश अंश कलादि में।

पहिले जितनी राशियां घट गई हैं वह राशि इन अंशों के पहिले रखने से सायन लग्न की राशि अंश आदि निकल आती है और वही सायन लग्न होती है।

सायन लग्न में से अयनांश घटा देने से निरयन लग्न स्पष्ट हो जाता है।

१ भोग्यांश से लग्न साधन करने का उदाहरण

घ० प०

मान लो चैत्र कृष्ण १३ मंगलवार सम्वत् १९४६ शाके १८११ इष्ट १५–५१ वि०

–४२॥ का लग्न साधन करना है। स्थान नरसिंहपुर है

तात्कालिक सायन सूर्य बनाने के लिये पहिले सूर्य स्पष्ट करेंगे। उस दिन प्रातः रवि

स्पष्ट ११–५°–२७′५९″ गति ५९–३९ है। इस पर से इष्टकालीन सूर्य साधन के लिये

घ० प० वि०

१५-४१-४२॥

× ५९-३९

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | | २७ | १८ |
| | | २३ | ९ | +१९॥ |
| | ६ | | | |
| | | ४५ | | |
| | | ४१ | १८ | |
| | ५० | ९ | +२९, | ३० |
| १४ | ४५ | | | |
| १४ | १०४ | १२८ | ८३ | ६७॥ |
| +१ | +२ | +१ | +१ | =७॥ |
| १५ | १०६ | १२९ | ४४ | |
| | =४६ | =९ | | |

= १५'-४६''-९ चालन + रा

प्रातः रवि स्पष्ट ११-५°-२४'-५९''

\+ चालन  १५-४६

∴ स्पष्ट सूर्य = ११-५-४०-४५

\- अयनांश = २२-४७-५९

. सायन सूर्य = ११-२०-२८-४४ ( मीन )

इष्ट में गति का गुणा गोमूत्रिका क्रम से किया। ( यहाँ गुणा करने में गुणनफल चक्र का उपयोग किया है। ) गुणा करने से चालन १५'-४६'' + आया। इस प्रातः रवि स्पष्ट में जोड़ा तो. सूर्य स्पष्ट रा ११-५°-४०'-४५'' हुआ।

अब इस का सायन सूर्य बनाने के लिये अयनांश निकालेंगे।

अयनांश साधन  चैत्र शु० १ से फाल्गुन

शाके १८११  शु० १ तक = ११ मास

−४४४  चैत्र कृ० १३ तक

६०) १३६७ (२२° के (१५+१२)=२७ दि

१२०  ११ मास × ५''=५५''

१६७  २७ दिन × १०'''=२२००''

१२०  = ४''-३०'''

४७'  ५५''+४''=५९''

वर्ष आरंभ का = २२°-४७' चलित

\+ चलित  ०-०-५९

तात्कालिक = २२-४७'-५९ अयनांश

पूर्णांश

३०-०'-०''

२८-२८-४४ भुक्तांश मीन

शेष = १-३१-१६ = भोग्यांश मीन

सायन सूर्य का भुक्तांश मीन २८°-२८'-४४''

,, भोग्यांश ,, १-३१-१६

नरसिंहपुर मीन का स्वोदय २२८ पल ३०° में मीन का पूर्ण उदय २२८ पल है तो भोग्यांश १°-३१'-१६'' में कितना ?

$$\frac{(१^{\circ}-३१'-१६'')\times २२८}{३०} = \frac{३३०-८-४८}{३०} =$$ पल० वि० ११-०-१७-३६ मीन का भोग्य पल

= ११-०-१८ मीन भोग्य पल

१-३१-१६
×२२८

| | | |
|---|---|---|
| २२८ | २२८ | १३६८ |
| | ६८४ | २२८ |
| २२८ | ७०६८ | ३६४८÷६० |
| +११८ | +६० | =४८ |
| ३४६ | ७१२८ | |
| | =४८ | |

=३४६-४८-४८

३०)३४६-४८-४८(११
३०
४६
३०
१६-४८-४८
×२
३३-३७-३६
=११-३३-३८
∴ मीन का भोग्य पल

घ० प० वि०
इष्ट १५-५१-४२॥
×६०
९००+५१
=९५१-४२॥
पल विपल
इष्ट काल

अब इष्ट काल में मीन का भोग्य पल घटाना है। इष्ट काल के पल बनाकर इसे घटाया। इसके घटाने पर भी इष्ट काल और शेष रहता है। मीन का भोग्य पल तो घट चुका अब देखना है कि आगे और कितनी राशियों का स्वोदय घटता है। घटाने में केवल नरसिंहपुर का स्वोदय उपयोग किया है। नरसिंहपुर का स्वोदय पहिले निकाल चुके हैं। घटाने में मेष वृष और मिथुन का स्वोदय तो घट चुका है परन्तु कर्क का नहीं घटता तो वह अशुद्ध राशि कहलाई। शेष कर्क के भोग्य पल १४८-८-५२ बचे। इसके अंश बनाने हैं।

| | |
|---|---|
| इष्ट | पल-विपल |
| | ९५१-४२-३० |
| मीन भोग्य | ११-३३-३८ घटाया |
| | ९४०- ८-५२ |
| मेष स्वोदय | =२२८ |
| | ७१२- ८-५२ |
| वृष ,, | =२५८ |
| | ४५४- ८-५२ |
| मिथुन ,, | =३०६ |
| | १४८- ८-५२ |
| कर्क ,, | =३४० अशुद्ध |

कर्क अशुद्ध ( पूरा नहीं घटता )
शेष इष्ट १४८-८-५२ कर्क का बचा है।

कर्क के ३४० पल स्वोदय में ३०° भोगते हैं तो शेष १४८-८-५२ में कितने ?

$$\frac{(१४८-८-५२)\times ३०}{३४० \text{ पल}} = \frac{४४६१-२६-०}{३४०} = १३^\circ-४'-१८'' \text{ कर्क सायन लग्न}$$

रा

∴ सायन लग्न=३-१३°-४'-१८''

– अयनांश – २२- ४७-५६ घटाया

∴ निरयण लग्न=२-२०- १६-१६

∴ लग्न स्पष्ट=२-२०- १६-१६ हुआ।

शेष इष्ट १४८–८–१२
×३०

२६–०
४–०

४४४०

३४०)४४४४–२६–०(१३'
कर्क ३४०

१०४४
१०२०

२४ × ६०

१४४० + २६
३४०)१४६६(४'
१३६०

१०६ × ६०
३४०)६३६०(१८"
३४०
२९६०
२७२०
२४०

भुक्तांश से लग्न निकालना

तात्कालिक सायन सूर्य के भुक्तांश लेना अर्थात् राशि छोड़कर केवल अंशादि लेना। जिस राशि के सूर्य का वह भुक्तांश हो उसके उदय पल से गुणा कर ३० का भाग देना ठीक जैसा भोग्यांश में किया था उसी प्रकार गणित करने से सूर्य का भुक्त काल पल आयगा अंतर केवल यही है पहिले भोग्यांश लिया था यहाँ भुक्तांश लिया है।

फिर इष्ट घड़ी को ६० में से घटा कर पल बना लेना और इष्ट पल में से सूर्य का भुक्त काल घटा देना। जिस राशि का वह भुक्त काल घटाया है उसके विरुद्ध क्रम से ( यदि इष्ट शेष रहा तो ) राशियाँ घटाते जाना। जैसे सायन रवि मेष का है तो मेष के बाद विरुद्ध ( उल्टे ) क्रम से मीन आता है तो मीन का स्वोदय घटाना फिर कुंभ का, फिर मकर का इत्यादि उल्टे क्रम से एक के बाद दूसरी राशियाँ घटाते जाना। जिस राशि का उदय काल ( स्वोदय ) घटाने से न घटे उस राशि की अशुद्ध संज्ञा हुई।

फिर गणित से निकालो अशुद्ध राशि के इतने स्वोदय में ३०° होता है तो इष्ट के शेष बचे पल में कितना होगा ?

शेष इष्ट पल में ३० का गुणा कर अशुद्ध राशि के स्वोदय का भाग देवे जिस प्रकार भोग्यांश साधन में किया था। जो उत्तर आवे वह अंश कलादि उस अशुद्ध राशि का भुक्तांश हुआ। इसे ३०° या १ राशि में घटा देने से जो शेष बचेगा वह उस राशि का

भुक्तांश आवेगा। अशुद्ध राशि के पहले जो राशि हो वह सायन लग्न की राशि होगी और उस के आगे ये भुक्तांश होंगे। सब मिल कर सायन लग्न होगा। या अशुद्ध राशि के अंक में से उपरोक्त भुक्तांश घटा दो तो सायन लग्न निकलेगा। इसमें से अयनांश घटा दो तो निरयन स्पष्ट लग्न हो जायगा।

भोग्य और भुक्त काल की एक सी क्रिया है केवल अंतर यही है कि भोग्य काल में सायन सूर्य का भोग्य काल लेकर गणित करने से जो भोग्य पल आता है उसे इष्ट काल के पल में से क्रमानुसार घटाया जाता है। परन्तु भुक्तांश में भुक्तांश से वही गणित कर सूर्य के भुक्त पल को विरुद्ध क्रम से, ६० घड़ी में से शोधित इष्ट काल के पल में से घटाते हैं। इस के उपरांत की क्रिया एक सी है। अंत में भुक्तांश क्रिया से जो अंश आते हैं उन को ३०° में घटाना होता है, परन्तु भोग्यांश में पहिले ही ३०° में घटा कर गणित आरंभ करते हैं।

(२) भुक्तांश द्वारा लग्न साधन करने का उदाहरण

रा
सायन सूर्य ११–२८°–२८′–४४″
भुक्तांश मीन २८°–२८′–४४″
घ० प० वि०
इष्ट १५–५१–४२॥
भुक्तांश मीन, मीन स्वोदय

$$\frac{(२८°–२८′–४४″) \times २२८}{३०}$$

$$= \frac{६४९३–११–१२}{३०}$$

पल
=२१६–२६–२२ मीन का भुक्त पल
घड़ी–पल–वि०
६०– ० –०
–इष्ट १५–५१–४२॥
शेष ४४–८–१७॥
×६० पल–वि०
२६४०+८=२६४८–१७॥

२८°–२८′–४४″
×२२८

| | | |
|---|---|---|
| १८२४ | १८२४ | ९१२ |
| ४५६ | ४५६ | ९१२ |
| ६३८४ | ६३८४ | १०३२÷६० |
| +१०९ | +१६७ | =१२ |
| ६४९३ | ६५५१ =११ | |

३०)६४९३–११–१२(२१६ पल
६०
४९
३०
१९३
१८०
१३–११–१२
+२
२६–२२–२४
=२१६–२६–२२
मीन भुक्त पल

६० में से इष्ट घटा के उसके पल बनाये तो २६४८–१७॥ हुए। इसमें से मीन का भुक्त पल घटाया जो शेष बच रहा उस में उल्टे क्रम से अर्थात् मीन के बाद कुंभ मकर धन वृश्चिक, तुला, कन्या आदि घटाते जावेंगे जो नहीं घटेगा वह अशुद्ध हुवा। यहाँ घटाने में नरसिंहपुर का स्वोदय उपयोग किया है। घटाते २ अंत में कर्क नहीं घटा वह अशुद्ध हुवा। शेष इष्ट में ३० का गुणा कर अशुद्ध कर्क के स्वोदय से भाग दिया तो १६°–५५′–४१″ कर्क का भुक्तांश आया।

इष्ट पल०–वि० अनु०
२६४८–१७–३०
मीन भुक्त –२१६–२६–२२ घटाया
२४३१–५१–८
कुम्भ स्वोदय –२५८
२१७३–५१–८
मकर –३०६
१८६७–५१–८
धन –३४०
१५२७–५१–८
वृश्चिक –३३९
११८८–५१–८
तुला –३२९
८५९–५१–८
कन्या –३२९
५३०–५१–८
सिंह –३३९
१९१–५१–८
कर्क –३४० अशुद्ध

कर्क नहीं घटा तो अशुद्ध हुआ

(शेष इष्ट पल)
(१९१–५१–८) × ३०
———————
३४० स्वोदय अशुद्ध कर्क का

= ५७५५–३४–०
———————
३४०

= १६°–५५′–४१″ भुक्तांश कर्क

कर्क राशि ४है इस से कर्क भुक्तांश घटाया तो सायन लग्न हुई।

१९१–५१–८
× ३०
———
४– ०
२५–३०
५७३०

३४० ) ५७५५–३४–० ( १६°
३४०
२३५५
२०४०
३१५ × ६०
१८९०० + ३४
३४० ) १८९३४ ( ५५′
१७००
१९३४
१७००
२३४ × ६०
३४० ) १४०४० ( ४१″
१३६० लग्न स्पष्ट हुई
४४०
३४०
१००

अशुद्ध कर्क राशि–

$4-0°-0'-0''$

कर्क भुक्तांश ०–१६–५५–४१ घटाया

∴ सायन लग्न=३–१३–४ –१९

या ३०°–०–०

कर्क भुक्तांश १६–५५–४१

सायन लग्न = १३–४ –१९ कर्क

कर्क के पहिले ३ राशि होतीहैं इससे ३ राशि पहिले रख दी तो सायन लग्न ३–१३°–४'–१९" हो गई

सायन लग्न से अयनांश घटाया तो निरयन

रा

सायन लग्न ३–१३°–४'–१९"

–अयनांश –२२ –४७–५९

∴ निरयन लग्न = २–२०–१६–२०

भोग्य रीति से या भुक्त रीति से किसी प्रकार लग्न निकालो एक ही उत्तर आता है। यदि दिन का इष्ट काल हो तो भुक्त रीति से लग्न निकालने में कितना अधिक घटाना पड़ता है, यह ऊपर के गणित से प्रगट होगा। इस से जब अर्द्ध रात्रि के उपरान्त का इष्ट काल हो तो भुक्त रीति से लग्न साधन करना सुलभ होता है। साधारण प्रकार भोग्यांश पर से ही लग्न साधन करना चाहिए।

भोग्य या भुक्तांश पर से लग्न साधन कब करना ? नीचे बताया है।

(१) भोग्य रीति से—

जब दिन का इष्ट काल हो

(२) भुक्त रीति से

जब अर्द्ध रात्रि के पश्चाद् अर्थात् १२ बजे रात के पश्चात् इष्ट काल हो तो इष्ट को ६० घड़ी में से घटा कर शेष रात्रि काल निकाल लो। शेष रात्रि को इष्ट काल मान कर भुक्त प्रकार से लग्न साधन करना। परन्तु सूर्य की राशि में ६ जोड़ने की आवश्यकता नहीं होती, क्यों कि गणित भुक्त प्रकार से करना है।

कई ज्योतिषी लोग नीचे लिखी रीति से भी लग्न साधन करते हैं।

भोग्य रीति से—

(१) जब रात्रि का इष्ट हो तो सुविधा के लिये इष्टकाल में से दिनमान घटा कर रात्रि गत इष्ट काल को इष्ट मान कर गणित करते हैं और ऐसा करते समय आरंभ में सायन सूर्य की राशि में ६ जोड़ देते हैं और भोग्य रीति से करते हैं।

टिप्पणी–इस रीति से गणित करने में यदि सूक्ष्म गणित किया जाय तो कला विकला में कुछ अंतर पड़ जाता है ।

(२) अधिक रात्रि हो तो शेष रात्रि को इष्ट काल मान कर सायन सूर्य में ६ जोड़ कर लग्न साधन करते हैं ।

टिप्पणी–इस रीति से लग्न में कभी अंशों का अन्तर पड़ जाता है इस से अशुद्ध लग्नांश आने के कारण इस रीति का उपयोग नहीं करना ।

इस कारण अन्त की इन दोनों रीतियों का त्याग कर देना ।

भोग्य और भुक्त रीति से लग्न साधन करने का सिद्धान्त चित्र संख्या ४ देखने से प्रगट होगा । इस चित्र में राशि चक्र घूमता हुआ बताया गया है जिस में राशियों का नाम दिया है । उपरोक्त गणित से लग्न मिथुन राशि को आई है । यहां चित्र में लग्न में मिथुन




राशि बताई है ।इष्ट काल में सूर्य मीन राशि का है तो चित्र में भी मीन राशि पर सूर्य बताया है । राशि चक्र किस ओर घूम रहा है और सूर्य किस ओर घूम रहा है तीर के चिन्ह से बताया है । जिन राशियों को सूर्य पार कर चुका है अर्थात् भुक्त राशियां

या सूर्य के भुक्त अंश मोटी लकीर से बतलाये गये हैं। सूर्य मीन राशि पर है इस से सूर्य धन, मकर, कुंभ आदि राशियों को पार करता हुआ मीन पर पहुंचा है। मीन के २८° पर सूर्य है अर्थात् मीन के २८° भुक्त हो चुके हैं। जितनी राशियां और अंश भोगने को शेष हैं दुहरी बिन्दुओं से बताये गये हैं। इस लिये सूर्य का भोग्य काल पलात्मक और उस के पश्चात् जो राशियाँ हैं उन का पलात्मक, उदय काल जिन में सूर्य भोगने को रह गया है इष्ट काल में से घटाने से लग्न विदित हो जायेगी यह भोग्य रीति से लग्न साधन हुआ।

सूर्य जिन राशियों में भोग चुका है उन का पलात्मक उदयकाल विरुद्ध क्रम से घटाने पर लग्न विदित होगी। मोटी लकीर के तीर के चिन्ह से विरुद्ध क्रम समझ में आ जायगा। दिन रात में ६० घड़ी होती हैं। इष्ट तक जो काल है उस में से भोग्य रीति से राशियाँ घटाई जाती हैं और ( ६०—इष्ट काल ) शेष काल में भुक्त रीति से राशियों का उदय काल घटाया जाता है।

**( ३ ) दिन के इष्टकाल में भोग्य रीति से लग्न साधन कर चुके हैं।**

**अब रात्रि का इष्टकाल लेकर भुक्त रीति से लग्न साधन करते हैं।**

**भुक्त रीति से लग्न साधन**

रा

मान लो सायन सूर्य ११—२८°—२८′—४०″ है। इष्ट ४४ घड़ी है।

| | | |
|---|---|---|
| घ०प०वि० | | |
| ६०—०—० | सुर्य का भुक्तांश | ३०)६४९२—५६(२१६ |
| —इष्ट ४४—०—० | २८°—२८′—४०″ मीन | ६० पल |
| शेष१६—०—० | ×२२८ मीन स्वोदय | ४९ |
| ×६० | १८२४ १८२४ ९१२० | ३० |
| ९६० पल | ४५६ ४५६ | १९२ |
| (२८°—२८′—४०″)×२२८ | ६३८४ ६३८४ ९१२०+६० | १८० |
| ३० | +१०८ +१५२ =० | १२—५६ |
| = ६४९२—५६ | ६४९२ ६५३६ | ×२ |
| ३० | =५६ | २५—५२ |
| =२१६—२५—५२ | =६४९२—५६—० | =२१६—२५—५२ |
| भुक्त पल मीन | | भुक्त पल मीन |

पल

इष्ट ६६०–०–०

मीन भुक्त–२१६–२५–५२ घटाया

७४३–३४–८

कुंभ –२५८

४८५–३४–८

मकर –३०६

१७६–३४–८

घन –३४०—अशुद्ध

शेष इष्ट

(१७६–३४–८) × ३०°

३४० घन अशुद्ध का स्वोदय

= ५३८७–४ / ३४०

= १५°–५०′–३६″ घन भुक्तांश

अशुद्ध राशि घन है।

रा

६–०°–०′–०″

१५–५०–३६ घटाया

सायनलग्न = ८–१४–६–२१

रा

∴ सायन लग्न ८–१४°–६′–२१″

यहाँ भुक्त रीति से करना है इस कारण भुक्त पल घटाने के उपरांत शेष राशियों का स्वोदय विरुद्ध क्रम से घटाया तो अंत में घन नहीं घटा वह अशुद्ध राशि हुई।

३४०)५३८७–४(१५°
३४०
१९८७
१७००
२८७ × ६०
१७२२०
+४
३४०)१७२२४(५०′
१७००
२२४ × ६०
३४०)१३४४०(३६″
१०२०
३२४०
३०६०
१८०

१७६–३४–८
× ३०
४–०
१७–०
"५३७०
५३८७–४–०

( २ ) अब उपरोक्त लग्न भोग्य प्रकार से भोग्यांश द्वारा साधन करते हैं

रा

सायन सूर्य ११–२८°–२८′–४०″

भुक्तांश कन्या २८–२८–४०

भोग्यांश ,, १–३१–२०

इष्ट ४४ घड़ी = २६४० पल

(१–३१–२० ) × २२८
(भोग्यांश कन्या)स्वोदय कन्या
/ ३०

= ३४७–४ / ३० = ११–३४ भोग्य पल मीन

१–११–२०
×२२८

२२८ | २२८ | ४५६०
| ६८४

२२८ | ७० | ६८ | ४५६०
+११६ | +७६ | =०

३४७ | ७१४४
| = ४

३०)३४७–४(११
३०  पल
४७
३०
१७–४
×२
३४–८
=१७–३४ भोग्यपल
शेष इष्ट १६०–२६
×३०
१३–०
४८००
३४०)४८१३–०(१४°
३४०
१४१३
१३६० =१४°–६′–२१″
५३ धन के

| | |
|---|---|
| मेष | २२८ |
| वृष | २५८ |
| मिथुन | ३०६ |
| कर्क | ३४० |
| सिंह | ३३६ |
| कन्या | ३२६ |
| योग | १८०० |

पल
इष्ट २६४०–०
भोग्य मीन –११–३४
२६२८–२६
मेष से कन्या तक } –१८००–
८२८–२६
तुला – ३२६
४६६–२६
वृश्चिक – ३३६
१६०–२६
धन – ३४० = अशुद्ध

शेष इष्ट

$$\frac{(१६०–२६)\times ३०}{३४० \text{ अशुद्ध धन}} = \frac{४८१३}{३४०}$$

शेष ५३
×६०
३४०)३१८०(६′
३०६०
१२०×६०
३४०)७२००(२१″
६८०
४००
३४०
६०

= १४°–६′–२१″ धन के
= ८–१४–६–२१ सायन लग्न
= इस रीति में अधिक घटाना पड़ा इसी से कहा है कि रात्रि का इष्ट काल हो तो भुक्त रीति से करना।

अब बहुत थोड़ा इष्ट हो तो उससे लग्न साधन की रीति नीचे बताई है—

( १ ) जब थोड़ा इष्टकाल हो और स्वोदय इष्ट से न घटे तो इष्ट के पल बना कर ३० का गुणा कर स्वोदय का भाग दो जो अंशादि आवें उसे तात्कालिक निरयन सूर्य स्पष्ट में जोड़ दो तो निरयन लग्न निकल आयगी।

( २ ) यदि भुक्तांश से किया है अर्थात् शेष रात्रि का इष्टकाल हो तो इन अंशादिकों को रवि स्पष्ट से घटा देना तो लग्न स्पष्ट हो जायगी।

(५) उदाहरण

घ. प. रा
मान लो इष्ट ०–१० है। सायन सूर्य ११–२८°–२८′–४०″ है। मीन भुक्तांश २८°–२८′–४०″ और भोग्यांश १°–३१′–२०″ है। मीन का उदय पल २२८ पल है।

दिन का इष्ट है थोड़ा इष्ट है तो नियम १ से करेंगे। २२८ पल में मीन ३०° भोगता है तो १० पल में कितने अंश भोगेंगे ?

$$\frac{१० \times ३०''}{२२८ \text{ पल}} = \frac{३००}{२२८} = १^\circ–१८'–५६''$$

२२८ ) ३०० ( १°
२२८
७२ × ६०
२२८ ) ४३२० ( १८′
२२८
२०४०
१८२४
२१६ × ६०
२२८ ) १२९६० ( ५६″

मीन भुक्तांश

इष्ट पल वि०
१०–०

भोग्यपल मीन ११–३४ देखो उदाहरण (४)

∴ यहाँ इष्ट में से भोग्यपल नहीं घटता
इस कारण भोग्यपल का काम नहीं रहा

केवल इष्ट में ३० का गुणा कर मीन के स्वोदय २२८ से भाग दिया १°–१८′–५६″ आया इसे निरयन सूर्य स्पष्ट में जोड़ा तो निरयन लग्न स्पष्ट रा ११–६°–५९′–४१″ हुई।

रा
तात्कालिक निरयन सूर्य ११–५°–४०′–४५″
+ मीन भुक्तांश + १–१८–५६
= निरयन लग्न = ११–६–५९–४१

इस उदाहरण में निरयन लग्न निकली है। सायन बनाना हो तो अयनांश जोड़ दो। सायन सूर्य में से अयनांश घटा देने से निरयन सूर्य स्पष्ट हो जाता है। उपरोक्त उदाहरण में

रा
सायन सूर्य ११–२८°–२८′–४०″
– अयनांश २२–४७–५५
∴ निरयन सूर्य=११–५–४०–४५

सायन सूर्य ११–२८–२८–४० है इस में से अयनांश घटाया तो
रा
शेष ११–५°–४०′–४५″ रहा यह निरयन सूर्य हुआ।

(६) यदि इष्ट काल अल्प हो परन्तु सूर्य का उदय काल उस में से घट जावे तो साधारण प्रकार से भोग्यांश से लग्न निकालना।

रा
उदाहरण—मान लो सा० सूर्य ११–२८°–२८′–४०″ है। मीन भुक्तांश २८°–२८′–४०″

प० वि०

भोग्यांश १°–३१'–२०'' है। मीन का भोग्य पल ११–३४ और इष्ट ३० पल है।

पल
इष्ट ३०–०
मीन ११–३४
१८–३४
मेष २२८ अशुद्ध
(शेष इष्ट १८–३४) × ३०
२२८ मेष
= ५५३/२२८ = २°–२५'–३१'' मेष
रा
= ०–२°–२५'–३१''
सायन लग्न

शेष इष्ट १८–२६
× ३०
१३–०
५४०
२२८ ) ५५३ ( २ अंश
४५६
९७ × ६०
२२८ ) ५८२० ( २५'
४५६
१२६०
११४०
१२० × ६०
२२८ ) ७२०० ( ३१''
६८४
३६०
२२८
१३२

(७) रात्रि का इष्टकाल प्रातः काल के समीप का हो अर्थात शेष रात्रि अल्प हो और शेष इष्टकाल से सूर्य का भुक्त काल न घटे तो भुक्त रीति से इस प्रकार लग्न निकालना।

इष्ट पल × ३०
स्वोदय पल

इष्ट काल के शेष में ३० का गुणा कर सूर्य के भुक्तांश की राशि का स्वोदय से भाग देना तो अंशादि आयगा उसे निरयन सूर्य स्पष्ट से घटा देने से लग्न स्पष्ट होगो। ऐसी स्थिति में भोग्य प्रकार से करने में जोड़ना और भुक्त प्रकार में निरयन सूर्य में घटाना पड़ता है तब निरयन लग्न स्पष्ट होती है।

घ. प.                                        रा

मान लो इष्ट काल ५९–३० है सायन सूर्य मान लो ११–२८°–२८'–४०'' है। सूर्य मीन का भुक्तांश २८°–२८'–४०'' मीन का भुक्तपल २१६–२६ है (देखो

उदाहरण ( ३ ) }

घ. प. वि.
६०–०–०
इष्ट ५६–३०–० घटाया
०–३० पल
( शेष रात्रि का इष्ट )

यहाँ शेष रात्रि के इष्ट मे सूर्य मीन का भुक्त पल २१६–२६ नहीं घटता तो इस भुक्त पल का काम नहीं रहा।

$\frac{\text{शेष इष्ट पल} \times ३०}{\text{स्वोदय}} = \frac{३० \text{ पल} \times ३०}{२२८ \text{ मीन}} = \frac{९००}{२२८}$

रा
= ३°–५६′–५०″
निरयन सूर्य स्पष्ट ११–५°–४०′–४५″
३–५६–५० घटाया
= निरयन लग्न = ११–१–४३–५५

रा
∴ निरयन लग्न स्पष्ट ११–१°–४३′–५५″

२२८ ) ९०० ( ३°
६८४
२१६ × ६०
२२८ ) १२९६० ( ५६′
११४०
१५६०
१३६८
१९२ × ६०
२२८ ) ११५२० ( ५०″
११४०
१२०

( ८ ) अब इसी को भोग्यांश से करते हैं।

रा
सा० सू० ११–२८°–२८′–४०″ भोग्यांश मीन १°–३१′–२० ,
मीन भोग्य पल ११–३४ ( देखो उदाहरण ४ )

घ० प०
इष्ट ५९–३०
× ६० पल
३५४० + ३० = ३५७०
पल वि०
इष्ट पल ३५७०–०
– मीन ११–३४
३५५८–२६
मेष से कन्या ६ राशि } –१८००
१७५८–२६

| | |
|---|---|
| तुला | ३२९ |
| वृश्चिक | ३३९ |
| धन | ३४० |
| मकर | ३०६ |
| कुंभ | ३५८ |
| | १५७२ |

शेष इष्ट
१८६–२६
×३०
१३–०
५५८०
२२८ ) ५५९३ ( २४°
४५६
१०३३
९१२
१२१ × ६०
२२८ ) ७२६० ( ३१′
६८४
४२०
२२८
१९२ × ६०
२२८ ) ११५२० ( ५०″
११४०
१२०

तुला से कुंभ } १५७२–०
५ राशि } १८६–२६
मीन २२८ अशुद्ध

शेष इष्ट
( १८६–२६ ) × ३०
अशुद्ध मीन २२८

$= \frac{५५९३}{२२८} =$ २४–३१–५० मीन

सायन लग्न
रा
= सायन लग्न ११–२४°–३१′–५०″
– अयनांश घटाया –२२–४७–५५
निरयन लग्न = ११–१–४३–५५

∴ निरयन रा
लग्न ११–१°–४३′–५५″

दोनों भोग्य और भुक्त रोति से एक ही उत्तर आता है। परन्तु ऐसी स्थिति में भुक्त रीति से लग्न साधन करना सरल है। यहाँ केवल समझाने के लिये दोनों रीतियाँ दी हैं।

# अध्याय १०

## लग्न से इष्टकाल निकालना

यदि लग्न विदित है परन्तु इष्ट काल खो गया है अर्थात् भूल गये हैं कि क्या इष्ट काल था तो लग्न से ही इष्ट काल आना जा सकता है।

लग्न से इष्ट काल निकालने की रीति।

( १ ) $\frac{\text{सायन सूर्य भोग्यांश × भोग्यांश राशि का स्वोदय}}{३०}$ = सूर्य भोग्य काल पल

( २ ) $\frac{\text{सा० सूर्य भुक्तांश × भुक्तांश राशि का स्वोदय}}{३०}$ = सूर्य का भुक्त काल पल

( ३ ) सायन सूर्य और सायन लग्न के बीच में जितनी राशियाँ हों उन प्रत्येक के स्वोदय का योग } = बीच के राशियों का योग = लग्न योग पल

इष्टकाल = ( सा० सूर्य का भोग्य काल पल ) + ( लग्न भुक्त काल पल ) + ( लग्न योग पल ) ÷ ६०

( १ ) उदाहरण

रा
( १ ) सा० सूर्य ११–२८°–२८′–४०″
भोग्यांश मीन १ –३१ –२०
मीन स्वोदय = २२८ पल

( सूर्य भोग्यांश १–३१–२० ) × मीन स्वोदय पल २२८ / ३० = वि० ११–३४ भोग्य पल मीन

रा
( २ ) सायन लग्न = ९–१७°–४१′–२२″
भुक्तांश मकर = १७ –४१ –२२

( देखो लग्न साधन का चौथा उदाहरण )

( लग्न भुक्तांश १७–४१–२२ ) × मकर स्वोदय ३०६ / ३०

( ३ ) लग्न के बीच की राशियों का उदय काल

| | पल |
|---|---|
| मीन भोग्य | ११–३४ |
| मेष से कन्या ( ६ राशि ) | १८००–० |
| तुला | ३२६–० |
| वृश्चिक | ३३६–० |
| धन | ३४०–० |
| मकर का भुक्त पल | १८०–२६ |
| योग | ३०००–० |

पल
= ५० घड़ी इष्ट काल

= ५४१२–५८–१२ / ३०

= १८०–२६ भुक्त पल मकर

१७°–४१′–२२″
× ३०६

२१४२ | ३०६ | ६१२
३०६ | १२२४ | ६१२
५२०२ १२५४६ ८७३२ ÷ ६०
+२१० +११२ = १२
५४१२ १२६५
= ५८

३० ) ५४१२–५८–१२ ( १८०
३०
२४१
२४०
१२–५८–१२
× २
२५–५६–२४
= १८०–२५–५६
मकर का पल
= १८०–२६

यहाँ सायन सूर्य मीन का है तो मीन का भोग्य पल निकाल कर रखा और सायन लग्न मकर का होने से मकर का भुक्त पल निकाल कर रखा।

फिर देखा सायन सूर्य और सायन लग्न के बीच कितनी राशियाँ हैं उन सब राशियों का उदय काल जोड़ने से इष्ट निकल आया।

यहाँ सायन सूर्य मीन के भोग्य पल ११–३४ हैं। मीन के आगे मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, और धन

तक सब के उदय पल जोड़ा, क्योंकि लग्न मकर है धन तक जोड़ने के उपरान्त मकर के भुक्त पल भी जोड़ दिया। तो सब का योग जो कुछ आया वही इष्ट काल पल हुआ। इष्ट पल की घड़ी बनालो

( २ ) दूसरा उदाहरण

रा
( १ ) सा० सूर्य ११–२८°–२८′–४०″
मीन भोग्यांश १ –३१ –२०
मीन भोग्य पल ११–३४

मेष भुक्तांश २–२५–३१
मेष स्वोदय × २२८

४५६ | ११४० २२८
४५६ ६८४

४५६ | ५७०० | ७०६८ ÷ ६०
+ ९६ | + ११७ | = ४८
५५२ | ५८१७ |
= ५७

५५२–५७–४८

रा
( २ ) सा० लग्न ०–२°–२५′–३१″
मेष भुक्तांश २ –२५ –३१
मेष भुक्त पल १८–२६
= २–२५–३१ × २२८ मेष / ३०
= ५५२–५७–४८ / ३०
= १८–२५–५५
= १८–२६ भुक्त पल मेष

३०)५५२–५७–४८(१८
३० पल
२५२
२४०
१२–५७–४८
× २
२५–५५–३६
= १८–२५–५५
= १८–२६ मेष भुक्त पल

प० वि०
( ३ ) सा० सूर्य मीन का है मीन भोग्य पल ११–३४
— पल १८–२६
= इष्ट ३०–०

यहाँ सायन सूर्य के उपरांत लग्न तक बीच में और कोई राशि नहीं है इसलिये केवल सूर्य भोग्य पल और लग्न भुक्त पल दोनों को जोड़ा = इष्ट पल।

**(३) लग्न से इष्ट काल निकालने की दूसरी रीति ।**

जब सायन सूर्य और सायन लग्न एक ही हों या उनके बीच और राशियाँ नहीं और दोनों का उदय काल का प्रमाण एक ही हो तो सायन सूर्य और सायन लग्न का अंतर निकाल कर सायन सूर्य के उदय काल का गुणा कर ३० का भाग देने से इष्ट काल पल निकल आता है। फिर इष्ट पल में ६० का भाग देकर इष्ट घड़ी बनालो।

ऊपर के उदाहरण में सायन सूर्य मीन का है और सायन लग्न मेष है। दोनों का उदय काल एक ही है अंतर नहीं आया और बीच में कोई राशि नहीं है तो इस रीति से इष्ट निकालेंगे। जहाँ दोनों का उदय काल भिन्न हो तो इस रीति का उपयोग न करना, पहिले बताई रीति से इष्ट काल निकाल लेना।

| | रा | | |
|---|---|---|---|
| सायन लग्न | ०–२°–२५′–३१″ | मेष २२८ | |
| सायन सूर्य | ११–२८–२८–४० | मीन २२८ | |
| अंतर | ०–३–५६–५१ | | |

३–५६–५१
× २२८

६८४ | १३६८ | २२८
११४० | ११४०

६८४ | १२७६८ | ११६२८ ÷ ६०
+ २१६ | + १९३ | = ४८

९०० | १२९६१
= १

= ९००–१–४८

३०) ९००–१–४८ (३० पल
९०
०

$$\frac{(\text{अंतर } ३–५६–५१) \times २२८ \text{ मीन स्वोदय}}{३०}$$

$$= \frac{९००–१–४८}{३०}$$

= ३० पल इष्ट

**(४) मान लो सायन सूर्य और सायन लग्न**

को एक ही राशि है इसका इष्ट काल निकालना है।

| | रा | |
|---|---|---|
| सायन लग्न | १–२९°–५५′–७″ | वृष |
| ,, सूर्य | १–१५–३०–० | वृष |
| ∴ अंतर= | ०–१४–२५–७ | |

१४–२५–७
× २५८

१०३२ | १२९० | १८०६
२५८ | ५१६

३६१२ | ६४५० | १८०६ ÷ ६०
+ १०८ | + ३० | = ६

३७२० | ६४८०
= ०

$$\frac{\text{अंतर } १४८२५–७ \times २५८ \text{ वृष स्वोदय}}{३०}$$

$$\frac{३७२०–०–६}{३०} = १२४ \text{ पल इष्ट}$$

= घ० प० इष्ट
२—४

१०)३७२०—०—६(१२४ पल
३०
७२
६०
१२०
१२०

(५) मान लो सायन सूर्य और सायन लग्न के बीच कोई राशि नहीं है परन्तु इनका स्वोदय भिन्न है अर्थात् लग्न मिथुन है जिसका स्वोदय ३०६ और वृष का सूर्य है जिसका स्वोदय २५८ है तो प्रथम रीति से इष्ट काल निकालेंगे।

(१) सायन सूर्य रा १—१५°—३०′—०″
भोग्यांश वृष १४°—३०′—०″

(२) सायन लग्न रा २—२°—२८′—४१″
भुक्तांश मिथुन २°—२८′—४१″

(१) (सूर्य भोग्यांश) वृष स्वोदय
$\frac{(१४°—३०′) \times २५८}{३०}$

३०)३७४१(१२४
३०   पल
७४
६०
१४१
१२०
२१
×२
४२
= १२४—४२

१४—३०
× २५८ वृष
१०३२ | ७७४०
२५८
३६१२ | ७७४० ÷ ६०
+ १२९ | = ०
३७४१ |
= ३७४१—०

$\frac{३४७१}{३०}$ प० वि०
= १२४—४२
सूर्य का भोग्य पल वृष

(२) (लग्न भुक्तांश) मिथुन
$\frac{(२°—२८′—४१″) \times ३०६}{३०}$

$= \frac{७५८—५७—५४}{३०}$

= २५—१७—५५
लग्न का=२५—१८ भुक्त पल वृष

२—२८—४१
× ३०६
६१२ | २४४८ | २७५४
६१२ | १२२४
६१२ | ८५६८ | १४९९४
+ १४६ | + २४९ | = ५४
७५८ | ८८१७ |
= ५७
= ७५८—५७—५४

पल वि०

सूर्य भोग्य काल कुल १२४–४२

+ लग्न भुक्त ,, मिथुन २५–१८

= १५०–०

इष्ट = १५० पल

घ० प०

= २–३०

३०)७५८–५७–५४(२५

६०

१५८

१५०

८–५७–५४

× २

१७–५५–४८

= २५–१७–५५

लग्न का=२५–१८ भुक्त पल मिथुन

उपरोक्त सब उदाहरणों में उदय काल (स्वोदय) लिये गये हैं। वे नरसिंह पुर के हैं। जिस स्थान का लग्न साधन करना है वहाँ का स्वोदय पहिले बना लेना चाहिये। इसी प्रकार लग्न से इष्ट काल निकालने के लिये उसी स्थान का स्वोदय लेना चाहिये जहाँ की लग्न निकाली गई थी।

—:०:—

# अध्याय ११

## लग्न में संदेह हो तो उसका निर्णय

यदि अपना इष्टकाल अशुद्ध हो अर्थात् शंका हो कि यह इष्टकाल ठीक है या नहीं या अनुमान से इष्टकाल बनाया हो और उसपर से लग्न निकाली गई हो तो शंका हो जाती है कि लग्न शुद्ध है या नहीं, उसे कैसे शोधन करना ?

( १ ) पहिली रीति

$$\left(\frac{\text{जन्म घड़ी}}{२} + \text{जन्म काल का सूर्य नक्षत्र}\right) \div २७ = \text{शेष नक्षत्र}$$

शेष नक्षत्र अश्विनी से गिनो। अश्विनी को १ और ० शेष रहे तो रेवती जानना। यदि योग २७ से अधिक हो तो २७ का भाग देना, नहीं तो भाग देने की आवश्यकता नहीं है। शेष जो नक्षत्र हो उसी नक्षत्र की राशि के लग्न में जन्म समझो। इस नक्षत्र की जो राशि होगी वही लग्न होगी।

उदाहरण—इष्ट $\frac{१५-५२}{२}$ (घ. प.) + २६ उत्तर भाद्रपद ( जन्म समय सूर्य उत्तर भाद्रपद में था )

= ( ७-५६ ) + २६ = ( ३३-५६ ) ÷ २७ = शेष ६-५६

= शेष ६ = आर्द्रा = मिथुन लग्न होगी

मिथुन = { मृग ० अंत के २ चरण, आर्द्रा पूरे – ४ ,, पुनर्बसु आरंभ के ३ ,, } = ९ चरण

यहाँ ६ नक्षत्र से आर्द्रा पूर्ण हो गया शेष से आगे का नक्षत्र पूर्ण नहीं हुआ इस कारण मिथुन लग्न में ही यह पुनर्बसु रहा। जन्म लग्न मिथुन है वह शुद्ध जान पड़ती है।

**( २ ) दूसरी रीति**

( जन्म घटी × ६ ) + सौर मास की तिथि ÷ ३० = लब्धि राशियाँ। सूर्य जहाँ हो उस से क्रमानुसार लब्धि को संख्या तक राशियाँ गिनो तो जन्म लग्न होगी।

उदाहरण—जन्म घटी सौर तिथि

(१५-५२) × ६ = ९५-१२ + ६ = $\frac{१११-१२}{३०}$ = लब्धि ३

सूर्य मीन का था मीन के आगे ३ गिना ( १ + ३ ) तो मिथुन आया इससे लग्न मिथुन हुई।

**( ३ ) तीसरी रीति**

( १ ) जहाँ चंद्र हो उस राशि के स्वामी से पाँचवाँ या नवाँ घर बहुधा लग्न होती है।

( २ ) या वह राशि जिस में चंद्र हो कभी-कभी लग्न होती है।

( ३ ) या चंद्र से पाँचवें या नवमें घर में लग्न होती है।

उदाहरण लग्न कुंडली




इस कुंडली में चंद्र से पाँचवाँ मिथुन लग्न है तो लग्न ठीक जँचती है।

उपरोक्त विधियों का उपयोग तभी करना जब लग्न में शंका हो। यदि शंका न हो तो इनका उपयोग नहीं करना।

**लग्न शुद्ध करने की अन्य रीतियाँ**

कई ज्योतिषी इष्ट काल को शुद्ध करने के लिये नीचे बताई हुई रीति भी उपयोग करते हैं।

( जन्म घटी × ४ ) ÷ ९ = शेष नक्षत्र, अश्विनी से या मघा से या मूल से उतनी संख्या ( जो शेष बचे ) गिनो तो जन्म नक्षत्र आ जायगा।

जैसे किसी का जन्म का समय अनुमान से लिखा हो या ठीक विदित न हो तो उस दिन देखो कौन सा नक्षत्र है। इष्ट घड़ी को इस प्रकार रखो जिससे अपना नक्षत्र आ जावे। जिस घड़ी से गिनने पर जन्म नक्षत्र आयगा वह ठीक समझना।

जैसे किसी का जन्म दोपहर के लगभग हुआ। ११–१६ घड़ी इष्ट रहा होगा। उस दिन पुनर्बसु नक्षत्र था। १५ घड़ी में छटवाँ नक्षत्र आर्द्रा आता है। तो १५, घड़ी लिया तब पुनर्बसु आ जाता है। इष्ट १५, घड़ी रहा होगा।

१५।×४=६१÷९=शेष ७ पुनर्बसु नक्षत्र हुआ।
पाव घटी का = पहिला ( १ ) नक्षत्र आगे का पड़ता है।
आधा ,, ,, = दूसरा आगे का नक्षत्र ,, ,,
पौन ,, ,, = तीसरा ,, ,, ,, ,, ,,
१ घड़ी का = चौथा ,, ,, ,, ,, ,,

जन्म घड़ी में ४ का गुणा करने और ९ का भाग देने से इष्ट घड़ी में ४–४ शेष का अंतर पड़ता है। इस कारण १ शेष के लिये १५ पलका अंतर पड़ेगा। इसी अनुमान से समय और नक्षत्र मिलाना।

| इष्ट घड़ी | | | | | | | शेष | नक्षत्रों के गिनने का क्रम | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १० | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५५ | ४ | १ अश्वि० | १ मघा | १ मूल |
| २ | ११ | २० | २९ | ३८ | ४७ | ५६ | ८ | २ भ० | २ पु०फा० | २ पू०पा० |
| ३ | १२ | २१ | ३० | ३९ | ४८ | ५७ | ३ | ३ कृति० | ३ उ०फा० | ३ उ०पा० |
| ४ | १३ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५८ | ७ | ४ रोहि० | ४ हस्त | ४ श्रव० |
| ५ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५० | ५९ | २ | ५ मृग० | ५ चित्रा | ५ धनि० |
| ६ | १५ | २४ | ३३ | ४२ | ५१ | .... | ६ | ६ आर्द्रा | ६ स्वा० | ६ शत० |
| ७ | १६ | २५ | ३४ | ४३ | ५२ | .... | १ | ७ पुनर्व० | ७ विशा० | ७ पू०भा० |
| ८ | १७ | २६ | ३५ | ४४ | ५३ | .... | ५ | ८ पुष्य | ८ अनु० | ८ उ०भा० |
| ९ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | ५४ | .... | ० | ९ आश्ले० | ९ ज्ये० | ९ रेवती |

यहाँ इष्ट घड़ी के आगे कौन से क्रम का नक्षत्र आयगा चक्र में दिया है। चक्र में यदि उस इष्ट पर वह नक्षत्र न आवे तो १५ पल इष्ट में बढ़ाने से उसके आगे का एक नक्षत्र मिलेगा फिर भी न मिले तो ३० पल इष्ट में बढ़ाने से २ नक्षत्र आगे मिलेगा। यदि न मिले तो ४५ पल इष्ट में और बढ़ा देवे तो ३ नक्षत्र आगे मिलेगा। जहाँ अपना इष्ट नक्षत्र मिले उस इष्ट को ठीक समझना।

जैसे १५ इष्ट से देखा १५ के आगे ६ दिया है। नक्षत्र चक्र में ६ में आर्द्रा आता है अपने को पुनर्वसु नक्षत्र चाहिए। तो १५ पल और बढ़ा दिया तो १५। घड़ी इष्ट में एक नक्षत्र आगे पुनर्वसु नक्षत्र मिल गया। इससे १५। घड़ी को ही इष्ट मानना। अर्थात् यदि इष्ट शुद्ध है तो इस रीति का कोई उपयोग नहीं होगा। यह तो आनुमानिक इष्ट के शोधन के लिये है परन्तु केवल इस रीति से ही शोधन प्रामाणिक नहीं है और भी रीतियों का उपयोग करना जो आगे दी हैं।

**लग्न को शुद्ध करने के लिये प्राणपद और गुलिक का उपयोग**

**प्राणपद**

इस के साधन से यह विदित होता है कि गणित से निकाली हुई लग्न के अंश और प्राणपद के अंश यदि बराबर हुए तो इष्ट काल शुद्ध समझा जाता है।

यदि कुछ अंतर आवे तो इष्टकाल में कुछ संशोधन करना पड़ता है जिससे लग्न के अंश और प्राणपद के अंस बराबर हो जावें और दोनों के अंश में कोई अंतर न रहे। इसकारण लग्न के संशोधन के लिये प्राणपद के अंश भी जानना आवश्यक है।

**प्राणपद साधन**

मध्यम प्राणपद + सूर्य अंश = स्पष्ट प्राणपद अंश।

मध्यम प्राणपद बनाना और उस में सूर्य के अंश जोड़ने की रीति आगे बताई है।

**प्राणपद बनाने की ३ रीतियाँ हैं**

**( १ ) पहिला प्रकार**

प्राणपद के अंश १ पल में २ अंश होते हैं। ३ घड़ी में १२ राशि ( एक भगण ) पूर्ण भुक्त होती है, एक घड़ी में ४ राशि या १५ पल में एक राशि प्राणपद की सूर्योदय के उपरांत भुक्त होती हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३६० अंश | = १२ राशि | = ३ घड़ी | प्राणपद |
| १२० ,, | = ४ ,, | = १ ,, | ,, |
| ६० ,, | = २ ,, | = ३० पल | ,, |
| ३० ,, | = १ ,, | = १५ पल | ,, |
| २ ,, | = १/१५ ,, | = १ पल | ,, |
| १ ,, | = १/३० ,, | = ३० विपल | ,, |
| २ कला | = ... | = १ विपल | ,, |

इस कारण इष्ट घड़ी में ३ का भाग देने से १ भगण ( १२ राशि ) की भुक्ति निकल आयगी। शेष घड़ी पल के अनुपात से अंश बना लेना चाहिए जैसा यहाँ बनाया है।

**( २ ) दूसरा प्रकार**

इष्ट घड़ी के पल बनाओ। $\frac{\text{इष्ट पल}}{१५} = \frac{\text{लब्धि}}{\text{राशि}}$, शेष × २ = अंश = $\frac{\text{मध्यम}}{\text{प्राणपद}}$

मध्यम प्राणपद + सूर्य राशि अंश = स्पष्ट प्राणपद।

( ३ ) तीसरा प्रकार

$$\frac{(\text{इष्ट घड़ी} \times ४) + \frac{\text{पल}}{१५}}{१२} = \left.\begin{array}{l}\text{शेष प्राणपद की राशि} \\ \text{शेष पल} \times २ = \text{अंश}\end{array}\right\} \text{मध्यम प्राणपद}$$

जब राशि १२ से अधिक आवे तब ही केवल राशि में १२ का भाग देना। मध्यम प्राणपद राशि अंश + सूर्य राशि अंश = स्पष्ट प्राणपद सूर्य की राशि

मध्यम प्राणपद में जो सूर्य की राशि जोड़ने को बताया है वह कौन सी सूर्य की राशि लेना इस का विचारः—

( १ ) सूर्य स्पष्ट चर राशि में हो तो = सूर्य स्पष्ट जोड़ना।
„ „ स्थिर या द्विस्वभाव राशि में हो तो सूर्य से त्रिकोण में जो चर राशि हो उस में जोड़ना।

| राशियां = | चर | स्थिर | द्विस्वभाव |
|---|---|---|---|
| | १,४,७,१० | २–५–८–११ | ३–६–९–१२ |

उदाहरण—इष्ट २ घड़ी ४ पल है प्राणपद निकालना है।

(१) रीति—२ घड़ी = ८ राशि, ४ पल = ८ अंश } = रा० अंश ८ – ८ मध्यम प्राणपद

(२) रीति = २ घ० ४ पल = १२४ पल $= \frac{१२४}{१५} = ८\frac{४}{१५}$ = लब्धि ८, शेष ४ = ८ राशि ४ × २ = ८ अंश

रा० अं०
= ८–८ मध्यम प्राणपद

(३) रीति $= \frac{\left(\begin{array}{c}\text{इष्ट घड़ी} \\ २ \times ४\end{array}\right) + \left(\frac{\text{इष्ट पल } ४}{१५}\right)}{१२} = \frac{\left(८ + \frac{४}{१५}\right)}{१२}$ = ८ – (४ × २) राशि अंश

रा
= ८–८° मध्यम प्राणपद। यहाँ केवल राशि में १२ का भाग देना बताया है। जब राशि १२ से अधिक हो तब ही १२ का भाग देना। यहाँ राशि ८ है तो १२ के भाग देने की आवश्यकता नहीं रही। इष्ट पल में १५ का भाग देने से जो लब्धि आवे इष्ट घड़ी से प्राप्त राशि में जोड़ देना चाहिए। शेष पल को इस कारण दुगुना करना बताया है कि शेष में अंश बनाने को ३० से गुणा कर १५ का भाग देने से वही उत्तर आता है जो कि शेष को दुगना कर देने से प्राप्त होता है।

इस मध्यम प्राणपद में सूर्य जोड़ना है इसका विचार करेंगे। मान लो सायन
रा
सूर्य १–११°–३०′–०″ है (देखो लग्न से इष्ट काल निकालने का चौथा उदाहरण)

| रा | रा |
|---|---|
| सायन सूर्य १–१५°–३०′–०″ | सायन लग्न १–२९°–५५′–७″ |
| –अयनांश–०–२२ –४७ –५५ | – अयनांश ०–२२ –४७ –५५ |
| निरयन सूर्य=०–२२ –४२ –५ | निरयन लग्न= १– ७ – ७ –१२ |

रा
यहाँ पर निरयन सूर्य ०–१२° है अर्थात् मेष का सूर्य है। मेष चर राशि है। चर राशि होने से इसी सूर्य को मध्यम प्राणपद में जोड़ेंगे।

रा
मध्यम प्राण पद ८–८°
+ सूर्य ०–२२
स्पष्ट प्राण पद=९–०

यहाँ निरयन लग्न के ७° हैं और स्पष्ट प्राणपद में ० अंश है। दोनों में समानता नहीं है। ७° का अंतर पड़ जाता है। १ पल में २° प्राणपद बढ़ता है। जब अंतर ७° का है तो कितने पल इष्ट में बढ़ाना चाहिए ? $= \frac{७ \text{ अंतर}}{२}$ = ३॥ पल वृद्धि। अंतर अंश में २ का भाग देने से जो पल आयगा उस पल की वृद्धि (बढ़ती) होने से दोनों एक हो जायेंगे। अर्थात् इष्ट और प्राणपद के अंश बराबर हो जायँगे।

इस कारण ३॥ पल के प्राण पद के अंश बनाये। ३॥ पल × २=७° हुए। इसे
रा रा रा
स्पष्ट प्राणपद में जोड़ा। स्पष्ट प्राणपद ९–० था + ० – ७° = ९ – ७° स्पष्ट प्राण-पद हुआ।

इष्ट २ घड़ी ४ पल था इसमें ३½ पल की वृद्धि करनी पड़ेगी। २ घ० ४ पल + ३॥ पल=२ घ० ७॥ प० यह परिवर्द्धित शुद्ध इष्ट काल हुआ। इस शुद्ध इष्ट काल २ घ० ७॥ प० पर से लग्न शोधन की जाये तो शुद्ध लग्न आयगी।

अब परिवर्द्धित शुद्ध इष्ट काल २ घ० ७॥ प० पर से लग्न साधन करते हैं।

रा
सा० सूर्य १–१५°–३०′–०″

सूर्य भोग्यांश १४–३०–० वृष

सूर्य भोग्यांश वृष

$$\frac{१४°–३०′ \times २५८}{३०}$$

$$= \frac{३७४१–०}{३०}$$

वृष स्वोदय = २५८ पल

घ० प० पल० वि० = १२४–४२ वृष भोग्य पल

इष्ट २ – ७॥ = १२७–३०

इष्ट पल–वि०
१२७–३०
वृष भोग्य १२४–४२
शेष २–४८

मिथुन ३०६ अशुद्ध

३०)३७४१(१२४
३०  पल
७४
६०
१४१
१२०
२१
×२
४२

१४–३०–०
×२५८
१०३२ | ७७४० | ०
२५८
३६१२ | =०
+ १२९
३७४१

शेष इष्ट = भोग्य पल १२४–४२ वृष

(२–४८) × ३० / ३०६ मिथुन = ८४–० / ३०६

=०°–१६′–२८″
रा मिथुन

३०६)८४–०(०
× ६० अंश
३०६)५०४०(१६′
३०६
१९८०
१८३६
१४४ × ६०
३०६)८६४०(२८″
६१२
२५२०
२४४८
७२

=०°–१६′–२८″
मिथुन

२–३८
×३०
२४–०
६०
८४–०

सायन लग्न २–०–१६–२८″
अयनांश २२–४७–५५ घटाया
निरयन लग्न=१–७–२८–३३

घ० प०
इष्ट २–७″ का प्राणपद निकालते हैं।
२ घड़ी=२ × ४=८ राशि
७॥ पल=७॥ × २=१५ अंश
रा
=मध्यम प्राणपद ८–१५°
+ निरयन सूर्य ०–२२
स्पष्ट प्राण पद =९–७

यहाँ प्राणपद के भी ७° आ गये और लग्न के भी ७° आ गये इस कारण इष्ट घ० प० २–७॥ को शुद्ध समझना चाहिए। यदि मध्यम प्राणपद में सायन सूर्य जोड़ा जाता तो उससे बना स्पष्ट प्राणपद के अंश और सायन लग्न के अंश मिलने चाहिए।

**(२) दूसरा उदाहरण**

| | | |
|---|---|---|
| | | रा |
| इष्ट काल | १५ घड़ी=१५ × ४=६० राशि ÷ १२ | =०– ०–०′ |
| घ० प० वि० | ५१ पल=५१ × २=१०२ अंश ÷ ३० | =३–१२–० |
| १५–५१–४२॥ | ४२ विपल=४२ × २=८४ कला ÷ ६० | =०– १–२४ |
| रा | ½ विपल=½ × २=१ कला | =०– ०–१ |

निरयन सूर्य ११–५°–४०′–४५″ मध्यम प्राण पद=३–१३–२५

निरयन लग्न २–२०–१९–१६ (देखो लग्न साधन का पहिला उदाहरण)




यहां सूर्य मीन राशि का है। मीन द्विस्वभाव राशि है। सूर्य चर नहीं है इससे देखना पड़ेगा कि सूर्य के त्रिकोण में कौन-कौन राशियां हैं। उनमें जो चर राशि होगी उसी राशि का सूर्य मानना पड़ेगा। और वर्तमान में जो सूर्य के अंश हैं उसी सूर्य के अंशादि समझे जायेंगे। इस प्रकार जो सूर्य की राशि अंश निकले मध्यम प्राण पद में उसे जोड़ कर स्पष्ट प्राणपद के अंश बनाने होंगे।

यहां सूर्य मीन का है वह द्विस्वभाव है इससे त्रिकोण में पंचम कर्क चर राशि और नवम में वृश्चिक स्थिर राशि है। इन दोनों में कर्क चर राशि है उसे ही लिया।

रा

इस कारण अपना सूर्य इसी कर्क राशि का समझना। निरयन सूर्य ११–५°–३०′–४५″ है अर्थात् सूर्य के ५° हैं तो कर्क राशि के सूर्य के ५° समझे जावेंगे। कर्क के ५° अर्थात् रा०

३–५ सूर्य हुआ।

रा

मध्यम प्राणपद ३–१३°–२५′

सूर्य . . . + ३– ५

∴ स्पष्ट प्राणपद = ६–१८–२५ हुई

निरयन लग्न = २–२०–१९ है

यहां स्पष्ट प्राणपद के १८° हैं और लग्न के २०° हैं इस कारण २ अंश का अंतर पड़ता है

यदि एकाध अंश का अंतर पड़ता हो और मध्यम प्राणपद में अंश के अतिरिक्त कला भी हो और सूर्य की भी कला हो तो जोड़ने में कला का भी विचार करने से

कलाओं का योग मिलकर १ अंश हो जाता है और अंश की पूर्ति हो जाती है परन्तु यहां २° का अंतर है २° ÷ २ = ० पल का अंतर इष्ट में कर देने से प्राणपद और लग्न के अंश बराबर हो जायँगे।

घ० प० वि०
प्राणपद के लिये–इष्ट १५–५१–४२॥
१ पल बढ़ाया + १
= परिवर्तित इष्ट = १५–५२–४२॥

रा–० ।
१५ घड़ी = १५ × ६ = ९० = ०–०–०
५२ पल = ५२ × २ = १०४° = ३–१४–०
४२॥ वि० = ४२॥ × २ = ८५′ = ०–१–२५
∴ मध्यम प्राणपद = ३–१५–२५

रा
मध्यम प्राणपद = ३–१५°–२५′
+ सूर्य ३– ५
= स्पष्ट प्राणपद = ६–२०–२५

यहां पर लग्न के अनुसार प्राणपद २०°
घ०प०वि०
हैं तो इष्ट १५–५२–४२॥ समझना

प्राणपद जिस राशि के जिस अंश पर है वह प्राणपद का स्पष्ट कहलाया। ग्रह स्पष्ट के साथ प्राणपद स्पष्ट भी लिख देना चाहिए। प्राणपद जिस राशि में हो लग्न कुंडली में उसी राशि पर ग्रह के सदृश कई लोग लिख देते हैं। इस उदारण में प्राणपद
रा
६–२०°–२५″ है तो तुला राशि में प्राणपद होने से लग्न कुंडली में तुला राशि में प्राणपद लिखा जायगा।

गुलिक

जिस प्रकार प्राणपद से इष्ट शुद्ध किया जाता है उसी प्रकार गुलिक से भी लग्न की शुद्धता जाँची जाती है।

गुलिक और प्राणपद का उपयोग।

गुलिक या प्राणपद के स्थान से १, ३, ५, ७ ९, ११ वे स्थान में लग्न होती हैं और उसी लग्न में मनुष्य का जन्म समझना।
लग्न शुद्ध है या नहीं यह ३ प्रकार से देखी जाती है।

( १ ) प्राणपद, ( २ ) गुलिक और ( ३ ) जन्म काल के चंद्र पर से लग्न की शुद्धता देखना। यदि दो प्रकार से न मिले तो गुलिक से देखना। अधिकतर प्राणपद से देखना। चंद्र से लग्न का मिलान करना पहिले इसी अध्याय की तीसरी रीति में दे चुके हैं। गुलिक साधन करना आगे बताया है।

**गुलिक साधन ( मांघ )**

गुलिक का दूसरा नाम मांघ भी है। प्रत्येक दिन वारेश से गिनने पर इस प्रकार गुलिक होता है।।

| | वार | रविवार | चंद्रवार | मंगल | बुध | गुरु० | शुक्र० | शनि० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गुलिक | दिन में | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | २ | १ |
| ध्रुवांक | रात्रि में | ३ | २ | १ | ७ | ६ | ५ | ४ |

वारेश से क्रमानुसार गणना करने पर शनि जिस खंड का स्वामी होगा वही खंड उस दिन का गुलिक होगा।

वारेश = जो वार हो उसका स्वामी ग्रह।

रविवार से शनिवार तक गुलिक इस प्रकार होता है

( १ ) दिन में $= \frac{\text{उस दिन का दिनमान}}{८}$ = दिनमान का ८ भाग करने पर ८ खंड होंगे तो

( १ ) प्रथम खंड का स्वामी वारेश होगा अर्थात् जो वार होगा उसी का स्वामी वारेश होगा।

( २ ) अष्टम खंड बिना स्वामी के होगा।

यही ऊपर चक्र में समझाया गया है। जैसे इतवार को सप्तम खंड दिन में गुलिक होगा। इसी प्रकार सोमवार को छठा, मंगल को पाँचवाँ, बुध को चतुर्थ खंड इत्यादि प्रकार से दिन में गुलिक होता है।

( २ ) रात्रि में $= \frac{\text{रात्रिमान}}{८}$

प्रथम खंड का स्वामी, वारेश से पंचम होगा वहाँ से गणना करने पर शनि जिस खंड में पड़ेगा रात्रि को वही गुलिक होगा।

जैसे रविवार की रात्रि को तीसरा खंड गुलिक होगा, सोमवार की रात्रि में दूसरा खंड, मंगल को रात्रि में पहिला खंड इत्यादि चक्र के प्रमाण से गुलिक होगा।

इन खंडों के नाम इस प्रकार भी हैं

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| शनि खंड | गुरु खंड | भौम खंड | सूर्यखंड | बुधखंड |
| गुलिक या मांघ | यम घंट | मृत्यु | काल | अर्द्ध प्रहर |

इन सब बातों को समझाने के लिये नीचे चक्र दिया है। दिनमान या रात्रिमान का समान भाग करने से १ भाग का १ खंड होता है। किस खंड का कौन स्वामी होता है क्रमानुसार नीचे चक्र में बताया है।

**दिन खंड**

(दिनमान ÷ ८ = ८ खंड)

| दिन खंड | रविवार | सोम० | मंगल० | बुध० | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ |
| २ | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि |
| ३ | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र |
| ४ | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल |
| ५ | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध |
| ६ | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु |
| ७ | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र |
| ८ | × | × | × | × | × | × | × |
| वारेश १ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
| रात स्वामी वारेश से पंचम | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध |

खंड स्वामी—दिन या रात्रि के ८–८ खंड होते हैं। दिन खंड और रात्रि खंड के पृथक २ चक्र दिये हैं जिनमें बताया है कि किस खंड का स्वामी कौन ग्रह होता है। जैसे दिन में प्रथम खंड का स्वामी रवि, दूसरे का स्वा० चंद्र, तीसरे का स्वामी मंगल इत्यादि चक्रानुसार होगा। इसी प्रकार और सब ग्रहों का दिन या रात्रि के चक्र के अनुसार खंड स्वामी समझना।

**रात्रि खण्ड**

(रात्रिमान ÷ ८ = रात्रि खंड)

| रात्रि खंड | रवि वार | चंद्र वार | मंगल | बुध० | गुरु वार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध |
| २ | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु |
| ३ | शनि❀ | रबि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र |
| ४ | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ |
| ५ | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि |
| ६ | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र |
| ७ | बुध | गुरु | शुक्र | शनि❀ | रवि | चंद्र | मंगल |
| ८ | × | × | × | × | × | + | × |

वार का स्वामी = दिन में पहिले खंड का स्वामी जो ग्रह होगा वही वारेश कहलायेगा चाहे दिन हो चाहे रात हो।

गुलिक = दिन या रात्रि चक्रमें जहां-जहां शनि दिया है वही गुलिक है वहां तारा का चिन्ह बना दिया गया है। जैसे दिन रविवार को सप्तम खंड में, सोमवार को छठे, मंगल को पांचवें, बुध को चौथे, गुरु को तीसरे, शुक्र को दूसरे और शनि की पहिले खंड में गुलिक दिन को रहता है :

इसी प्रकार रात्रि को रवि को तीसरे खंड में, सोमवार को दूसरे खंड में इत्यादि रात्रि खंड चक्र के अनुसार समझ लेना।

निस्वामी = अष्टम खंड का कोई स्वामी नहीं होता।

रात्रि को देखना है तो देखो उस दिन के बारेश से पांचवां ग्रह कौन होता है, वही रात्रि के पहिले खंड का स्वामी होगा जैसे ऊपर चक्र में बना दिया गया है।

जैसे दिन में रविवार को बारेश रवि है, रवि से पांचवां गुरु होता है तो गुरु रात्रि के प्रथम खंड का स्वामी हुआ। सोमवार को बारेश चंद्र से पांचवां शुक्र होता है तो उस दिन (सोमवार को) रात्रि में प्रथम खंड का स्वामी शुक्र होगा इत्यादि चक्र के अनुसार समझ लेना। रात्रि में दिन के पंचम खंड को पहिला खंड गिनते हुए देखो शनि किस खंड में पड़ता है, जहां-जहां शनि पड़े वहां-वहां गुलिक खंड समझना।

दिन या रात्रि में गुलिक का समय जानने के लिये उस दिन के दिनमान या रात्रि मान में ८ का भाग देने से जो घड़ी पल प्राप्त होगी वही १ खंड का प्रमाण घड़ी पल में समझना। उपरांत देखना चाहिए कि किस घड़ी पल तक गुलिक (शनि खंड) पड़ता है।

जैसे शनि खंड को गुलिक कहते हैं उसी प्रकार गुरु खंड को यमघंट, भौम खंड को मृत्यु, सूर्य खंड को काल और बुध खंड को अर्द्ध प्रहर कहते हैं। दिन या रात्रि में इन में से जो ग्रह जिस खंड में पड़ता है उस खंड का नाम उसी ग्रह के अनुसार पड़ जाता है जैसे किसी खंड में मंगल पड़ा हो तो चाहे रात हो या दिन उस खंड को मृत्यु खंड कहेंगे।

गुलिक इष्ट साधन

$\frac{\text{दिनमान}}{८}$ × ध्रुवांक = सूर्योदय से गुलिक इष्ट

$\frac{\text{रात्रिमान}}{८}$ × ध्रुवांक + दिनमान = गुलिक इष्ट

| गुलिक ध्रुवांक | बार | रविवार | सोमवार | मंगल | बुध | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | दिन का | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | २ | १ |
| | रात का | ३ | २ | १ | ७ | ६ | ५ | ४ |

दिन में दिन का रात्रि में रात्रि का ध्रुवांक लेना।

उदाहरण—दिनमान २९–५३–२५ जन्म दिन मंगलवार इष्ट १५–५१–४२॥ जन्म दिन का है। गुलिक साधन करना है।

मंगलवार को दिन का ध्रुवांक ५ है। अर्थात् मंगलवार के वारेश मंगल से पांचवें खंड का स्वामी गुलिक ( शनि ) है जैसा ऊपर चक्र में दिया है।

दिनमान

$$\frac{२९–५३–२५}{८} \times \frac{ध्रुवांक}{५} = \frac{२९–५३–२५}{८} \times \frac{५}{१} = \frac{१४९–२७–५}{८}$$

घ० प० वि०

= १८–४०–५३ = गुलिक इष्ट

२९–५३–२५
× ५
१४५ | २६५ | १२५
१४५ | २६५ | १२५ ÷ ६०
+४ | +२ | = ५
१४९ | २६७ |
= २७
= १४९–२७–५

घ० प० वि०

∴ गुलिक इष्ट १८–७०–५३
अर्थात् पांचवें खंड में
इतने इष्ट तक गुलिक खंड रहेगा।

८ )१४९–२७–५( १८ घड़ी
८
६९
६४
५ × ६०
३०० + २७
८ )३२७( ४० पल
३२
७ × ६०
४२० + ५
८ )४२५( ५३ वि०
४०
२५
२४
१

अब इसको इस प्रकार समझेंगे कि:—

घ० प० वि०

दिनमान $\frac{२९–५३–२५}{८}$ = ३–४४–१० तक प्रथम खंड हुआ

मंगलवार को पांचवां खंड गुलिक का है इस प्रथम खंड में पांच का गुणा किया तो वही गुलिक इष्ट आ जाता है।

**(२) अब मंगलवार के रात्रि का गुलिक साधन करते हैं।**

मंगलवार को रात्रि का ध्रुवांक १ है।

शेष $\frac{\text{२९–५३–२५ दिनमान}}{\text{३०– ६–३५=रात्रिमान}}$ | $\left(\frac{\text{रात्रिमान}}{\text{३०–६–३५}} \times \frac{\text{ध्रुवांक}}{\text{१}}\right) + \frac{\text{दिनमान}}{\text{२९–५३–२५}}$

८)३०–६–३५(३ घड़ी
२४
६ × ६०
३६० + ६
८)३६६(४५ पल
३२
४६
४०
६ × ६०
३६० + ३५
८)३९५(४९ वि०
३२
७५
७२
३

$= \frac{\text{३०–६–३५}}{\text{८}} + \text{२९–५३–२५}$

= (३–४५–४९) + (२९–५३–२५)

= ३३–३९–१४ रात्रि का गुलिक इष्ट

अर्थात् सूर्योदय से इष्ट ३३–३९–१४ तक रात्रि को गुलिक खंड रहेगा।

**गुलिक लग्न साधन**

दिन का इष्ट १५–५१–४२।। है इस कारण दिन का गुलिक इष्ट उपयोगी होगा। गणित से दिन का गुलिक इष्ट १८–४०–५३ (घ. प. वि०) निकाल चुके हैं। इसी गुलिक इष्ट को इष्ट काल मान कर गुलिक इष्ट कालीन ( गुलिक इष्ट काल तक का ) सूर्य स्पष्ट कर लेना चाहिए, क्यों कि तात्कालिक सूर्य पर से गुलिक लग्न साधन होती है।

गुलिक इष्ट काल १८–४०–५३ का सूर्य स्पष्ट करना है। उस दिन प्रातः रवि (रा) ११–५°–२४′–५९″ और गति ५९–३९ हैं ( देखो लग्न साधन करने का पहिला उदाहरण )

घ० प० वि०

इष्ट १८–४०–५३

× ५६–३६

३४ २७

२६ ०

११ ४२

५२ ७

३६ २०

१७ | ४२

१७ ६२ १४० ४१ २७

+१ +२ =२० =४१ =२७

१८ ६४

|=३४

= १८′–३४″ चालन +

गुणनफल चक्र द्वारा गुणा किया है।

भोग्यांश स्वोदय

$$\frac{१–२८–३२ \times २२८}{३१} = \frac{३३६–२५–३६}{३०}$$

प० वि०

= ११–१२–५१ भोग्य पल मीन

= ११–१३

भोग्यांश १–२८–३२

× २२८

२२८ १८२४ | ४५६

|४५६ | ६८४

२२८|६३८४ |७२९६ ÷ ६०

+१०८ +१२१|= ३६

३३६ ६५०५

= २५

= ३३६–२५–३६

रा

प्रातः रवि स्पष्ट–११–५°–२४′–५६″

चालन + १८–३४

= सूर्य स्पष्ट = ११–५ –४३ –३३

+ अयनांश = २२–४७–५५

= सायन सूर्य = ११–२८–३१–२८

रा

तात्कालिक सा० सू० = ११–२८°–३१′–२८″

∴ भोग्यांश मीन = १°–२८′–३२″

मीन स्वोदय = २२८

गुलिक इष्ट

१८–४०–५३

× ६०

१०८० + ४० पल

पल

= ११२०–५३

पल वि०

गुलिक इष्ट–११२०–५३

भोग्य मीन –११–१३

११०९–४०

मेष— २२८

८८१–४०

वृष— २५८

६२३–४०

मिथुन— ३०६

३१७–४०

कर्क— ३४० अशुद्ध

$$\frac{\left(\begin{array}{c}\text{शेष इष्ट}\\ ३१७–४०\end{array}\right) \times ३०}{३४०\text{कर्क}} = \frac{९५३०–०}{३४०}$$

= २८°–१′–४५″ कर्क

३० ) ३३६–२५–३६ ( ११
३० पल
३६
३०
६–२५–३६
× २
१२–५१–१२
= ११–१२–५१
= ११–१३ भोग्य पल मीन
रा
सायन गुलिक लग्न ३–२८°–१′–४५″
– अयनांश ०–२२ –४७–५५
निरयन गुलिक लग्न ३–५ –१३–५०
∴ निरयन गुलिक लग्न स्पष्ट
रा
= ३–५°–१३′–५०″

रा
= ३–२८°–१′–४५″
सायन लग्न
३१७–४०
× ३०
२०–०
९५१०
३४० ) ९५३०–० ( २८°
६८०
२७३०
२७२०
१० × ६०
३४० ) ६०० ( १′
३४०
२६० × ६०
३४० ) १५६०० ( ४५″
१३६०
२०००
१७००
३००
= २८°–१′–४५″ कर्क

यहाँ गुलिक लग्न कर्क ५°–१३′–५०″ आई है। यह लग्न सिंह नवांश में है। नवांश आगे वर्ग साधन प्रकरण में बताया गया है।

राशि के नवें भाग का एक नवांश होता है १, ५, ९ राशि का मेष से, २, ६, १० का मकर से, ३, ७, ११ का तुला से और ४, ८, १२ राशियों का कर्क से पहिला नवांश गिना जाता है। उसके आगे क्रमानुसार राशियों का नवांश प्रत्येक ३′–२०″ का होता है। यहाँ कर्क के दूसरे नवांश में सिंह राशि आती है। इस प्रकार कर्क गुलिक लग्न में सिंह का नवांश हुआ। प्राणपद ६–२०–२५ है। तुला के २०°–२५′ में मेष का नवांश आता है इस से प्राणपद तुला के नवांश में हुआ।




यहाँ गुलिक लग्न कर्क आई है। जन्म लग्न मिथुन है। गुलिक से जन्म लग्न बारहवीं है इस विचार से तो नहीं मिलता। क्योंकि पहिले बता चुके हैं कि गुलिक या प्राणपद स्थान से १, ३, ५, ७, ९, ११ वें भाव में या प्राणपद के नवांश से ५, ७, ९, वें भाव में लग्न होती है और उस लग्न में मनुष्यका जन्म होता है।

प्राणपद से देखा, प्राणपद से नवम स्थान में लग्न है और चन्द्र के विचार से चंद्र से पांचवें लग्न है तो दोनों प्रकार से ठीक लग्न जंचती है।

जिस प्रकार दिन का गुलिक इष्ट से लग्न साधन किया है उसी प्रकार रात्रि-के गुलिक इष्ट को इष्ट मान कर लग्न निकालने से रात्रि का गुलिक लग्न साधन होता है।

**लग्न शोधन की अन्य रीति**

लग्न में जब संदेह हो और दिन का जन्म हो तो एक और रीति है जिस से शंका निवारण हो सकती है।

विशेष समय की लग्न पुरुष है या स्त्री यह पुरुष घटी से पता चलता है। पुरुष घटी से प्राप्त लग्न को पुरुष और आगे की लग्न स्त्री मान कर इष्ट लग्न को देखो वह स्त्री या पुरुष आती है। पुरुष के जन्म में लग्न पुरुष आना चाहिए। स्त्री के जन्म-में स्त्री लग्न होती है। इस से यह भी जान सकते हैं कुंडली पुरुष की है या स्त्री की है।

**पुरुष घटी साधन**

| दिन | इतवार | सोम० | मंगल | बुध | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पुरुष घटी | २ री | ६ वीं | १० वीं | १४ वीं | १८ वीं | २२ वीं | २६ वीं |

इन दिनों का जन्म हो तो सूर्योदय से इतनी घड़ी पुरुष लग्न मानी जाती है अर्थात् उस घड़ी पर जो लग्न आये उसे पुरुष लग्न मानना।

इस के लिये स्थानिक राशियों का स्वोदय लेना। और जन्म के दिन सूर्यमास की इष्ट तिथि और उस सूर्यमास के पूरे दिन लेना।

**रीतिः—**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (सूर्योदय पर जो सूर्य की राशि हो उसका स्वोदय) | × | (सूर्य मास की गत तिथि) | ÷ | (उस सूर्य मास के पूरे दिन) | = | सूर्य राशि की भुक्तिके घड़ी पल |

( सूर्य राशि का स्वोदय घटी ) — ( सूर्य राशि की भुक्त घटी ) = शेष सूर्य राशि की भोग्य घटी पल

जन्म दिन की पुरुष घटीं में प्राप्त भोग्य घटी और उस के आगे की राशियों का स्वोदय घटाते जाना। जिसका स्वोदय नहीं घटे वह राशि पुरुष राशि मानी गई। उसके आगे की राशि स्त्री राशी होगी।

अब गणित से जो लग्न प्राप्त हुई है वह क्रम से विचार कर देखो पुरुष है या स्त्री। पुरुष के जन्म में वह पुरुष राशि आना चाहिये।

**उदाहरण**—मान लो किसी का जन्म मंगलवार का है। इस दिन की पुरुष घटो निकालनी है। मान लो उस दिन मीन के सूर्य हैं। मीन संक्रांति के बाद ६ दिन गत हुए हैं तो सूर्य मास की तिथि ६ हुई। मीन संक्राति खतम होने तक दिन गिने तो मीन संक्रांति में ३० दिन निकले। तो वह सूर्य मास ३० दिन का हुआ।

| स्वोदय नरसिंहपुर का | | घ०–प० |
|---|---|---|
| मेष | मीन | ३–४८ |
| वृष | कुंभ | ४–१८ |
| मिथुन | मकर | ५–६ |
| कर्क | धन | ५–४० |
| सिंह | वृश्चिक | ५–३९ |
| कन्या | तुला | ५–२९ |

मीन स्वोदय ३–४८
गत सू० ति० × ६

$\frac{(३–४८) \times ६}{३०} = \frac{२२–१८}{३०}$

३० ) २२–१८ ( ० = ०–४४–३६
पूर्ण तिथि × २ = ०–४५ घटी
४४–३६ मीन भुक्त

=भुक्त मीन ०-४४-३६ = ०–४५ घड़ी

मीन स्वोदय पूरा ३–४८
„ भुक्त ०–४५
शेष भोग्य = ३– ३

मंगलवार को घ० प०
पुरुष घटी – १०–०
मीन भोग्य – ३–३
६–५०
मेष – ३–४८
३– ६
वृष – ४–१८ नहीं घटा तो
वृष पुरुष लग्न हुई

पुरुष–स्त्री
वृष –मिथुन
कर्क–सिंह
कन्या–तुला

इत्यादि। इस प्रकार इष्ट लग्न देखना क्या आई। मान लो किसी का जन्म लग्न कर्क आता है और वह पुरुष है यहाँ वृष पुरुष, मिथुन कन्या आई फिर कर्क लग्न पुरुष हुई तो समझना कि लग्न ठीक है।

जब शंका हो और दिन का जन्म हो तब ही इस रीति से विचार करना अन्यथा नहीं।

**माघ ध्रुव साधन**

| जन्म का वार | इतवार | सोमवार | मंगल | बुधवार | गुरुवार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| माघ ध्रुवांक | २६ | २२ | १८ | १४ | १० | ६ | २ |

**मांद्यघटी = ( दिनमान × ध्रुवांक ) ÷ ३०**

इससे लग्न स्पष्ट की रीति से मांद्य लग्न स्पष्ट करना।

**उदाहरण**—मान लो दिनमान २९–५३–२५ है। मंगल का जन्म है। मंगल का ध्रुवांक १८ है। दिनमान में १८ का गुणाकर ३० का भाग देने से मांद्यघटी निकलेगी।

दिनमान २९–५३–२५
× १८ मंगल

| | | |
|---|---|---|
| | ७ | ३० |
| १५ | ५४ | |
| ५२२ | | |
| ५३८ | १ | ३० |

३० ) ५३८–१–३० ( १७ घटी
३०
२३८
२१०
२८–१–३० मांद्य घटी
× २
५६–३–०

घ. प. वि. = १७–५६–३ = मांद्य इष्ट

**मांद्य लग्न साधन**

रा
मान । जन्म का प्रातः रवि ११–५°–२४′–५९″
गति ५९′–३९″ है
मांद्य इष्टकाल का सूर्य स्पष्ट करना है।

रा
सायन सूर्य ११–२८°–२०′–४४″
भोग्यांश मीन १–२९–१६
मीन स्वोदय २२८

भोग्यांश स्वोदय
$\frac{१–२९–१६ \times २२८}{पल\ ३०} = \frac{३३९–१२–४८}{३०}$
= ११–१८–२५ भोग्य मीन

१–२९–१६
× २२८

| | | |
|---|---|---|
| २२८ | २०५२ | १३६८ |
| | ४५६ | २२८ |
| २२८ | ६६१२ | ३६४८ ÷ ६० |
| + १११ | + ६० | = ४८ |
| ३३९ | ६६७२ | |
| | = १२ | |

मांद्य १७–५६–३
× ५९–३९

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | | १ | ५७ |
| | | ३६ | २४ | |
| | ११ | ३ | | |
| | | २ | ५७ | |
| | ५५ | ४ | | |
| १६ | ५३ | | | |
| १७ | ४९ | ४६ | २२ | ५७ |

= १७′–४९″–४६
= १७′–५०″ चालन +

३० ) ३३९–१२–४८ ( ११ पल
३० पल वि.
३९ = ११–१८–२५–
३० भोग्य पल मीन।
९–१२–४७
× २
१८–२५–३६

मांद्य इष्ट १७–५६–३
× ६०
१०२० + ५६
= १०७६–३ पल

इष्ट = १०७६–३
मीन भोग्य = ११–१८–२५
१०६४–४४–३५
– मेष –२२८
८३६
वृष – २५८
५७८
मिथुन – ३०६
२७२–४४–३५
कर्क – ३४० अशुद्ध
शेष इष्ट
२७२–४४–३५ × ३०
३४० कर्क
८१८९–१७–३०
३४०
= २४°–५′–१०″ कर्क
सायन लग्न

रा
प्रातः सूर्य ११–५°–२४′–५९″
+ चालन १७–५०
∴ स्पष्ट सूर्य = ११–५–४२–४९
+ अयनांश २२–४७–५५
= सायन सूर्य ११–२८–३०–४४

३४०)८१८२-१७-३०(२४°
६८०
१३८२
१३६०
२२ × ६०
१३२० + १७
३४० ) १३३७ (३′
१०२०
३१७ × ६०
१९०२०
+ ३०
३४० ) १९०५० ( ५६′
१७००
२०५०
२०४०
१०

२७२-४४-३५
× ३०
१७–३०
२२–०
८१६०
८१८२–१७–३०

= कर्क २४°-३′-५६″
रा
= ३-२४°-३′-५६″
सायन लग्न

सायन लग्न – ३–२४°–३′–५६″
– अयनांश – २२–४७–५५
३–१–१६–१
रा
∴ मांद्य लग्न स्पष्ट = ३–१°–१६′–१″

होरा लग्न साधन

( १ ) इष्ट घड़ी के पल बनाओ

पलात्मक इष्ट घड़ी ÷ ५ = लब्धि अंशादि। इसके राशि आदि बनालो।

जन्म लग्न विषम हो तो = जन्म का सूर्य + उपरोक्त लब्धि = होरा लग्न

„ सम „ „ लग्न + „ „ = „ „

घ० प० वि प० वि०

उदाहरण—मान लो इष्ट १५–५१–४२॥ है ५ ) ९५१–४२–३० ( १९० अंश

× ६० ५

९०० + ५१ ४५

= ९५१–४२॥ ४५

$\frac{९५१–४२॥}{५}$ = १९०°–२०′–३०″

१ × ६० + ४२

५ ) १०२ ( २०′

१०

२ × ६०

१२० + ३०

५ ) १५० ( ३०

१५

०

रा

= ६–१०°–२०′–३०″ लब्धि

रा

लग्न २–१०°–११′–५३″ = लग्न विषम

११–५–४०–४५

+ लब्धि ६–१०–२०–३०

१७–१६–१–१५

= ५–१६–१–१५ होरा लग्न

( २ ) दूसरी रीति

इष्ट घटो × $\frac{२}{५}$ = लब्धि राशि अंशादि

जन्म लग्न विषम हो तो = सूर्य स्पष्ट + लब्धि = होरा लग्न

सम „ = जन्म लग्न + लब्धि = „

उदाहरण = लब्धि

रा–अं

६–१०–२०′–३०″

लग्न विषम है तो इसे सूर्य में जोड़ा

रा

११–५°–४०–४५″

+ लब्धि– ६–१०–२०–३०

= १७–१६– १–१५

= ५–१६– १–१५ होरा लग्न

इस में ५ का भाग देने की विशेष रीति है। क्योंकि केवल ६० ही ६० का हिसाब होता तो साधारण प्रकार से भाग होता परन्तु यहाँ राशि के अंश बनाने को ३० का गुणा करना पड़ता है शेष पूरी संख्या घड़ी पल आदि में ३० का गुणा कर ५ का भाग देना चाहिए। इस के आगे ६० का हिसाब होने से साधारण प्रकार से गुणा भाग करना।

इस दूसरी रीति में गणित क्रिया कुछ अड़चन की प्रतीत होती है। इस कारण पहिली ही रीति से होरा लग्न निकालना

```
     घ०  प०  वि०
इष्ट १५-५१-४२॥
              ×२
५ ) ३१-४३-२५ ( ६ राशि
    ३०
    ─────────
     १-४३-२५
          ×३०
        ─────
        १२-३०
    २१-३०
    ३०
५ ) ५१-४२-३० ( १० अंश
    ५
    १ × ६०
    ──────
    ६० + ४२
५ ) १०२ ( २०′
    १०
     २ × ६०
    ────────
    १२० + ३०
५ ) १५० ( ३०″
    १५
```

—:०:—

# अध्याय १२

## भाव साधन

ग्रहों की ठीक-ठीक स्थिति किस भाव में किस प्रकार है इसके स्पष्टीकरण के लिये भाव साधन की आवश्यकता होती है। जैसे लग्न साधन किया है उसी प्रकार भाव का भी साधन किया जाता है।

लग्न साधन करने के उपरांत दशम साधन करना पड़ता है। दशम भाव साधन

…र लेने से इतर शेष भाव सरलता से स्पष्ट हो जाते हैं। इस कारण दशम भाव साधन करना बड़ा महत्त्व का है।

बिना भाव स्पष्ट किये ग्रहों की ठीक स्थिति भाव में न जान सकने के कारण ग्रहों का प्रत्यक्ष फल प्रगट नहीं हो सकता। ग्रहों का किसी विशेष भाव में वह फल होगा या नहीं या कितना फल वह ग्रह देगा, बिना भाव स्पष्ट किये नहीं जाना जा सकता। इस कारण भाव स्पष्ट करना आवश्यक है।

**दशम साधन**

दशम भावसाधन की क्रिया को दशम साधन कहते हैं। दशम भाव साधन करना आगे बताया जायगा।

दशम साधन करने में सब क्रिया लग्नवत् (लग्न साधन सरीखी) करना पड़ती है। लग्न साधन और दशम साधन की रीति में केवल इस प्रकार अंतर है —

( १ ) लग्न साधन में इष्ट काल पर से लग्न साधन करना पड़ता है परन्तु दशम साधन करने में नत काल बनाकर नत को ही इष्टकाल मान कर दशम साधन करते हैं।

( २ ) लग्न साधन करने में राशियों के स्थानिक उदयकाल (स्वोदय) के अनुसार इष्ट में से स्वोदय घटाना पड़ता है। परन्तु दशम साधन में स्वोदय का कोई उपयोग नहीं होता। स्वोदय के स्थान में लंकोदय का उपयोग होता है। इन्हीं लंकोदय के पल को नतकाल में से घटाकर दशम साधन करते हैं।

शेष क्रिया लग्न के समान है।

इस कारण दशम साधन करने के लिये पहिले नत साधन कर लेना चाहिए।

**नत साधन**

नत = मध्याह्न रेखा से इष्ट के अंतर को नत कहते हैं।

नत = meridian distance

मध्याह्न रेखा = दशमस्थान, सिर के ऊपर का स्थान, = दोपहर।

नत २ प्रकार का होता है।

( १ ) पूर्वनत = मध्याह्न के पहिले का नत।

( २ ) पश्चिम नत = मध्याह्न के पश्चात् का नत।

पूर्वनत = मध्याह्न रेखा के इसी पार अर्थात् अर्द्ध रात्रि से मध्याह्न तक का इष्ट हो तो पूर्व नत होता है।

पश्चिम नत = मध्याह्न के उस पार अर्द्ध रात्रि तक इष्ट हो तो पश्चिम नत होता है।

इन दोनों प्रकार के नतों को चित्र संख्या ५ में देखने से समझ में आ जायगा।




नत दर्शक
चित्र संख्या
५




उन्नत दर्शक
चित्र संख्या
६

इस चित्र में इकहरे लकीर वाले तीर पूर्व नत दर्शक हैं और दुहरी लकीर वाले तीर पश्चिम नतदर्शक हैं। ये मध्याह्न से आरम्भ होकर अर्द्ध रात्रि के स्थान में अंत होते हैं।

मध्याह्न से अर्द्ध रात्रि के समय में सदा ३० घड़ी का अंतर रहता है क्योंकि पूरा दिन मान ६० घड़ी का होता है।

उन्नत अर्द्ध रात्रि के स्थान से मध्याह्न तक गिना जाता है। देखो चित्र संख्या ६।

पूर्व उन्नत = अर्द्ध रात्रि से मध्याह्न तक इष्ट हो तो पूर्व उन्नत होता है।

पश्चिम ,, = मध्याह्न से अर्द्ध रात्रि तक इष्ट हो तो अर्द्ध रात्रि से अस्त स्थान पर से होते हुए जो अंतर मध्याह्न तक नापा जाता है उसे पश्चिम उन्नत कहते हैं।

चित्र संख्या ६ में इकहरे लकीर के तीर द्वारा पूर्व उन्नत की गति बताई है और दुहरी लकीर के तीर द्वारा पश्चिम उन्नत की गति बताई गई है।

स्पष्ट रूप से समझने के लिये मध्याह्न से अर्द्ध रात्रि स्थान तक एक रेखा खींच लो। ठीक सिर के ऊपर मध्याह्न होता है उसे दशम स्थान भी कहते हैं। अपने पैर के नीचे अर्द्ध रात्रि का स्थान होता है जिसे चतुर्थ स्थान कहते हैं। इस प्रकार रेखा खींचने से २ विभाग हो जाते हैं। वह विभाग जो लग्न ( पूर्व ) की ओर पड़ता है पूर्व नत है और जो विभाग अस्त ( पश्चिम ) की ओर पड़ता है वह पश्चिम नत है।

दिन और रात्रि के कारण प्रत्येक के २ विभाग हो जाते हैं।

( १ ) दिन में ( १ ) दिवा पूर्व नत = सूर्योदय से मध्याह्न तक।

( २ ) दिवा पश्चिम नत = मध्याह्न से सूर्यास्त तक।

( २ ) रात्रि में ( १ ) रात्रि पश्चिम नत = सूर्योदय के उपरांत अर्द्ध रात्रि तक।

( २ ) रात्रि पूर्व नत = अर्द्ध रात्रि के उपरांत सूर्योदय तक

देखो नत दर्शक चित्र संख्या ५

**नत साधन**

( १ ) दिवा पूर्व नत = दिन में मध्याह्न के पूर्व इष्ट काल हो
= ( दिनार्द्ध – दिन गत घटी अर्थात् इष्ट )

( २ ) दिवा पश्चिम नत = दिन में मध्याह्न के पश्चात् इष्ट हो
= ( दिनार्द्ध – दिन शेष घटी ) या ( इष्ट-दिनार्द्ध )

( ३ ) रात्रि पश्चिम नत = रात्रि में मध्य रात्रि के पूर्व का इष्टकाल हो
= ( दिनार्द्ध + रात्रि गत घटी ) या ( इष्ट-दिनार्द्ध )

( ४ ) रात्रि पूर्व नत = अर्द्ध रात्रि के पश्चात् का इष्ट हो
= ( दिनार्द्ध + रात्रि शेष घटी ) या (दिनार्द्ध + ६० घड़ी-इष्ट)

सूर्योदय से सूर्य अस्त तक के समय को दिनमान कहते हैं।

दिनमान को आधा करने से दिनार्द्ध होता है। दिनार्द्ध का समय ( मध्याह्न ) दशम स्थान पर सूर्य आने पर होता है। सुर्योदय से इष्टकाल तक जितना समय होता है उसे इष्ट कहते हैं।

दिन गत घटी = दिन में जो इष्ट हो।

दिन शेष घटो = दिनमान में इष्ट घटाने पर दिनमान का जो समय बचता है।

दिनमान को ६० घड़ी में से घटाने से रात्रिमान होता है। रात्रिमान का आधा रात्रि अर्द्ध होता है।

रात्रि का इष्ट काल हो तो = ( इष्ट–दिनमान ) = रात्रिगत घटी।

अर्द्ध रात्रि के बाद का इष्ट हो = ( ६० घड़ी–इष्ट ) = रात्रि शेष घटी।

दशम साधन करने के लिये मध्याह्न से इष्टकाल तक अंतर नाप के उपरोक्त प्रकार से निकाला जाता है। चाहे यह दूरी ( अंतर ) मध्याह्न से पूर्व की ओर हो चाहे पश्चिम की ओर हो, मध्याह्न से अर्द्ध रात्रि तक जहाँ कहीं भी इसके भीतर इष्टकाल हो उस इष्टकाल तक नापा जाता है।

उदाहरण

( १ ) पूर्व दिवा नत = दिन में मध्याह्न से पहिले और सूर्योदय के उपरांत जो इष्ट हो वह दिवा पूर्व नत कहलाता है। इसे निकालने के लिये सूर्योदय के उपरांत जितना इष्ट हुआ हो दिनार्द्ध ( मध्याह्न काल ) में से घटाओ तो मध्याह्न की दूरी इष्टकाल से निकल आयगी। इसी दूरी को पूर्व नत कहते हैं।

घ. प.

मान लो दिनमान ३२–० है। दिनार्द्ध १६–० हुआ। रात्रिमान=( ६० घड़ी–दिनमान ३२–० ) = २८ घड़ी। रात्रि अर्द्ध १४–० हुई।

यदि अपना इष्ट १० घड़ी है यह इष्ट मध्याह्न ( दिनार्द्ध ) के पहिले का है तो = ( दिनार्द्ध १६–० ) – ( इष्ट १०–० ) = ६ घड़ी शेष रहा। यह ६ घड़ी दिवा पूर्व नत है। इसका अर्थ यह हुआ कि मध्याह्न होने में ६ घड़ी शेष है।

( २ ) दिवा पश्चिम नत = दिन में मध्याह्न के उपरांत का सूर्यास्त तक का इष्टकाल हो तो दिवा पश्चिम नत होता है। यहाँ देखना चाहिए मध्याह्न से इष्टकाल कितनी दूर है इसके लिये इष्टकाल में से दिनार्द्ध घटा दो तो मध्याह्न की दूरी निकल आयगी।

जैसे इष्ट २० घड़ी है। उपरोक्त दिनार्द्ध १६ घड़ी है तो इष्ट से दिनार्द्ध घटाया ( इष्ट – दिनार्द्ध ) = ४ घड़ी = यह दिवा पश्चिम नत हुआ अर्थात् मध्याह्न से

२०–०–१६–०

पश्चिम को ४ घड़ी इष्ट आगे चला गया है।

इसको इस प्रकार भी निकाल सकते हैं। इष्टकाल २० घड़ी, दिनमान ३२ घड़ी है तो ( दिनमान – इष्ट ) = १२ घड़ी दिन की शेष घटी हुई। दिन की शेष घटी
३२–० २०–०
को दिनार्द्ध में से घटा देना ( दिनार्द्ध – दिन शेष घटी ) = ४ घड़ी। यही पश्चिम नत
१६–० १२–०
हुआ। जिस का अर्थ यह है कि मध्याह्न से इष्टकाल ४ घड़ी आगे दूरी पर चला गया है।

( ३ ) रात्रि पश्चिम नत = सूर्यास्त होने के उपरान्त और अर्द्ध रात्रि के बीच का इष्टकाल हो तो दिनार्द्ध में रात्रि गत घटी जोड़ दो तो पश्चिम की ओर मध्याह्न से इष्टकाल की दूरी निकल आयगी।

जैसे रात्रि का इष्ट काल ४० घड़ी है दिनमान ३२ घड़ी है तो गत रात्रि घटी ( इष्ट – दिनमान ) घ, प.

४०–०–३२–० = ८–० = रात्रि गत घटी हुई। अर्थात् सूर्यास्त के उपरान्त ८ घड़ी और जाने पर इष्ट मिलता है।

( गत रात्रि घटी + दिनार्द्ध ) = २४ घड़ी होता है। यहाँ २४ घड़ी पश्चिम
८–० + १६–०
नत हुआ। इससे प्रगट हुआ कि पश्चिम की ओर मध्याह्न से २४ घड़ी और इष्ट काल गया है अर्थात् मध्याह्न से इष्ट काल की दूरी २४ घड़ी है।

इसे इस प्रकार भी निकाल सकते हैं कि इष्ट में से दिनार्द्ध घटा दो तो रात्रि का पश्चिम नत निकल आयगा।

( इष्ट — दिनार्द्ध )

जैसे ४०–०–१६–० = २४ घटी हुई। यही रात्रि का पश्चिम नत हुआ।

वास्तव में दिवा पश्चिम नत और रात्रि पश्चिम नत निकालने की एक ही रीति है। चाहे दिन का इष्ट हो या रात का इष्ट हो वह पश्चिम नत ही कहलायगा। दोनों एक ही हैं यहाँ केवल समझाने के लिये दिन और रात्रि का भेद करके उदाहरण देकर समझाया है।

(४) रात्रि पूर्वनत = अर्द्ध रात्रि के उपरान्त सूर्योदय तक का इष्ट काल हो तो रात्रि पूर्व नत होता है। दिनार्द्ध में रात्रि की शेष घटी जोड़ दो तो मध्याह्न से पूर्व की ओर इष्ट काल की दूरी निकल आयगी।

जैसे इष्ट ५० घड़ी है। अब रात्रि की शेष घटी निकालनी है अर्थात् रात्रि कितने घटी और बची है यह जानने को ६० घड़ी में से इष्ट घटाने से रात्रि की शेष घड़ी निकल आती हैं ( ६० घड़ी – इष्ट ५० घड़ी ) = १० घड़ी रात्रि शेष रही।

इसे दिनार्द्ध में जोड़ा ( १६ दिनार्द्ध + १० रात्रि शेष घड़ी=२६ घटी ) यह रात्रि का पूर्व नत हुआ। अर्थात् इष्ट से मध्याह्न २६ घड़ी की दूरी पर है।

अर्द्ध रात्रि के उपरान्त मध्याह्न तक कहीं भी इष्ट हो तो पूर्व नत ही कहलाता है। अपना इष्ट अर्द्ध रात्रि के उपरान्त है इससे पूर्व नत कहलाया।

या ( दिनार्द्ध + ६० घड़ी )–इष्ट=पूर्व नत। दिनार्द्ध अल्प होने से इष्ट नहीं
दिनार्द्ध–इष्ट
घटता इससे ६० जोड़कर इष्टकाल घटाना पड़ता है। जैसे १६–० ५०–०=(१६ + ६०) –५० =(७६–५०)=२६ घटी पूर्व नत हुआ।

नत के मुख्य २ ही भेद हैं पूर्व नत और पश्चिम नत, जिनका काम पड़ता है और मुख्य २ ही रीति नत निकालने की है।

(१) पूर्व नत=(दिनार्द्ध–इष्ट) इष्ट न घटे तो दिनार्द्ध में ६० जोड़ कर घटाना

(२) पश्चिम नत=(इष्ट–दिनार्द्ध)

नत समझाने के लिये ही ऊपर ४ भेद करके समझाये हैं।

दशम साधन करने के लिये इसी नतकाल की आवश्यकता पड़ती है। पूर्वनत हो तो भुक्त प्रकार से, पश्चिम नत हो तो भोग्य प्रकार से नत को इष्ट मानकर लंकोदय पर से लग्नवत् क्रिया करने से दशम भाव स्पष्ट होता है।

**उन्नत—**

दशम भाव साधन करने के लिये कभी उन्नत की भी आवश्यकता पड़ जाती है। उन्नत क्या है इसे चित्र संख्या ६ देखकर अच्छी प्रकार समझ लेना चाहिए।

उन्नत=( ३० घड़ी–नत )

३० घड़ी में से नत घटा देने से उन्नत होता है। मध्याह्न और अर्द्धरात्रि में सदा ३० घड़ी का अंतर रहता है जैसा नीचे बताये उदाहरण से प्रगट होगा।

| दिन मान | रात्रि मान | दोनों का योग | मध्याह्न (दिनार्द्ध) | अर्द्ध रात्रि (रात्रि-अर्द्ध) | दोनों का योग | मध्याह्न इष्ट (दिनार्द्ध) | संध्या इष्ट दिन मान का अंत | अर्द्ध रात्रि का इष्ट दिन मान+ रात्रिअर्द्ध | मध्याह्न और रात्रि अर्द्ध के इष्ट में अंतर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३१ | २९ | ६० | १५॥ | १४॥ | ३० | १५॥ | ३१ | ३१ + १४॥=४५॥ | ३० |
| ३२ | २८ | ६० | १६ | १४ | ३० | १६ | ३२ | ३२ + १४ =४६ | ३० |
| ३३ | २७ | ६० | १६॥ | १३॥ | ३० | १६॥ | ३३ | ३३ + १३॥=४६॥ | ३० |

मध्याह्न में दशम भाव का स्थान है वहीं दिनार्द्ध होता है और अर्द्धरात्रि में चतुर्थ भाव का स्थान है वहाँ रात्रि अर्द्ध होता है। ऊपर दिन मान के ३ उदाहरण देकर

बतलाये हैं। दिनमान ३१ घड़ी है तो रात्रि अर्द्ध का इष्ट ४५।। होता है। इस अर्द्ध रात्रि के इष्ट में से दिनार्द्ध १५।। घड़ी घटाया तो शेष ३० घड़ी ही रहती है। इस प्रकार मध्याह्न और अर्द्ध रात्रि के बीच सदा ३० घड़ी का अंतर रहता है।

मध्याह्न से इष्ट काल की दूरी को नत कहते हैं और अर्द्ध रात्रि से इष्ट की दूरी को उन्नत कहते हैं। जिस प्रकार नत मध्याह्न से अर्द्ध रात्रि तक नापा जाता हैं उसी




प्रकार उन्नत अर्द्ध रात्रि से मध्याह्न तक का इष्ट का अंतर नापा जाता है। इसी कारण ३० घड़ी में से नत घड़ी पल घटा देने से उन्नत की घड़ी पल आ जाती है।

चित्र संख्या ७ में उपरोक्त चारों उदाहरण देकर नत और उन्नत बताया है। देखो चित्र संख्या ७। मध्याह्न से जो लकीर वाला तीर इष्ट की ओर जाता है वह नत है और अर्द्ध रात्रि से जो बिन्दुवाला तीर मध्याह्न की ओर जाता है वह इष्ट का अन्तर उन्नत कहलाता है।

| इष्ट | नत | उन्नत | नत उन्नत योग |
|---|---|---|---|
| १० | ६ पूर्व | २४ पूर्व | ३० |
| २० | ४ पश्चिम | २६ पश्चिम | ३० |
| ४० | २४ „ | ६ „ | ३० |
| ५० | २६ पूर्व | ४ पूर्व | ३० |

इस प्रकार नत उन्नत को अच्छी प्रकार समझ लेने के उपरान्त दशम साधन करना चाहिए।

# अध्याय १३

## दशम साधन

दशम साधन करने के लिये इष्ट काल से नत और उन्नत बनाकर उनका घड़ियों के पल बनालो।

तात्कालिक सायन सूर्य के भोग्यांश या भुक्तांश लेकर जिस राशि का सूर्य हो उसी के लंकोदय के पल लो। भोग्यांश या भुक्तांश में लंकोदय से गुणा कर ३० का भाग दो तो भोग्यांश से करने पर भोग्य पल और भुक्तांश से करने पर भुक्त पल निकलेगा।

( १ ) भोग्यांश की रीति से दशम साधन करने में नत के पल में भोग्य पल घटा देना। उपरांत आगे की राशियों का लंकोदय घटाते आना जो न घटे उसे अशुद्ध राशि समझना।

( २ ) भुक्तांश की रीति में नत पल में सूर्य के भुक्त पल घटाना और जिस राशि का भुक्त पल घटाया उसके विरुद्ध क्रम से राशियों का लंकोदय घटाते जाना जैसे भुक्त रीति से लग्न साधन करने में किया था। जो राशि न घटे वह अशुद्ध राशि हुई।

इस प्रकार अशुद्ध राशि आने पर नत से घटाने में जो शेष पल बचा उसमें ३० का गुणा कर अशुद्ध राशि के लंकोदय से भाग देने से अंश कला विकला में उत्तर आयगा।

( १ ) भोग्यांश रीति में यह उत्तर अशुद्ध राशि के अंश कलादि का होने से उसी अशुद्ध राशि के अंश कलादि दशम भाव के प्राप्त हुए।

( २ ) यदि भुक्तांश रीति से किया है तो अशुद्ध राशि का जो अंशादि हैं उनको अशुद्ध राशि के अंक से घटा दो तो सायन दशम भाव प्राप्त होगा।

सायन दशम भाव में से अयनांश घटा दो तो निरयन दशम भाव आयगा।

दशम भाव साधन में स्वोदय का कोई उपयोग नहीं होता। इसमें लंकोदय ही लिया जाता है :

लंकोदय

| राशियाँ | | | | लंकोदय पल | देशोपयोगी लंकोदय पल |
|---|---|---|---|---|---|
| १ मेष | ६ कन्या | ७ तुला | १२ मीन | २७८ | २७९ |
| २ वृष | ५ सिंह | ८ वृश्चिक | ११ कुम्भ | २९९ | २९९ |
| ३ मिथुन | ४ कर्क | ९ धन | १० मकर | ३२३ | ३२२ |

पूर्व और पश्चिम २ प्रकार से नत भेद होने से किससे किस प्रकार दशम साधन करना चाहिए आगे बताया है। अर्थात् पूर्व नत हो तो किस प्रकार से, और पश्चिम नत हो तो किस प्रकार से दशम साधन करना चाहिए उसकी शुद्ध रीति नीचे बताई है:—

(१) पूर्व नत हो तो

(१) साधारण प्रकार से सायन सूर्य के भुक्तांश निकाल कर भुक्त रीति से गणित करना। इसमें सायन सूर्य में ६ राशि जोड़ने की आवश्यकता नहीं है। ६ राशि जोड़कर गणित करने से चतुर्थ भाव आयगा।

(२) (इष्ट – दिनार्द्ध) = दशम का इष्ट यदि दिनार्द्ध न घटे तो इष्ट में ६० घड़ी जोड़कर दिनार्द्ध घटाना। जो शेष रहे वह दशम का इष्ट होगा। इस रीति में नत उन्नत का कोई काम नहीं पड़ता।
इसमें सायन सूर्य के भोग्यांश लेकर भोग्य रीति से दशम के इष्ट पर से दशम साधन करना

(३) पूर्वनत से पूर्व उन्नत निकाल कर सायन सूर्य के भोग्यांश लेकर भोग्य रीति से करने में चतुर्थ भाव आता है। इस कारण सायन सूर्य में पहिले

(२) पश्चिम नत हो तो

(१) साधारण प्रकार से सायन सूर्य के भोग्यांश निकाल कर भोग्य रीति से गणित करना। इसमें भी सायन सूर्य में ६ राशि जोड़ने की आवश्यकता नहीं है। ६ राशि जोड़ने से चतुर्थ भाव आ जाता है।

(२) (इष्ट – दिनार्द्ध) = दशम का इष्ट यदि इष्ट कम हो जिससे दिनार्द्ध न घट सके तो इष्ट में ६० घटी और जोड़कर उसमें से दिनार्द्ध घटाना जो शेष रहे वह दशम का इष्ट होगा। इस रीति में नत या उन्नत का कोई काम नहीं पड़ता।
सायन सूर्य के भोग्यांश लेकर भोग्य रीति से दशम के इष्ट पर से ही दशम भाव साधन करना।

(३) पश्चिमनत पर से पश्चिम उन्नत निकालकर सायन सूर्य के भुक्तांश लेकर भुक्त रीति से करने में चतुर्थ भाव आता है। इसमें ६ राशि जोड़

ही ६ राशि जोड़कर उपरोक्त प्रकार से दशम साधन करना या चतुर्थ भाव जानकर ६ राशि जोड़ कर दशम भाव बना लेना।

दो तो दशम भाव आ जाता है। या पहिले ही सा० सूर्य की राशि में ६ जोड़कर इस सूर्य के भुक्तांश लेकर भुक्त रीति से पश्चिम उन्नत पर से गणित करने में दशम भाव आता है।

(४) सायन सूर्य के भुक्त पल निकाल कर पूर्वनत से घटाना, शेष बचे तो उसके बाद की और राशियाँ विरुद्ध क्रम से घटाते जाना जैसे साधारण प्रकार से भुक्त रीति से करते हैं। जो न घटे तो उस अशुद्ध राशि के अंश बना लेना फिर ये अशुद्ध राशि के अंशादि और सा० सूर्य के भुक्त अंशादि और जितनी राशियाँ घट चुकी हैं उन सबका योग करो। पूर्व नत होने से इस योग फल को सा० सूर्य में घटा दो तो दशम स्पष्ट होगा। इसे ऋण संज्ञक विधि कहते हैं।

(४) सा० सूर्य के भोग्यांश के भोग्य पल लेकर पश्चिम नत से घटाना। शेष बचे तो आगे की राशियाँ क्रमानुसार घटाते जाना जैसे भोग्य रीति में करते हैं। जो न घटे तो अशुद्ध रीशि के अंश बनाकर उस अंशादि में सा० सूर्य के भोग्यांश और जितनी राशियाँ घट चुकी हैं सबका योग कर इस योग फल को सायन सूर्य में पश्चिम नत होने के कारण जोड़ देवे तो दशम भाव स्पष्ट हो जायगा। इसे धन संज्ञक विधि कहते हैं।

उपरोक्त प्रकार से आया हुआ सायन दशम भाव होगा। उस में से अयनांश घटा देने से शुद्ध निरयन दशम भाव निकल आयगा।

उपरोक्त बताये चारों प्रकार से गणित करने में एक ही उत्तर आयगा केवल १ विकला आदि का अंतर किसी-किसी में पड़ेगा क्योंकि विकला के आगे का शेष गणित में छोड़ देते हैं इस कारण यह अंतर पड़ सकता है। यदि सूक्ष्म रूप से गणित किया जाय तो यह अंतर भी नहीं रह जाता।

इन रीतियों से भिन्न गणित करने से ठीक उत्तर नहीं आता। इन चारों प्रकार से दशम साधन करने के लिये ४ उदाहरण लेकर उन का नत साधन करते हैं।

उदाहरण

अगहन शुक्ल ७ सम्वत् २००० शाका १८६५ दिनमान

२१—०

| दिनार्द्ध | रात्रिमान | रात्रि अर्द्ध | इष्ट कालीन सा० सूर्य मान को |
|---|---|---|---|
| १६—३० | २१—० | १४—३० | ५—१८°—०′—०″ है |

( १ ) नत साधन

| उदाहरण | इष्टघड़ी | नत | रीति | नत घड़ी-पल | नत पल |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | दिनार्द्ध-इष्ट | | |
| ( १ ) | १२-३० | पूर्व | १६-३० १२-३०= | ४-० | २४० |
| ( २ ) | २२-३० | पश्चिम | इष्ट-दिनार्द्ध = २२॥ १६॥ | ६-० | ३६० |
| ( ३ ) | ३६-३० | „ | इष्ट-दिनार्द्ध = ३६॥ १६॥ | २०-० | १२०० |
| ( ४ ) | ५०-३० | पूर्व | शेष रात्रि = ६०-५०॥=९॥ + दिनार्द्ध = १६॥ / २६ | २६-० | १५६० |

( २ ) दशम का इष्ट साधन

| उदाहरण | इष्ट घड़ी | रीति | दशम की इष्ट घड़ी | दशम का इष्ट पल |
|---|---|---|---|---|
| | | इष्ट-दिनार्द्ध | | |
| ( १ ) | १२॥ | ( १२॥ + ६० )-१६॥ | ५६ | ३३६० |
| ( २ ) | २२॥ | ( २२॥-१६॥ ) | ६ | ३६० |
| ( ३ ) | ३६॥ | ( ३६॥-१६॥ ) | २० | १२०० |
| ( ४ ) | ५०॥ | ( ५०॥-१६॥ ) | ३४ | २०४० |

दशम साधन के २ प्रकार हैं एक तो नत या उन्नत से और दूसरे बिना नत उन्नत के ही केवल दशम के इष्ट पर से, दशम साधन किया जाता है।

केवल इष्ट में से दिनार्द्ध घटाने से जो मिले वही दशम का इष्ट होता है। पश्चिम नत और दशम का इष्ट एक ही निकलता है जैसा ऊपर के उदाहरण से प्रगट होगा। केवल पूर्व नत और दशम के इष्ट में अंतर पड़ता है परन्तु उत्तर में कोई अंतर नहीं पड़ता।

दशम के इष्ट से यदि दशम साधन किया जाय तो भोग्य रीति से करना पड़ता है जैसा कि पश्चिम नत में होता है। परन्तु पूर्व नत भुक्त रीति से होने के कारण ( ६०-पूर्व नत ) = दशम का इष्ट हो जाता है। जिस प्रकार लग्न साधन करने में भुक्त रीति से करने में ६० में से इष्ट घटा कर लग्न साधन करते हैं वही क्रिया यहाँ पूर्व नत के सम्बन्ध में समझना। इन दोनों प्रकार की रीतियों से दशम साधन करने में कोई अंतर नहीं पड़ता जैसा कि आगे उदाहरण से स्पष्ट होगा।

लग्न साधन करने के लिये इष्ट कालीन सूर्य में अयनांश मिलाकर जो तात्कालिक सायन सूर्य लिया था इस में उसी सायन सूर्य से ही दशम साधन किया जाता है। दशम भाव को दशम लग्न भी कहते हैं।

यहाँ केवल सायन दशम ही साधन करेंगे क्योंकि सायन में से अयनांश घटा कर निरयन दशम बनाया जा सकता है।

सुविधा के लिये एक ही सायन सूर्य लिया है जिससे बार-बार भोग्यांश के भोग्य पल और भुक्तांश के भुक्त पल न निकालना पड़े। इस कारण सायन सूर्य के भोग्य पल और भुक्त पल पहिले निकाल कर रख लेते हैं जिस की रीति लग्न साधन में उदाहरण देकर समझा चुके हैं।

सायन सूर्य का भुक्तांश और भोग्यांश बनाना

रा
सायन सूर्य ५–१८°–०′–०″
भुक्तांश कन्या १८– ० –०
भोग्यांश कन्या १२– ० –०

कन्या भोग्यांश लंकोदय कन्या

$$\frac{१२^{\circ}–०' \times २७८}{३०}$$

पल वि०

$$= \frac{३३३६}{३०} = १११–१२$$

भोग्य पल
कन्या

१२–०–०
× २७८

३० ) ३३३६–०–० ( १११ पल
३०
३३
३०
३६
३०
६ × २ = १२ वि०
भोग्यपल १११–१२

भुक्तांश कन्या कन्या लंकोदय

$$\frac{१८–० \times २७८}{३०}$$

पल वि०

$$= \frac{५००४–०}{३०''} = १६६–४८$$

भुक्त पल कन्या

१८–०–०
× २७८

३० ) ५००४–०–० ( १६६ पल
३०
२००
१८०
२०४
१८०
२४ × २ = ४८ वि०
= भुक्त पल १६६–४८

प. वि.
भोग्य पल १११-१२ कन्या
भुक्त पल १६६-४८ ,,
योग २७८-० = कन्या लंकोदय

**अयनांश साधन**

माघ शुक्ल ७ सम्वत् २००० शाके १८६५ का अयनांश साधन करना है।

शाके १८६५   चैत्र शु० १ से माघ शु० १ तक = ५ मास = ५ × ५″ = २५″
−४४४   माघ० शु० ७ तक = ७ दिन = ७ × १०‴ = ७०‴ = १-१०
६०) १४२१ ( २३°   ∴ चलित अयनांश = २६″
१२०   वर्ष आरम्भ का = २३°-४१′-०
२२१   चलित + ०-०-२६″
१८०   ∴ तात्कालिक अयनांश = २३-४१-२६
४१′

**दशम साधन का उदाहरण**

( १ ) **उदाहरण**—नियम ( १ ) के अनुसार। इष्ट घड़ी १२॥ पूर्वनत २४० पल।

रा
मान लो सा० सूर्य ५-१८°-०-० है जिसका भुक्त पल १६६-४८ है। पूर्वनत होने से भुक्त रीति से साधन करेंगे। भुक्त रीति होने से सूर्य के भुक्तपल पूर्वनत से घटाकर विरुद्ध क्रम से राशियाँ घटाने के उपरांत अशुद्ध राशि से शेष के अंश पल बनाकर अशुद्ध राशि से घटा कर सायन दशम लग्न निकालेंगे।

पल वि०
पूर्वनत २४०-०
कन्या भुक्त १६६-४८
७३-१२
लंकोदय सिंह − २९९ अशुद्ध
रा
∴ सायन दशम ४-२२°-३९′-२०″
− अयनांश २३-४१-२६
३-२८-५७-५४
∴ निरयन दशम भाव
रा
३-२८°-५७′-५४″

शेष
(७३-१२) × ३० / सिंह २९९ अशुद्ध = २१९६ / २९९ = ७°-२०′-४०″ सिंह
७३-१२ २९९) २१९६ (७°
× ३०   २०९३
६-०   १०३ × ६०
२१९०   २९९) ६१८० (२०′
२१९६-०   ५९८
सिंह   २०० × ६०
५-०-०-०   २९९) १२००० (४०″
०-७-२०-४०   ११९६
४-२२-३९-२०   ४०
सायन दशम भाव

( २ ) अब इसी उदाहरण की दशम के इष्ट पर से साधन करते हैं। नियम ( २ ) के अनुसार भोग्य रीति से करेंगे ।

इष्ट १२॥ घड़ी है दिनार्द्ध १६॥ घड़ी है। दिनार्द्ध ० न घटने से इष्ट में ६० घड़ी जोड़ा तो ७२॥ हुए। इस में से दिनार्द्ध १६॥ घटाया तो ५६ घड़ी = ३३६० पल हुए। सायन सूर्य मान लो वही ५–१८–०–० है जिसका कन्या भोग्य पल १११–१२ है।

| | पल वि० | |
|---|---|---|
| दशम का इष्ट | ३३६०–० | |
| कन्या भोग्य | १११–१२ | |
| | ३२४८–४८ | |
| तुला से मीन तक ६ राशि | १८००–० | |
| | १४४८–४८ | |
| मेष से मिथुन तक ३ राशि | –९००–० | |
| | ५४८–४८ | |
| कर्क | ३२३ | |
| | २२५–४८ | |
| सिंह | २९९– | अशुद्ध |
| | रा | |

∴ सायन दशम = ४–२२°–३१′–२०″

शेष इष्ट

$\frac{२२५–४८ \times ३०}{२९९ \text{ सिंह}} = \frac{६७७४}{२९९}$

२२५–४८ = २२–३१–२० सिंह
× ३०
२४–० सायन दशम
६७५० = ४–२२°–३१′–२०″

२९९) ६७७४–० (२२°
५९८
७९४
५९८
१९६ × ६०
२९९) ११७६० (३९′
८९७
२७९०
२६९१
९९ × ६०
२९९) ५९४० (१९″
२९९ = २०″
२९५० शेष आधे
२६९१ से अधिक है
२५९

( ३ ) इसी उदाहरण को नियम ३ के अनुसार अर्थात् सायन सूर्य में ६ राशि जोड़कर भोग्यांश से उन्नत पल निकाल कर साधन करेंगे। पूर्व नत ४ घड़ी ( ३० घड़ी –४ घड़ी पूर्वनत ) = २६ घड़ी उन्नत

= १५६० उन्नत पल

इस रीति से दशम साधन करने के पहिले यदि सायन सूर्य में ६ राशि न जोड़ा जाय तो चतुर्थ भाव निकलता है। चतुर्थ भाव में ६ राशि जोड़ने से दशम भाव होता है

सायन सूर्य ५–१८–०–०
+राशि ६
११–१८–०–०
मीन भुक्तांश १८°–०′–०″
,, भोग्यांश १२–०–०
लंकोदय मीन २७८

भोग्यांश मीन

$\frac{१२ \times २७८}{३०} = \frac{३३३६}{३०}$ १११–१२

उन्नत पल १५६०–० भोग्य पल
भोग्य मीन १११–१२ मीन
१४४८–४८

मेष से मिथुन तक ३ राशि ९००–०
५४८–४८
कर्क – ३२३
२२५–४८
सिंह – २९९ अशुद्ध

शेष

$\frac{२२५–४८ \times ३०}{२९९ \text{ सिंह}} = \frac{६७७४}{२९९}$ = सिंह २२°–३९′–२०″

रा
= ४–२२°–३९′–२०″ सायन दशम
( देखो दूसरे उदाहरण का गणित )

( ५ ) इसी उदाहरण को ४ नियम के अनुसार करते हैं।

पूर्वनत को भुक्तांश से घटाने के उपरांत भुक्तांश और पूर्वनत की घटी हुई राशियों के अंशादि का योग, पूर्वनत होने के कारण सायन सूर्य में घटाकर दशम निकालेंगे।

सायन सूर्य ५–१८–०–०
भुक्तांश कन्या १८°–०′–०′
कन्या भुक्त पल १६६–४८
पूर्वनत २४० पल
सिंह अशुद्ध २९९
( देखो पहला उदाहरण )

पूर्वनत २४० पल
कन्या भुक्त – १६६–४८
शेष ७३–१२

शेषपल

$\frac{(७३–१२) \times ३०}{२९९ \text{ सिंह}} = \frac{२१९६}{२९९}$ = ७°-२०′-४०″

सिंह

भुक्तांश १८–०–०
+ सिंह ७–२०–४०
योग = २५–२०–४०

∴ सायन दशम
  रा
४–२२°–३६′–२०″

सायन सूर्य ५–१८°–०′–०″
– योग  २५ –१०–४० घटाया
∴ सायन दशम ४–२२–३६–२०

यदि सिंह और कन्या के बीच और राशियाँ कटी होती तो उन राशियों की संख्या भी योग के साथ यहाँ पूर्वनत होने से घटा देते परन्तु और कोई राशियाँ बीच में नहीं हैं।

( ५ ) अब दूसरा उदाहरण लेकर चारों रीतियों से दशम सायन करेंगे।

पहिले नियम से = दिवा पश्चिमनत ३६० पल। भोग्यरीति से करेंगे। सायन सूर्य मानलो वही ५–१८°–०′–०″ है भोग्य पल १११–१२
                      रा

| | प० वि० |
|---|---|
| पश्चिमनत | ३६०–० |
| कन्या भोग्य | १११–१२ |
| | २४८–४८ |
| तुला | २७८ अशुद्ध |

(शेष २४८–४८) × ३० / २७८ तुला = ७४६४ / २७८ = २६°–५०′–५६″ तुला

२४८–४८
× ३०
२४–०
७४४०
७४६४–०

२७८)७४६४(२६°
५५६
१९०४
१६६८
२३६ × ६०
२७८)१४१६०(५०′
१३९०
२६० × ६०
२७८)१५६००(५६″
१३९०
१७००
१६६८
३२

∴ सायन दशम
  रा
६–२६°–५०′–५६″

( ६ ) नियम २ से भी दशम का इष्ट ३६० पल आता है यह गणित ऊपर हो चुका है इससे अब दूसरे उदाहरण को नियम ३ से करेंगे। पश्चिम उन्नत निकाल कर भुक्त रीति से करेंगे। सा० सूर्य में ६ राशि जोड़कर गणित करने से दशम आयगा। यदि ६ राशि न जोड़ा जाय तो चतुर्थ भाव आता है जिसमें ६ राशि

जोड़ने से दशम भाव आ जाता है। यहाँ चतुर्थ भाव निकाल कर बाद में ६ राशि जोड़कर दशम बनायेंगे।

मान लो सा० सा वही ५–१८–०–० है, जिसका भुक्त पल कन्या १६६–४८ है उन्नत पल १४४० है।

पल शेष

पश्चिम उन्नत १४४०–०
कन्या भुक्त १६६–४८
१२७३–१२
–सिंह २९९
९७४–१२
–कर्क –३२३
३२८–१२
–वृष २९९
२९–१२
मेष २७८ अशुद्ध

$\frac{२९–१२ \times ३०}{२७८ \text{ मेष}} = \frac{८७६}{२७८}$ = मेष ३°–९′–३″

२९–१२
× ३०
९–०
८७०
८७६–०

२७८)८७६(३°
८३४
४२ × ६०
२७८)२५२०(९′
२५०२
१८ × ६०
२७८)१०८०(३″
८३४
२४६

मेष अशुद्ध
रा०–०′–″
–१–३–९–३
शेष ०–२६–५०–५७ = सायन चतुर्थ

सायन चतुर्थ ०–२६°–५०′–५७″
+ राशि ६– ० – ० – ०
∴ सायन दशम भाव = ६–२६–५०–५७

(७) अब इसी दूसरे उदाहरण को नियम २ के अनुसार करेंगे।

सायन सूर्य ५–१८–०–०, सूर्य भोग्यांश १२°–०′–०″ कन्या

कन्या भोग्य पल १११–१२ पश्चिम नत ३६० पल।

पश्चिम नत ३६०–०
कन्या भोग्य १११–१२
२४८–४८
तुला २७८ अशुद्ध

शेष $\frac{२४८–४८ \times ३०}{२७८ \text{ तुला}} = \frac{७४६३४}{२७८} = \frac{२६°–५०′–५६″}{\text{तुला}}$

(देखो पाँचवाँ उदाहरण)

| | | | |
|---|---|---|---|
| सायन सूर्य भोग्यांश | १२°–०′–०″ | सायन सूर्य | ५–१८°–०′–०′ |
| तुला भोग्य | २६–५०–५६ | + योग | १–८–५०–५६ |
| | १–८–५०–५६ | सायन दशम = | ६–२६–५०–५६ |

रा  पश्चिम नत होने से जोड़ा

= सायन दशम ६–२६''–५०'–५६''

( ८ ) अब तीसरा उदाहरण दिवा पश्चिमनत का नियम १ के अनुसार भोग्य रीति से करते हैं। दिवा पश्चिम नत १२०० पल है मान लो इष्ट कालीन सा० सूर्य ५–१८–०० है जिसका भोग्य पल १११–१२ है।

शेष

पश्चिम नत १२००–०
भोग्य कन्या १११–१२
तुला से धन ३ राशि } १०८८–४८
९००
१८८–४८
मकर ३२३ अशुद्ध

$\frac{(१८८–४८) \times ३०}{३२३ \text{ मकर}} = \frac{५६६४}{३२३} = १७^\circ–३२'–८''$ मकर

१८८–४८
× ३०
२४–०
५६४०
५६६४–०

= सायन दशम
मकर १७–३२–८
रा

∴ सायन दशम ९–१७°–३२'–८''
रा
९–१७°–३२–८''

३२३)५६६४(१७°
३२३
२४३४
२२६१
१७३ × ६०
३२३)१०३८०(३२'
९६९
६९०
६४६
४४ × ६०
३२३)२६४०(८''
२५८४
५६

( ९ ) इसी तीसरे उदाहरण को नियम ३ के अनुसार उन्नत निकाल कर भुक्त रीति से करते हैं इसमें चतुर्थ भाव आता है ६ राशि जोड़कर दशम बना लेंगे। दिवा पश्चिम नत २० घड़ी = उन्नत ( ३०–२० ) = १० घड़ी = ६०० पल उन्नत। सायन सूर्य मान लो वही ५–१८–०–० है जिसका भुक्त काल १६६–४८ है।

पश्चिम उन्नत ६००–०
कन्या भुक्त १६६–४८
४३३–१२
सिंह – २९९–०
१३४–१२
कर्क – ३२३ अशुद्ध

शेषइष्ट

$\frac{१३४–१२ \times ३०}{३२३ \text{ लंकोदय कर्क}} = \frac{४०२६}{३२३} = १२^\circ–२७'–५१''$ भुक्तांश कर्क

१३४–१२ ३२३ ) ४०२६ ( १२°   = कर्क भुक्तांश १२°–२७′–५१″
×३०   ३२३   अशुद्ध कर्क राशि ४–०°–०′–०″
६–०   ७९६   ०–१२–२७–५१ घटाया
४०२०   ६४६   सायन चतुर्थ = ३–१७–३२–९
४०२६–०   १५० × ६०   सायन चतुर्थ भाव ३–१७–३२–९
३२३ ) ९००० ( २७′   + ६–०–०–०
६४६   सायन दशम = ९–१७–३२–९
२५४०   ∴ सायन दशम
२२६१   ९–१७–३२–९
२७९
× ६०
३२३ ) १६७४० ( ५१″
१६१५
५९०
३२३
२६७

(१०) इसी उदाहरण को नियम ४ के अनुसार भोग्य रीति से करते हैं

पश्चिम नत १२०० पल है।
पश्चिम नत १२००–०
कन्या भोग्य १११–१२   सा० सूर्य का भोग्यांश ०–१२°–०′–०″
तुला से धन ३ राशि } १०८८–४८ ; ९००   ३ राशि पूरी घटी ३–०–०–०
मकर के भोग्यांश ०–१७–३२–८
१८८–४८   योग ३–२९–३२–८
मकर ३२३ अशुद्ध   सायन सूर्य ५–१८–०–०
शेष   + योग ३–२९–३२–८ पश्चिम नत होने से जोड़ा

$$\frac{(१८८–४८) \times ३०}{३२३} = \frac{५६६४}{३२३}$$ = सायन दशम = ९–१७–३२–८

= १७°–३२′–८″
भोग्यांश मकर

(११) अब चौथे उदाहरण को लेते हैं। रात्रि पूर्व नत २६ घड़ी = १५६० पल। भुक्त रीति से दशम साधन करते हैं। मान लो इष्ट काल पर वही सा० ५–१८–०–० है जिसका भुक्त पल १६६–४८ है।

शेष

पूर्व मत १५६०-०  $\frac{१४६-१२ \times ३०}{२७८ \text{ मेष}} = \frac{४४७६}{२७८} = १६^\circ-६'-२''$ भुक्तांश

कन्या भुक्त १६६-४८

१३६३-१२  १४६-१२  २७८ ) ४४७६ ( १६°  मेष

सिंह - २८६  ×३०  २७८

१०७४-१२  ६-०  १६९६

कर्क ३२३  ४४७०  १६६८

७५१-१२  ४४७६-०  २८×६०

मिथुन ३२३  अशुद्ध मेष  २७८ ) १६८० ( ६'

४४८-१२  १-०-०-०  १६६८

वृष २८६  भुक्तांश ०-१६-६-२ घटाया  १२×६०

१४६-१२  ०-१३-५३-५८  २७८) ७२० ( २"

मेष २७८ अशुद्ध  सायन दशम  ५५६

रा  ६४

=सायन दशम ०-१३°-५३'-५८"

(१२) इसी उदाहरण को दशम के इष्ट पर से भोग्य रीति से करते हैं। दशम का इष्ट २०४० पल है सा० सूर्य मान लो वही ५-१८-०-० है जिसका भोग्य काल १११-१२ पल ( कन्या ) है

शेष

दशम का इष्ट २०४०-०  $\frac{१२८-४८ \times ३०}{२७८ \text{ मेष}} = \frac{३८६४}{२७८} = १३^\circ-५३'-५७''$

कन्या भोग्य १११-१२

१९२८-४८  २७८ ) ३८६४ ( १३°  मेष भोग्यांश

तुला से मीन } १८००  २७८  रा

६ राशि } १२८-४८  १०८४  =०-१३°-५३'-५७"

मेष २७८ अशुद्ध  ८३४  सायन दशम

१२८-४८  २७८ ) १५९६० ( ५७'  २५०×६०

×३०  १३९०  २७८ ) १५००० ( ५३'

२४-०  २०६०  १३९०

३८४०  १९४६  ११००

३८६४-०  ११४  ८३४

२६६×६०

१५९६०

(१३) इसी उदाहरण को पूर्व उन्नत से नियम ३ के अनुसार करते हैं। पूर्व नत २६ घड़ी = उन्नत ( ३०–२६ ) = घड़ी पूर्व उन्नत = २४० पल

पूर्व उन्नत २४०–० शेष

कन्या भोग्य १११–१२ / १२८–४८ $\quad \frac{१२८–४८ \times ३०}{२७८ \text{ तुला}} = \frac{३८६४}{२७८} = १३^\circ–५३'–५७''$

भोग्यांश तुला

तुला २७८ अशुद्ध ( वर्णित उदाहरण १२ में देखो ) ∴ सायन चतुर्थ

रा ६–१३–५३–५७

सायन चतुर्थ ६–१३°–५३′–५७″
+ ६ राशि ६–०–०–० ∴ सायन दशम
सायन दशम =०–१३–५३–५७ ०–१३°–५३′–५७″

(१४) इसी उदाहरण को नियम ४ के अनुसार करते हैं।

| | पल |
|---|---|
| पूर्व नत | १५६०–० |
| कन्या भुक्त | १६६–४८ |
| | १३९३–१२ |
| सिंह से वृष ४ राशि | १२४४ |
| | १४९–१२ |

| | |
|---|---|
| सिंह | २९९ |
| कर्क | ३२३ |
| मिथुन | ३२३ |
| वृष | २९९ |
| योग= | १२४४ |

शेष
$\frac{१४९–१२ \times ३०}{२७८ \text{ मेष}} = \frac{४४७६}{२७८}$
= १६′–६′–२″ भुक्तांश मेष
( देखो उदाहरण ११ )

मेष २७८ अशुद्ध रा
भुक्तांश १८°–०′–०″ सायन सूर्य ५–१८°–०′–०″
मेष भुक्त १६–६–२ योग ५–४–६–२ पूर्व नत होने से घटाया
१–४–६–२ सायन दशम = ०–१३–५३–५८

४ राशियां जो घटी } + ४ रा
योग = ५–४–६–२ ∴ सायन दशम=०–१३°–५३′–५८″

अब नत थोड़ा हो भोग्य या भुक्त पल न घटे

सूर्य के भोग्यांश या भुक्तांश पर से दशम साधन करने में नत में से अब भोग्य या भुक्त पल न घटे तो लग्न साधन के नियम के अनुसार पलात्मक नत में ३० अंश का गुणा कर लंकोदय का भाग देकर अंशादि बना लेना। जो उत्तर आवे उसे निरयन सूर्य में यदि पश्चिम नत हो तो जोड़ना पूर्व नत हो तो घटा देना तब निरयन दशम भाव

निकलेगा। यदि सायन दशम में यह उत्तर नत के अनुसार जोड़ा या घटाया जावे तो सायन दशम भाव आयगा।

(१५) उदाहरण—मान लो इष्ट १६–०, दिनार्द्ध १६–३० = पूर्वनत ( दिनार्द्ध–इष्ट )

घ० पल                                                            १६॥–१६

= ०–३० है। मान लो इष्ट कालीन सायन सूर्य यही ५–१८–०–० है जिस का भुक्त पल १६६–१८ और भोग्य पल १११–१२ है।

पल

पूर्वनत ३०–०

कन्या भुक्त १६६–४८ नहीं घटता

इस से इस का कोई उपयोग नहीं रहा।

कन्या लंकोदय – २७८ पल

रा

सायन सूर्य ५–१८°–०′–०″

– कन्या भुक्तांश ३–१४–१४ पूर्वनत होने से

∴ सायन दशम=५–१४–४५–४६ घटाया

रा

∴ सायन दशम = ५–१४°–४५′–४६″

यदि निरयन सूर्य में उपरोक्त अंश कला घटा देते तो निरयन दशम भाव आ जाता।

शेष इष्ट नत

$$\frac{३०–० \times ३०}{२७८ \text{ कन्या}} = \frac{९००}{२७८}$$

= ३°–१४′–१४″ भुक्तांश कन्या

३० × ३०

२७८ ) ९०० ( ३°

८३४

६६ × ६०

२७८ ) ३९६० ( १४′

२७८

११८०

१११२

६८ × ६०

२७८ ) ४०८० ( १४″

२७८

१३००

१११२

१८८

(१६) अब इसी उदाहरण को नियम ३ के अनुसार उन्नत निकाल कर भोग्यांश से करते हैं। पूर्वनत ३० पल। पूर्व उन्नत = ३०–०

२२९–३० घड़ी = १७७० उन्नत पल।                    ०–३०

                                                  २९–३०

पूर्व उन्नत १७७०–०          शेष इष्ट

कन्या भोग्य–१११–१२

१६५८–४८

$$\frac{१६६–४८ \times ३०}{२७८ \text{ मीन}} = \frac{४९०४}{२७८} = १७°–४५′–४२″ \text{ मीन}$$

| | | |
|---|---|---|
| १६५८–४८ | | रा |
| तुला से धन ३ राशि } –६०० | १३६–४८ | चतुर्थ भाव = ११–१४°–४५′–४५″ |
| ७५८–४८ | × ३२ | + ६ रा० = ६– ०– ०– ० |
| मकर –३२३ | २४–० | = ५–१४–४५–४५ |
| ४३५–४८ | ४०८० | सायन दशम |
| कुम्भ –२९९ | २७८)४१०४–०(१४° | |
| १३६–४८ | २७८ | |
| मीन –२७८ अशुद्ध | १३२४ | २१० × ६० |
| | ११९२ | २७८)१२६००(४५″ |
| | २१२ × ६० | १११२ |
| ∴ सायन दशम | २७८)१२७२०( | १४८० |
| रा | १११२ | १३९० |
| ५–१४°–४५′–४५″ | १६०० | ९० |
| | १३९० | |
| | २१० | |

( १७ ) पश्चिम नत थोड़ा हो जिसमें से भोग्यांश न घटे तब गणित । मान लो दिनार्द्ध के समीप का इष्ट काल १७ घड़ी है जो दिनार्द्ध के बाद का है। मान लो सा० सूर्य वही ५–१८–०–० है दिनार्द्ध १६॥ घड़ी है। सूर्य भोग्य पल १११–१२ ( कन्या ) है। पश्चिम नत = (इष्ट १७–दिनार्द्ध १६॥) = ०–३० पल हुआ।

| | |
|---|---|
| पल | |
| पश्चिम नत ३०–० | शेष इष्ट |
| कन्या भोग्यांश १११–१२ नहीं घटा इससे इसका कोई काम नहीं रहा | $\frac{३० \times ३०}{२७८ \text{ कन्या}} = \frac{९००}{२७८} =$ ३°–१४′–१४″ कन्या भोग्य |
| | ( देखो उदाहरण १५ ) |

कन्या लंकोदय

२७८ रा

सायन सूर्य ५–१८°–०′–०″

+ कन्या भोग्य ३–१४–१४ पश्चिम नत होने से जोड़ा

सायन दशम = ५–२१–१४–१४

( १८ ) अब उसी उदाहरण को पश्चिम नत होने से उन्नत निकाल कर भुक्तांश से करेंगे। पश्चिम नत ३० पल = ३०-०

पश्चिम उन्नत २९-३० घड़ी = १७७० पल। ०-३०

पश्चिम उन्नत १७७०-० २९-३० उन्नत

कन्या भुक्त १९९-४८ / १६०३-४८ शेष ८१-१२ × ३० / २७८ मीन = २४३६ / २७८ = ८°-४५'-४५" भुक्तांश मीन

सिंह २९९ / १३०४-४८ ८१-१२ × ३० / ६-० २७८)२४३६(८° / २२२४ / २१२ × ६०

कर्क ३२३ / ९८१-१२ २४३० / २४३६ २७८)१२७२०(४५' / १११२ / १६०० / १३९० / २१० × ६०

मिथुन से मेष -९०० / ३ राशि ८१-१२

मीन २७८ अशुद्ध

अशुद्ध मीन राशि १२-०°-०'-०"

२७८)१२६००(४५" / १११२ / १४८० / १३९० / ९०

भुक्तांश मीन ८ -४५-४५

सायन चतुर्थ = ११-२१-१४-१५

+ राशि ६ ∴ सायन दशम भाव

सायन दशम = ५-२१-१४-१५ रा

५-२१°-१४'-१५"

दशम भाव साधन करने में नीचे लिखी बातों पर ध्यान रखना।

( १ ) पूर्व नत हो तो भुक्तांश लेकर भुक्त रीति से करने में सायन सूर्य में ६ राशि जोड़ने की आवश्यकता नहीं है। सायन सूर्य में ६ राशि जोड़ कर इस प्रकार गणित करने में चतुर्थ भाव आता है।

( २ ) पूर्व उन्नत लेकर भोग्यांश से तीसरे नियम के अनुसार करने में चतुर्थ भाव आता है। सायन सूर्य में ६ राशि जोड़ कर गणित करने से दशम भाव आयगा।

( ३ ) पूर्व नत को भोग्यांश से करने में अशुद्ध उत्तर आता है।

( ४ ) पश्चिम नत में नियम ४ के अनुसार करते समय यदि सायन सूर्य के भुक्त पल लेकर भुक्त रीति से अर्थात् विरुद्ध क्रम से राशि घटाने के उपरांत अशुद्ध राशि का भुक्तांश और सायन सूर्य का भुक्तांश जोड़ कर सायन सूर्य में जोड़ने या घटाने से भी उत्तर ठीक नहीं आता। अर्थात् पश्चिम नत में इस रीति से भोग्यांश ही लेना। भुक्तांश नहीं लेना। भुक्तांश लेने से अशुद्ध उत्तर आता है। क्यों कि पूर्व नत से गणित करने में इस नियम के अनुसार भुक्तांश का उपयोग होता है और पश्चिम नत में भोग्यांश का, तब शुद्ध उत्तर आता है।

( ५ ) यदि इष्ट घड़ी पल दिनार्द्ध के ठीक बराबर हो तो तात्कालीन स्पष्ट रवि ही दशम लग्न होगी। अर्थात् दिवा नत ० हो तो स्पष्ट सूर्य ही दशम भाव होता है।

( ६ ) यदि रात्रि का इष्ट घड़ी पल रात्रि अर्द्ध के ठीक बराबर हो तो तात्कालीन स्पष्ट सूर्य ही चतुर्थ लग्न ( चतुर्थ भाव ) होता है। अर्थात् उन्नत ० होने पर स्पष्ट सूर्य ही चतुर्थ भाव होता है।

घ० प०

जैसे किसी का जन्म इष्ट १४–२४ है उस दिन का दिनमान २८–४८ है तो दिनमान का आधा १४–२४ हुआ। इतना ही अपना इष्ट है तो तात्कालिक निरयन

रा रा

सूर्य स्पष्ट मान लो १०–१५°–१६′–५०″ है तो दशम भाव १०–१५°–१६′–५०″ ( सूर्य तुल्य ) हुआ।

मान लो रात्रि इष्ट १३–२४ है। दिनमान ३३–१२ है। रात्रिमान २६–४८ है। रात्रि अर्द्ध १३–२४ है। इष्ट रात्रि अर्द्ध के बराबर है और उस समय

रा रा

सूर्य स्पष्ट मान लो १–१३°–४१′–२०″ है तो चतुर्थ भाव इतना १–१३°–४१′–२०″ ( सूर्य तुल्य ) हुआ। यहाँ रात्रि इष्ट का अर्थ है रात्रि आरम्भ होने के बाद का इष्ट = दिनमान ३३–१२ + १३–२४ रात्रि इष्ट = ४६–३६ इष्ट।

—: ० :—

# अध्याय १४

## सर्व भाव साधन

लग्न और दशम भाव के साधन करने की कई रीतियाँ उदाहरण देकर समझा चुके हैं। अब शेष भाव साधन करना यहाँ बतलाते हैं।

सप्तम भाव = लग्न + ६ राशि } लग्न में ६ राशि जोड़ने से सप्तम
चतुर्थ भाव = दशम + ६ राशि } और दशम में ६ राशि जोड़ने से चतुर्थ

भाव बन जाता है। इस प्रकार केन्द्र के ४ भाव साधन हो जाते हैं। अब शेष कोण के इतर भाव और प्रत्येक भाव की संधियाँ बनाना शेष रहा।

( १ ) ( चतुर्थ भाव—लग्न ) ÷ ६ = प्रथम क्षेपक = प्रथम षष्ठांश

( २ ) ( सप्तम भाव— चतुर्थ ) ÷ ६ = द्वितीय क्षेपक=द्वितीय ,,

इन दोनों क्षेपकों का योग १ राशि होता है। क्षेपक सूक्ष्म प्रतिविकला तक निकालना जिस से जोड़ में अंतर न पड़े।

दो भावों के बीच में जो संधि ( जोड़ ) होती है उसे संधि कहते हैं। संधि से आगे के भाव का आरंभ होता है। जैसे लग्न के बाद जो संधि है उस संधि के उपरांत दूसरा भाव आरंभ होगा। तब वह संधि दूसरे भाव की आरंभ संधि कहलायगी। वही संधि पहिले भाव की विरामसंधि हुई। क्योंकि पहिले भाव का अंत उस संधि से हो जाता है। इसी प्रकार प्रत्येक संधियों के विषय में समझना। जिस भाव के आगे कोई संधि होती है वह उस भाव की विरामसंधि कहलाती है और जिस भाव के आगे संधि हो वह उस भाव की आरंभसंधि कहलाती है। इस प्रकार वही संधि एक के लिये विराम संधि है तो दूसरे के लिये आरंभ संधि हो जाती है।

भाव और संधि साधन की रीति

| भाव या संधि | + क्षेपक | भाव या संधि | + ६ राशि | भाव या संधि |
|---|---|---|---|---|
| १ लग्न | + प्रथम क्षे० = | लग्न संधि | + ६ = | सप्तम संधि |
| २ लग्न संधि | + ,, = | द्वितीय भाव | + ६ = | अष्टम भाव |
| ३ द्वितीय भाव | + ,, = | ,, संधि | + ६ = | ,, संधि |
| ४ ,, संधि | + ,, = | तृतीय भाव | + ६ = | नवम भाव |
| ५ तृतीय भाव | + ,, = | ,, संधि | + ६ = | ,, संधि |
| ६ ,, संधि | + ,, = | चतुर्थ भाव | + ६ = | दशम भाव |
| १ चतुर्थ भाव | + द्वितीय क्षे० = | ,, संधि | + ६ = | ,, संधि |
| २ ,, संधि | + ,, = | पंचम भाव | + ६ = | एकादश भाव |
| ३ पंचम भाव | + ,, = | ,, संधि | + ६ = | ,, संधि |
| ४ ,, संधि | + ,, = | षष्ठ भाव | + ६ = | द्वादश भाव |
| ५ षष्ठ भाव | + ,, = | ,, संधि | + ६ = | ,, संधि |
| ६ ,, संधि | + ,, = | सप्तम भाव | + ६ = | लग्न |

किस भाव में कौन सा क्षेपक जोड़ने से कौन भाव या संधि बनती है ऊपर बताया है। यहाँ जो संधि बनी है वह उस भाव की विराम संधि होगी। इन सब का उदाहरण आगे दिया है।

**भाव साधन का उदाहरण**

भाव साधन में निरयण भाव लेना। यदि सायन भाव हो तो प्रत्येक भाव में से अयनांश घटा कर निरयण भाव बना लेना चाहिए।

मान लो निरयण लग्न ११रा-०°-२८'-११" और निरयण दशम भाव ८रा-२°-५९'-५६" है सब भाव और संधियाँ बनाने के लिये पहिले क्षेपक निकालेंगे।

रा<br>
लग्न ११-०°-२८'-११"<br>
+६<br>
सप्तम=५-० -२८ -११<br>
पहिला क्षेपक<br>
(चतुर्थ-लग्न)÷६<br>
रा<br>
चतुर्थ= २-२°-५९'-५६"<br>
—लग्न= ११-०-२८ -११ घटाया<br>
शेष ३-२-३१-४५÷६<br>
रा<br>
=०-१५°-२५'-१७"-३०'''<br>
पहिला क्षेपक

रा<br>
दशम ८-२°-५९'-५६"<br>
+६<br>
चतुर्थ =२-२-५९-५६<br>
दूसरा क्षेपक<br>
(सप्तम-चतुर्थ)÷६<br>
रा<br>
सप्तम ५-०°-२८'-११"<br>
—चतुर्थ २-२ -५९ -५६ घटाया<br>
शेष २-२७-२८-१५÷६<br>
रा<br>
=०-१४°-३४'-४२"-३०'''<br>
दूसरा क्षेपक

६ ) ३-२-३१-४५ ( ० राशि<br>
×३०<br>
९०+२<br>
६ ) ९२ ( १५°<br>
६<br>
३२<br>
३०<br>
२×६०<br>
१२०+३१<br>
१५१

१×६०<br>
६०+४५<br>
६ ) १०५ ( १७"<br>
६<br>
४५<br>
४२<br>
३×६०<br>
१८०

रा<br>
६ ) २-२७°-२८'-१५" ( ० राशि<br>
×३०<br>
६०+२७<br>
६ ) ८७ ( १४°<br>
६<br>
२७<br>
२४<br>
३×६०<br>
१८०+२८<br>
२०८

४×६०<br>
२४०+१५<br>
६ ) २५५ ( ४२"<br>
२४<br>
१५<br>
१२<br>
३×६०<br>
१८०

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६ ) १५१ ( २५′ | ६ ) १८० ( ३०‴ | ६ ) २०८ ( ३४ | ६ ) १८० ( ३०‴ |
| १२ | १८० | १८ | १८० |
| ३१ | × | २८ | ० |
| ३० | | २४ | |
| १ | | ४ | |

१ ( पहिला ) क्षेपक ०–१५–२५–१७–३० } दोनों का योग ३०° या १ राशि
२ ( दूसरा ) ,, ०–१४–३४–४२–३० } होता है।
योग १– ०– ०– ०– ०

**भाव साधन का उदाहरण**

| | भाव या संधि | +६ राशि | भाव या संधि | |
|---|---|---|---|---|
| १ लग्न | ११–०–२८–११–० | +६= | ५–०–२८–११ | सप्तम भाव |
| +१ क्षेपक | ०–१५–२५–१७॥ | | | |
| १ संधि = | ११–१५–५३–२८॥ | +६= | ५–१५–५३–२८॥ | ,, संधि |
| +१ क्षेपक | ०–१५–२५–१७॥ | | | |
| २ भाव = | ०–१ –१८–४६ | +६= | ६–१–१८–४६ | अष्टम भाव |
| +१ क्षेपक | ०–१५–२५–१७॥ | | | |
| २ संधि = | ०–१६–४४– ३॥ | +६= | ६–१६–४४–३॥ | ,, संधि |
| +१ क्षेपक | ०–१५–२५–१७॥ | | | |
| ३ भाव = | १–२ –९ –२१ | +६= | ७–२ –९ –२१ | नवम भाव |
| +१ क्षे० | ०–१५–२५–१७॥ | | | |
| ३ संधि = | १–१७–३४–३८॥ | +६= | ७–१७–३४–३८॥ | ,, संधि |
| +१ क्षे० | ०–१५–२५–१७॥ | | | |
| ४ भाव = | २–२ –५९–५६ | +६= | ८–२–५९–५६ | दशम भाव |
| +२ क्षेपक | ०–१४–३४–४२॥ | | | |
| ४ संधि = | २–१७–३४–३८॥ | +६= | ८–१७–३४–३८॥ | ,, संधि |
| +२ क्षे० | ०–१४–३४–४२॥ | | | |
| ५ भाव = | ३–२ –९ –२१ | +६= | ९–२ –९–२१ | एकादश भाव |
| +२ क्षे० | ०–१४–३४–४२॥ | | | |
| ५ संधि = | ३–१६–४४– ३॥ | +६= | ९–१६–४४–३॥ | ,, संधि |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ५ संधि | ३–१६–४४–३॥ | +६ = | ९–१६–४४–३॥ | एकादश संधि |
| +२ क्षे० | ०–१४–३४–४२॥ | | | |
| ६ भाव = | ४–१ –१८–४६ | +६ = | १०–१–१८–४६ | द्वादश भाव |
| +२ क्षे० | ०–१४–३४–४२॥ | | | |
| ६ संधि = | ४–१५–५३–२८॥ | +६ = | १०–१५–५३–२८॥ | ,, संधि |
| +२क्षे ० | ०–१४–३४–४२॥ | | | |
| ७ भाव = | ५– ०–२८–११ | +६ = | ११–०–२८–११ | लग्न |

यहाँ लग्न ११–०–२८–११ है इस में पहिला क्षेपक ०–१५–२५–१७॥ जोड़ा तो ११–१५–५३–२८॥ हो गया यह प्रथम भाव ( लग्न ) की संधि हुई फिर इस में १ क्षेपक जोड़ा तो दूसरा भाव ०–१–१८–४६ हुआ। इस में फिर १ क्षेपक जोड़ा तो दूसरे भाव की संधि हुई। इस में फिर १ क्षेपक जोड़ा तो तीसरा भाव हुआ। फिर तीसरे भाव में १ क्षेपक जोड़ा तो तीसरे की संधि हुई इस में फिर १ क्षेपक जोड़ा तो चतुर्थ भाव वही २–२–५९–५६ आ गया जो पहिले निकाला था।

इस के उपरांत दूसरा क्षेपक जोड़ना आरंभ होता है। ४ भाव में २ क्षेपक जोड़ा तो ४ भाव की संधि हुई फिर इस में २ क्षेपक जोड़ा तो पंचम भाव हुआ। इस में फिर २ क्षेपक जोड़ा तो ५ की संधि हुई। इस में फिर २ क्षेपक जोड़ा तो ६ भाव हुआ। इस में फिर २ क्षेपक जोड़ा तो ६ भाव की संधि हुई। इस में फिर २ क्षेपक जोड़ा तो वही सप्तम भाव ११–०–२८–११ आ गया।

उपरांत प्रत्येक भाव और संधियों में ६–६ राशि जोड़ दो तो आगे का सातवाँ भाव या संधि बन जायेगी। जैसे लग्न ११–०–२८–११ में ६ राशि जोड़ा तो उस से सातवाँ ५–०–२८–११ सप्तम भाव हुआ। लग्न संधि में ६ राशि जोड़ा तो सप्तम की संधि हुई। २ भाव में ६ राशि जोड़ा तो आठवाँ भाव हो गया इत्यादि ये सब बातें यहाँ चक्र देख कर समझ लेना।

( २ ) भाव और संधि साधन करने की अन्य रीति

रा

कोण ( १ ) = ( चतुर्थ–लग्न ) = ३–२°–३१′–४५″

कोण ( २ ) = (सप्तम–चतुर्थ ) = २–२७–२८–१५

कोण ( ३ ) = (दशम–सप्तम ) = ३– २–३१–४५

कोण ( ४ ) = ( लग्न-दशम ) = २–२७–२८–१५

रा

(१) चतुर्थ २-२°-५९′-५६″

—लग्न ११-० -२८ -११

= ३-२ -३१ -४५

(२) सप्तम ५-०-२८-११

चतुर्थ २-२-५९-५६

= २-२७-२८-१५

रा
क्षेपक (१) = कोण $\frac{१}{३}$ = १–०°–५०′–३५′
,, (२) = (कोण२) ÷ ३ = ०–२९– ९ –२५
,, (३) = (कोण३) ÷ ३ = १–० –५० –३५
,, (४) = (कोण४) ÷ ३ = ०–२९–९ –२५

(३) [illegible]म ८-२ -५९-५६
—सप्तम ५-० -२८-११
= ३-२ -३१-४५
(४) लग्न ११-०-२८-११
—दशम ८-२-५९-५६
= २-२७-२८-१५

रा
३ ) ३ -२°–३१′–४५″ ( १ रा०
३
३ ) ०२ ( ०°
×६०
१२० + ३१
३ ) १५१ ( ५०′
१५
१ × ६०
६० + ४५
३ ) १०५ ( ३५″
९
१५
१५

रा
३ ) २–२७°–२८′–१५″ ( ० रा०
×३०
६० + २७
३ ) ८७ ( २९°
६
२७
२७
३ ) ०२८ ( ९′
२७
१ × ६०
६० + १५
३ ) ७५ ( २५″
६
१५
१५
०

| | | |
|---|---|---|
| लग्न | = | ११– ०–२८–११ |
| +क्षे० (१) | | १– ०–५०–३५ |
| २ भाव | = | ०– १–१८–४६ |
| +क्षे० (१) | = | १– ०–५०–३५ |
| ३ भाव | = | १– २– ९–२१ |
| +क्षे० (१) | | १– ०–५०–३५ |
| ४ भाव | = | २– २–५९–५६ |

| | | |
|---|---|---|
| ७ भाव | = | ५– ०–२८–११ |
| +क्षे० (३) | | १– ०–५०–३५ |
| ८ भाव | = | ६– १–१८–४६ |
| +क्षे० (३) | | १– ०–५०–३५ |
| ९ भाव | = | ७– २– ९–२१ |
| +क्षे० (३) | | १– ०–५०–३५ |
| १० भाव | = | ८– २–५९–५६ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ भाव | = २– २–५६–५६ | १० भाव | ८– २–५६–५६ |
| +क्षे० (२) | ०–२६– ६–२५ | +क्षे० (४) | ०–२६– ६–२५ |
| ५ भाव | = ३– २– ६–२१ | ११ भाव | = ६– २– ६–२१ |
| +क्षे० (२) | ०–२६– ६–२५ | +क्षे० (४) | ०–२६– ६–२५ |
| ६ भाव | = ४– १–१८–४६ | १२ भाव | =१०– १–१८–४६ |
| +क्षे० (२) | ०–२६– ६–२५ | +क्षे० (४) | ०–२६– ६–२५ |
| ७ भाव | = ५– ०–२८–११ | लग्न | =११– ०–२८–११ |

इस प्रकार इस रीति से केवल भाव बनते हैं इस कारण ३ का भाग देकर क्षेपक बनाया है। कोण (१) और (३) एक से हैं और इनका क्षेपक एक ही प्रकार का है। इसी प्रकार कोण (२) और (४) एक से हैं और उनका क्षेपक एक ही सा निकलता है। यहाँ क्षेपक पहिली रीति से निकाले हुए क्षेपक से दूना होता है क्योंकि पहिले में ६ का भाग दिया है और यहाँ ३ का भाग देकर क्षेपक निकालना है।

इसमें संधि निकालने के लिये २ पास २ के भाव को जोड़कर २ का भाग देते हैं तो संधि निकल आती है। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| लग्न ११– ०–२८–११ | दूसरा भाव ०–१–१८–४६ | तीसरा भाव १–२–६–२१ |
| + दूसरा भाव ०–१–१८–४६ | तीसरा १–२– ६–२१ | चौथा ,, २–२–५६–५६ |
| योग=२३–१–४६–५७ ÷ २ | योग = १- ३–२८–७ ÷ २ | योग = ३–५–६–१७ ÷ २ |
| =११–१५–५३–२८॥ | ०–१६–४४–३॥ | = १–७–३४–३८॥ |
| लग्न को विराम संधि | दूसरे भाव को विराम संधि | तीसरे भाव को विराम संधि |

इस प्रकार सब भाव की संधियाँ निकल आती हैं।

पहिली और दूसरी रीति से मिलान करने पर एक सा उत्तर आता है। दूसरी रीति में अधिक गणित करना पड़ता है। इस से पहिली रीति सुलभ है। इस कारण पहिली ही रीति से भाव साधन करना।

भाव और संधि निकालने का प्रयोजन

भाव और संधि निकालने से प्रकट होता है कि वह भाव किस राशि अंश से आरम्भ होता है। उसका मध्य (बीच) कहाँ है और उस भाव का अंत कहाँ पर (किस राशि अंश कला आदि पर) होता है? यह जानने का करण यह है कि भाव के आरंभ में ग्रह प्रबल होता है जब भाव मध्य में ग्रह आता है तो उसका प्रभाव अधिक

प्रबल हो जाता है। वहाँ से आगे बढ़ने पर जब ग्रह संधि की ओर जाता है तो धीरे-धीरे उसका प्रभाव क्षीण होने लगता है और भाव की संधि में पहुँचने पर उस ग्रह का प्रभाव शून्य हो जाता है। इस कारण पहिले समझ लेना चाहिए कि उस भाव का आरंभ, मध्य और अंत बिन्दु कहाँ है।

रा

उपरोक्त उदाहरण में लग्न ११–०°–२७′–११″ है यह लग्न का मध्य है। लग्न के पहिले द्वादश भाव की विराम संधि १०–१५–५३–२८॥ है। यहीं पर द्वादश भाव का अंत हो गया और यहीं से लग्न का आरम्भ हुआ है। यही लग्न का आरम्भ बिन्दु है। इसी को लग्न की आरम्भ संधि कहते हैं। लग्न के बाद की संधि ११–१५–५१–२८ है यही लग्न की विराम संधि और दूसरे भाव की आरम्भ सन्धि हुई। इस प्रकार प्रकट हुआ कि लग्न, आरम्भ संधि १०–१५–५३–२८ से आरंभ हुई। लग्न का मध्य ११–०–२८–११ में हुआ और अंत ११–१५–५३–२८ में हुआ।

रा

इसी प्रकार धन भाव (द्वितीय भाव) की आरम्भ संधि ११–१५°–५१′–२८ से द्वितीय भाव आरम्भ हुआ। ०–१–१८–४६ पर इसका मध्य हुआ और विराम संधि ०–१६–४४–३॥ पर इस भाव का अंत हो गया और वहीं से तीसरा भाव आरम्भ हुआ।

इसी प्रकार सम्पूर्ण भावों के विषय में विचार किया जाता है। इसी कारण संधि निकाली जाती है जिससे उस भाव का आरम्भ, मध्य और अंत प्रगट हो। संधि स्थान तो १ बिन्दु है जहाँ से एक भाव का अंत होकर दूसरा भाव आरम्भ होता है। जिस भाव के आगे वह संधि है वह उस भाव की विराम संधि कहलाती है। वहां उस भाव का अंत होता है और वहाँ से आगे का दूसरा भाव आरम्भ होता हैं और उस भाव की वह आरम्भ सन्धि कहलाई। इस प्रकार वही संधि एक की विराम संधि होती है तो दूसरे की आरम्भ संधि कहलाती है। इस कारण ग्रह और भाव का ठीक-ठीक प्रभाव जानने के लिये इन संधियों का निकालना आवश्यक है।

**भाव का पूर्व और उत्तर भाग**

(१) भाव का पूर्व भाग = ( भाव मध्य--भाव आरंभ सधि )

(२) ,, उत्तर ,, = (भाव विराम सन्धि—भाव मध्य)

(३) ,, पूर्णमान = (पूर्व भाग + उत्तर भाग)

उदाहरण

| पूर्व भाग | | उत्तर भाग | |
|---|---|---|---|
| (१) लग्न | रा | | |
| भाव मध्य | ११–०°–२८′–११″ | विराम सन्धि | ११–१५–५३–२८॥ |
| —आरम्भ सन्धि | १०–१५–५३–२८॥ | —भाव मध्य | ११– ०–२८–११ |
| | ०–१४–३४–४२॥ | | ०–१५–२५–१७॥ |

(२) धन भाव

| | | | |
|---|---|---|---|
| भाव मध्य | ०– १–१८–४६ | विराम संधि | ०–१६–४४– ३॥ |
| आरंभ संधि | ११–१५–५३–२८॥ | —भाव मध्य | ०– १–१८–४६ |
| | ०–१५–२५–१७॥ | | ०–१५–२५–१७॥ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| (३) तृतीय भा | | विराम संधि | १–१७–३४–३८॥ |
| भाव मध्य | १–२–९–२१ | — भाव मध्य | १–२–९–२१ |
| आरंभ संधि | ०–१६–४४–३॥ | | ०–१५–२५–१७॥ |
| | = ०–१५–२५–१७॥ | | |

भाव का पूर्ण मान

( १ ) लग्न

पूर्व भाग = ०–१४–३४–४२॥
उत्तर भाग = ०–१५–२५–१७॥
योग १–०–०–०

( २ ) द्वितीय भाव

पूर्व भाग ०–१५–२५–१७॥
उत्तर ,, ०–१५–२५–१७॥
योग १–०–०–०

( ३ ) तृतीय भाव

पूर्व भाग ०–१५–२५–१७॥
उत्तर भाग ०–१५–२५–१७॥
१–० – ० – ०

इसी प्रकार और भी सब भाव का पूर्व भाग, उत्तर भाग और सम्पूर्ण भाग निकाल सकते हैं जिससे प्रगट होता है कि भाव मध्य के पहिले वह भाग कितना है, बाद को कितना और सम्पूर्ण भाव कितना बड़ा है।

उपरोक्त ध्यान पूर्वक देखने से यही प्रकट होता है कि पहिली रीति से निकाले हुए जो दो क्षेपक हैं वही यहाँ निकलते है।

( १ ) लग्न और सप्तम भाव का पूर्ण भाव

पूर्व भाग = क्षेपक २ } दोनों का
उत्तर ,, = क्षेपक १ } योग

( २ ) द्वितीय और अष्टम भाव का

पूर्व भाग = क्षेपक १ }
उत्तर भाग = ,, १ }

( ३ ) तृतीय और नवम भाव का

पूर्व भाग = क्षेपक १ }
उत्तर भाग = ,, १ } ,,

( ४ ) चतुर्थ और दशम भाव का

पूर्व भाग = क्षेपक १ }
उत्तर भाग = क्षेपक २ } ,,

( ५ ) पंचम और एकादश भाव का

पूर्व भाग = क्षेपक २ }
उत्तर भाग = क्षेपक २ } ,,

( ६ ) षष्ठ और द्वादश भाव का

पूर्व भाग = क्षेपक २ }
उत्तर भाग = क्षेपक २ } ,,

भाव कुंडली

भाव और संधि के विचार से कुंडली में ग्रहों की ठीक-ठीक स्थिति बताने के लिये चलित भाव कुंडली बनाई जाती है। आरंभ संधि से ग्रह कम हो तो पूर्व भाव अर्थात् पिछले भाव का ही फल देता है। यदि ग्रह विराम संधि से अधिक हो तो आगे के भाव का फल देता है। इस कारण संधियों का विचार करते हुए ग्रह स्थापित किये जाते हैं। चलित भाव चक्र ( कुंडली ) बनाते समय जो ग्रह भाव की आरंभ संधि से कम हो तो पिछले भाव में चला जाता है और विराम संधि से अधिक ग्रह हो तो अगले भाव में रख दिया जाता है।

अब इसी को समझाने के लिये उदाहरण स्वरूप एक कुंडली बनाते है।

| ग्रह स्पष्ट | रा | गति |
|---|---|---|
| रवि | ३–२७°–२३′– ६″ | ५७′–११″ |
| चंद्र | ८–२० –५५ –३५ | ७९३–१७ |
| मंगल | १–१६ –२७ –५८ | ३७–५१ |
| बुध | ३–१३ – ० –३५ | ४२–१४ |
| गुरु | ८–१८ –४४ –५६ | ३–२६ वक्री |
| शुक्र | २–१७ –१४ –५९ | ६७–४४ |
| शनि | १–२० –३० –१० | ३– ७ |
| राहु | ११– २ –३८ –३१ | ३–११ |
| केतु | ५– २ –३८ –३१ | ३–११ |

जन्म दिनांक ११ अगस्त सन् १९१३ ई० । समय ८॥ बजे रात । स्थान नरसिंहपुर । श्रावण शुक्ल १२ सम्वत् १९७० शाके १८३५ । इष्ट ३६-३४-३७॥ है ।

कुंडली बनाने के लिये ग्रह स्पष्ट और भाव स्पष्ट की आवश्यकता होती है। इस कारण इष्ट काल के ग्रह स्पष्ट और भाव स्पष्ट निकाल कर यहाँ दिये हैं।

**भाव स्पष्ट**

| भाव | स्पष्ट भाव (रा) | संधि | भाव | स्पष्ट भाव | संधि |
|---|---|---|---|---|---|
| १ लग्न | ११-०-°२८′-११″ | ११-१५-५३-२८॥ | ७ जाया | ५-०-२८-११ | ५-१५-५३-२८॥ |
| २ धन | ०-१- १८ -४६ | ०-१६-४४- ३॥ | ८ मृत्यु | ६-१-१८-४६ | ६-१६-४६- ३॥ |
| ३ सहज | १-२- ९ -२१ | १-१७-३४-३८॥ | ९ धर्म | ७-२- ९-२१ | ७-१७-३४-३८॥ |
| ४ सुहृद् | २-२- ५९ -५६ | २-१७-३४-३८॥ | १० कर्म | ८-२-५९-५६ | ८-१७-३४-३८॥ |
| ५ सुत | ३-२- ९ -२१ | ३-१६-४४-३॥ | ११ आय | ९-२- ९-२१ | ९-१६-४४- ३॥ |
| ६ रिपु | ४-१- १८ -४६ | ४-१५-५३-२८॥ | १२ व्यय | १०-१-१८-४६ | १०-१५-५३-२८॥ |

**चलित कुण्डली = चलित भाव कुण्डली**

चित्र संख्या ८ चलित भाव कुण्डली देखो। इस कुंडली में प्रत्येक भाव के आगे उसकी संधि भी बताई गई है। और जो ग्रह जहाँ पर होना चाहिए वहीं बताया है। चित्र के दाहिनी ओर साधारण कुंडली दी है उससे मिलान करो तब प्रगट होगा कि इनमें क्या अंतर है।

इन दोनों के मिलान करने से प्रगट होता है कि चलित कुंडली में ग्रहों के स्थान में बहुत अंतर पड़ गया है। राहु ११-२° है। लग्न की विराम संधि ११-१५° है तो यह राहु लग्न के भीतर ही रहा। मंगल १-१६° है यह वृष का होने से तीसरे भाव में पड़ा था परन्तु चलित में तीसरा भाव ०-१६° से १-१७° तक है तो मंगल तीसरे ही भाव में रहा। शनि १-२०° है वृष का होने से तीसरे भाव में पड़ा था परन्तु तीसरे भाव की विराम संधि १-१७° है इसके बाद चौथा भाव लग जाता है, इससे शनि चतुर्थ






चित्र संख्या ८ चलित भाव कुण्डली

लग्न कुण्डली




चित्र संख्या ९ चलित भाव कुण्डली के भिन्न-भिन्न आकार




चित्र संख्या १०

अन्य प्रकार

की चलित भाव

कुण्डली




चित्र संख्या ११

की चलित भाव

कुण्डली



चित्र संख्या १२

चलित भाव

कुण्डली का

अन्य आकार



चित्र संख्या १३:

चलित भाव

कुण्डली : का

एक प्रकार




चित्र संख्या १४
चलित भाव
कुण्डली अन्य
प्रकार से

भाव में चला गया। चतुर्थ भाव १-१७° से २-१७°-३४′ तक है। शुक्र इसके भीतर ही है अर्थात् २-१७°-१४′ है तो शुक्र चतुर्थ भाव में ही रहेगा। चतुर्थ की विराम संधि के समीप ही यह शुक्र है। रवि ३-२७° है कर्क का होने से पंचम में था परन्तु पंचम भाव २-१६″-३४′ से ३-१६° तक है। रवि विराम संधि से अधिक है तो रवि इसके आगे षष्ठ भाव में चला गया। षष्ठ भाव ३-१६° से ४-१५° तक है। बुध ३–१३° ( कर्क ) का होने से पंचम में था चलित में पंचम भाव ३–१६° तक होने से बुध पंचम भाव में ही रहा। केतु ५–२° है। जाया भाव ५–१६° तक है इससे केतु जाया भाव में ही रहा। गुरु ८–१८° ( धन ) का है और चंद्र ८–२०° ( धन ) का होने से दशम भाव में था परन्तु दशम भाव ८–१७° तक ही है। इससे ये दोनों ग्रह आगे लाभ भाव में चले गये क्योंकि लाभ भाव ९–१६° तक है।

इस प्रकार चलित कुंडली में और साधारण कुंडली में बहुत अंतर पड़ सकता है। यहाँ साधारण कुण्डली के ग्रह शनि, रवि, चंद्र और गुरु चलित में आगे के भाव में चले गये हैं। इस कारण चलित कुण्डली के अनुसार ही ग्रह और भाव का फल विचार किया जाता है।

ज्योतिषी लोग कई प्रकार से भाव की चलित कुंडली बनाते हैं। कोई गोल कोई चौकोर आकार की चलित कुण्डली बनाते हैं। भिन्न-भिन्न आकार की कुछ चलित कुण्डलियाँ चित्र संख्या ९,१०,११, १२ और १३ में बनाकर बताई हैं। इनके अतिरिक्त और भी कई प्रकार की चलित कुण्डलियाँ बनाई जाती हैं। कई लोग चित्र संख्या १४ के अनुसार ही चलित कुण्डली बना देते हैं जिसमें केवल भाव मध्य के अंश दिये रहते हैं। भाव की राशि दे देने से ग्रह के केवल अंश दिये रहते हैं। इसमें संधि नहीं दी रहती। महाराष्ट्र में इसी प्रकार की कुण्डली प्रचलित हैं।

साधारण :प्रकार से पंडित लोग इस प्रकार चलित कुण्डली बना देते हैं जिसमें ग्रह और भाव के अंश तो नहीं देते परन्तु जिस भाव में जो ग्रह चल कर आता है उसी स्थान में उसे रख देते हैं।

चलित भाव कुण्डली




लग्न कुण्डली से इसे मिलान करो। शनि तीसरे स्थान से चौथे में, रवि पंचम से छठे में और चंद्र गुरु दशम स्थान से लाभ स्थान में चले गये हैं। यही इस कुण्डली में बताया है।

—: ० :—

# अध्याय १५

## लग्न सारिणी बनाना

लग्न सारिणी २ प्रकार की बनाई जाती है एक तो निरयन लग्न सारिणी दूसरी सायन लग्न सारिणी।

सायन लग्न सारिणी प्रायः प्रत्येक पंचांग में दी रहती है परन्तु वह सारिणी किसी विशेष स्थान के स्वोदय पर से बनाई जाती है। यहाँ उदाहरण स्वरूप नर-

सिंहपुर की दोनों प्रकार की लग्न सारिणी बनाना बताया गया है। सायन लग्न सारिणी में अयनांश बदल जाने पर उस सारिणी में कुछ अंतर आ जाता है परन्तु निरयन सारिणी सदा उपयोग में आ सकती है।

**निरयन सारिणी बनाना**

निरयन लग्नसारिणी बनाने के लिये जिस स्थान की लग्नसारिणी बनानी हो वहाँ का पलभा निकाल कर स्वोदय बना लेना चाहिए। वह स्वोदय किसी भी राशि का हो ३० अंशों में बट जाता है क्योंकि एक राशि के ३० अंश होते हैं। इस प्रकार किसी राशि के स्वोदय में ३० का भाग देने से जो उत्तर आता है उसे ध्रुव कहते हैं। इसी ध्रुव के आधार पर सारिणी बनाई जाती है।

उदाहरण—नरसिंहपुर का अक्षांश २२°–५७′ पलभा ५–५ है और स्वोदय इस प्रकार है—

| राशि | | स्वोदय पल—विपल | | ध्रुवांक (तीसवां भाग) घड़ी पल वि. अनु. |
|---|---|---|---|---|
| १ मेष | १२ मीन | २२७–१० | = | ०–७–३४– २० |
| २ वृष | ११ कुंभ | २५८–२० | = | ०–८–३६– ४० |
| ३ मिथुन | १० मकर | ३०६– ४ | = | ०–१०–१२– ८ |
| ४ कर्क | ९ धन | ३३९–५६ | = | ०–११–१९–५२ |
| ५ सिंह | ८ वृश्चिक | ३३९–४० | = | ०–११–१९–२० |
| ६ कन्या | ७ तुला | ३२८–५० | = | ०–१०–५७–४० |

अब एक सारिणी का चक्र बना कर, जैसे पंचांग में लग्न सारिणी बनी रहती है उसी प्रकार कोठे बना लो। अर्थात् ऊपर ३० कोठे बना कर ० से २९ अंश तक लिख दो और बाईं ओर खड़े कोठे में मेष से मीन तक १२ राशियां लिख दो। मेष के नीचे ०, वृष के नीचे १ इत्यादि लिख दो। मीन के नीचे ११ लिखो। मेष के नीचे ० लिखने का तात्पर्य यह है कि जहाँ मेष लिखा होगा वहाँ मेष राशि के अंश ऊपर चक्र में मिलेंगे। और ० राशि अर्थात् मीन राशि पूर्ण होकर ये अंश मेष के कहलायेंगे।

इस चक्र के अंत में २९° के उपरांत ध्रुवांक ( प्रत्येक राशि का ) लिख दो जिससे जोड़ने में भूल न हो जावे ।

स्वोदय में विपल छोड़ कर केवल पल ही लेते हैं परन्तु यहाँ ध्रुवांक बनाने
पल वि०
के लिये सूक्ष्म स्वोदय ही लिया है जैसे मेष मीन का स्वोदय २२७-१० है । इस में ३० का भाग देकर प्रत्येक राशि के स्वोदय का ध्रुव बना लिया है जैसे मेष का
घ०प०वि०अनु
ध्रुवांक ०-७-३४-२० आया है ।

घ. प. वि. अ.

अब मेष के ० अंश के नीचे ०-०-०-० लिखो और इस में आगे प्रत्येक राशि का ध्रुवांक जोड़ते जाओ और आगे के अंश के नीचे रखते जाओ । जैसे ० में ध्रुवांक ०-७-३४-२० जोड़ा तो यही आया इसे १° के नीचे रखा इस में फिर इसी ध्रुवांकको जोड़ा तो ०-१५-८-४० आया । इसे २ अंश के नीचे रखा फिर इसी में उसी ध्रुवांक के जोड़ने से जो आया वह ३ अंश के नीचे रखा । इस प्रकार मेष का ध्रुवांक २८ अंश तक जोड़ते जाना और आगे के अंशों के नीचे रखते जाना । अंत में ध्रुवांक जोड़ने से ३-३९-३५-४० आया इसे २९ अंश के नीचे रखा । फिर इसी में मेष का ध्रुवांक और जोड़ा तो ३-५५-४६-४० आया इस को वृष के ० अंश के नीचे रखा ।

फिर इस के आगे वृष का ध्रुवांक जोड़ना आरम्भ किया और २९ अंश तक रखने के उपरांत मिथुन के ० अंश तक इसी ध्रुवांक को २९ अंश के अंक में जोड़ कर रख दिया । जैसे २९ अंश के नीचे ७-५६-३३-२० आया था इस में वृष का ध्रुवांक जोड़ा तो ८-१५-४२-८ हुए इसे मिथुन के ० अंश के नीचे रखा । इस के आगे मिथुन का ध्रुवांक जोड़ना आरम्भ किया । इसी प्रकार २९ अंश तक जोड़ने के उपरांत आगे की राशि कर्क के ० अंश तक वही ध्रुवांक जोड़ा जायगा । इस रीति को ध्यान में रखते हुए आगे की राशियों का ध्रुवांक जोड़ कर पूरी सारिणी बनालो ।

यह सारिणी ठीक बनी है या नहीं इस की जाँच करने को सब राशियों के स्वोदय की घड़ी पल विपल आदि बना कर लिख लो । मेष का पूरा स्वोदय घड़ी पल जितना होगा वही अंक वृष राशि के ० अंश के नीचे मिलेगा ।

| राशियों का उदय काल लग्न | | सारिणी का उदय काल | | |
|---|---|---|---|---|
| राशि स्वोदय | | राशियों का योग | | |
| | पल–वि० = घ० प० वि० | | | घ० प० वि० |
| १ मेष | २२७–१० = ३–४७–१० | १ मेष + ० | | ३–४७–१० |
| २ वृष | २५८–२० = ४–१८–२० | २ मेष + वृष | | ८– ५–३० |
| ३ मिथुन | ३०६– ४ = ५– ६– ४ | ३ मेष | से मिथुन तक | १३–११–३४ |
| ४ कर्क | ३३९–५६ = ५–३९–५६ | ४ ,, | कर्क ,, | १८–५१–३० |
| ५ सिंह | ३३९–४० = ५–३९–४० | ५ ,, | सिंह ,, | २४–३१–१० |
| ६ कन्या | ३२८–५० = ५–२८–५० | ६ ,, | कन्या ,, | ३०–० –० |
| ७ तुला | ३२८–५० = ५–२८–५० | ७ ,, | तुला ,, | ३५–२८–५० |
| ८ वृश्चिक | ३३९–४० = ५–३९–४० | ८ ,, | वृश्चिक ,, | ४१– ८–३० |
| ९ धन | ३३९–५६ = ५–३९–५६ | ९ ,, | धन ,, | ४६–४८–२६ |
| १० मकर | ३०६– ४ = ५– ६– ४ | १० ,, | मकर ,, | ५१–५४–३० |
| ११ कुंभ | २५८–२० = ४–१८–२० | ११ ,, | कुंभ ,, | ५६ १२ ५० |
| १२ मीन | २२७–१० = ३–४७–१० | १२ ,, | मीन ,, | ६० ० ० |
| | | | | =० ० ० |

जैसे मेष का उदय काल ३–४७–१० है यही वृष के ० अंश के नीचे मिलेगा। इस स्वोदय में आगे की राशियों का स्वोदय घड़ी पल जोड़ते जाय तो उन के आगे की राशियों के शून्य अंश के नीचे वह जोड़ मिलेगा। जैसे मेष से तुला तक स्वोदय घड़ी पल का जोड़ ३०–०–० घड़ी होता है वह तुला के ० अंश के नीचे मिलेगा और मीन तक का जोड़ ६० घड़ी मेष के ० अंश के नीचे ०–० दिया है। ऊपर प्रत्येक राशियों तक का स्वोदय का जोड़ दिया है उसी के अनुसार देख लो सारिणी में आता है या नहीं। यदि नहीं आया तो समझना कहीं जोड़ में भूल हो गई है जिसे शुद्ध कर लेना।

सारिणी में दिये हुए अंक घड़ी पल विपल प्रति विपल हैं और यह निरयन सारिणी है इस का ध्यान रहे। इस सारिणी में जो कुछ योग आया है पूरे चारों अंक दे दिये हैं जिस से विद्यार्थी को अटपटा न जंचे कि वह अंक कहां से आया। सारिणी में बहुधा २ या ३ ही अंक दिये रहते हैं चौथा अंक प्रायः छोड़ दिया जाता है।

इस सारिणी से लग्न देखने के लिये सूर्य में अयनांश जोड़ कर सायन सूर्य पर से लग्न देखना पड़ता है और जो लग्न आती है वह सायन लग्न आती है। उस में से अयनांश घटा देने से निरयन लग्न आ जाती है।

**निरयन सारिणी देखने की रीति**

इष्ट काल का सायन सूर्य बना लो और उसपर से सारिणी देखो। सायन सूर्य की जो राशि होगी वह बाईं ओर खड़े कोठे में खोजो और जो सायन सूर्य के अंश हों सारिणी में ऊपर देखो। ये अंश आड़े कोठे में सब के ऊपर ० से २९ अंश तक दिये हैं। इन दोनों के सीध में जो अंक मिलें वे सारिणी अंक घड़ी पल आदि में होंगे। उस में इष्ट घड़ी पल आदि जोड़ दो। यदि जोड़ने से ६० घड़ी से अधिक योग आवे तो उस में ६० घटा देना। जो शेष बचे उसे लेना। उपरांत उस अंक को सारिणी में खोजो जहाँ वह मिले बाईं ओर लग्न की राशि और ऊपर उस राशि का अंश मिलेगा। इस प्रकार लग्न की राशि अंश केवल मिलेगी।

यदि सूक्ष्म रूप से लग्न की कला विकला भी निकालना है तो सायन सूर्य की कला विकला में सायन सूर्य की राशि का ध्रुवांक का गुणा करो जो गुणनफल आयगा वह पल आयगा पहिले इष्ट जोड़ने से आये हुए घड़ी पल आदि में इतने और जोड़ देना जो योग फल घटी पल आदि हो उसे सारिणी में खोजना। जिस राशि के अंश के नीचे उस से अल्प संख्या मिले लिख लो उस को अल्प कोष्टक का अंक कहेंगे क्योंकि वह अंक अपने इष्ट मिश्रित अंक से अल्प है। उसके आगे का उससे अधिक घड़ी पल के कोष्टक को ऐष्य कोष्टक कहेंगे।

अल्प कोष्ठक और ऐष्य कोष्ठक के अंकों का अंतर निकालो यह अंतर १° में हुआ। उपरांत अल्प कोष्ठक में मिला हुआ अंक और इष्ट मिश्रित सारिणी अंक का अंतर निकालो। जो अंतर मिले वह इष्ट का अंतर कहलायगा। उपरांत त्रैराशिक से निकालो कि इतने घड़ी पल एक कोष्ठक के अंतर में १ अंश ( ६० कला ) का अंतर होता है तो इष्ट मिश्रित सारणी अंक के अंतर घड़ी पल में कितनी कला का अंतर पड़ेगा। जो उत्तर आवे उसे पूर्व प्राप्त लग्न की राशि अंश में जोड़ दो तो लग्न स्पष्ट हो जायगा।

परन्तु सारिणी अल्प समय में उत्तर प्राप्त करने के लिये बनाई जाती है जिस से लग्न की राशि अंश शीघ्र मिल जाता है। यदि कला विकला भी निकालने को उपरोक्त गणित सूक्ष्म रूप से किया जाय तो उस में समय लगेगा उतने ही समय में गणित द्वारा लग्न स्पष्ट हो सकती है। इस कारण ऊपर बनाये गणित को मोटे रूप से करेंगे।

| उदाहरण | | सारिणी देखा | |
|---|---|---|---|
| | रा | | रा |
| तात्कालिक सूर्य स्पष्ट | ११–५°–४०′–४५″ | | ११–२८° = ५९–४४–५१–२० |
| + अयनांश | ०–२२–४७–५९ | + इष्ट | = १५–५१–४२–३० |
| = सायन सूर्य | ११–२८–२८–४४ | इष्ट युक्त | = १५–३६–३३–५० |

सूर्य ११–२८° का मिल गया अब २८′-४४″ का और निकालना है।

सारिणी अंक

यहाँ जोड़ने में ६० से अधिक बढ़ी होने से निकाल दिया।

मीन का ध्रुवांक ७–३४–२० पल है। विपल ३० से अधिक है इससे मोटे हिसाब से इसे ८ पल मान लिया

$$\frac{२८'-४४'' \times ८}{६०} = \frac{२३०-५२}{६०} = ३-५० \text{ (पल वि॰)}$$

२८–४४
× ८
६० ) २३०–५२ ( ३ पल
१८०
५० विपल

| | |
|---|---|
| इष्ट युक्त सारिणी अंक | १५–३६–३३–५० |
| २८′–४४″ का + | ३–५० |
| | = १५–४० –२३–५० |
| ३-१३° का सारिणी अंक– | १५–३८–५२–१६ |
| अंतर | ०–१–३१–३४ |

सारिणी में इष्ट युक्त सारिणी अंक के समीप का

रा

१५–३८–५२–१६ = ३–१३°

मिला इससे लग्न कर्क १३° निकली

अब लग्न की कला विकला भी निकालनी है तो इष्ट युक्त सारिणी अंक से ३–१३° के सारिणी अंक का अंतर निकाला १–३१–३४ अंतर निकला। अब इस अंतर की कला निकालनी है। कर्क का ध्रुवांक ११–१९–५२ पल है यही कोष्टक अंतर होता है। ११–१९–५२ का ११–१९ ही लिया और अंतर १–३१–३४ का १–३१ ही लिया।

११–१९ में ६०′ तो १–३१ में कितना होगा ?

= ६७१ विपल = ९१ विपल

$$\frac{९१ \times ६०}{६७९} = \frac{५४६०}{६७९} = ८'-२''$$

लग्न पूर्व प्राप्त ३–१३°
+ ८'–२''
= ३–१३–८–२ सायन लग्न

६७९ ) ५४६० ( ८'
५४३२
२८ × ६०
६७९ ) १६८० ( २''
१३५८
३२२

इस में से अयनांश घटा देने से निरयन लग्न हो जायगी।

यहाँ जो कला विकला आई है गणित मोटे रूप से किया है इस से १' के लगभग इस में अंतर पड़ सकता है। यदि सूक्ष्म रूप से गणित किया जाय तो अंतर नहीं रहेगा। सारिणी से लग्न की राशि अंश तो निश्चित रूप से निकल आती है।

राशि अंश के अतिरिक्त कला विकला प्राप्त करने का जो गणित बताया है उस का सारांश :—

( १ ) इष्ट कालीन सायन सूर्य के राशि अंश के नीचे सारिणी अंक=सारिणी अंक ।

( २ ) सायन सूर्य की राशि का ध्रुवांक × सा० सूर्य की केवल कला विकला ÷ ६० = अनुपातिक पल ।

( ३ ) इष्ट युक्त सारिणी अंक + अनुपातिक पल = इष्ट युक्त पूर्ण सारिणी अंक ( सारिणी अंक और इष्ट का योग ६० से अधिक होने पर ६० घटा देना )।

( ४ ) इस के सामने सारिणी में जो मिले वह लग्न की राशि अंश हुई और इस के समीप का कुछ कम जो सारिणी अंक मिला = अल्प कोष्टक ।

( ५ ) इष्ट युक्त पूर्ण सारिणी अंक-अल्प कोष्टक = इष्ट अंतर ।

( ६ ) कोष्टक अंतर = (ऐष्य कोष्टक—अल्प कोष्टक ) = ध्रुवांक ।

( ७ ) ( इष्ट अंतर × ६० ) ÷ कोष्टक अंतर या ध्रुवांक = अनुपातिक इष्ट कलादि । अंतर पल आदि का पिंड बना कर गुणा भाग करना ।

( ८ ) पूर्व प्राप्त लग्न की राशि अंश ( जो इष्ट युक्त सारिणी अंक से प्राप्त हुआ था ) + उपरोक्त कलादि = सायन लग्न ।

( ९ ) ( सायन लग्न—अयनांश ) = निरयन लग्न ।

अब उपरोक्त रीति से सारिणी के सहारे सूक्ष्म रूप से लग्न साधन करते हैं।

रा
सा. सूर्य ११–२८°–२८′–४४″ मीन
११–२८°=५६–४४–५१–२० सारिणी अंक
+इष्ट १५–५१–४२–३० 
७५–३६–३३–५०

इष्ट युक्त सारिणी अंक } =१५–३६–३३–५०

+ अनुपातिक पल } +३–३७–१४

इष्ट युक्त पूर्ण सारिणी अंक = १५–४०–११–४
इस के समीप का अल्प कोष्ट = १५–२८–५२–१६ मिला
इस की राशि अंक कर्क १३° सायन लग्न

इष्ट युक्त पूर्ण सारिणी अंक १५–४०–११–४
—अल्प कोष्टक १५–२८–५२–१६
=इष्ट अंतर = ०– १–१८–४८
= ४७२८ अनुपल

अल्प कोष्टक ध्रुवांक = ०–११–१६–५२
= ४०७६२ अनुपल

शेष कला सूर्य की मीन ध्रुवांक
(२८–४४) × (७–३४–२०) / ६०

७–३४–२०
× २८–४४
१५ | ४०
२४ ५६
८
६ २०
१५ | ५२
३ १६
३ | ३७ | १४ | ३० | ४०
= ३–३७–१४
अनुपातिक पल

इष्ट अंतर कोष्टक अंतर
$\frac{४७२८ \times ६०}{४०७६२ \text{ कोष्टक अंतर}} = \frac{२८३६८०}{४०७६२} = ७'–१२''$

अल्प कोष्टक से प्राप्त सायन लग्न = कर्क १३°
+अनुपातिक इष्ट कला ७′–१२″
= कर्क १३°–७′–१२″
= सायन लग्न = ३–१३°–७′–१२″
—अयनांश ०–२२–४७–५६
शेष = २–२०–१६–१३
निरयन लग्न

४०७६२ ) २८३६८० ( ७′
२८५३३४
८३४६
× ६०
४०७६२ ) ५००७६० ( ११″
४०७६२
८०३४०
४०७६२
३९५७८
शेष आधे से अधिक है तो ११″ को १२″ माना।

रा
∴ निरयन लग्न = २–२०°–१६′–१३″

**विरचन लग्न सारिणी नरसिंहपुर की अक्षांश २२°–५०' पलभा ५-५**

अंश

| | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ध्रुव |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ० |
| ० प. | ० | ७ | १५ | २२ | ३० | ३७ | ४५ | ५३ | ० | ८ | १५ | २३ | ३० | ३८ | ४६ | ५३ | १ | ८ | १६ | २३ | ३१ | ३९ | ४६ | ५४ | १ | ९ | १६ | २४ | ३२ | ३९ | ७ |
| | ० | ३४ | ८ | ४३ | १७ | ५१ | २६ | ० | ३४ | ९ | ४३ | १७ | ५२ | २६ | ० | ३५ | ९ | ४३ | १८ | ५२ | २६ | १ | ३५ | ९ | ४४ | १८ | ५२ | २७ | १ | ३५ | ३५ |
| | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| वृष | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ० |
| १ | ४७ | ५५ | ४ | १३ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५६ | ४ | १३ | २१ | ३० | ३९ | ४७ | ५६ | ४ | १३ | २२ | ३० | ३९ | ४८ | ५६ | ५ | १३ | २२ | ३१ | ३९ | ४८ | ५६ | ८ |
| | १० | ४६ | २३ | ० | ३६ | १३ | ५० | २६ | ३ | ४० | १६ | ५३ | ३० | ६ | ४३ | २० | ५६ | ३३ | १० | ४६ | २३ | ० | ३६ | १३ | ५० | २६ | ३ | ४० | १६ | ५३ | ३६ |
| | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ४० |
| मिथुन | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १३ | ० |
| २ | ५ | १५ | २५ | ३६ | ४६ | ५६ | ६ | १६ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १८ | २८ | ३८ | ४८ | ५८ | ९ | १९ | २९ | ३९ | ४९ | ० | ० | २० | ३० | ४० | ५० | १ | १० |
| | ३० | ४२ | ५४ | ६ | १८ | ३० | ४२ | ५४ | ७ | १९ | ३१ | ४३ | ५५ | ७ | १९ | ३२ | ४४ | ५६ | ८ | २० | ३२ | ४४ | ५६ | ९ | २१ | ३३ | ४५ | ५७ | ९ | २१ | १२ |
| | ० | ८ | १६ | २४ | ३२ | ४० | ४८ | ५६ | ४ | १२ | २० | २८ | ३६ | ४४ | ५२ | ० | ७ | १६ | २४ | ३२ | ४० | ४८ | ५६ | ४ | १२ | २० | २८ | ३६ | ४४ | ५२ | ८ |
| कर्क | १३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १४ | १४ | १४ | १४ | १४ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १७ | १७ | १७ | १७ | १७ | १८ | १८ | १८ | १८ | ० |
| ३ | ११ | २२ | ३४ | ४५ | ५६ | ८ | १९ | ३० | ४२ | ५३ | ४ | १६ | २७ | ३८ | ५० | १ | १२ | २४ | ३५ | ४६ | ५८ | ९ | २० | ३२ | ४३ | ५४ | ६ | १७ | २८ | ४० | ११ |
| | ३४ | ५३ | १३ | ३३ | ५३ | १३ | ३३ | ५३ | १२ | ३२ | ५२ | १२ | ३२ | ५२ | १२ | ३२ | ५१ | ११ | ३१ | ५१ | ११ | ३१ | ५४ | १० | ३० | ५० | १० | ३० | ५० | १० | १९ |
| | ० | ५२ | ४४ | ३६ | २८ | २० | १२ | ४ | ५६ | ४८ | ४० | ३२ | २४ | १६ | ८ | ० | ५२ | ४४ | ३६ | २८ | २० | १२ | ४ | ५६ | ४८ | ४० | ३२ | २४ | १६ | ८ | ५२ |
| सिंह | १८ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | २० | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २४ | २४ | ० |
| ४ | ५१ | २ | १४ | २५ | ३६ | ४८ | ५९ | १० | २२ | ३३ | ४४ | ५६ | ७ | १८ | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १५ | २६ | ३७ | ४९ | ० | ११ | २३ | ३४ | ४५ | ५७ | ८ | १९ | ११ |
| | ३० | ४९ | ८ | २८ | ४७ | ६ | २६ | ४५ | ४ | २४ | ४३ | २ | २२ | ४१ | ० | २० | ३९ | ५८ | १८ | ३७ | ५६ | १६ | ३५ | ५४ | १४ | ३३ | ५२ | १२ | ३१ | ५० | १९ |
| | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| कन्या | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | ० |
| ५ | ३१ | ४२ | ५३ | ४ | १५ | २५ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३१ | ४२ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३७ | ४८ | ५९ | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५४ | ५ | १६ | २७ | ३८ | ४८ | १० |
| | १० | ७ | ५ | ३ | ० | ५८ | ५६ | ५३ | ५१ | ४५ | ४६ | ४४ | ४२ | ३९ | ३७ | ३५ | ३२ | ३० | २८ | २५ | २३ | २१ | १८ | १६ | १६ | ११ | ९ | ७ | ४ | २ | ५७ |
| | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ४० |

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| तुला | ० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ० |
| ६ | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५४ | ५ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | ११ | २२ | ३३ | ४४ | ५५ | ६ | १७ | २८ | ३९ | ५० | १ | १२ | २३ | ३४ | ४४ | ५५ | ६ | १७ | १० |
| | ० | ५७ | ५५ | ५३ | ५० | ४८ | ४६ | ४३ | ४१ | ३९ | ३६ | ३४ | ३२ | २९ | २७ | २५ | २२ | २० | १८ | १५ | १३ | ११ | ८ | ६ | ४ | १ | ५९ | ५७ | ५४ | ५२ | ४७ |
| | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ४० |
| वृश्चिक | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ० |
| | २८ | ४० | ५१ | २ | १४ | २५ | ३६ | ४८ | ५९ | १० | २१ | ३३ | ४४ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४१ | ५२ | ३ | १५ | २६ | ३७ | ४९ | ० | ११ | २२ | ३४ | ४५ | ५७ | ११ |
| | ५० | ९ | २८ | ४८ | ७ | २६ | ४६ | ५ | २४ | ४४ | ३ | २२ | ४२ | १ | २० | ४० | ५९ | १८ | ३८ | ५७ | १६ | ३६ | ५५ | १४ | ३४ | ५३ | १२ | ३२ | ५१ | १० | १९ |
| | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| धन | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४५ | ३५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ० |
| ८ | ८ | १९ | ३१ | ४२ | ५३ | ५ | १६ | २७ | ३९ | ५० | १ | १३ | २४ | ३५ | ४७ | ५८ | ९ | २१ | ३२ | ४३ | ५५ | ६ | १७ | २९ | ४० | ५१ | ३ | १४ | २५ | ३७ | ११ |
| | ३० | ४९ | ९ | २९ | ४९ | ९ | २९ | ४९ | ८ | २८ | ४८ | ८ | २८ | ४८ | ८ | २८ | ४७ | ७ | २७ | ४७ | ७ | २७ | ४७ | ६ | २६ | ४६ | ६ | २६ | ४६ | ६ | १९ |
| | ० | ५२ | ४४ | ३६ | २८ | २० | १२ | ४ | ५६ | ४८ | ४० | ३२ | २४ | १६ | ८ | ० | ५२ | ४४ | ३६ | २८ | २० | १२ | ४ | ५६ | ४८ | ४० | ३२ | २४ | १६ | ८ | ५२ |
| मकर | ४६ | ४६ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ० |
| ९ | ४८ | ५८ | ८ | १९ | २९ | ३९ | ४९ | ५९ | १० | २० | ३० | ४० | ५० | १ | ११ | २१ | ३१ | ४१ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४३ | ५३ | ३ | १३ | २३ | ३४ | ४४ | १० |
| | २६ | ३८ | ५० | २ | १४ | २६ | ३८ | ५० | ३ | १५ | २७ | ३९ | ५१ | ३ | १५ | २८ | ४० | ५२ | ४ | १६ | २८ | ४० | ५२ | ५ | १७ | २९ | ४१ | ५३ | ५ | १७ | १२ |
| | ० | ८ | १६ | २४ | ३२ | ४० | ४८ | ५६ | ४ | १२ | २० | २८ | ३६ | ४४ | ५२ | ० | ८ | १६ | २४ | ३२ | ४० | ४८ | ५६ | ४ | १२ | २० | २८ | ३६ | ४४ | ५२ | ८ |
| कुंभ | ५१ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५६ | ० |
| १० | ५४ | ३ | ११ | २० | २८ | ३७ | ४६ | ५४ | ३ | १२ | २० | २९ | ३७ | ४६ | ५५ | ३ | १२ | २० | २९ | ३८ | ४६ | ५५ | ३ | १२ | २१ | २९ | ३८ | ४७ | ५५ | ६ | ८ |
| | ३० | ६ | ४३ | २० | ५६ | ३३ | १० | ४६ | २३ | ० | ३६ | १३ | ५० | २६ | ३ | ४० | १६ | ५३ | ३० | ६ | ४३ | २० | ५६ | ३३ | १० | ४६ | २३ | ० | ३६ | १३ | ३६ |
| | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० | ४० |
| मीन | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ० |
| ११ | १२ | २० | २७ | ३५ | ४३ | ५० | ५८ | ५ | १३ | २० | २८ | ३६ | ४३ | ५१ | ५८ | ६ | १३ | २१ | २९ | ३६ | ४४ | ५१ | ५९ | ६ | १४ | २२ | २९ | ३७ | ४४ | ५२ | ७ |
| | ५१ | २४ | ५८ | ३३ | ७ | ४१ | १६ | ५० | २४ | ५८ | ३३ | ७ | ४२ | १६ | ५० | २५ | ५९ | ३३ | ८ | ४२ | १६ | ५१ | २५ | ५९ | ३४ | ८ | ४२ | १७ | ५१ | २५ | ३४ |
| | | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० |

**सायन लग्न सारिणी बनाना**

प्राय: प्रत्येक पंचाग में यह सारिणी दी रहती है। पहिले बताई निरयन सारिणी और इस में बहुत थोड़ा अंतर है। जो अंक निरयन सारिणी में रखे गये हैं वे ही अंक इस में भी हैं। केवल अंतर यही है कि निरयन सारिणी में मेष के १ अंश के नीचे से ध्रुवांक जोड़ना आरंभ हुआ है और इस में अयनांश के अनुसार जो कोठा आता है उसी अंश के नीचे से ध्रुवांक जोड़ना आरंभ होता है।

यह सारिणी बनाने के लिये उसी प्रकार ३० कोठे बना कर ० से २९ अंश तक ऊपर लिख दो और अंत का ध्रुवांक अभी न लिखो। बाईं ओर खड़े कोठे में मेष ० से लेकर मीन ११ तक राशियां लिख दो।

स्थानिक पलभा से स्वोदय बना कर स्वोदय में ३० का भाग देकर प्रत्येक राशियों का ध्रुवांक बना लेना, जैसे निरयन सारिणी के बनाने के लिये किया था।

फिर वर्तमान सम्वत का अयनांश निकालो। जो अयनांश आवे उसे १२ राशि ( १ भचक्र ) में से घटा दो। जो राशि अंश शेष बचें उस राशि अंश के नीचे सारिणी में ० रखो। वहाँ से मेष का ध्रुवांक आगे जोड़ना आरम्भ करो और २९ अंश के आगे अंत में मेष का ध्रुवांक लिखदो। अर्थात् मीन के आगे मेष का ध्रुवांक, मेष के आगे वृष का, वृष के आगे मिथुन का ध्रुवांक, इसी प्रकार प्रत्येक राशियों का ध्रुवांक अंत में लिखदो।

जैसे शाका १८६५ का अयनांश २३°–४१′ है इसे १२ राशि

रा–०–′–″      रा

१२–०–०–०   में से घटाया तो ११–६°–१९′ शेष बचा। अर्थात् मीन के ६

२३–४१–०   अंश पूर्ण होकर सातवां अंश है तो सारिणी में मीन के ७ अंश

शेष ११–६–१९–० के नीचे शून्य रखो और इस के आगे मेष का ध्रुवांक ०–७–३४–२० को मीन के ८° के नीचे रखो। आगे इसी ध्रुवांक को २९ अंश तक जोड़ते जाओ। इस के आगे मेष के ० से मेष के ६° तक यही मेष का ध्रुवांक जोड़ते जाना। मेष के ७° से वृष का ध्रुवांक जोड़ना आरंभ करो। अर्थात् प्रत्येक राशि ७° से उस राशि के आगे का ध्रुवांक जोड़ना आरंभ होता है और आगे की राशि के ६° तक वही ध्रुवांक जोड़ा जायगा। इस प्रकार पूरी सारिणी बना लो।

निरयन सारिणी में मेष के नीचे ० अंश के नीचे ० रख कर मेष का ध्रुवांक आगे जोड़ना आरंभ हुआ था और इस में मीन के ७° के नीचे ० रख कर आगे मेष का ध्रुवांक जोड़ना आरंभ हुआ है और कोई अंतर नहीं है। दोनों सारिणी के अंक उसी क्रमानुसार हैं। सारिणी शुद्ध है या नहीं यह देखने के लिये जैसे मेष के ० अंश के नीचे ध्रुवांक का जोड़ ( स्वोदय बराबर ) मिला था इसी प्रकार यहाँ मीन के ७° के नीचे से ध्रुवांक का योग मिलना आरंभ होगा। जैसे मीन तक का योग ६० घड़ी–० है यह मीन के ७° के नीचे आया। मेष के ७° के नीचे स्वोदय ३–४७–१० मिलेगा।

बुध के ७° के नीचे मेष और बुध के स्वोदय का योग ८–५–३० मिलेगा। इसी प्रकार आगे की राशि का स्वोदय जोड़ते जाओ तो जो योग होगा वहाँ ७° के नीचे मिले तो समझना सारिणी शुद्ध बनी है।

**सारिणी देखना**

इस सारिणी को देखने के लिये सायन सूर्य बनाने की आवश्यकता नहीं है। केवल इष्ट कालीन निरयन सूर्य लेना। सूर्य के अंश जिस राशि के भीतर हों उस राशि और अंश के नीचे सारिणी में जो अंक मिले इस में इष्टकाल जोड़ना तो वह इष्ट युक्त सारिणी अंक हुआ। इसे सारिणी में खोजो अपने अंक से मिलता जुलता समीप का अंक जिस राशि अंश के नीचे मिले वह राशि अंश लग्न की हुई। यह निरयन लग्न होगी। इस सारिणी से लग्न की कला विकला ठीक नहीं निकलती। कुछ अंतर पड़ जाता है। कारण यह है कि गणित में निरयन सूर्य को सायन बनाने के लिये जो अयनांश जोड़ा था वह सूक्ष्म रहता है और इस सारिणी में अयनांश के केवल अंश का उपयोग हुआ है। इस कारण इस सारिणी द्वारा यदि लग्न को सूक्ष्म कला विकला निकालना चाहो तो कला में अंतर पड़ेगा। यदि सारिणी से सूक्ष्म लग्न निकालना है तो निरयन सारिणी से लग्न निकालना।

**सायन सारिणी देखने का उदाहरण**

| | | |
|---|---|---|
| निरयन सूर्य | रा<br>११–५°–४०′–४५″ है | |
| सूर्य ११–५° = (मीन के ५°) | रा<br>५६–४४–५१–२० है | |
| + इष्ट | १५–५१–४२–३० | |
| योग | ७५–३६–३३–५० | |
| इष्ट युक्त सारिणी अंक | =१५–३६–३३–५० | |

इष्ट युक्त सारिणी अंक को सारिणी में खोजा ६५–३८–५३–१६ मिला जो इस के समीप का है यह मिथुन के २०° के नीचे है तो निरयन लग्न मिथुन के २०° हुए।

**इस सारिणी से दिनमान भी जान सकते हैं।**

सूर्य के राशि अंश के नीचे जो सारिणी में अंक प्राप्त हो उसी के नीचे सातवें कोठे में सारिणी में दिये हुए घड़ी पल लेना। सातवें कोठे के अंक से पहिले का अंक घटाना तो शेष दिनमान प्राप्त होगा। जैसे :—

| सूर्य रा० अं० | सारिणी अंक | घ. प. वि. |
|---|---|---|
| २–२५ | = घ. प. वि. | ४६–५२–४–२४ |
| | = १६–३५–३१–३६ | –१६–३५–३१–३६ |
| इस से सातवां नीचे का अंक | = ४६–५२– ४ –२४ | शेष=३३–१७–३२–४८ = दिनमान |

जिस कोठे में सारिणी अंक सूर्य की राशि अंश के सामने मिले उस को १ गिनते हुए उसके नीचे वाले सातवे कोठे में जो सारिणी अंक मिले उसे लेना और पूर्व प्राप्त अंक को इस सातवे कोठे के अंक से घटाना तो दिनमान निकल जायगा।

**दशम सारिणी बनाना**

यह सारिणी भी लग्न सारिणी के अनुसार बनती है। जैसे लग्न सारिणी दो प्रकार की बनती है उसी प्रकार यह दशम सारिणो भी सायन और निरयन बनती है।

लग्न सारिणी में स्वोदय का उपयोग होता है परन्तु दशम सारिणी में लंकोदय के पलों के आधार पर लग्न सारिणी बनाने के नियम के अनुसार ही बनाई जाती है।

प्रत्येक राशियों के लंकोदय पल में ३० का भाग देकर ध्रुवांक बना लेना चाहिए। इसी ध्रुवांक को लग्न सारिणी के अनुसार जोड़ते जाने से दशम सारिणी बन जाती है।

| लंकोदय राशियां | | | | लंकोदय पल | ध्रुवांक घड़ी–पल | घ. प. वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ मेष | ६ कन्या | ७ तुला | १२ मीन | २७८ | ४–३८ | ०– ९–१६ |
| २ वृष | ५ सिंह | ८ वृश्चिक | ११ कुंभ | २९९ | ४–५९ | ०– ९–५८ |
| ३ मिथुन | ४ कर्क | ९ धन | १० मकर | ३२३ | ५–२३ | ०–१०–४६ |
| | | | | | | =०–० |

**लंकोदय का योग**

| राशियां | योग घ. प. वि. | राशियां | योग घ. प. | राशियां | योग घ. प. |
|---|---|---|---|---|---|
| १ मेष केवल | ४–३८–० | ५ मेष से सिंह तक | २५–२२ | ९ मेष से धन तक | ४५– ० |
| २ मेष + वृष | ९–३७–० | ६ ,, कन्या ,, | ३०–६ | १० ,, मकर ,, | ५०–२३ |
| ३ मेष से मिथुन तक | १५–०–० | ७ ,, तुला ,, | ३४–३८ | ११ ,, कुंभ ,, | ५५–२२ |
| ४ ,, कर्क ,, | २०–२३–० | ८ ,, वृश्चिक ,, | ३९–३७ | १२ ,, मीन ,, | ६०– ० |

**निरयन दशम सारिणी बनाना**

जिस प्रकार निरयन लग्न सारिणी बनाई थी ठीक उसी प्रकार इसे बनाओ। इस में लंकोदय के ध्रुवांक का उपयोग करो। मेष के ० अंश के नीचे ० रखो। आगे मेष का ध्रुवांक २९° तक जोड़ते जाओ। २९° में भी वही मेष का ध्रुवांक जोड़कर वृष के ० अंश के नीचे रखो। इस के आगे वृष का ध्रुवांक जोड़ना आरंभ करो। इसी प्रकार पूरी सारिणी बनालो। और सारिणी के अंत में ये ही ध्रुवांक लिख दो।

जिस प्रकार निरयन लग्न सारिणी में सारिणी की शुद्धता की जाँच की थी उसी प्रकार यहाँ करो अर्थात् वृष के ० अंश के नीचे मेष लंकोदय ४–३८ मिलेगा। मिथुन के ० अंश के नीचे मेष से वृष तक लंकोदय का योग ९–३७ होता है वह मिलेगा। इसी प्रकार और भी आगे की राशियों के लंकोदय का योग मिलेगा। लंकोदय की राशियों का योग ऊपर बताया है उसी के अनुसार मिलान कर लेना।

## निरयन दशम सारिणी नरसिंहपुर अक्षांश २२°–५७' पलभा ५–५

अंश

| राशि | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | वृद्धि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ० घड़ी |
| ० | ० | ९ | १८ | २७ | ३७ | ४६ | ५५ | ४ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५१ | ० | ९ | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५६ | ५ | १४ | २३ | ३३ | ४२ | ५१ | ० | १० | १९ | २८ | ९ पल |
| | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | १६ वि० |
| वृष | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ० |
| १ | ३८ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ९ |
| | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ५८ |
| मिथुन | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १४ | १४ | १४ | १४ | १४ | ० |
| २ | ३७ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५० | १ | १२ | २३ | ३३ | ४४ | ५५ | ६ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | १० |
| | २० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ४६ |
| कर्क | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १७ | १७ | १७ | १७ | १७ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | १९ | १९ | १९ | १४ | १९ | २० | २० | ० |
| ३ | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | १९ | ३० | ४१ | ५२ | ६ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ३९ | ५० | १ | १२ | १० |
| | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | २२ | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ४६ |
| सिंह | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | ० |
| ४ | २३ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | ९ |
| | ० | ५८ | ५६ | ४४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ५८ |
| कन्या | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | ० |
| ५ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५९ | ८ | १७ | २६ | ३६ | ४५ | ५४ | ३ | १३ | २२ | ३१ | ४१ | ५० | ५९ | ८ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | ५५ | ४ | १३ | २२ | ३२ | ४१ | ५० | ९ |
| | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | १६ |
| तुला | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ० |
| ६ | ० | ९ | १८ | २७ | ३७ | ४६ | ५५ | ४ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५१ | ० | ९ | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५६ | ५ | १४ | २३ | ३३ | ४२ | ५१ | ० | १० | १९ | २८ | ९ |
| | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | ३८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | २२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | १६ |
| वृश्चिक | ३४ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३९ | ३९ | ३९ | ० |
| ७ | ३८ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ९ |
| | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ५८ |

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धन: | ३९ | ३९ | ३९ | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ० |
| ८ | ३७ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५० | १ | १२ | २३ | ३३ | ४४ | ५५ | ६ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | १० |
| | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ४६ |
| मकर | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ५० | ५० | ० |
| ९ | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | १९ | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ३९ | ५० | १ | १२ | १० |
| | ० | ४६ | ३२ | १० | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | २२ | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ४६ |
| कुंभ | ५० | ५० | ५० | ५० | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५५ | ५५ | ० |
| १० | २३ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | ० | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | ९ |
| | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | ४० | १८ | १६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | ४ | ५८ |
| मीन | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५८ | ५८ | ५७ | ५८ | ५८ | ५८ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ६० |
| ११ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५९ | ८ | १७ | २६ | ३८ | ४५ | ५४ | ३ | १३ | २२ | ३१ | ४१ | ५० | ५९ | ८ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | ५५ | ४ | १३ | २२ | ३२ | ४१ | ५० | ९ |
| | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | ३४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | १६ |

**निरयन दशम सारिणी देखना**

जैसे निरयन दशम सारिणी देखी जाती है ठीक उसी प्रकार इष्ट कालीन सायन सूर्य पर से इसे भी देखते हैं। परन्तु लग्न सारिणी में इष्ट का उपयोग होता है इस में नत का उपयोग होता है। पूर्व नत हो तो नत को प्राप्त सारिणी अंक से घटा देना और पश्चिम नत हो तो जोड़ देने से इष्ट युक्त सारिणी अंक आता है। नत का उपयोग न करना हो तो इष्ट में से दिनार्द्ध घटाकर दशम का इष्ट बना लेना चाहिए। सारिणी अंक में इस दशम के इष्ट को जोड़ कर इष्ट युक्त सारिणी अंक बना लेना चाहिए और शेष क्रिया निरयन लग्न सारिणी के अनुसार करके दशम निकाल लेना। इसी को स्पष्ट रूप से समझाते हैं :—

( १ ) इष्ट कालीन समय सूर्य की राशि अंश के नीचे का अंक = सारिणी अंक।

( २ ) सा. सूर्य की केवल कला विकला × सायन सूर्य की राशि का ध्रुवांक ÷ ६० = अनुपातिक ध्रुवांक पल।

( ३ ) सारिणी अंक + दशम का इष्ट या नत ( पूर्व नत हो तो घटाना ) = इष्ट युक्त सारिणी अंक ( यदि ६० से अधिक हो तो ६० घटा देना )

( ४ ) इष्ट युक्त सारिणी अंक + अनुपातिक ध्रुवांक पल = इष्ट युक्त पूर्ण सारिणी अंक।

( ५ ) इष्ट युक्त सारिणी के समीप का उस से जो कम अंक सारिणी में मिले वह अल्प कोष्टक अंक हुआ और उस के सीध में राशि अंश तो मिले वह सायन दशम के राशि अंश हुए।

( ६ ) इष्ट अंतर = ( इष्ट युक्त पूर्ण सारिणी अंक — अल्प कोष्टक )

( ७ ) कोष्टक अंतर = ( ऐष्य कोष्टक − अल्प कोष्टक ) = ध्रुवांक

( ८ ) अनुपातिक इष्ट कलादि = $\frac{\text{इष्ट अंतर} \times ६०}{\text{कोष्टक अंतर}}$ = अंतर पल आदि पिंड (एक जाति) बनाकर गुणा भाग करो।

( ९ ) पूर्व प्राप्त दशम की राशि अंश + अनुपातिक कलादि = सायन दशम भाव।

**उदाहरण**

रा
सायन सूर्य ११–२८°–२८′–४०″

रा                                    घ. प. वि.
सूर्य ११–२८° = सारिणी अंक ५९–४१–२८
+ दशम का इष्ट = ०–५३– ०
इष्ट युक्त सारिणी अंक = = ०–३६–२८
६० से अधिक होने से ६०
घटा दिया।

घ. प. वि.
इष्ट १५–५१–४२॥
दिनार्द्ध १४–५६–४२॥
शेष = ०–५५–० दशम इष्ट
दिनमान २९–५३–२५
∴ दिनार्द्ध १४–५६–४२॥

मीन ध्रुवांक ९–१६
× सूर्य कलादि २८–४०

|  |  |  |  |
|---|---|---|---|
|  | १० | ४० |  |
| ६ | ० |  |  |
| ७ | २८ |  |  |
| ४ | १२ |  |  |
| ४ | २५ | ३८ | ४० |

= अनुपातिक पल
४–२५–३८

इष्ट युक्त सारिणी अंक = ०–३६–२८
+ अनुपातिक पल = ४–२५–३८
∴ इष्ट युक्तपूर्ण सारिणी अंक } = ०–४०–५३–३८
—अल्प कोष्टक = ०–३७–४ = मेष ४० दशम
इष्ट अंतर = ०–३–४९
= २२९ विपल
कोष्टक अंतर = ०–९–१६ मेष ध्रुवांक
= ५५६ विपल

इष्ट अंतर २२९ × ६० / कोष्टक अंतर ५५६ = १३७४० / ५५६
= २४′–४२″
पूर्व प्राप्त मा. दशम मेष ४°
+ अनुपातिक कला = २४′–४२′
= सायन लग्न मेष ४°–२४′–४२″
रा
= ०–४°–२४′–४२″

घ. प. वि. अ.

उपरोक्त गणित में इष्ट अंतर ०–३–४९–३८ था। वहाँ ३८ अनुपल छोड़ कर गणित किया था तो दशम = ०–४°–२४′–४२″ (रा) आया था। यदि सूक्ष्म प्रकार से ही दशम निकलना है तो इस ३८ अनुपल को भी मत छोड़ो।

अब इष्ट अंतर ०–३–४९–३८, कोष्टक अंतर ९-१६ से अनुपातिक कला निकालते हैं

(३–४९–३८) × ६० / ९–१६ = १३७७८ × ६० / ३३३६० = १३७७८ / ५५६ = २४′–४९″
(सब के अनुपल बना लिये) ५५६

५५६ ) १३७७८ ( २४′
१११२
२६५८
२२२४
४३४ × ६०
५५६ ) २६०४० ( ४६″
२२२४
३८००
३३३६
४६४

अल्प कोष्टक से प्राप्त
दशम राशि अंश = मेष ४°
+ अनुपातिक कला २४′–४६″
रा
= ०–४′–२४′–४६″ सायन दशम
इस में अयनांश घटा दो तो निरयन दशम भाव हो जायगा।

यह सायन दशम शुद्ध है ऊपर ३८ अनुपल छोड़ दिया था इस से ४″ का अंतर आ गया था।

सायन दशम सारणी नरसिंहपुर अक्षांश २२°—५७ पलभा ५—५

| राशि | अंश ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | अंतर | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ० | घटी |
| ० | ३३ | ४२ | ५१ | ० | १० | १९ | २८ | ३८ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | ९ | पल |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३८ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | ५८ | वि० |
| वृष | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १३ | १३ | १३ | १३ | ० | |
| १ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५० | १ | १२ | २३ | ३३ | १० | |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ४६ | |
| मिथुन | १३ | १३ | १४ | १४ | १४ | १४ | १४ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १७ | १७ | १७ | १७ | १७ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | ० | |
| २ | ४४ | ५५ | ६ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | १९ | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | १० | |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ४६ | |
| कर्क | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | २० | २० | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २३ | २३ | २२ | २३ | २३ | २३ | २४ | ० | |
| ३ | ७ | १८ | २९ | ३९ | ५० | १ | १२ | २३ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | ९ | |
| | ३७ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ५३ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | १६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | ५८ | |
| सिंह | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | ० | |
| ४ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५९ | ८ | १७ | २६ | ३६ | ४५ | ५४ | ३ | १३ | २२ | ३१ | ४१ | ५० | ५९ | ८ | १८ | २७ | ३९ | ४५ | ९ | |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | १६ | |
| कन्या | २८ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ० | |
| ५ | ५५ | ४ | १३ | २२ | ३२ | ४१ | ५० | ० | ९ | १८ | २७ | ३७ | ४६ | ५५ | ४ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५१ | ० | ९ | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५६ | ५ | १४ | २३ | ९ | |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | १६ | |
| तुला | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३८ | ० | |
| ६ | ३३ | ४२ | ५१ | ० | १० | १९ | २८ | ३८ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | ९ | |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | ४२ | २२ | २० | १८ | ६ | ५८ | |
| वृश्चिक | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | २४ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ० | |
| ७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ४८ | ९ | २० | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५० | १ | १२ | २३ | ३३ | १० | |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | ३६ | २ | ५८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ४६ | |

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धन | ४३ | ४३ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ० | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ० |
| ८ | ४४ | ५५ | ६ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | १९ | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | १० |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ३४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ४६ |
| मकर | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५४ | ० |
| ९ | ७ | १८ | २९ | ३९ | ५० | १ | १२ | २३ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | ९ |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | ३८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | ५८ |
| कुंभ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ० |
| १० | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५९ | ८ | १७ | २६ | ३६ | ४५ | ५४ | ३ | १३ | २२ | ३१ | ४१ | ५० | ५९ | ८ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | ९ |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | ० | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ४६ | ५२ | १६ |
| मीन | ५८ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ० |
| ११ | ५५ | ४ | १३ | २२ | ३२ | ४१ | ५० | ० | ९ | १८ | २७ | ३७ | ४६ | ५५ | ४ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५१ | ० | ९ | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५६ | ५ | १४ | २३ | ९ |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४२ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | १६ |

अयनांश युक्त सायन दशम सारिणी बनाना

इस प्रकार की सारिणी प्रायः प्रत्येक पंचांग में रहती है। जिस प्रकार का अंतर निरयन लग्न सारिणी और सायन लग्न सारिणी में है उसी प्रकार का अंतर यहाँ निरयन दशम सारिणी और सायन दशम सारिणी में है। अर्थात् दोनों में वे ही ध्रुवांक रहते हैं परन्तु निरयन में मेष के ० अंश के नीचे ० रख कर आगे ध्रुवांक जोड़ना आरंभ करते हैं। यहाँ सायन दशम सारिणी में अयनांश को १२ राशि में से घटाने से जो राशि अंश मिले उसके अनुसार ० रख कर आगे मेष का ध्रुवांक जोड़ना आरंभ करते हैं। जिस प्रकार निरयन दशम सारिणी की शुद्धता ० अंश के नीचे मिलान कर देखी थी वैसे इस में भी लंकोदय की घड़ी पल के योग के अनुसार ७ अंश के नीचे के अंक को मिलान कर सारिणी की शुद्धता जाँच कर लेनी चाहिए।

१२ राशि में से अयनांश २३–४१ घटाया तो ११–६°–१८′ हुआ अर्थात् मीन राशि का ६ अंश गत होकर सातवां अंश लग गया। इस से मीन के ७° के नीचे शून्य रखा और मीन के ८° के नीचे मेष का ध्रुवांक ०–६–१६ रखा और आगे वही ध्रुवांक २९° तक जोड़ते जाना। मेष के ६° तक वही मेष का ध्रुवांक जोड़ते जाना तो मेष के ७ अंश के नीचे मेष का लंकोदय ४–३८ घड़ी आ जायगा। आगे वृष का ध्रुवांक जोड़ना आरंभ होगा। इसी प्रकार आगे सब राशियों का ध्रुवांक जोड़ कर पूरी सारिणी बना लेना जिस प्रकार सायन लग्न सारिणी बनाई थी।

सायन दशम सारिणी देखने की रीति

इस सारिणी को देखने के लिये इष्ट कालीन निरयन सूर्य लिया जाता है। निरयन सूर्य के राशि अंश के नीचे जो सारिणी अंक मिले उस में दशम का इष्ट जोड़ दो। यदि नत हो तो पूर्व नत घटा दो या पश्चिम नत हो तो जोड़ दो तो इष्ट युक्त सारिणी अंक हो जायगा। इष्ट युक्त सारिणी अंक को सारिणी में खोजो अपने अंक से कुछ छोटा समीप का जो अंक मिले वह अल्प कोष्टक और उसके आगे का कोष्टक ऐष्य कोष्टक कहलाता है। अल्प कोष्टक के सामने निरयन दशम की राशि अंश प्राप्त होगी।

ऐष्य कोष्टक अंक और अल्प कोष्टक अंक का अंतर निकालो। यह अंतर वही अल्प कोष्टक का ध्रुवांक है जिसके जोड़ने से कोष्टक बना था = कोष्टक अंतर। इष्ट युक्त सारिणी अंक में से अल्प कोष्टक घटाना = इष्ट अंतर। फिर गणित से निकालो इतने कोष्टक अंतर में ६०′ (एक अंश) होता है तो इष्ट अंतर में कितना होगा?

$\frac{\text{इष्ट अंतर} \times ६०}{\text{कोष्टक अंतर}}$ | भाग देने के लिये दोनों के पल को एक पिंड (एक जात) बना लेना। जो उत्तर आयगा वह कला विकला होगा। अल्प कोष्टक से

प्राप्त राशि अंश में यह कला आदि जोड़ देना। उपरान्त निरयन सूर्य की जितनी कला विकला हो उसे और जोड़ देना तो निरयन दशम भाव स्पष्ट हो जायगा। इस में अयनांश का काम नहीं पड़ता। कई लोग गणित द्वारा भाव साधन न करके सारिणी से ही इसी रीति से भाव साधन करते हैं। इस रीति से दशम भाव का राशि अंश तो ठीक आ जाता है परन्तु कभी-कभी कला विकला में अंतर पड़ जाता है। इस कारण यदि सूक्ष्म दशम भाव साधन करना है तो निरयन दशम सारिणी से या गणित से दशम साधन करना चाहिए।

उदाहरण

घ. प. वि

इष्ट १५–५१–४२॥

दिनार्द्ध १४–५६–४२॥

= पश्चिम नत ०–५५–०

निरयन सूर्य ११–५°–४०′–४५″

रा घ. प. वि.

सूर्य ११–५° = ५९–५१–२८ सारिणी अंक

+ पश्चिम नत = ०–५५–०

इष्ट युक्त सारिणी अंक = ०–३६–२८

इसके समीप का अल्प कोष्टक = ०–२७–४८

इस से प्राप्त दशम की राशि अंश = मीन १०°

५५६ ) ३१२०० ( ५६′
२७८०
३४००
३३३६
६४ ५ × ६०
५५६ ) ३८४० ( ६″
२७८०
६०

इष्ट युक्त सारिणी अंक = ०–३६–२८

– अल्प कोष्टक = ०–२७–४८ विकला

= इष्ट अंतर = ०–८–४०=५२०

विकला

अल्प कोष्टक का ध्रुवांक ०–९–१६=५५६

= कोष्टक अंतर

इष्ट अंतर

$$\frac{\text{५२०} \times \text{६०}}{\text{कोष्टक अंतर ५५६}} = \frac{\text{३१२००}}{\text{५५६}} \text{ कला} = \text{५६}'–\text{६}''$$

अनुपातिक इष्ट कला

अल्पकोष्टक का राशि अंश = मीन १०°

+ अनुपातिक इष्ट कला ५६′–६″

= मीन १०°–५६′–६″
= ११–१०°–५६′–६″

+ निरयन सूर्य की कला विकला } + ४०–४५
११–११–३६–५१

= निरयन दशम =

रा

∴ निरयन दशम भाव –११–११°–३६′–५१″

—: ० :-

# अध्याय १६

## नाक्षत्रकाल Side real time और दशम काविषु वांश

अंग्रेजी पद्धति से लग्न साधन की आवश्यकता होती है। यह समय नक्षत्रों की गति से सम्बन्ध रखता है। नाक्षत्र दिन २३ घंटा ५६ मिनट का होता है अर्थात् सूर्य काल से ( सावन दिन से ) प्रायः ४ मिनट कम होता है। स्थिर ध्रुव तारा के आस-पास तारों का एक बार परिक्रमा करने में २३ घं० ५६ मि० लगता है। इस कारण २४ घंटा में ४ मिनट या १ घंटा में १० सेकन्ड का अंतर पड़ता है।

लगभग सायन मेष संक्रांति ( २३ मार्च ) को नाक्षत्रकाल शून्य रहता है। उसके उपरान्त प्रतिदिन औसत ४ मिनट के हिसाब से नाक्षत्र काल बढ़ता है। परन्तु ध्यान रहे कि ठीक ४ मिनट का अन्तर नहीं पड़ता कभी चार मिनट से कुछ कम या कभी कुछ अधिक क्रमानुसार घटते बढ़ते रहता है। परन्तु सबका मध्यम मान ( औसत ) ४ मिनट का निकलता है इस कारण उपयोग के लिये ४ मिनट लिया है। ठीक नाक्षत्रकाल गणित से निकाला हुआ प्रत्येक वर्ष के ऐफेमरी में दिया रहता है। यदि इष्ट वर्ष की ऐफेमरी से न मिले तो किसी वर्ष के ऐफेमरी को देखो तो लगभग वही नाक्षत्रकाल उसमें मिलेगा। केवल २–४ मिनट का अंतर कभी पड़ जाता है।

ऐफेमरी ( दैनिक ग्रह का अंग्रेजीपंचांग ) में प्रतिदिन का मध्याह्न कालीन नाक्षत्रकाल दिया रहता है। उस नाक्षत्र काल पर से इष्ट काल का नाक्षत्रकाल बनाया जाता है और उसी पर से किसी भी स्थान के स्थानिक जन्म समय का नाक्षत्रकाल निकाल सकते हैं।

**नाक्षत्र काल की गति**

पृथ्वी २४ घंटा में एक बार अपने आस पास घूम लेती है, उतने समय में सूर्य १° चलता है। जब सूर्य राशि के किसी विशेष स्थान में प्रथम बिन्दु पर एक बार आकर पुनः उस स्थान पर आ जाता है उतने समय में पृथ्वी ३६६ परिभ्रमण करती है। अर्थात् ३६५ दिन में १ दिन = २४ घंटा का अंतर पड़ जाता है।

स्थूल मान से गति
१२ मास में = २४ घंटा
१ मास ,, = २ घंटा
१ दिन ,, = ४ मिनट
१ घंटा ,, = $\frac{1}{6}$ मिनट = १० सेकण्ड

इसी को गणित से सूक्ष्म रूप से गति इस प्रकार निकालेंगे :—
३६५ दिन में = २४ घंटा
= २४×६० मिनट = १४४० मिनट
= १४४० × ६० सेकण्ड = ८६४०० सेकण्ड हैं।

३६५ दिन में ८६४०० सेकण्ड, तो १ दिन में $\frac{८६४००}{३६५}$ = २३६·७१२ सेकण्ड
= ३–९४५ मिनट
सेकण्ड = लगभग ४ मिनट

```
३६५ ) ८६४०० ( २३६–७१२
      ७३०        सेकण्ड
      ----
      १३४०
      १०९५
      -----
       २४५०
       २१९०
       -----
        २६००
        २५५५
        -----
          ४५०
          ३६५
          ----
           ८५०
           ७३०
           ----
           १२०
```

```
६० ) २३६–७१२ ( ३–९४५
     १८०          मिनट
     ----
      ५६७      = मिनट–सेकण्ड
      ५४०         ३–५६·५६
      ----
       २७१
       २४०
       २७१
       २४०
       ----
       ३१०
       ३००
       ----
        १०
```

१ दिन ( २४ घंटा ) में = २३६·७१२ सेकन्ड

तो १ घंटा में = २३६·७१२ / २४ = ९·८६३ सेकन्ड

= लगभग १० से०

१ घंटा में = ९·८६३ सेकन्ड

तो १ मिनट = ९·८६३ / ६० = ·१६४ सेकन्ड

```
२४)२३६·७१२(९·८६३ सेकन्ड
   २१६
   ----
    २०७
    १९२
    ----
     १५१
     १४४
     ----
       ७२
       ७२
       --
        ०
```

```
६०)९·८६३(·१६४
   ६०      सेकन्ड
   ---
   ३८६
   ३६०
   ---
    २६३
    २४०
    ---
     २३
```

नाक्षत्रकाल की सूक्ष्म गति इस प्रकार हुई:—

१ दिन में=२३६·७१२ सेकन्ड=३·९४५ मि०

=३ मिनट ५६·५६ सेकन्ड=लगभग ४ मिनट।

१ घंटा में=९·८६३ सेकन्ड=लगभग १० से०।

१ मिनट में=०·१६४ सेकन्ड=लगभग १/६ से०।

**इष्टकाल का नाक्षत्र काल निकालना**

अंग्रेजी पंचांगों मे नाक्षत्रकाल मध्याह्न के समय का घंटा मिनट में दिया रहता है और वह ० से २४ घंटा तक में बताया जाता है। इसी पर से इष्ट काल का नाक्षत्र काल बनाया जाता है।

**इष्टकाल का नाक्षत्र काल निकालने की यह रीति है :—**

१— इष्टकाल घंटा मिनट में लो। यह घंटा मिनट स्थानिक समय का होगा। अर्थात् स्टेन्डर्ड समय या ग्रीनविच समय हो तो उस समय को स्थानिक समय में परिवर्तन कर लेना चाहिए। उपरांत यह देखो कि वह समय मध्याह्न काल ( १२ बजे ) के पहिले का है या बाद का।

२ ( अ ) यदि मध्याह्न के पहिले का इष्ट काल हो तो मध्याह्न काल अर्थात् १२ बजे से वह समय घटा देना जो शेष बचे वह मध्याह्न का अन्तर हुआ।

( ब ) इस मध्याह्न के अंतर का नाक्षत्र काल उपरोक्त रीति से निकाल कर मध्याह्न अंतर में जोड़ देना चाहिए।

( क ) उस दिन मध्याह्न का जो नाक्षत्रकाल पंचांग में दिया हो उसमें से उपरोक्त नाक्षत्रकाल युक्त मध्याह्न अन्तर घटा देना चाहिए। यदि न घटे तो ऊपर की संख्या में २४ घंटा जोड़ कर घटा लेना। यदि घटाने या जोड़ने में २४ घंटा से अधिक नाक्षत्र काल आये तो उसमें से २४ घंटा घटाकर शेष नाक्षत्रकाल लेना। जैसे दिनांक १० अगस्त १९५७ ई० को ११½ बजे दिन का नाक्षत्र काल

घं० मि० से०

निकालना है। उस दिन पंचांग में मध्याह्न का नाक्षत्र काल ९–१०–३४ दिया है।

| | घंटा० मि० से० |
|---|---|
| मध्याह्न | १२– ०–० |
| – इष्ट | – ११–३०–० |
| मध्याह्न अंतर | = ०–३०–० |
| अंतर का ना० काल = + | ५ |
| ना० काल युक्त मध्याह्न अंतर } = | ०–३०–५ |

इस मध्याह्न अंतर ३० मिनट का ना० काल चाहिए। १ घंटा में १० से० तो ३० मि० = $\frac{1}{2}$ घंटा में = ५ से० हुआ।

घं० मि० से०

उस दिन के मध्याह्न का ना० काल = ९–१०–३४

ना० काल युक्त मध्याह्न अंतर = ०–३०– ५ घटाया

शेष = ८–४०–२९ (इष्ट मध्याह्न के पहिले का है)

नाक्षत्र काल

घं० मि० से०

∴ इष्ट काल का नाक्षत्र काल = ८–४०–२९

३— यदि जन्म मध्याह्न के उपरांत का हो तो मध्याह्न के उपरांत जितने घंटा अधिक हो उस समय का नाक्षत्र काल निकाल कर उन अधिक घंटों में जोड़कर इस ना० काल युक्त मध्याह्न अंतर को उस दिन के मध्याह्न के ना० काल में जोड़ देना। इष्टकाल का नाक्षत्र काल निकल आयगा।

( १ ) जैसे—दिनांक १८ सितम्बर १९४४ ई० को ५ बजे संध्या का नाक्षत्र काल

घ. मि. से.

निकालना है। उस दिन मध्याह्न का ना० काल ११–४८–१६ पंचांग में दिया।

जन्म ५ बजे संध्या=१७ बजे। १२ बजे मध्याह्न है। अंतर = ( १७ – १२ ) = ५ घंटा

५ घंटा ना० काल की गति

१ घंटा में १० से० तो ५ घंटा में=५ × १०=५० से०

| | घ. मि. से. |
|---|---|
| मध्याह्न अंतर | ५–०–० |
| + अंतर का ना०का० | =०–०–५० |
| योग | =५–०–५० |

ना०का० युक्त अंतर

घ. मि. से.

मध्याह्न का नाक्षत्र काल ११–४८–१६

+ ना० का० युक्त मध्याह्न अंतर=५–०–५० जोड़ा

योग=१६–४९–६=ना० का०

घ. मि. से.
∴ इष्टकाल का नाक्षत्र काल = १६–४९–६

(२) मान लो ८ मार्च १९४४ ई० को १०–४० बजे रात्रि का ना० काल निकालना है। उस दिन मध्याह्न ना० का० २३–३–२८ (घ. मि. से.) है मध्याह्न के बाद का इष्ट ११–४० है। मध्याह्न अंतर ११–४० हुआ।

अंतर का ना० का०

मि. से.
११ घंटा=११ × १० = ११० से०=१–५०
४० मि०= $\frac{४० \times १}{६}$ = $\frac{२०}{३}$ =६⅔ से०=०–६⅔
योग – १–५६⅔

घ. मि. से.
मध्याह्न अंरर ११–४०–०
+ अंतर का ना०का०=०–१–५६⅔
योग = ११–४२–५६⅔

मध्याह्न का ना० काल – = २३–३–२८
+ ना०का० युक्त मध्याह्न अंतर= ११–४१–५६⅔
योग = ३४–४५–२४⅔
२४ से अधिक होने से घटाया – २४
= १०–४५–२४⅔ ना० का०

घ. मि. से.
∴ इष्ट काल का ना०काल= १०–४५–२४⅔

४—इस में यह बात और ध्यान देने की है कि अंग्रेजी पंचांग में जो मध्याह्न का ना० का० दिया रहता है उस को अपने स्थान का बना लेना चाहिए। इस के लिये अपने स्थान और पंचांग के स्थान के देशान्तर का अंतर करना और उस अंतर का ना० का० निकाल लेना। अपना स्थान पूर्व में हो तो उस अंतर के ना० का० को मध्याह्न के ना० का० में जोड़ देना यदि पश्चिम हो तो घटा देना तब अपने स्थान का मध्याह्न का नाक्षत्र काल बन जाता है।

(१) उदाहरण

दिनांक १८ जुलाई १९२१ ई० स्थान नरसिंहपुर में जन्म ११ बजे दिन (स्थानिक समय) में हुआ। उस दिन ग्रीनविच की ऐफेमरी में मध्याह्न का ना० का०
घ. मि. से.
७–४३–० दिया है।

घ. मि. से.
नरसिंहपुर देशान्तर ७९°–११′ पूर्व = $\frac{७९–११}{१५}$ = + ५–१६–४४ ग्रीनविच से पूर्व होने से +

मध्याह्न १२
जन्म −११−०−०
मध्याह्न अंतर =१−०−०
+ अंतर का ना०का०=०−०−१०
योग = १−०−१०

अंतर का ना० का०
१ घंटा = १० से०

देशान्तर संस्कार
घ. मि. से. घ. मि.
५−१६−४४ = ५−१७
५ घंटा=५ × १०=५०=५०से.
१७ मि० $=\frac{१७ \times १}{६}=\frac{१७}{६}=२\frac{५}{६}$ से०
$=५२\frac{५}{६}$ से०

घ. मि. से.
मध्याह्न का ना० काल = ७−४३−०
देशान्तर पूर्व होने से + = ०−०−$५२\frac{५}{६}$
योग = ७−४३−$५२\frac{५}{६}$
− ना०का० युक्त मध्याह्न अंतर = १−०−१० घटाया ( मध्याह्न के पहिले का होने से )
शेष ६−४३−$४२\frac{५}{६}$ = ना० का०

घ. मि. से.
∴ इष्ट काल का ना०का० = ६−४३−$४२\frac{५}{६}$

(२) उदाहरण

दिनांक २२ जून १६४४ ई० नरसिंह पुर में १० बजे जन्म उज्जैन की ऐफेमरी में उस दिन मध्याह्न का ना० का० ६−१−१२ दिया है।

उज्जैन ७५°−४३′ पूर्व
नरसिंहपुर ७२−११ पूर्व
अंतर + ३−२८
उज्जैन से अधिक होने से नरसिंहपुर पूर्व में हुआ +

अंतर ३°−२८′
× ४
१३−५२
मि० से०
अंतर = १३−५२ +

मि० से०
अंतर १३−५२ = १४ मिनट का ना० का०
१४ मि० $=\frac{१४ \times १}{६}=\frac{७}{३}=२\frac{१}{३}$ सेकंड +

मध्याह्न घं० मि० से०
१२−०−०
−इष्ट १०−०−०
मध्याह्न अंतर= २−०−०
म० अंतर का ना० का ०−०−२०
ना. का. युक्त म. अंतर } = २−०−२०

घं. मि. से.
मध्याह्न का ना० का० = ६−१−२२
+ देशान्तर का ना० का० = ०−०−$२\frac{१}{३}$ जोड़ा ( पूर्व होने से )
योग = ६−१−$२४\frac{१}{३}$

## कुंभ का सप्तवर्गी चक्र

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० |
| कला | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० |
| गृह | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ |
| होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ |
| द्रेष्काण | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| सप्तमांश | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ |
| नवमांश | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ |
| द्वादशांश | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० |
| त्रिंशांश | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ |

## मीन का सप्तवर्गी चक्र

| | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० |
| कला | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० |
| गृह | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ |
| होरा | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ |
| द्रेष्काण | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ |
| सप्तमांश | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ |
| नवमांश | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ |
| द्वादशांश | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ |
| | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ |

**१ (२) सप्तवर्गी बल—यह स्थान बल के अंतर्गत दूसरा बल है।**

वर्ग साधन करना पहिले बता चुके हैं। इसमें केवल ७ ही वर्ग साधन करना पड़ता है। यहाँ ग्रह अपने वर्ग में पंचधा मैत्री के अनुसार मित्र शत्रु आदि के स्थान में से किसके स्थान में पड़ा है उसके अनुसार इसके बल का विचार होता है।

**सप्तवर्गी बल में केवल इन वर्गों का विचार होता है :—**

( १ ) ग्रह ( लग्न कुंडली के अनुसार ग्रह का स्थान = ग्रह ) (२) होरा कुण्डली के अनुसार ( ३ ) द्रेष्काण ( ४ ) सप्तमांश ( ५ ) नवमांश ( ६ ) द्वादशांश, और ( ७ ) त्रिशांश कुण्डली के अनुसार ग्रहों का स्थान।

यद्यपि प्रत्येक ग्रह का वर्ग साधन करना पहिले बता चुके हैं परन्तु सुविधा के लिये राशि के अनुसार सप्तवर्गीचक्र पृथक बना लिया गया है जो यहाँ दिया है जिसमें एक ही चक्र में सब वर्ग एकत्र मिल जाते हैं। इनका उपयोग करना चाहिए।

यद्यपि १० वर्ग साधन कर एक चक्र बना चुके हैं अब यहाँ केवल ७ वर्ग लेकर वर्ग साधन कर नीचे एक चक्र बना दिया है। इसमें केवल विशेषता इतनी ही है कि राशियों के नीचे उसके स्वामी ग्रह का नाम भी लिख दिया गया है। स्पष्ट रूप से दिखाने के लिये दूसरा सप्तवर्गी चक्र भी बना दिया गया है जिसमें केवल राशि स्वामी ग्रह का ही नाम लिखा है।

इसी चक्र के अनुसार विचार होगा कि कौन ग्रह अपने वर्ग में किस ग्रह के घर में है और उससे कैसी मैत्री है। इसी का विचार कर ग्रह का बल निकाला जाता है।

**सप्तवर्गीचक्र**

| वर्ग | सूर्य | चंद्र | मं० | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ लग्न | ४चं. | ९गु. | २शु. | ४चं. | ९गु. | ३बु. | २शु. |
| २ होरा | ५र. | ४चं. | ५र. | ४चं. | ४चं. | ४चं. | ५र. |
| ३ द्रेष्काण | १२गु. | ५र. | ६बु. | ८मं. | १मं. | ७शु. | १०श. |
| ४ सप्तमांश | ४चं. | १मं. | ११श. | १मं. | १मं. | ७शु. | १२गु. |
| ५ नवमांश | १२गु. | ७शु. | २शु. | ७शु. | ६बु. | १२गु. | ४चं. |
| ६ द्वादशांश | २शु. | ५र. | ८मं. | ९गु. | ४चं. | ९गु. | १०श. |
| ७ त्रिशांश | ८मं. | ३ बु. | १२गु. | १२गु. | ३बु. | ९गु. | १०श. |

**सप्तवर्ग स्वामीचक्र**

| वर्ग | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ लग्न | चं. | गु. | शु. | चं. | गु. | बु. | शू. |
| २ होरा | र. | चं. | र. | चं. | चं. | चं. | र. |
| ३ द्रे० | गु. | र. | बु. | मं. | मं. | शू. | श. |
| ४ सप्त. | चं. | मं. | श. | मं. | मं. | शु. | गु. |
| ५ नव० | गु. | शु. | शु. | शु. | बु. | गु. | चं. |
| ६ द्वा० | शु. | र. | मं. | गु. | चं. | गु. | श. |
| ७ त्रि० | मं. | बु. | गु. | गु. | बु. | गु. | श. |

ग्रह मैत्री जानने के लिये पंचधा मैत्री निकालनी पड़ती है। तात्कालिक मैत्री और नैसर्गिक मैत्री मिलकर पंचधा मैत्री होती है। इसके लिये लग्न कुण्डली पर से पंचधा मैत्री निकालते हैं।

**लग्न कुण्डली**



मित्र + मित्र = अधि मित्र

शत्रु + शत्रु = अधि शत्रु

मित्र + शत्रु = सम

मित्र + सम = मित्र

शत्रु + सम = शत्रु

**मैत्री चक्र**

| | मैत्री | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| तात्कालिक मैत्री | मित्र | मं. शु. श. | ० | शु. र. बु. | मं. श. शु. | ० | र. बु. मं. श. | शु. र. बु. |
| | शत्रु | चं. गु. बु. | गु. मं. श. शु. र. बु. | श. चं. गु. | र. चं. गु. | मं. श. शु. र. ऩु. चं. | चं. गु. | मं. चं. गु. |
| नैसर्गिक मैत्री | मित्र | चं. मं. गु. | र. बु. | र. चं. गु. | र. शु. | र. चं. मं. | बु. श. | बु. शु. |
| | शत्रु | शु. श. | ० | बु. | चं. | बु. शु. | र. चं. | र. चं. मं. |
| | सम | बु. | मं. गु. शु. श. | शु. श. | मं. गु. श. | श. | मं. गु. | गु. |

**पंचधा मैत्री चक्र** **ग्रह बल**

| मैत्री | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अधिमित्र | मं. | . | र. | शु. | . | बु.श. | शु.बु. |
| मित्र | . | . | शु. | मं.श. | | मं. | . |
| सम | श.गु. | र.बु. | बु.चं. | र | .र. | र. | र. |
| | शु.चं. | | गु. | | चं. | | |
| शत्रु | बु. | गु.मं. | श. | गु. | श. | गु. | गु. |
| | | शु.श. | | | | | |
| अधिशत्रु | . | . | . | चं. | शु. | चं. | मं.चं. |

| ग्रह | बल |
|---|---|
| उच्च में | ६०′–०″ |
| मूल त्रिकोणमें | ४५–० |
| स्वगृह में | ३०–० |
| अधिमित्र में | २२–३० |
| मित्र में | १५– ० |
| सम में | ७–३० |
| शत्रु में | ३–४५ |
| अधिशत्रु में | १–५२ |
| नीच में | ० |

यहाँ पंचधा मैत्री और ग्रह बल दिया है, उसके अनुसार ग्रह बल निकाला जाता है। कोई ग्रह लग्न होरा द्रेष्काण आदि वर्ग में पंचधा मैत्री के अनुसार अपने स्वस्थान या शत्रु मित्र आदि के स्थान के विचार से जिस के स्थान में पड़ा हो उसके अनुसार बल का विचार होता है। जैसे कोई ग्रह द्रेष्काण में अपने शत्रु स्थान में हो तो शत्रु स्थान का बल ३′–४५″ उपरोक्त चक्र के अनुसार होगा। इसी प्रकार प्रत्येक ग्रह का प्रत्येक वर्ग में पंचधा मैत्री के विचार से उसके बल का विचार करना पड़ेगा। आगे इस का उदाहरण देकर स्पष्टीकरण किया है। बल चक्र देखने से प्रकट होगा कि ग्रह अपने उच्च में अधिक बलवान होता है। तब उसका पूर्ण बल होता है। मूल त्रिकोण में उस से कम फिर स्वगृह में उससे कम बल होता है। बल का क्रम ऊपर बताया है।

सप्तवर्गी बल चक्र

| वर्ग | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ गृह ( लग्न | चं. | गु. | शु. | चं. | गु. | बु. | शु. |
| | सम | शत्रु | मित्र | अधिश | स्व. | अ.मित्र | अ.मि. |
| | ७'–३०'' | ३'–४५'' | १५'–०'' | १'–५२ | ३०'–०'' | २२'–३०'' | २२'–३०'' |
| २ होरा | र. | चं. | र. | चं. | चं. | चं. | र. |
| | स्व. | स्व. | अ.मि. | अ.श. | सम | अ.श. | सम |
| | ३०'–०'' | ३०'–०'' | २२'–३० | १'–५२ | ७'–३०'' | १'–५२ | ७'–३०'' |
| ३ द्रेष्क | गु. | र. | बु. | मं. | मं. | शु. | श. |
| | सम | सम | सम | मित्र | सम | स्व. | स्व. |
| | ७'–३०'' | ७'–३०'' | ७'–३०'' | १५'–०'' | ७'–३०'' | ३०'–०'' | ३०'–०'' |
| ४ सप्तम | चं. | मं. | श. | मं. | मं. | शु. | श. |
| | सम | शत्रु | शत्रु | मित्र | सम | स्व. | शत्रु |
| | ७'–३०'' | ३'–४५'' | ३'–४५'' | १५'–०'' | ७'–३०'' | ३०'–०'' | ३'–४५'' |
| ५ नवमं | गु. | शु. | शु. | शु. | बु. | गु. | चं. |
| | सम | शत्रु | मित्र | अ.मि. | अ.श. | शत्रु | अ.श. |
| | ७'–३०'' | ३'–४५'' | १५'–०'' | २२'–३०'' | १'–५२' | ३'–४५'' | १'–५२'' |
| ६ द्वादश | शु. | र. | मं. | गु. | चं. | गु. | श. |
| | सम | सम | स्व. | शत्रु | सम | शत्रु | स्व. |
| | ७'–३०'' | ७'–३०'' | ३०'–०'' | ३'–४५'' | ७'–३०'' | ३'–४५'' | ३०'–०'' |
| ७ त्रिंशां | मं. | बु. | गु. | गु. | बु. | गु. | श. |
| | अ.मि. | सम | सम | शत्रु | अ.श. | शत्रु | स्व. |
| | २२'–३०'' | ७'–३०'' | ७'–३०'' | ३'–४५'' | १'–५२'' | ३'–४५'' | ३०'–०'' |
| बल योग | १°–२८'–०'' | १°–३'–४५'' | १°-४१'-१५' | १°-३' ४४'' | १°-३'-४४'' | १°-३५'-३७'' | २°-५'-३७'' |

उपरोक्त सप्तवर्गी बल चक्र का स्पष्टीकरण नीचे दिया है।

सूर्य गृह में अर्थात् लग्न कुण्डली में चंद्र के स्थान में है, वह चंद्र पंचधा मैत्री के अनुसार सूर्य का सम है, सम का बल ७′–३०″ होता है वही यहाँ चक्र में दिया है। रवि होरा कुण्डली में रवि के होरा में है वह उसका स्वस्थान है। स्वस्थान का बल ३०′–०″ होता है। सूर्य गुरु के द्रेष्काण में है जो सम है बल ७′–३०″ हुआ। रवि, चंद्र के सप्तमांश में है। चंद्र सूर्य का सम है। बल ७′–३० हुआ। रवि गुरु के नवमांश में है। गुरु रवि का सम है, बल ७′–३०″ हुआ। रवि, शुक्र के द्वादशांश में है। शुक्र रवि का सम है। बल ७′–३० हुआ। रवि में मंगल का त्रिशांश है। रवि का मंगल अधिमित्र है जिसका बल २२′–३० होता है।

चंद्र यह गुरु के स्थान ( ग्रह ) में है। गुरु चंद्र का शत्रु है। बल ३′–४५ हुआ। चंद्र स्वहोरा में है बल ३०′–०″ हुआ। चंद्र, रवि के द्रेष्काण में है। रवि चंद्र का सम है बल ७′–३०″ हुआ। चंद्र के सप्तमांश में :मंगल है जो चंद्र का शत्रु है बल ३′–४५″ हुआ। नवमांश में शुक्र है जो चंद्र का शत्रु है बल ३′–४५″। द्वादशांश में रवि है जो चंद्र का सम है बल ७′–३०″ हुआ। त्रिशांश में बुध है जो चंद्र का सम है बल ७′–३० हुआ।

इसी प्रकार प्रत्येक ग्रह के वर्ग स्वामी का विचार कर जिस प्रकार की मैत्री हो उसके अनुसार उपरोक्त चक्र में बल रख दिया है।

प्रत्येक ग्रह के ७ वर्ग हैं। प्रत्येक वर्ग में जो राशि है उसका स्वामी ग्रह, वर्गेश्वर या वर्ग स्वामी कहलाता है। जैसे लग्न कुण्डली में सूर्य कर्क का है अर्थात् चंद्र के स्थान में हैं तो उसका स्वामी या वर्गेश्वर चंद्र हुआ। लग्न कुण्डली के अनुसार जो स्थान होता है उसे स्थान या गृह कहते हैं। इस कारण पहिला वर्ग स्थान या गृह का होता हैं। वहां का जो स्वामी हो वह गृहेश, कहलाता है। होरा में जो, कोई स्थान का स्वामी हो वह होरेश, द्रेष्काण में किसी स्थान का स्वामी ग्रह द्रेष्काणेश, सप्तमांश में सप्तमांशेश, नवमांश में नवमांशेश, द्वादशांश में द्वादशांशेश और त्रिशांश में त्रिशांशेश कहलाता है।

इस प्रकार किसी ग्रह की वर्ग स्वामी से पंचधा मैत्री के ही अनुसार मैत्री विचार कर उसका बल, उपरोक्त बल चक्र के अनुसार लिखकर अंत में सातों वर्ग के बल का योग कर देते हैं वह प्रत्येक ग्रह का वर्ग बल होता है।

जैसे सूर्य का स्थान बल ७′–३०″, होरा ३०′–०″ द्रेष्काण ७′–३०″ सप्तमांश ७′–३०″, नवमांश ७′–३०″, द्वादशांश ७′–३०″ और त्रिशांश बल २२′–३० है। इन सब का योग किया तो १°–२८′–०″ हुआ। यही सूर्य का सप्तवर्गी बल हुआ। इसी प्रकार प्रत्येक ग्रह के बल का योग कर प्रत्येक ग्रह का सप्तवर्गी बल नीचे दिया है।

१ ( २ ) सप्तवर्गी बल चक्र

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | १°-२८-० | १°-३'-४५" | १°-४१'-१५" | १°-३'-४४" | १°-३'-४४" | १°-३५'-३७" | २°-५'-३७" |

उपरोक्त बल केशवाचार्य के मत से दिया है। परन्तु पाराशर को रीति में मैत्री विचार के सम्बन्ध से कुछ भिन्नता है। इस कारण उसे भी यहाँ बतला देते हैं।

पाराशर होरा शास्त्र के मत से सप्तवर्गी बल

| वर्ग | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ ग्रह | चं. गुरु शत्रु | गु. | शु. | चं. | गु. | बु. | श. |
| | ३-४५ | ३०-० | २२-३० | ३-४५ | ३०-० | १-५२ | २२-३० |
| २ होरा | र. चंद्र सम | चं | र. | चं | चं | चं. | र. |
| | ७-३० | ३-४५ | ७-३० | ३-४५ | ३-४५ | ३-४५ | ७-३० |
| ३ द्रेष्काण | गु. ( स्व. ) | र. | बु. | मं. | मं. | शु. | शु. |
| | ३०-० | ७-३० | १-५२ | १५-० | १५-० | २२-३० | २२-३० |
| ४ सप्तमांश | चं. गुरु शत्रु | मं. | श. शु. अ. मि. | मं. | मं. | शु. | गु. |
| | ३-४५ | १५-० | २२-३० | १५-० | १५-० | २२-३० | ३०-० |
| ५ नवमांश | ग, गु. स्व. | शु. | शु. | शु. | बु. | गु. | चं. |
| | ३०-० | २२-३० | २२-३० | २२-३० | १-५२ | ३०-० | ३-४५ |
| ६ द्वादशांश | शु. बु. अ. मि. | र. | मं. | गु. | चं. | गु. | श. |
| | २२-३० | ७-३० | १५-० | ३०-० | ३-४५ | ३०-० | २२-३० |
| ७ त्रिंशांश | मं. शुक्र मित्र | बु. चं. अ. श. | गु. | गु. | बु. | गु. | श. |
| | १५-० | १-५२ | ३०-० | ३०-० | १-५२ | ३०-० | २२-३० |
| [illegible] | १°-५२'-३०" | १°-२८'-७" | २°-१'-५२" | २°-०'-०" | १°-११'-१४" | १°-२०'-३७" | [illegible]-१५" |

इसमें और पहिले बताये सप्तवर्ग साधन में कोई अंतर नहीं है। पिछले ही चक्र के अनुसार यह चक्र है। उसी चक्र के अनुसार यहाँ वर्गेश्वर की भी स्थापना की है। इसमें भी मैत्री पंचधा मैत्री के अनुसार ही विचार की जाती है। परन्तु मैत्री सम्बन्ध विचारने की रीति में केवल अंतर है। जैसे :—

रवि

( १ ) गृहेश चंद्र है यह चंद्र गृह में ( लग्न कुण्डली में ) गुरु के स्थान में है। गुरु चंद्र का पंचधा मैत्री में शत्रु है। शत्रु बल = ३′–४५″ ।

( २ ) होरेश रवि है। लग्न कुण्डली में रवि ––– के स्थान में है। रवि का चंद्र सम है। बल ७′–३०″ ।

( ३ ) द्रेष्काणेश गुरु है। गुरु लग्न कुण्डली में स्वस्थान में है। स्वस्थान बल=३०′-३०″ ।

( ४ ) सप्तमांशेश चंद्र है। लग्न कुण्डली में चंद्र गुरु के घर में है। गुरु चंद्र का शत्रु है। शत्रु बल = ३′–४५ ।

( ५ ) नवमांश में गुरु है। गुरु लग्न कुण्डली में स्वस्थान में है। स्वस्थान बल=३०–०″

( ६ ) द्वादशांश में शुक्र है। यह शुक्र लग्न कुण्डली में बुध के घर में है। शुक्र क बुध अधि मित्र है अधि मित्र का बल = २२′–३० ।

( ७ ) त्रिंशांश में मंगल है। वह मंगल लग्न कुण्डली में शुक्र के घर में है। मंग का शुक्र मित्र है। मित्र बल १५′–०″ ।

इस प्रकार यहां सब ग्रहों का मैत्री सम्बन्ध लग्न कुंडली की ग्रह स्थिति अनुसार ही विचारना पड़ता है।

लग्न कुंडली




इस में वर्गेश्वर का गृह में (ल कुंडली में ) सम्बन्ध जैसा एक स्थान है वैसा ही प्रत्येक स्थान में होगा। कारण यदि वर्ग में आये हुए ७ का सम्बन्ध एक बार विचार लिया तो वही सम्बन्ध प्रत्येक स्थान में रहेग जैसे यहां२ वर्ग में चंद्र आयगा उस बल ३.४५ होगा क्योंकि चंद्र गुरु के घ में है जो उस का शत्रु है।

ऊपर रवि, चंद्र, मंगल, गुरु, और शुक्र का विचार हो चुका है केवल बुध

शनि का और विचारना है। चंद्र के त्रिशांश में बुध है लग्न कुंडली में बुध चंद्र के स्थान में है। बुध का चंद्र अधिशत्रु है बल १'-५२'' हुआ। मंगल के सप्तमांश में शनि है। लग्न कुंडली में शनि ग्रह शुक्र के घर में है जो उस का अधिमित्र है। अधिमित्र का बल २२'-३०'' हुआ।

लग्न कुंडली की स्थिति के अनुसार प्रत्येक वर्गेश्वर का बल यहाँ इस प्रकार निकलता है।

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मैत्री | सम गृही | शत्रु गृही | मित्र गृही | अधि शत्रु | स्वगृही | अ. मित्र | अ.मि. गृही |
| बल | ७'-३०'' | ३'-४५'' | १५'-०'' | १'-५२'' | ३०'-०'' | २२'-३०'' | २२'-३०'' |

उपरोक्त सप्तवर्गी चक्र के वर्ग में जहाँ २ ये ग्रह आये हैं यहाँ बताये अनुसार बल रख दिया है और अंत में सब का योग कर दिया है।

पाराशरी मत से सप्तवर्गी बल इस प्रकार हुआ

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंग,ल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | १°-५२'-३०'' | १°-२८'-७'' | २°-१'-५२'' | २°-०'-०'' | १°-११'-१४'' | २°-२०'-३७'' | २°-११'-१५'' |

पाराशरी के अनुसार सप्तवर्गी बल में वर्गेश्वर का सम्बन्ध, लग्न कुंडली से विचार कर बल दिया है। परन्तु केशव ने ग्रह से वर्गेश का सम्बन्ध विचार कर बल निकाला है। केशव का मत कइयों को मान्य है। इस कारण केशव मत से ही पहिले सप्तवर्गी बल साधन किया है।

१ ( ३ ) युग्मायुग्म या भांश बल

स्थान बल के अन्तर्गत तीसरा बल युग्मायुग्म बल है जिसे भांश बल या युग्मा-युग्मा बल भी कहते हैं।

स्त्री संज्ञक ग्रह चंद्र और शुक्र हैं। शेष ग्रह: पुरुष हैं। यहां नपुंसक ग्रह भी पुरुष ग्रह में सम्मिलित हैं।

सम राशि स्त्री संज्ञक होती है। विषम राशि पुरुष संज्ञक है।

स्त्री ग्रह स्त्री राशि में बलवान होता है। पुरुष ग्रह पुरुष राशि में बलवान होता है।

इस प्रकार लग्न कुंडली की राशि और नवमांश कुंडली में ग्रह और राशि का स्त्री पुरुष सम्बन्ध विचारने से जो बल होता है वह युग्मायुग्म बल कहलाता है।

युग्मायुग्म बल में यह देखना पड़ता है कि कोई ग्रह स्त्री है या पुरुष और वह सम राशि या नवांश में है या विषम राशि या नवांश में है या सम या विषम राशि में है और उसी प्रकार के नवांश में भी है। यदि राशि और नवांश दोनों में हो तो आधा बल ०°-३०′-०″, यदि किसी एक में हो तो पाव बल०°-१५′-०″ होता है।

**केशव मत से**

| स्त्रीग्रह— | शुक्र | और | चंद्र | पुरुष-ग्रह | सूर्य, मंगल, बुध, गुरु | | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सम राशि में (स्त्री) | या सम नवांश में (स्त्री) | सम राशि और सम नवांश दोनों में हो तो | इन में से किसी में न हो तो | विषम राशि में (पुरुष) | या विषम नवांश में | विषम राशि और विषम नवांश दोनों में हो तो | इन में से किसी में न हो तो |
| बल १५′ | १५′ | ३०′ | ० | १५′ | १५′ | ३०′ | ०′ |

**युग्मायुग्म बल साधन**

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | (पुरुष) | स्त्री | (पुरुष) | (पुरुष) | (पुरुष) | (स्त्री) | (पुरुष) |
| राशि | ४ | ९ | २ | ४ | ६ | ३ | २ |
| (लग्न कुंडली में) | सम | विषम | सम | सम | विषम | विषम | सम |
| नवांश में | १२ | ७ | २ | ७ | ६ | १२ | ४ |
| | सम | विषम | सम | विषम | सम | सम | सम |
| बल | ० | .० | ० | १५′ | १५′ | १५′ | ० |

इस में सप्तवर्गी चक्र के अनुसार ग्रह की राशि और नवांश की राशि प्रत्येक ग्रह को लेकर इस चक्र में लिख दिया है और नीचे बता दिया है कि वह राशि सम है या विषम।

यहाँ सूर्य पुरुष ग्रह सम राशि या सम नवांश में है इससे सूर्य का ० बल हुआ। यदि राशि या नवांश में से कोई भी विषम होता तो १५′ बल मिल जाता। यदि

० हुआ। यदि दोनों सम होते तो ३०′ बल हो जाता। मंगल पुरुष ग्रह की राशि और नवांश दोनों सम है इससे ० बल हुआ। बुध पुरुष ग्रह नवांश में विषम है तो १५′ बल हुआ।

यदि राशि भी विषम होती तो बल ३०′ हो जाता। इसी प्रकार गुरु पुरुष ग्रह विषम राशि में होने से बल १५′ पाया। नवांश में सम होने से नवांश का बल नहीं रहा। शुक्र स्त्री ग्रह है। नवांश में सम होने से १५′ बल हुआ। राशि विषम होने से राशि का बल नहीं रहा। शनि पुरुष ग्रह है सम राशि में और सम नवांश में होने से किसी का बल नहीं रहा अर्थात् शून्य बल हुआ।

**युग्मायुग्म बल चक्र**

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | ० | ० | ० | १५′ | १५′ | १५′ | ० |

कई लोगों ने इस रीति को माना है परन्तु पाराशरी में कुछ भिन्न प्रकार दिया है।

पाराशर मत—राशि और नवांश दोनों में हो तब १५′ बल मिलता है अन्यथा बल ० हो जाता है। अर्थात् पुरुष ग्रह यदि राशि या नवांश में से किसी एक में विषम हो तो शून्य बल हो जाता है। यदि राशि और नवांश दोनो में विषम हो तब १५′ बल मिलता है इसी प्रकार स्त्री ग्रह राशि या नवांश में से किसी एक में सम हो तो ० बल होगा। यदि राशि और नवांश दोनों में सम हो तब १५′ बल मिलेगा।

**१ (४) केन्द्रादि बल**

स्थान बल के अंतर्गत चौथा केन्द्रादि बल है। ग्रह केन्द्र में पूर्ण बली होता है। पणफर में आधा बल और आपोक्लिम में चौथाई बल होता है। इस कारण ग्रह का बल निकाला जाता है।

**लग्न कुण्डली**




| | केन्द्र में | पणफर | आपोक्लिम |
|---|---|---|---|
| (भाव) | १,४,७,१० | २,५,८,११ | ३,६,९,१२ |
| बल | ६०′ | ३०′ | १५′ |

**केन्द्रादि बल चक्र**

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | ३०′ | ६०′ | १५′ | ३०′ | ३०′ | ६०′ | १५′ |

यहाँ शुक्र चतुर्थ भाव में और चंद्र ग्रह दशम भाव में हैं इस कारण शुक्र चंद्र गुरु केन्द्र में हुए बल ६०'। तीसरे भाव आपोक्लिम में मंगल और शनि हैं बल १५'। पंचम भाव पणफर में रवि बुध होने से इनका ३०' बल हुआ।

इसमें पाराशर और केशव का एक मत है।

१ (५) द्रेष्काण बल

स्थान बल के अंतर्गत यह पाँचवाँ बल है।

सप्त वर्ग साधन में द्रेष्काण निकाल चुके हैं, उसी के अनुसार ग्रहों के बल का विचार होता है। प्रत्येक राशि के ३ द्रेष्काण होते हैं। पहिले द्रेष्काण में पुरुष ग्रह का प्रभाव (अधिकार) रहता है। तीसरे द्रेष्काण में स्त्री ग्रह का और बीच के द्रेष्काण में नपुंसक ग्रह का प्रभाव रहता है। इसी के अनुसार बल का विचार होता है।

यदि ग्रह के अधिकार में वह द्रेष्काण होता है तो ¼ (१५') बल होता है नहीं तो बल हीन समझा जाता है।

कोई ग्रह १०° तक पहिले, २०° तक दूसरे और ३०° तक तीसरे द्रेष्काण में समझा जाता है। इस प्रकार ३ भेद हैं।

| क्रम | ग्रह लिंग | ग्रह | द्रेष्काण | बल | यदि अन्यथा हो तो बल |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | पुरुष ग्रह | सूर्य, मंगल, गुरु | पहिला = १०° तक | १५' | ० |
| २ | नपुंसक ,, | बुध, शनि | दूसरा = २०° ,, | १५' | ० |
| ३ | स्त्री ,, | चंद्र, शुक्र | तीसरा = ३०° ,, | १५' | ० |

द्रेष्काण बल चक्र

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि-अंश | ३-२७° | ८-२०°-५५' | १-१६° | ३-३०° | ८-१८° | २-१७° | १-२०°-३० |
| द्रेष्काण | ३ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ |
| लिंग | पुरुष | स्त्री | पुरुष | नपुंसक | पुरुष | स्त्री | नपुंसक |
| बल | ० | १५' | ० | १५° | ० | ० | ० |

यहाँ रवि पुरुष ग्रह है पहिले द्रेष्काण में होता तो १५' बल पा जाता तीसरे द्रेष्काण में होने से बल हीन हो गया। २०° के ऊपर ३०° के भीतर रवि होने से तीसरा द्रेष्काण हुआ। चंद्र २०°-५५' है २०° के ऊपर तीसरा द्रेष्काण हुआ। चंद्र स्त्री ग्रह है। तीसरे द्रेष्काण में स्त्री ग्रह को बल मिलता है इससे १५' बल हुआ। मंगल १०° के ऊपर २०° के भीतर हैं तो दूसरा द्रेष्काण हुआ। मंगल पुरुष ग्रह है उसको

है दूसरा द्रेष्काण हुआ। यह नपुंसक ग्रह होनेसे दूसरे द्रेष्काण में १५′ बल पा गया। गुरु १०° से ऊपर २०° के र है दूसरा द्रेष्काण हुआ। पुरुष ग्रह को इसमें बल नहीं मिलता इससे शून्य बल हुआ। शुक्र १०° के ऊपर २०° के भीतर हैं दूसरा द्रेष्काण हुआ। शुक्र स्त्री ग्रह है इससे इसमें बल नहीं मिला ० बल हुआ। शनि २०°- ३०′ हैं २०° से ऊपर ३०° के भीतर है तीसरा द्रेष्काण। शनि नपुंसकग्रह होने से तीसरे द्रेष्काण में बल नहीं पाया ० बल हुआ।

१ स्थान बल का योग

ऊपर जो स्थान बल के अंतर्गत ५ प्रकार का बल निक चुके हैं उन्हीं सबका योग कर देने से स्थान बल हो जाता है।

स्थान बल चक्र

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (१) उच्च बल | ०°–२४′–१२″ | ०°–१५′–५८″ | ०°–२३′–५०″ | ०°–३९′–२०″ | ०°–५′–२५″ | ०°–३३′–१५″ | ०°–१०′–१०″ |
| (२) सप्तवर्गी बल | १–२८–० | १–३–४५ | १–४१–१५ | १–३–४४ | १–३–४४ | १–३५–३७ | २–५–३७ |
| (३) युग्मा युग्म बल | ०–०–० | ०–०–० | ०–०–० | ०–१५–० | ०–१५–० | ०–१५–० | ०–०–० |
| (४) केन्द्रादि ,, | ०–३०–० | १–०–० | ०–१५–० | ०–३०–० | १–०–० | १–०–० | ०–१५–० |
| (५) द्रेष्काण ,, | ०–०–० | ०–१५–० | ०–०–० | ०–१५–० | ०–०–० | ०–०–० | ०–०–० |
| स्थान बल योग | २–२२–१२ | २–३४–४३ | २–२०–५ | २–४३–४ | २–२४–९ | ३–२३–५२ | २–३०–४७ |

भिन्न २ प्रकार के स्थान के सम्बंध से यह प्रत्येक ग्रह का स्थान बल हुआ।

२ दिग्बल । दिग् = दिशा ।

इसमें दिशाओं के सम्बंध से प्रत्येक ग्रह के बल का विचार होता है। ग्रह और भाव की दिशाएं नीचे बताई हैं। यदि ग्रह और भाव की दिशा एक होती है तो ग्रह बलवान् हो जाता है नहीं तो उसी अनुपात से ग्रह का बल घट जाता है। केन्द्र में ग्रह बलवान् होता है। केन्द्र के कौन-कौन स्थान में कौन ग्रह बलवान् होता है नीचे दिया है।

| ग्रह | बुध, गुरु | शनि | चंद्र, शुक्र | सूर्य, मंगल |
|---|---|---|---|---|
| ग्रह दिशा | पूर्व | पश्चिम | उत्तर | दक्षिण |
| भाव | लग्न | सप्तम | चतुर्थ | दशम |
| भाव की दिशा | पूर्व | पश्चिम | उत्तर | दक्षिण |

ऊपर बताये भाव में ग्रह का पूर्ण बल होता है। इनसे ६ राशि अंतर पर ग्रह चले जाने पर शून्य बल हो जाता है। इस कारण बली भाव से ६ राशि के अंतर पर जो भाव हो वह ग्रह स्पष्ट में से घटा देने पर प्रगट हो जाता है कि ग्रह शून्य बल से कितने अंतर पर है। उपरांत अनुपात से बल निकाला जाता है कि ६ राशि अंतर हो जाने पर पूर्ण बल १° या ६०′ होता है तो इतने अंतर होने पर कितना बल होगा ? ग्रह और निर्बली भाव का अंतर निकाल कर ६ का भाग उसमें दे देने से दिग्बल प्राप्त होता है। यहाँ ६ का भाग उसी रीति से देना जैसा उच्चबल साधन में किया था। ६ का भाग देने के ४ प्रकार वहाँ बता चुके हैं उन में से किसी एक प्रकार से भाग देना। उन सबमें सरल रीति यही है कि अंश बनाकर ३ का भाग दे दिया जाय। इसका बल निकालने के लिये उच्चबल सारिणी भी उपयोगी है। उच्च बल निकालने की रीति के अनुसार उस सारिणी से उसी प्रकार दिग्बल निकल आता है।

| दिशा | पूर्व | पश्चिम | उत्तर | दक्षिण |
|---|---|---|---|---|
| बली भाव | लग्न | सप्तम | चतुर्थ | दशम |
| निर्बली भाव | सप्तम | लग्न | दशम | चतुर्थ |
| ग्रह | बुध, गुरु, | शनि | चंद्र, शुक्र | सूर्य, मंगल, |

दिग्बल साधन

( १ ) सूर्य या मंगल = ( ग्रह स्पष्ट—चतुर्थ भाव ) = शेष ÷ ६ = दिग्बल कलादि
( २ ) चंद्र या शुक्र = ( ग्रह स्पष्ट – दशम भाव ) = ,, ,, = ,,
( ३ ) बुध या गुरु = ( ग्रह स्पष्ट—सप्तम ) = ,, ,, = ,,
( ४ ) शनि = ( ग्रह स्पष्ट—लग्न ) = ,, ,, = ,,

उच्चबल साधन के अनुसार ग्रह से भाव का अंतर ६ राशि से अधिक हो तो १२ राशि में से शेष घटाकर षड्भाल्प कर लेना, उपरांत शेष में ६ का भाग देना चाहिए तब दिग्बल निकलता है।

उदाहरण रा

(१) सूर्य ३–२७°–२६′–६″ ५४°–२३′–१०″÷३
–चतुर्थ भाव २–२–५६–५६
शेष १–२४–२३–१० = १८′–७″–४३‴ दिग्बल सूर्य का
= ५४°–२३′–१०″

रा
(२) चंद्र ८–२०°–५५′–३५ १७°–५५′–३९″÷३
–दशम भाव ८– २ –५६ –५६ = ५′–५८″–३३‴ चन्द्र का दिग्बल
शेष = ०–१७ –५५ –३९
= १७°–५५′–३९″

रा
(३) मंगल १–१६°–२७′–५८″ १२– ०– ०– ० १६°–३१′–५८″÷३
–चतुर्थभाव २– २ –५६ –५६ ११–१३–२८– २ = ५′–३०″–३९‴
शेष ११–१३ –२८ – २ शेष ०–१६–३१–५८ मंगल का दिग्बल
= १६°–३१′–५८″

६ से अधिक होने से षड्भाल्प किया।

रा
(४) बुध ३–१३°– ०′–३५″ १२– ०– ०– ० ४७°–२७′–३६″÷३
–सप्तमभाव ५– ० –२८ –११ १०–१२–३२–२४ = १५′–४९″–१२‴
शेष १०–१२ –३२ –२४ शेष १–१७–२७–३६ बुध का दिग्बल
= ४७°–२७′–३६″

६ से अधिक है षड्भाल्प किया

रा
(५) गुरु ८–१८°–४४′–५६″ १०८°–१६′–४५″÷३
–सप्तमभाव ५– ० –२८ –११ = ३६′–५″–३५‴
शेष ३–१८ –१६ –४५ गुरु का दिग्बल
= १०८°–१६′–४५″

(६) शुक्र २-१७-१४-५६    १२- ०- ०- ०    १६५°-४४'-५७'' ÷ ३
-सप्तमभाव ८- २-५६-५६    ६-१४-१५- ३    = ५५-१४-५६
शेष ६-१४-१५- ३ . शेष ५-१५-४४-५७    शुक्र का दिग्बल
= १६५°-४४'-५७''

६ से अधिक है षड्भाल्प किया।

रा
(७) शनि १-२०°-३०'-१०''    ८०°-१'-५६'' + ३
-लग्न ११- ० -२८ -११    = २६'-४०''-३६'''
शेष २-२० - १ -५६    शनि का दिग्बल।
= ८०°-१'-५६''

२ दिग्बल चक्र

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | १८'-७''-४३''' | ५'-५८''-३३''' | ५'-३०''-३६''' | १५'-४६''-१२''' | ३६'-५''-३५''' | ५५'-१४''-५६''' | २६'-४०''-३६''' |

३ काल बल

४ प्रकार से काल के सम्बंध का बल मिल कर काल बल होता है।
(१) नतोन्नत बल (२) पक्ष बल, (३) दिन रात्रि त्रिभाग बल (४) समाधि बल।

समय के अनुसार जो ग्रह का बल होता है वह काल बल कहलाता है (१) नत और उन्नत के विचार से जो बल होता है वह नतोन्नत बल है। नत मध्याह्न काल और उन्नत अर्द्धरात्रि काल से विचार होता है। (२) पक्ष के अनुसार पक्ष बल होता है। (३) दिन रात्रि के ३ भाग करने पर दिन रात्रि के विभाग के अनुसार दिन रात्रि त्रिभाग बल होता है और (४) जन्म दिन, मास वर्ष आदि से ग्रह का सम्बंध स्थापित कर जो बल का विचार होता है वह समाधि बल है। इस प्रकार समय के भिन्न-२ विभाग के अनुसार बल का विचार करना पड़ता है।

३ (१) नतोन्नत बल    ( नत + उन्नत = नतोन्नत )

(१) चंद्र, मंगल, शनि,

ये ग्रह रात्रि में बली होते हैं अर्द्ध रात्रि में पूर्ण बली होते हैं। दिन को हीन

बल और मध्याह्न में इन का बल शून्य होता है। अर्द्ध रात्रि और मध्याह्न में ३० घड़ी का अन्तर होता है।

अपना इष्ट जितना हो उससे नत ( मध्याह्न अन्तर ) निकालना पड़ता है। फिर गणित से बल निकलता है। ३० घड़ी में पूर्ण नत बल १ रूप = ६०′ होता है तो इष्ट नत में कितना नत बल होगा ? इस प्रकार नत में ३० का भाग देने से चंद्र मंगल शनि-का नत बल निकल आता है।

(२) सूर्य, शुक्र, गुरु

ये ग्रह मध्याह्न में पूर्ण बली होते हैं, रात्रि में हीन बल और अर्द्ध रात्रि में इन का बल ० हो जाता है। अर्द्ध रात्रि से उन्नत अन्तर निकाला जाता है। अर्द्ध रात्रि में शून्य बल होकर मध्याह्न में पूर्ण बल प्राप्त होने को ३० घड़ी लग जाते हैं। इस प्रकार ३० घड़ी में पूर्णबल १° होता है तो अर्द्धरात्रि अन्तर ( उन्नतमें कितना होगा ?

उन्नत में ३० का भाग देने से सूर्य,शुक्र, गुरु का बल निकल आता है।
नत और उन्नत निकालना पहिले बता चुके हैं।

( ३ ) बुध दिन और रात दोनों में बली होता है इससे इसका पूर्ण बल १ अंश सदा-लिया जाता है

नत-उन्नत साधन

घ. प. वि.

इष्ट काल ३६–३४–३७॥ दिन मान ३२,–१०–३६, दिनार्द्ध १६–५–१८
इष्ट काल मध्याह्न और अर्द्ध रात्रि के बीच है = पश्चिम नत
पश्चिम नत = ( दिनार्द्ध + रात्रि गत घटी ) रात्रि गत घटी = ( रात्रि इष्ट–दिनमान )

| | | |
|---|---|---|
| इष्ट ३६–३४–३७॥ | दिनार्द्ध १६– ५–१८ | ३०– ०– ० |
| – दिनमान ३२–१०–३६ | + रात्रि गतघटी ४–२४– १॥ | २०–२९–१९॥ प.न |
| = रात्रि गत घटी ४–२४– १॥ | = पश्चिम नत २०–२९–१९॥ | ९–३०–४०॥ उ. |

नतोन्नत बल साधन

( १ ) चंद्र मंगल शनि का

नत ( २०–२९–१९॥ ) ÷ ३० = ०°–४०′–५८″–३९‴ बल

( २ ) सूर्य शुक्र गुरु का

उन्नत ( ९–३०–४०॥ ) ÷ ३० = ०°–१९′–१″–२१‴ बल

( १ ) बुध का बल सदा एक सा रहता है = १° = ६०′ बल

यहां गत तिथि निकाली है वर्तमान तिथि की घड़ी पल और निकालना है; जिस की रीति यह है।—

(चंद्र गति–सूर्य गति) = गति अंतर। इतना गति अंतर ६० घड़ी में होता है तो शेष अंश कला विकला में कितना होगा? इसके लिए उपरोक्त १२ का भाग देने से बचा हुआ शेष अंशादि की विकला बना कर ६० का गुणा करो उपरांत गति अंतर को विकला बना कर भाग दो तो वर्तमान तिथि की घड़ी पल आदि निकलेगी।

( शेष × ६० ) ÷ गति अंतर = घड़ी पल आदि वर्तमान तिथि की।

चंद्र गति ७६३′–१६″ शेष ११°–२६′–२६″ ४२३४८ ) २४८२१४० ( ५८
–सूर्य गति ५७–२८ × ६० २११७४०
गति अंतर = ७०५–४८ ६६० + २६ ३६४७४०
७०५′–४८″ = ६८६ × ६० ३३८७८४
× ६० = ४११४० + २६″ २५७५६ × ६०
४२३०० + ४८ = ४११६६″ ४२३४८ ) १५४५३६० ( ३६
= ४२३४८″ गति अंतर शेष की विकला १२७०४४
शेष ११°–२६′–२६″ × ६० / गति अंतर ७०५′–४८″ = ४११६६″ × ६० / ४२३४८ = २४८२१४० / ४२३४८ २७४६२०
२५४०८८
घ. प. वि. २०८३२ × ६०
= ५८–३६–२६ ४२३४८ ) १२४६६२० ( २६
∴ शुक्ल पक्ष की गत तिथि ८४६६६
ति. घ. प. वि. ४०२६६०
११–५८–३६–२६ ३८११३२
इसमें १५ का भाग देने से शुभ ग्रह का शुक्ल पक्ष का पक्षबल २१८२८
होता है। यदि कृष्ण पक्ष का जन्म होता तोः—

( १५ तिथि–गत तिथि घड़ी आदि ) ÷ १५ = शुभ ग्रह का पक्ष बल होता।

पक्ष बल साधन

(१) शुक्ल पक्ष की गत तिथि ११–५८–३६–२६ ÷ १५ = पक्षबल
= ०°–४७′–५४″–२६‴ पक्षबल शुभ ग्रह का ( बुध, गुरु, शुक्र का )

(२) पाप ग्रह रवि मंगल शनि का पक्षबल १– ०– ०– ०
१–(०°–४७′–५४′–२६‴) = ०°–१२′–५″–३४‴) ०–४७–५४–२६
पक्षबल =०–१२– ५–३४

(३) चंद्र पक्ष बल = शुभ बल × २

( ०°–४७'–५४''–२६''' ) × २ = १°–३५'–४८''–५२'''

कई आचार्यों का मत इसे दूना करने का नहीं है क्योंकि यही चेष्टा बल होता है। वे लोग चन्द्र का पक्ष बल ०-४७–५४–२६ ही मानेंगे।

यहाँ शुक्ल पक्ष के जन्म का उदाहरण दिया है। यदि कृष्ण पक्ष का जन्म हो तो चंद्र और सूर्य स्पष्ट का अंतर निकाल कर ऊपर बताये अनुसार गत तिथि घड़ी आदि निकाल लेना। उपरांत जो गत तिथि घड़ी आदि आवे उसे १५ तिथि से घटा देना। जो बचे उस तिथि घड़ी पल आदि में १५ का भाग देना तो शुभ ग्रह का पक्ष बल निकल जायगा। और १° में से शुभ ग्रह का पक्ष बल घटाने से पाप ग्रह का पक्ष बल होगा।

यहाँ चंद्र का बल, शुभ बल का दूना नहीं लिया है क्योंकि कई आचार्य दूना करने के पक्ष में नहीं हैं।

पक्ष बल चक्र।

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | १२'–५''–३४''' | ४७'–५४'–२६'' | १२'–५''–३४'' | १२'–५''–३४''' | ४७'–५४''–२६''' | ४७'–५४''–२६''' | १२'–५''–३४''' |

यहाँ बुध सूर्य के साथ रहने से पाप ग्रह में ले लिया गया है। उपरोक्त पक्षबल केशव की रीति से किया है।

पाराशर की रीति कुछ भिन्न है परन्तु वह सरल है। उसी रीति से पक्षबल साधन करना चाहिए। वह रीति नीचे दी है।

पाराशर मत से = ( चंद्र–सूर्य ) = चंद्र अंतर। वह अंतर ६ से अधिक हो तो चक्र-शल्य कर लेना ( १२ से अंतर घटाना )। फिर सबके अंश बनाकर ३ का भाग देना तो शुभ ग्रह बुध, चंद्र, गुरु, शुक्र का पक्ष बल होगा। ६०'–उपरोक्त शुभ बल = पाप ग्रह मंगल सूर्य शनि का पक्ष बल।

रा

उदाहरण—चंद्र स्पष्ट = ८–२०°–५१'–३५''

सूर्य „ ३–२७ – २२–६

अंतर = ४–२३ – २९–२९

= १४३°–२९'–२९''

१४३°–२९–२९ ÷ ३

= ४७'–४९''–४९'''

शुभ बल

६०'–०–०

४७–४९–४९

१२–१०–११ = पाप बल

इसे भी उच्च बल साधन सारिणी जो पहिले दे चुके हैं उससे भी बल निकाल सकते हैं। जैसे अंतर रा ४–२३°–२९′–२९″ है

पाराशर की रीति से गणित में अधिक अंतर नहीं आता परन्तु रीति सरल है। इस मत से चंद्र को दुगुना नहीं करना पड़ता।

४ राशि = ०–४०′
२३ अंश = ७–४०
२९ कला = ९–४०
२९ विकला = ९–४०

शुभ बल = ०–४७–४९–४९–४०

श्रीपति ने भी पाराशरी के अनुसार ही बताया है परन्तु गणित कुछ क्लिष्ट है।

( चंद्र–सूर्य ) = अंतर। यह ६ से अधिक हो तो १२ से घटाकर सब की कला बनाकर ६ राशि की १०८००′′ का भाग देना = पक्षबल

कृष्ण पक्ष में=( १°–उपरोक्त बल )। शुक्ल पक्ष में जो शुभ ग्रह का बल है वह कृष्ण पक्ष में पाप ग्रह का बल समझना।

( चन्द्र–सूर्य )=अंतर रा ४–२३°–२९′–२९″=८६०९′–२९″ = ८६०९ / १०८००

= रा ०–४७°–४९′–४९″ उपरोक्त ही आया।

पक्ष बल साधन करने के लिये पाराशरी की रीति से ही पक्ष बल साधन करना चाहिए जिसमें पक्ष आदि का कुछ विचार नहीं है। केवल चंद्र से सूर्य घटा कर आवश्यक हो तो शेष को षड्भाल्प कर राशि के अंश बना कर अंश कलादि में ३ का भाग देना तो शुभ ग्रह का पक्ष बल कलादि प्राप्त होगा इसे ६०′ में से घटाने पर पाप ग्रह बल होगा। या उच्च बल सारिणी से पक्ष बल निकाल लो।

३ ( ३ ) दिन रात्रि त्रिभाग बल

यह काल बल के अंतर्गत तीसरा बल है।

दिन में या रात्रि में जैसा जन्म हो दिनमान या रात्रिमान का तीन भाग करने पर यह देखना पड़ता है कि किस भाग में जन्म हुआ है। जिस भाग में जन्म होगा उस का बल १ रूप ( अंश ) होता है। इसी प्रकार समय अनुसार ग्रह के बल का विचार होता है।

दिन में प्रातः काल बुध बली होता है। मध्याह्न में सूर्य बली होता है। संध्या को शनि। रात्रि में प्रथम काल में चंद्र, अर्द्ध रात्रि में शुक्र और अन्त रात्रि में मंगल बली होता है। गुरु दिन और रात्रि में सदा बली रहता है। इस प्रकार

समय के अनुसार ग्रहों का बल १ रूप होता है। अन्य समय में उस का बल शून्य माना जाता है।

=ग्रंश बल=दिन रात्रि विभाग बल।

| दिन रात्रि के विभाग | प्रथम | द्वितीय | तृतीय | |
|---|---|---|---|---|
| दिन में | बुध | सूर्य | शनि | गुरु का सदा |
| रात्रि में | चंद्र | शुक्र | मंगल | बल |
| बल | १° | १° | १° | १° |

उदाहरण

| | घ. प. वि. | | |
|---|---|---|---|
| इष्ट | ३६–३४–३७॥ | ६०–०–० | रात्रिमान |
| दिनमान | ३२–१०–३६ | ३२–१०–३६ दिनमान | ( २७–४९–२४ ) ÷ ३ |
| शेष रात्रि | ४–२४–१॥ | २७–४९–२४ = रात्रिमान | = ९–१६–२८ एकभाग |

घ० प० वि०

रात्रि का विभाग करने पर १ भाग ९–१६–२८ का होता है। जन्म समय में रात्रि ४–२४–१॥ गत हुई थी। यह समय पहिले भाग के अंतर्गत है। इस कारण रात्रि के प्रथम खंड में जन्म हुआ। रात्रि के प्रथम खंड में चंद्र को १° बल मिलता है गुरु का चाहे रात हो या दिन हो चाहे कोई भाग हो सदा १° बल रहता है। शेष ग्रहों का बल शून्य हुआ क्योंकि जन्म काल रात्रि के पहिले खंड में है। यदि दूसरे खंड में होता तो शुक्र का १° बल होता, तीसरे खंड में मंगल को १° बल मिलता। यदि दिन के पहिले खंड में जन्म होता तो बुध को दूसरे खंड में सूर्य को और तीसरे खंड में शनि को १° बल मिल जाता। इसमें केवल कोई एक ही ग्रह को जन्म के अनुसार बल मिलता है और गुरु को तो बल मिलता ही है। और कोई ग्रह को बल नहीं मिलता।

ग्रंश बल चक्र

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | ० | १° | ० | ० | १° | ० | ० |

३ ( ४ ) समाधिबल

काल बल के अंतर्गत यह चौथा बल है।

४ प्रकार का बल मिल कर समाधि बल बनता है।

(१) होरा बल (२) दिनेश बल (३) मासेश बल और (४) वर्षेश बल।

जन्म समय के अनुसार यह बल निकाला जाता है। जो सब से थोड़े समय रहता है उसका अधिक बल होता है। होरा के विचार से जो होरेश होगा उसका बल १° होगा क्योंकि वह थोड़े समय रहता है। उससे अधिक समय तक रहने वाला

दिन का स्वामी है। दिनेश का बल होरेश से $\frac{1}{4}$ कम आता है अर्थात् दिनेश का बल $\frac{3}{4}^\circ$, मासेश इससे अधिक समय रहता है इससे उसका बल $\frac{1}{2}^\circ$ और सबसे अधिक काल तक वर्षेश का प्रभाव रहता है इससे उसका बल $\frac{1}{4}^\circ$ या १५' हुआ। इस प्रकार वर्ष, मास, दिन, और होरा का स्वामी निकाल कर उसका बल लिखते हैं। जो ग्रह जन्म के समय इनमें से किसी का स्वामी होगा उसके अनुसार उसे बल मिलेगा। जैसे जन्म समय मंगल का होरा है तो होरेश मंगल को १° बल मिलेगा। यदि जन्म दिन मंगलवार है तो मंगल को दिन बल $\frac{3}{4}^\circ$ और मिल जायगा। यदि बुधवार का जन्म है तो जन्म दिन स्वामी बुध ग्रह को $\frac{3}{4}^\circ$ बल मिल जायगा। यदि मास स्वामी गुरु है तो गुरु को मास बल $\frac{1}{2}^\circ$ मिलेगा। यदि वर्ष स्वामी शनि है तो शनि को वर्ष बल $\frac{1}{4}^\circ$ मिलेगा। यदि किसी के भी स्वामी नहीं है तो उनका बल शून्य होगा।

| समाधिबल | ग्रह | होरेश | दिनेश | मासेश | वर्षेश |
|---|---|---|---|---|---|
| | बल | ६०'–०" | ४५'–०" | ३०'–०" | १५'–०" |

आगे होरेश आदि निकालने की रीति दी है।

३ ( $\frac{4}{6}$ ) होरेश

जन्म समय वार का होरा जानने की रीति।

६० घड़ी में सातों ग्रह का होरा ग्रहों के सूर्य की परिक्रमा करने के क्रम से व्यतीत होते हैं। २॥ घड़ी (१ घंटा) का एक होरा होता है। दिन रात के २४ होरा होते हैं। होरा का क्रम इस प्रकार है :—

(१) शनि (२) गुरु (३) मंगल (४) सूर्य (५) शुक्र (६) बुध (७) चंद्र।

जो दिन होता है उस का होरा पहिले होता है उस के आगे उपरोक्त क्रम से होरा होता है।

होरा निकालने की रीति

(लग्न–सूर्य) × २ = होरा ÷ ७ = शेष बचे उतनी संख्या जन्म दिन से उपरोक्त क्रम से गिनने पर जो ग्रह आवे वह ग्रह उस दिन का होरेश होता है

| | |
|---|---|
| रा ° ' " | |
| लग्न ११-०-२८-११ | जन्म दिन बुधवार है। बुधवार को आदि वार लेकर उपरोक्त |
| -सूर्य ३-२७-२३-६ | क्रम से गिना तो शेष १ होने से पहिला होरा बुध का ही |
| शेष ७-३ - ५ -५ | आया। इस से होरेश बुध हुआ। |
| × २ | यदि शेष ४ बचता तो उपरोक्त क्रम से बुध से गिनते १ बुध |
| १४-६-१०-१० | २ चंद्र, ३ शनि, ४ गुरु, ५ मंगल, ६ सूर्य, ७ शुक्र इस क्रम से |
| = १५ ÷ ७ शेष १ | गिनना पड़ता परन्तु यहाँ शेष ४ होता तो चौथा होरा गुरु |

का उस समय होता। यदि शेष ० या ७ बचता तो सातवाँ शुक्र का होरा होता।

होरा निकालने की दूसरी रीति

( इष्ट घड़ी × २ ) ÷ ५ = लब्धि होरा क्रम । लब्धि ७ से अधिक हो तो ७ का भाग देकर शेष लेना ।

घ. प. वि.
इष्ट ३६–३४–३७॥
× २
७३–६–१५ = ७४

७४ ÷ ५ = १४४/५ लब्धि=१५ यह लब्धि ७ से अधिक होने से ७ का भाग दिया शेष १ बचा तो उस वार का पहिला होरा हुआ । बुधवार में पहिला होरा बुध का हुआ ।

३ ( ४/२ ) दिनेश

जिस दिन का जन्म होता है वही उस दिन का स्वामी होता है । जैसे बुधवार का जन्म है । इस वार का स्वामी बुध होने से बुध दिनेश को ४५' बल प्राप्त हुआ ।

मासेश और वर्षेश निकालने में कुछ गणित करना पड़ता है । वर्षेश साधन के लिए पहिले कलियुगादि इष्ट अहर्गण निकालना पड़ता है । अहर्गण निकालना पहिले बता चुके हैं । यहाँ वर्षेश निकालने के लिए सूर्य सिद्धांत की रीति से निकाला हुआ अहर्गण लेते हैं । सू. सि. का अहर्गण जन्म दिन का कलि युगादि अहर्गण १८३११५२६ है ( देखो अध्याय ८ )

३ ( ४/३ ) वर्षेश साधन की रीति

( कलि०अहर्गण–३७३ ) ÷ २५२० = लब्धि छोड़कर केवल शेष लेना ।

$\frac{\left(\frac{\text{शेष}}{३६०} \times ३\right) + १}{७}$ = शेष में ३६० का भाग देकर केवल लब्धि लेना । लब्धि में ३ का गुणा कर १ जोड़ना और ७ का भाग देना लब्धि छोड़कर केवल शेष लेना । रविवार से शेष संख्या गिनना जो दिन आवे वहीं वर्षेश होगा ।

$\frac{१८३११५२६ - ३७३}{२५२०}$ = १६३३ शेष ( ७२६ लब्धि छोड़ दिया)

कलि० अ० १८३११५२६
−३७३
२५२०)१८३११५३(७२६लब्धि
१७६४० इसे त्याग
६७१५ दिया
५०४०
१६७५३
१५१२०
१६३३ शेष
इसे लिया

$\frac{\left(\frac{\text{शेष } १६३३}{३६०} \times ३\right) + १}{७}$

$= \frac{(४ \text{ लब्धि} \times ३) + १}{७}$

$= \frac{१२ + १}{७} = \frac{१३}{७}$

= शेष ६ = शुक्रवार
यहाँ शेष ६ लिया

३६०)१६३३(४
१४४०
१९३
लब्धि लिया शेष त्याग दिया

७)१३(१ लब्धि
७ ×
६ शेष

रविवार से ६ गिना तो छठावार शुक्रवार आया
इससे शुक्र वर्षेश हुआ। वर्षेष शुक्र बल = १५′

३ (४) मासेश साधन की रीति

( अहर्गण−३७३ ) ÷ २५२० = का शेष लेना।

शेष

$\frac{(\overline{३० \text{ की लब्धि}} \times २) + १}{७}$ = शेष मास पति

उपरोक्त शेष १६३३ था

$\frac{(\overline{१६३३ \text{ की लब्धि}} \times २) + १}{\overline{(३०}\ ७}$

३०) १६३३ ( ५४
१५०  लब्धि लिया
१३३
१२०
१३ शेष त्याग दिया

७) १०६ ( १५
७
३६
३५
४ शेष

$= \frac{(\text{लब्धि } ५४ \times २) + १}{७} = \frac{१०८ + १}{७} = \frac{१०९}{७}$ = ४ शेष

= शेष ४ इतवार से गिना चौथ बुधवार आया इससे बुध मासपति हुआ। मासेश बुध बल $\frac{१}{२}$°।

३ (४) समाधिबल ( वर्षेश आदि बल ) = होरेश दिनेश मासेश वर्षेश

| | होरेश | दिनेश | मासेश | वर्षेश |
|---|---|---|---|---|
| | बुध | बुध | बुध | शुक्र |
| समाधि बल चक्र | बल १° | ४५′ | ३०′ | १५′ |

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बल | ० | ० | ० | २°−१५′ | ० | १५′ | ० |

यहाँ बुध होरेश दिनेश और मासेश भी है बुध तीनों में बल पाया तीनों का बल का योग १° + ४५′ + ३०′ = २°−१५′ बल बुध का हुआ। शुक्र का बल केवल १५′ ही रहा। शेष ग्रहों को कोई अधिकार न मिलने से बल शून्य रहा।

३ काल बल चक्र

इन चारों बल का योग मिल कर काल बल होता है।

| बल | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ नतोन्नत बल | ०-१६-१-२१ | ०-४०-५८-३१ | ०-४०-५८-३१ | १-०-०-० | ०-१६-१-२१ | ०-१६-१-२१ | ०-४०-५८-३१ |
| २ पक्ष बल | ०-१२-५-३४ | ०-४७-५४-२६ | ०-१२-५-३४ | ०-१२-५-३४ | ०-४७-५४-२६ | ०-४७-५४-२६ | ०-१२-५-३४ |
| ३ त्र्यंश बल | ०-०-०-० | १-०-०-० | ०-०-०-० | ०-०-०-० | १-०-०-० | ०-०-०-० | ०-०-०-० |
| ४ समाधि ,, | ०-०-०-० | ०-०-०-० | ०-०-०-० | २-१५-०-० | ०-०-०-० | ०-१५-०-० | ०-०-०-० |
| काल बल योग | ०-३१-६-५५ | २-२८-५३-५ | ०-५३-४-१३ | ३-२७-५-३४ | २-६-५५-४७ | १-२१-५५-४७ | ०-५३-३-१३ |

४ स्फुट चेष्टा बल (यह चौथा बल है)

स्फुट चेष्टा बल निकालने के लिए पहिले ( १ ) ग्रहों की क्रांति निकालनी पड़ती है ( २ ) फिर क्रांति से अयन बल साधन करना पड़ता है। ( ३ ) उपरांत चेष्टा केन्द्र ( ४ ) और चेष्टा केन्द्र से चेष्टा बल साधन कर अंत में अयन बल जोड़कर ( ५ ) स्फुट चेष्टा बल निकाला जाता है।

परम क्रांति मिथुन के अंत में होती है तब ग्रह का पूरा बल १° होता है।

इसी प्रकार परम दक्षिण क्रांति में १ अंश बल मिलता है। परम क्रांति २४° होती है। दोनों परम क्रांतियों की संधि में आधा बल मिलता है। इस प्रकार ग्रहों की क्रांति से ग्रह का बल निकालना पड़ता है। इस कारण पहिले ग्रहों की क्रांति साधन करनी चाहिए। उस क्रांति से ग्रहों का अयन बल निकालना पड़ता है। क्रांति उत्तर या दक्षिण होती है। कोई ग्रह उत्तर क्रांति में, कोई दक्षिण क्रांति में बली होते हैं। इस कारण अयन के अनुसार ग्रहों का बल निकाला जाता है।

( १ ) बुध = उत्तर और दक्षिण दोनों क्रांति में ( दोनों अयनों में ) बलवान होता है। जब विषुवत रेखा पर बुध होता है तो $\frac{1}{2}$° बल होता है। जब परम क्रांति २४ होती है तो पूरा बल होता है। गणित से निकालते हैं कि २४° परम क्रांति का अंतर पड़ने पर $\frac{1}{2}$° बल का अंतर पड़ता है तो इष्ट क्रांति में कितना होगा ?
( इष्ट क्रांति × $\frac{1}{2}$ ) ÷ २४ = बुध क्रांति ÷ ४८ = $\frac{1}{2}$ + (बुध क्रांति + ४८ )
= ( २४ + बुध क्रांति ) ÷ ४८

( २ ) शनि और चंद्र = ये दक्षिणायन में बली होते हैं। दक्षिण परम क्रांति में पूर्ण बल १° मिलता है। उत्तर परम क्रांति में बलहीन होते हैं। इसके बीच गोल संधि में आधा बल मिलता है। उपरांत दक्षिण गोल में बल बढ़ना आरंभ होता है। उत्तर क्रांति में बल क्षीण होने लगता है

इनका इस प्रकार बल निकलता है—

दक्षिणायन में = ( बुध के अनुसार ) = ( २४° + क्रांति ) ÷ ४८
उत्तरायण में = ( इसके विरुद्ध ) = ( २४° — क्रांति ) ÷ ४८

( ३ ) शेष, सूर्य, मंगल, गुरु, और शुक्र = उत्तरायण में बल बढ़ता है दक्षिणायन में बल घटता है। इस कारण शनि चंद्र के विरुद्ध इसमें क्रिया करनी पड़ती है।
उत्तरायण = ( बुध के अनुसार ) = ( २४ + क्रांति ) + ४८
दक्षिणायन = ( इसके विरुद्ध ) = ( २४ — क्रांति ) ÷ ४८

जिस अयन में ग्रह निर्बल होता है २४ से क्रांति घटाते हैं। पूरी २४ परम क्रांति में तो ० बल हो जाता है। इष्ट क्रांति परम क्रांति से घटाने से यह प्रगट हो जाता है कि कितने शेष बल की क्रांति रही। जहाँ ग्रह बली होता है २४ में क्रांति जोड़नी पड़ती है और २४ × ४८ का भाग देना पड़ता है तब अयन बल निकलता है।

भौमादि ग्रह चंद्र समागम होने या वक्र होने से चेष्टाबली होते हैं। इससे प्रत्येक ग्रह का चेष्टा बल निकालकर उसमें अयन बल जोड़ कर स्फुट चेष्टा बल निकालते हैं।

**क्रांति साधन**

क्रांति बल साधन के लिये पहिले प्रत्येक ग्रह का क्रांति-साधन करना पड़ेगा। सूर्य की क्रांति साधन करना अध्याय ३ में बता चुके हैं उसी प्रकार प्रत्येक ग्रह की क्रांति निकालनी पड़ती है।

क्रांति निकालने के लिये ग्रह स्पष्ट में अयनांश मिलाकर पहिले सायन ग्रह बना लेना पड़ता है। इससे यहाँ अयनांश निकालते हैं।

श्रावण शुक्ल १२ सम्वत् १९७० शाके १८३५ का ग्रह लाघवीय अयनांश :—

१८३५ वर्ष आरम्भ का =२३°–११′–०″ चैत्रशु. १ से श्रावण शु. १ तक=४ मास
–४४४ चलित २२ श्रा. शु. १ से श्रा.शु.१२ तक = १२ दिन
६० )१३९१ ( २३ =२३–११–२२ ४ मास × ५″ = २०″
१२० अयनांश १२ दिन × १०‴ = १२०‴ = २
१९१ चलित अय० = २० + २ = २२″
१८०
११

४ ( १ ) क्रांति साधन

क्रांति २ प्रकार की होती है उत्तरायण और दक्षिणायन।

सायन ग्रह तुलादि = दक्षिक्रणांति, मेषादि = उत्तरक्रांति।

क्रांति साधन की रीति अध्याय ३ में दे चुके हैं, एक और रीति यहां देते हैं।

| क्रांति खंड | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध्रुव | ४० | ८० | ११७ | १५१ | १८१ | २०६ | २२४ | २३६ | २४० |

इसी के अनुसार भुजांश पर से स्थूल क्रांति निकालने की सारिणी अध्याय ३ में दे चुके हैं। यहाँ गणित द्वारा क्रांति निकालने की रीति देते हैं।

सायन ग्रह के भुजांश बनाकर १० का भाग देना। केवल अंश में १० का भाग देने से जो लब्धि आवे वह क्रांति खंड हुआ इसे प्राप्त खंड और इसके आगे के खंड को अग्रिम खंड कहेंगे। अग्रिम खंड के ध्रुव से प्राप्त खंड के ध्रुव का अन्तर निकालकर शेष अंश कलादि में गुणाकर उस में प्राप्त खंड का ध्रुवांक जोड़कर १० का भाग देना जो उत्तर आवे वही क्रांति होगी।

इस रीति से प्रत्येक ग्रह की क्रांति साधन करते हैं। भुजांश बनाना पहिले बता चुके हैं।

( १ ) सूर्य क्रांति साधन

रा

सूर्य ३-२७°-२३′- ६″ भुजांश ३९°-२५′-३२″ + १० शेष ९°-२५′-३२

+ अयनांश ०-२३ -११ -२२ =लब्धि ३= तीसरा खंड × ३४

सायन सूर्य=४-२० -३४ -२८ शेष ९°-२५′-३२″ | १८ | ८

१४०°-३४′-२८″ प्राप्त तीसरा खंड=११७ ध्रुवांक १४ | १० |

१८०- ०- ० अग्रिम चौथा „ =१५१= ३०६

-१४०-३४-२८ =ध्रुव अंतर =३४ ३२० | २८ | ८

=भुजांश ३९-२५-३२ ३२०-२८-८ + १०

( शेष × ध्रुवांतर / १० + प्राप्त ध्रुव ) + १० = क्रांति = ३२-२-४८

+ ११७

( ( ९°-२५′-३२″ ) × ३४ / १० + ११७ ) + १० = १४९-२-४८

१४९-२-४८ ÷ १०

= ( ३२०-२८-८ / १० + ११७ ) + १० = ( ३२-२-४८ ) + ११७ / १०

= १४९-२-४८ + १० = १४°-५४′-१६″ उत्तर क्रांति (सायन ग्रह मेषादि होने से)

( २ ) चंद्र क्रांति साधन

भुजांश ७५°-५३′-३″ + १० शेष ५-५३-३

रा = लब्धि ७ प्राप्तखंड × १२ ध्रुवांतर

चंद्र ८-२०°-५५′-३५″ शेष ५°-५३′-३″ ०-३६

+ अयनांश ०-२३ -११ -२२ प्राप्त खंड ७=२२४ ध्रुवांक १०-३६

सायन चंद्र=९-१४ - ६ -५७ अग्रिम „ ८=२३६ „ ६०

=२८४°-६′-५७″ ध्रुव अन्तर १२ ७०-३६-३६ ÷ १०

३६०- ०- ० =७°-३′-३९″

२८४- ६-५७ + २२४

भुजांश =७५ -५३- ३ २३१-३-३९ + १०

= २३-६-२१ क्रांति

( ( शेष ५-५३-३ ) × १२ ध्रुवांतर / १० + २२४ ) ÷ १०

= ( ७०-३६-३६ / १० + २२४ ) ÷ १० = ( ७-३-३९ ) + २२४ / १०

= २३१-३-३९ ÷ १० = २३-६-३१ क्रांति दक्षिण ( तुलादि होने से )

**( ३ ) मंगल क्रांति साधन**

रा

मंगल १-१६°-२७′-५८″ प्राप्त खंड ६=२०६ध्रुवांक    शेष ६-३६-२०

+अयनांश ०-२३ -११-२२    अग्रिम ,, ७=२२४ ,,    × १८

सायन भौम=२-६-३६-२०    ध्रुवांतर =१८    ६०

=६६°-३६′-२०″ ( शेष—६-३६-२० × १८ / १० + २०६ ) ÷ १०    ११४२

=भुजांश ६६°-३६′-२०″    १६०

६०) ६६-३६-२० (६ प्राप्त खंड = ( १७३-४८-० / १० + २०६ ) ÷ १०    १७३-४८-० ÷ १०

६०    =१७-२२-४८

शेष ६-३६-२०    = ( १७-२२-४८ + २०६ ) + १०    +२०६

=२२३-२२-४८ + १०    २२३-२२-४८ + १०

=२२-२०-१६ क्रांति उत्तर (मेषादि )    =२२-२०-१६ क्रांति

**(४) बुध क्रांति साधन**    भुजांश ५३°-४८′-३ ÷ १०    ३″-४८-३

बुध ३-१३- ०-३५ = प्राप्त खंड=५=१८१ ध्रुवांक    × २५

+ अयनांश ०-२३-११-२२    अग्रिम ″ ६=२०६    १-१५

सायन बुध =४- ६-११-५७    ध्रुवांतर= २५    १२-०

=१२६°-११′-५७″    शेष ३°-४८′-३″    ७५

१८०- ०- ०    (शेष ३-४८-३ × २५ / १० + १८१) ÷ १०    ८७-१-१५ ÷ १०

१२६-११-५७    =८-४२-७

भुजांश ५३-४८-३    = ( ८७-१-१५ / १० + १८१ ) ÷ १०    +१८१

१८६-४२-७ ÷ १०

(८-४२-७ + १८१) ÷ १०    १८-५८-१२

= १८६-४२-७ ÷ १०    क्रांति

=१८°-५८′-१२″ क्रांति उत्तर मेषादि

**(५) गुरु क्रांति साधन**

रा

गुरु ८-१८°-४४′-५६″    शेष ८°-३-′-४२″ × १२ / १० + २२४) ÷ १०    ८-३-४२

× १२

+ अयनांश ०-२३-११-२२    = ( ९६-४४-२४ / १० + २२८ ) ÷ १०    ८-२४

सायन गुरु ९-११-५६-१८    ०-३६

९६

९६-४४-२४ ÷ १०

= २८१°-५६′-१८″ = (९-४०-२६ + २२४) ÷ १०

३६०- ०- ० = २३३-४०-२६ ÷ १०

२८१-५६-१८ = २३°-२२′-२″ क्रांति दक्षिण = ९-४०-२६

भुजांश = ७८- ३-४२ ÷ १० ( तुलादि ) + २२४

प्राप्त खंड ७ = २२४ ध्रुवांक = २३३-४०-२६ ÷ १०

अग्रिम " ८ = २३६ " = २३३-४०-२६ ÷ १०

ध्रुवांतर १२ = २३°-२२′-२″

शेष ८°-३′-४२″

(६) शुक्र क्रांति साधन भुजांश ७९-३३-३९ ÷ १० ९-३३-३९

रा × १२

ध्रु.शु. २-१७°-१४′-५९″ प्राप्त खंड ७=२२४ ध्रुवांक ७-४८

+ अयनांश ०-२३-११-२२ ऐक्य ,, ८=२३६ ,, ६-३६

सायन शुक्र=३-१०-२६-२१ ध्रुवांतर १२ १०८

=१००°-२६′-२१″ शेष ९°-३३′-३९″ ११४-४३-४८ ÷ १०

$\left(\frac{(९\text{-}३३\text{-}३९ \times १२)}{१०} + २२४\right) \div १०$ =११-२८-२२

+ २२४

१८०-०-० $= \left(\frac{११४\text{-}४३\text{-}४८}{१०} + २२४\right) \div १०$ २३५-२८-२२ ÷ १०

१००-२६-२१ = २३-३२-५०

भुजांश ७९-३३-३९ = (११-२८-२२ + २२४) ÷ १०

= २३५-२८-२२ ÷ १०

= २३°-३२′-५०″ क्रांति उत्तर ( मेषादि )

(७) शनि क्रांति साधन

रा $\left(\frac{\text{शेष } ३\text{-}४१\text{-}३२ \times १२}{१०} + २२४\right) \div १०$ ३-४१-३२

शनि १-२०°-३०′-१०″ × १२

अयनांश ०-२३-११-२२ $\left(\frac{४४\text{-}१८\text{-}२४}{१०} + २२४\right) \div १०$ ६-२४

सायन शनि=२-१३-४१-३२ ८-१२

= ७३°-४१′-३२″ = (४-२५-५० + २२४) ÷ १० ३६

भुजांश=७३°-४१′-३२″ ÷ १० =२२८-२५-५० ÷ १० ४४-१८-२४ ÷ १०

प्राप्त खंड ७=२२४ ध्रुवांक = २२°-५०′-३५″ क्रांति = ४-२५-५०

ऐक्य ,, ८=२३६ उत्तर ( मेषादि) + २२४

ध्रुवांतर = १२ = २२८-२५-५० ÷ १०

शेष = ३°-४१′-३२″ = २२-५०-३५

४ (१) क्रांति चक्र (सब ग्रहों की क्रांति इस प्रकार हुई )

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रांति | १४°-५४'-१६" | २३°-६'-२१" | २२°-२०'-१६" | १८°-५८'-१२" | २३°-२२'-२' | २३-५२-५० | २२°-४०-३५" |
| | उत्तर | दक्षिण | उत्तर | उत्तर | दक्षिण | उत्तर | उत्तर |

४ (२) केशवी मत से अयन बल साधन

(१) रवि, गुरु, मंगल, शुक्र = $\frac{२४\pm\text{क्रांति}}{४८}$ ( उत्तर + दक्षिण − )

(२) शनि, चंद्र = (२४±क्रांति) ÷ ४८ ( उत्तर − दक्षिण + )

(३) बुध = (२४ + क्रांति ÷ ४८ (उत्तर + दक्षिण + )

(१) सूर्य क्रांति १४–५४–१६ उत्तर +

२४– ०– ०
+ १४–५४–१६
३८–५४–१६ ÷ ४८
= ०°–४८'–३७"
सूर्य अयनबल

४८)३८°–५४–'–१६"(०°
× ६०
२२८० + ५४
४८)२३३४(४८'
१९२
४१४
३८४
३०

३० × ६०
१८०० + १६
४८)१८१६(३७"
१४४
३७६
३३६
४०

(२) चंद्र क्रांति २३°–६'–२१" दक्षिण +

२४– ०– ०
+ २३– ६–२१
= ४७– ६–२१ ÷ ४८
= ०°–५८'–५२"
चंद्र अयनबल

४८)४७°–६'–२१"(०
× ६०
२८२० + ६
४८)२८२६(५८'
२४०
४२६
३८४
४२

४२ × ६०
२५२० + २१
४८)२५४१(५२"
२४०
१४१
९६
४५

(३) मंगल क्रांति २२°–२०′–१६″ उत्तर + ४८) ४६–२०–१६ (० ४४ × ६०

२४–०–०
+ २२–२०–१६
४६–२०–१६ ÷ ४८
= ०°–५७′–५५″

× ६०
२७६० + २०
४८ ) २७८० ( ५७′
२४०
३८०
३३६
४४

२६४० + १६
४८ ) २६५६ ( ५५″
२४०
२५६
२४०
१६

मंगल का अयन बल

(४) बुध क्रांति १८°–५८′–१२″ उत्तर + ४८ ) ४२–५८–१२ ( ० ३४ × ६०

२४–०–०
+ १८–५८–१२
४२–५८–१२ ÷ ४८
= ०–५३–४२

× ६०
२५२० + ५८
४८ ) २५७८ ( ५३′
२४०
१७८
१४४
३४

२०४० + १२
४८ ) २०५२ ( ४२″
१९२
१३२
९६
३६

बुध अयन बल

(५) गुरु क्रांति २३–२२–२ दक्षिण – ४८ ) ३७–५८ ( ०′

२४–०–०
– २३–२२–०
०–३७–५८ ÷ ४८
= ०°–०′–४७″

× ६०
२२२० + ५८
४८ ) २२७८ ( ४७″
१९२
३५८
३३६
२२

गुरु अयन बल

(६) शुक्र क्रांति २३–५२–५० उत्तर + ४८ ) ४७–५२–५० ( ०   ४० × ६०

२४–०–०

\+ २३–५२–५०

४७–५२–५० ÷ ४८

०–५९–५१

× ६०

२८२० + ५२

४८ ) २८७२ ( ५९'

२४०

४७२

४३२

४०

२४०० + ५०

४८ ) २४५० ( ५१''

२४०

५०

४८

२

शुक्र अयन बल

(७) शनि क्रांति २०–५०–३५ उत्तर – ४८ ) ३–९–२५ ( ०   ४५ × ६०

२४–०–०

– २०–५०–३५

३–९–२५ ÷ ४८

= ०°–३'–५६''

× ६०

१८० + ९

४८ ) १८९ ( ३'

१४४

४५

२७०० + २५

४८ ) २७२५ ( ५६''

२४०

३२५

२८८

३७

शनि अयन बल

अयन बल चक्र

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अयन बल | ०°–४८'–३७'' | ०°–५८'–५२'' | ०°–२७'–५५'' | ०°–५३'–४२'' | ०°–०'–४७'' | ०°–५९'–५१'' | ०°–३'–५६'' |

अयन बल साधन करने में कहीं २४ में क्रांति जोड़ी गई है कहीं २४ से क्रांति घटाई गई है, इसका कारण ऊपर बताया जा चुका है कि बुध दोनों अयन में बली होता है शनि और चंद्र दक्षिणायन में बली, सूर्य मंगल गुरु और शुक्र उत्तरायण में बली होते है। जहाँ बली होते हैं वहाँ परम क्रांति २४ में इष्ट क्रांति जोड़ी जाती है और जहाँ निर्बल होते हैं वहाँ २४ में से इष्ट क्रांति घटाई जाती है। उपरांत ४८ का भाग देकर अयन बल निकाला जाता है।

आगे अयन बल सारिणी दी है जिस से सुगमता से अयन बल निकल आता है। अयन बल निकालने के लिये उसी का उपयोग करना चाहिए।

भिन्न भिन्न-मत—प्रारब्ध योग में कुछ भिन्न प्रकार से अयन बल निकालना बताया है।

बली अयन में क्रांति में + २४ जोड़ कर ४८ का भाग दिया है और निर्बल अयन में क्रांति में २४ घटाकर ४८ का भाग दिया है। इस रीति से बली अयन में तो कोई अंतर नहीं पड़ता परन्तु निर्बल अयन में बहुत अंतर पड़ जाता हैं। क्रांति में २४ घटाने से न घटे तो ऊपर ३० अंश और जोड़कर २४° घटाना पड़ता है। यहाँ इस प्रकार गणित करने में गुरु और शनि में कुछ अंतर आता है। गणित नीचे दिया है।

( ५ ) गुरु क्रांति २३–२२–२ दक्षिण – ४८ ) २९–२२–२ ( ०

२३°–२२′–२″
–२४
शेष २९–२२–२ + ४८
= ०°–३६′–४२″

× ६०
१७४० + २२
४८ ) १७६२ ( ३६′
१४४
३२२
२८८
३४

३४ × ६०
२०४० + २
४८ ) २०४२ ( ४२
१९२
१२२
९६
२६

गुरु अयन बल

( ७ ) शनि क्रांति २३–५२–५० उत्तर – ४८ ) २६–५०–३५ ( ०

२०–५०–३५
–२४
२६–५०–३५
= ०–३३–३३

× ६०
१५६० + ५०
४८ ) १६१० ( ३३
१४४
१७०
१४४
२६

२६ × ६०
१५६० + ३५
४८ ) १५९५ (
१४४
१५५
१४४
११

शनि अयन बल

अयन बल साधन करने में और भी भिन्न २ मत हैं उन्हें आगे दिया है।

विकला में १२ का गुणा कर १० का भाग देना तो लब्धि मास आयगा उपरांत सम्पूर्ण शेष मास दिन घटी में ३० का गुणा कर १० का भाग देना लब्धि १० होगा। शेष दिन घटी आदि में ६० का गुणा कर १० का भाग देने से घटी और शेष में ६० का गुणा कर १० का भाग देने से पल आयगा जैसा नीचे बताया है। गुणा करने से जो संख्या आती है उस में ६० का भाग देकर जो शेष आवे रखना जो लब्धि आवे बांई ओर की संख्या में जोड़ देना इस प्रकार ६० से शुद्धि करना। गुणन फल चक्र के अनुसार यहाँ गुणा करने में सरलता होती है। यहाँ गुणन फल चक्र से गुणा किया है।

```
१०) ३१°–२४′–३३″ (३ वर्ष       १०)२०७–१८(२० दिन
      ३०                          २००
शेष   १–२४–३३                     ७–१८
          ×१२                       ×६०
        ६–३६                        १८–०
    ४–४८                          ४२०
    १२                          १०)४३८ (४३ घड़ी
१०) १६–५४–३६ ( १ मास               ४०
    १०                             ३८        १०)४८०(४८पल
     ६–५४–३६                       ३०        ४०
          ×३०                       ८×६०     ८०
       १८–०                        ४८०       ८०
    २७–०                                     ०
    १८०                 = वर्ष–मा. दि. घ. पल
    २०७–१८                 ३–१–२०–४३–४८ लग्नायु
```

इस लग्नायु में यदि लग्न का बल ६° से अधिक हुआ तो लग्नराशि तुल्य वर्ष जोड़ना पड़ेगा। भाव स्फुट बल चक्र में लग्न का बल ७°–३२′–४१″ दिया है। बल ६° से अधिक है इस कारण लग्नायु में लग्न की भुक्त राशि तुल्य वर्ष और जोड़ना

रा

पड़ेगा। लग्न ११–०°–२८′–११″ है। इसमें ११ राशि पूर्ण भुक्त हो चुकी है इस कारण ११ राशि होने से राशि तुल्य ११ वर्ष इस में जोड़ना पड़ेगा। लग्न के भुक्तांश ०°–२८′–११″ है। इसकी मासायु भी निकाल कर जोड़नी पड़ेगी।

लग्न मासायु=लग्न भुक्तांश × २ / ५

=०°-२८'-११" × २ / ५

=०-५६-२२ / ५

लग्न मासायु= मास दिन घ. प.
०-५-३८-२२

५)०-५६-२२(० मास
०
०-५६-२२
× ३०
११-०
२८-०
०
५)२८-११(५ दिन
२५
३-११

३-११
× ६०
११-०
१८०
५)१९१(३८ घड़ी
१५
४१
४०
१ × ६०
५)६०(१२पल
६०
०

लग्नायु — वर्ष-मा. दि. घ. प.
३-१-२०-४३-४८

+ लग्न राशि तुल्य वर्ष=११-०-०-०-०

+ लग्न मासायु ०-०-५-३८-१२

लग्न की स्पष्ट आयु =१४-१-२६-२२-०

उत्पत्ति—आयु का विचार= १ नवांश में १ वर्ष के हिसाब से १ राशि के ३० अंश में ६ नवांश के ६ वर्ष हुए। अर्थात् १०° में ३ वर्ष तो लग्न दायांश में कितना होगा? यह निकालने को लग्न दायांश × ३ / १० करना पड़ता है यह पूर्ण राशि का विचार हुआ। इसमें शेष अंशादि के भी मास निकाल कर जोड़ना पड़ता है तब स्पष्ट आयु होती है। ३० अंश में १२ मास (१ वर्ष) तो शेष इष्ट अंश में कितना होगा?

शेष अंश × १२ / ३० = शेषांश × २ / ५ = मासादिक।

इस लग्न वृद्धि को इस प्रकार अनुपात से भी निकाल सकते हैं

राशि × १ = वर्ष
अंश × २/५ = मास
कला × ६/५ × = दिन
विकला × ६/५ = घड़ी

जैसे
रा
लग्न ११-०°-२८'-११"

११ रा० × १ = ११ वर्ष
० अं. × २/५ = ० मास
२८ क. × ६/५ = १६८/५ दिन-घड़ी
५-३६
११ वि. × ६/५ = ६६/५ =
२-१२ पल

= वर्ष-मा. दि. घ. प.
११-०-५-३८-१२

११-०-५-३८-१२

इस प्रकार लग्न की वृद्धि निकालना सरल है।

११ अंशायु वर्ष आदि चक्र २७

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घटी | पल |
|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १५ | ७ | २० | ६ | ३६ |
| चंद्र | ४ | ७ | १४ | ४२ | ० |
| मंगल | ८ | ११ | १३ | ४८ | ० |
| बुध | ६ | ० | १३ | १ | १२ |
| गुरु | ६ | २ | १२ | २१ | ३६ |
| शुक्र | २३ | ४ | २४ | ४५ | ० |
| शनि | ५ | ५ | २८ | २२ | ४८ |
| लग्न | १४ | १ | २६ | २२ | ० |
| योग | ८१ | ६ | ३ | ३२ | १२ |

अंशायु को आचार्यों ने प्रामाणिक माना है।

# अध्याय २७

## आयुत्रिक [ पिंडायु, निसर्गायु और जीवायु ] साधन

१ तीनों प्रकार की उपरोक्त आयु साधन के लिये पहिले दायांश बना लेना पड़ता है। यह दायांश तीनों प्रकार की आयु साधन में काम देता है।

(अ) दायांश बनाने की रीति

दायांश = उच्चांतर के अंश आदि

( ग्रह का उच्च—ग्रह स्पष्ट ) = उच्चांतर

यदि ग्रह अधिक हो और उच्च की राशि कम हो तो उच्च की राशि में १२ जोड़कर ग्रह घटाना।

( क ) यदि उच्चांतर ६ राशि से कम हो तो १२ राशि में से उच्चांतर घटा देने जो शेष बचे वह शोधित उच्चांतर हुआ। उच्चांतर की राशि का अंश बना लेने पर दायांश अंश कला विकला में होता है।

( ख ) उच्चांतर निकालने को दूसरी रीति भी है ।

( ग्रह स्पष्ट—ग्रह उच्च )—उच्चांतर

इसमें भी शेष ६ राशि से अल्प हो तो १२ राशि में से उच्चांतर घटाकर लेना वह भी शोधित उच्चांत हुआ । इसकी राशि के अंश बना लेने पर दायांश अंश कलादि होता है ।

चाहे ( अ ) या ( ख ) की रीति से दायांश निकालो एक ही सा उत्तर आता है ।

२ इस दायांश से असंस्कृत आयु निकाली जाती है ।

३ दायांश से असंस्कृत आयु निकालने के लिये प्रकार की आयु के ग्रह के पृथक्-पृथक् गुणक वर्ष हैं जिनका दायांश में गुणा कर ३६० का भाग देना पड़ता है तब वर्ष मास आदि ७ ग्रहों की आयु निकल आती है ।

४ पिंडायु साधन = दायांश × ग्रह गुणक वर्ष ÷ ३६० = असंस्कृत आयु

| ग्रह गुणक | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | १९ | २५ | १५ | १२ | १५ | २१ | २० |

५ निसर्ग आयु साधन = दायांश × ग्रह गुणक वर्ष ÷ ३६० = असंस्कृत आयु

| ग्रह गुणक | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | २० | १ | २ | ९ | १८ | २० | ५० |

६ जीवायु साधन = $\frac{\text{दायांश वर्षादि}}{२१} + \frac{\text{दायांश} \times ५}{४२}$ घड़ी पल = ग्रह असंस्कृत आयु

७ तीनों प्रकार की आयु में लग्न आयु निकालने की रीति

लग्न स्पष्ट की राशि छोड़कर केवल अंश कलादि ÷ २०० लब्धि वर्ष आदि आयु । या अंशायु निकालने की सारिणी द्वारा आयु निकाल लेना ।

८ इन सब में ३६० या २१ या ५ या २०० का भाग देने की विशेष रीति है । अर्थात् शेष अंश कलादि जो बचता है सब अंकों में १२ या ३० आदि का गुणा वर्ष के मास दिन आदि बनाने में करना पड़ता है ।

९ असंस्कृत पिंडायु साधन की रीति

( अ ) ( पिंड दायांश × पिंडायु गुणक वर्ष ) ÷ ३६० = लब्धि वर्ष मास आदि

इसमें पिंड दायांश में ग्रह पिंडायु वर्ष का गुणा कर ३६० का विशेष रीति से भाग देना तो वर्ष मास आदि में असंस्कृत आयु निकलती है ।

(क) पिंडदायांश और पिंडायु वर्ष के गुणनफल में ३६० के भाग देने की

सरल रीति

| | | |
|---|---|---|
| लब्धि = वर्ष | जैसे मंगल दायांश | गुणक = गुणन फल |
| केवल अंश = दिन | २५१°–३२′–२″ × १५ | ३७७३-०-३०÷३६० |
| | ३६०)३७७३(१० लब्धि वर्ष | ३०)१७३ दिन (५ मास |
| कला = घड़ी | ३६०० | १५० |
| | शेष १७३ दिन | २३ दिन |
| विकला = पल | घड़ी पल | |
| | ०′–३०″ = ० – ३० | |
| प्रति विकला=विपल | = वर्ष–मा. दि. घ. पल | |
| | १०–५–२३- ०–३० | |

पहिले दायांश में ३६० का भाग देने से जो लब्धि आवे उसे वर्ष और शेष को दिन जानो। दिन के मास बना लो। जो दायांश की कला हो उसे घड़ी, विकला को पल, प्रति विकला को विपल समझ कर सबका योग करो तो आयु वर्ष मास आदि में तुरन्त निकल आयगी। विशेष रीति से ३६० का भाग देने में कुछ अड़चन होती है। इस रीति से सरलता से उत्तर मिल जाता है।

( ख ) दायांश की कला विकला बनाकर गुणक वर्ष का गुणा कर गुणन फल में १२ राशि की कला २१६००″ का भाग दो तो भी वही उत्तर आयगा। परन्तु यहां २१६००′ का भाग भी विशेष रीति से देना पड़ेगा।

( ग ) दायांश की विकला बना कर गुणक वर्ष का गुणाकर गुणनफल में १२ राशि की विकला १२९६००० का भाग साधारण प्रकार से देने से ही उत्तर प्राप्त हो जाता है।

$$\frac{\text{( घ ) इष्ट उच्चांतर}}{\text{(६ राशि का) ६४८०००}''} \times \frac{\text{ग्रह वर्ष}}{\text{२}} = \frac{\text{इष्ट उच्चांतर विकला}}{\text{६४८००}}$$

$$\times \frac{\text{वर्ष} \times \text{६ मास}}{\text{१}} = \text{मास दिन आदि}$$

( ङ ) उच्च के समीप ग्रह हो तो=(ग्रह ∽ उच्च)=अंतर } जिससे जो घटे घटाना।
नीच „ „ „ =(ग्रह ∽ नीच)=अंतर } ∽ =अंतर

नीच अंतर में = ( ग्रहार्द्ध आयु + अंतर आयु ) = योग, असंस्कृत आयु
उच्च „ = (ग्रह पूर्णायु – अंतर आयु ) = शेष, „ „

| | |
|---|---|
| राशि × वर्ष = मास | अंतरपर से इस प्रकार आयु निकाल कर सबका योग करने से अंतर आयु होती है |
| अंश × वर्ष = दिन | |
| कला × वर्ष = घड़ी | |
| विकला × वर्ष = पल | |

( घ ) शोधित उच्चांतर से इस प्रकार आयु निकाल लेना ।

राशि × ग्रह वर्ष = मास
अंश × ,, = दिन
कला × ,, = घड़ी
विकला × ,, = पल

सबका योग करने से असंस्कृत आयु निकल आती है

ऊपर कई प्रकार से आयु निकालने की रीति दी है परन्तु सबसे सरल असंस्कृत आयु निकालने को यही रीति है। ऊपर बताई किसी रीति से आयु निकालो परन्तु सबका एकसा उत्तर आयगा।

१०—असंस्कृत आयु से संस्कृत आयु निकालने की २ रीतियाँ हैं।

( अ ) असंस्कृत आयु निकाल कर उपरांत उसमें हानि करने से संस्कृत आयु निकल आती है।

( क ) दायांश से हानिकृत दायांश बनाया जाता है। फिर हानिकृत दायांश पर से ऊपर बताई रीति से संस्कृत आयु बताई जाती है। ( = हानि कृत दायांश × ग्रह वर्ष ) + ३६० = संस्कृत आयु।

११-हानि करने या हानि कृत दायांश बनाने के लिये इसमें नैसर्गिक मैत्री लेना और इस प्रकार हानि करना।

( अ ) मैत्री शत्रु गृह अस्त शुक्र शनि अस्त में वक्री शत्रु गृही ग्रह हो तो
हानि $\frac{1}{3}$ $\frac{1}{2}$ कोई हानि नहीं होती कोई हानि नहीं होती

( क ) जिस ग्रह की $\frac{1}{2}$ और $\frac{1}{3}$ भी हानि हो तो केवल $\frac{1}{2}$ हानि करना।

( ख ) यदि उस ग्रह का चक्रार्द्ध हानि हो तो जिस प्रकार अंशायु साधन अध्याय २६ के ७ में चक्रार्द्ध हानि गुणक निकालना बताया है उसी प्रकार निकाल कर = ( हानि कृत दायांश × चक्रार्द्ध हानि गुणक ) = स्पष्ट हानि कृत पिंड दायांश।

( ग ) इस प्रकार हानि कृत पिंड दायांश निकाल कर इस से तीनों प्रकार की आयु की संस्कृत आयु निकल आती है।

( घ ) जिन ग्रहों को कोई हानि नहीं हुई उनका आयु निकालने को साधारण पिंड दायांश लेकर आयु निकालना जैसा ५ में बताया है। उस प्रकार निकाली हुई असंस्कृत आयु ही संस्कृत आयु कहलायगी, क्योंकि उसमें कोई हानि नहीं करना है।

१२-दोनों प्रकार की हानि के अतिरिक्त एक और हानि होती है जिसे क्रूरोदय हानि या क्रूरोदय हरण कहते हैं।

( अ ) यह क्रूरोदय हानि केवल आयुत्रिक ( पिंडायु, निसर्गायु और जीवायु ) में होती यह हानि अंशायु में नहीं होती।

( क ) लग्न में कोई क्रूर ग्रह हो तो उस क्रूर ग्रह की आयु में हानि होती है। इस कारण देखना कि लग्न में कोई क्रूर ग्रह है ? वह अकेला है या कोई शुभ ग्रह भी साथ है या उस पर कोई शुभ ग्रह की दृष्टि है।

( ख ) यदि लग्न में क्रूर ग्रह न हो परन्तु लग्न पर क्रूर ग्रह की दृष्टि हो तो क्रूरोदय हरण होता है।

**१२ अ—केशव के मत से क्रूरोदय हरण**

( १ ) लग्न में पाप ग्रह = ( ग्रह पिंडदायांश × लग्न के केवल अंशादि ) ÷ ३६० =लब्धि (उस पाप ग्रह का दायांश–लब्धि) =पाप ग्रह का पिंडादि दायांश

(२) लग्न पर ग्रह की दृष्टि= (द्रष्टा ग्रह का दायांश–लब्धि)=द्रष्टा ग्रह का दायांश।

पिंड दायांश = आयभाग = आयुरश=शोधित उच्चांतर के अंश कलादि।

**१२ क—मतांतर**

पाप दृष्टि में = दायांश — ( पाप ग्रह का भाव फल × लब्धि )

शुभ „ = दायांश—( शुभ ग्रह का भाव फल × लब्धि ) / २

**१२ ख—अन्य मत से क्रूरोदय हरण**

( १ ) लग्न में क्रूर ग्रह हो तो क्रूर ग्रह की गणितागत आयु में इस प्रकार की हानि होती है।

(लग्नस्थ पाप ग्रह की आयु × लग्न की उदित नवांश संख्या) ÷ १०८=वर्ष मास आदि। (लग्नस्थ पाप ग्रह की आयु–प्राप्त वर्ष मास आदि ) = शेष आयु क्रूर ग्रह की। १ राशि में ९ नवांश होते हैं। १२ राशि × ९ = १०८ नवांश।

पूरे नवांश में पाप ग्रह की इतनी आयु है तो इष्ट उदित नवांश में कितनी आयु होगी ? यह गणित से निकालना।

इस प्रकार उदित नवांश संख्या से आयु में गुणाकर १०८ का भाग देने से जो हानि होने वाली है वह प्राप्त होगी। उस आयु को पाप ग्रह की आयु में घटा देने से उस ग्रह की शेष आयु रह जाती है।

( २ ) यह लग्नस्थ क्रूर ग्रह पर शुभ ग्रह की दृष्टि भी हो तो :—

(लग्नस्थ क्रूर ग्रह आयु × लग्न की उदित नवांश संख्या) ÷ २१६=लब्धि वर्ष मास आदि
( १०८ × २ )

( लग्नस्थ क्रूर ग्रह आयु–लब्धि वर्ष आदि ) = शेष क्रूर ग्रह आयु।

( ३ ) लग्न में कई पापग्रह हो तो जो ग्रह बली हो उसकी आयु लेना।

( ४ ) यदि लग्नस्थ क्रूर ग्रह लग्नेश हो तो क्रूरोदय हानि नहीं करना।

( ५ ) लग्न में पाप ग्रह न हो तो यह हानि नहीं होती ।

( ६ ) यदि लग्न पर पाप दृष्टि हो और लग्न में कोई पाप ग्रह न हो तो प्राप्त हानि का आधा ही घटेगा

( ७ ) यदि लग्नस्थ पाप ग्रह पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो तो प्राप्त हानि का आधा ही घटाना बताया है। इसी कारण १०८ × २ = २१६ का भाग देना ऊपर बताया है ।

( ८ ) उदित नवांश

एक राशि में ९ नवांश होते हैं इनमें से जो नवांश वर्तमान समय में उदय हो वही उदित नवांश कहलाता है ।

नवांश विचारने के लिये राशि छोड़कर केवल अंश कलादि को लेकर नवांश निकालना ।

( अ ) उदित नवांश निकालने रीति

३०° में ९ नवांश तो इष्ट कलादि में कितना होगा ? $= \dfrac{\text{लग्न अंशादि} \times ९}{३०}$

$= \dfrac{\text{लग्न अंश} \times ३}{१०}$ उदित नवांश

यह ऊपर बताई रीति से मिलती है ।

$\dfrac{\text{ग्रह दायांश} \times \text{उदित नवांश}}{१०८} = \dfrac{\text{दायांश}}{१०८} \times \dfrac{\text{लग्न अंशादि} \times ९}{३०} = \dfrac{\text{दायांश} \times \text{लग्न अंशादि}}{३६०}$

इस प्रकार = दायांश × लग्न नवांश ÷ १०८ } दोनों का एक ही
या = ,, × लग्न अंशादि ÷ ३६० } सिद्धांत है ।

उदित नवांश संख्या से गुणा करने में कुछ स्थूलता आ जाती है परन्तु लग्न अंशादि से गुणा करने से ठीक उत्तर आता है ।

१३ निसर्गायु साधन

| ( अ ) ग्रह गुणक | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | २० | १ | २ | ९ | १८ | २० | ५० |

( क ) इस में सब क्रिया पिंडायु निकालने के समान है केवल अंतर यही है कि इसमें निसर्गायु के गुणक वर्ष का गुणा उसी प्रकार करना पड़ता है जैसे पिंडायु साधन में पिंडायु के गुणक वर्ष का गुणा किया था उसके स्थान में यहाँ निसर्ग आयु गुणक लेना । और सब क्रिया पिंडायु साधन के समान करना ।

**१४—जीवायु साधन**

**वर्ष-दिन**

( अ ) जीव शर्मा ने पूर्णायु १२०-५ को मान कर ७ ग्रहों में बांट दिया है। प्रत्येक की आयु वर्ष मा. दि. घ. प. होती है। यह उच्चवर्ष १२ राशि में होती
१७-१-२२- ८-३४$\frac{2}{७}$
है। इस पर से एक सारिणी बना ली गई है जिससे सरलता से आयु निकल आती है।

( क ) आरंभ में जो उच्चांतर से तीनों प्रकार को आयु साधन के लिये जो दायांश बनायें हैं उसी पर से आयु निकाली जाती है।

( ख ) गणित से जीवायु निकालने के लिये

$$\frac{\text{दायांश}}{२१}\ \text{वर्षादि} + \frac{\text{दायांश} \times ५}{४२}\ \text{घड़ी पल} = \text{जीवायु}$$

( ग ) इस में भी शेष क्रियायें पिंडायु साधन के समान हैं। अर्थात् जिस प्रकार हानि का विचार होकर असंस्कृत आयु से संस्कृत आयु बनाने का नियम पहिले बता चुके हैं वे सब नियम यहाँ भी लागू होंगे।

१५—उदाहरण देकर तीनों प्रकार की आयु साधन करना आगे बताया है जिससे सब बातें समझ में आ जायंगी।

**पिंडायु, निसर्गायु और जीव शर्मोक्त आयु साधन के लिये दायांश बनाने का उदाहरण**

तीनों प्रकार की आयु साधन के लिये पहिले पिंडादि त्रिक आयुरंश अर्थात् पिंडदायांश बनाना पड़ता है। उस पर से असंस्कृत आयु निकाल कर हानि क्रिया करने के उपरांत संस्कृत आयु बनाई जाती है या इस पिंड दायांश में ग्रह की नैसर्गिक मैत्री के अनुसार ग्रह जिस स्थान में होता है उसके अनुसार हानि आदि क्रिया करने के उपरांत हानि कृत पिंडादि त्रिक आयु अंश पर से संस्कृत आयु बनाई जाती है।

दायांश पर से तीनों प्रकार की आयु साधन की रीति आगे बताई गई है। पिंड दायांश केवल ७ ग्रह का बनता है। लग्न का दायांश निकालने की आवश्यकता नहीं है। लग्न की आयु पृथक् निकाली जाती है।

**१ पिंडादि त्रिक आयु अंश ( तीनों प्रकार की आयु के दायांश ) बनाने की रीति**

( ग्रह स्पष्ट–ग्रह उच्च ) = शेष ६ राशि से अल्प हो तो = (१२ राशि - शेष ) = शेष राशि के अंशादि। उच्चराशि के परम उच्च अंश में ग्रह होने से पूर्ण आयु मिलती है, परन्तु अपने नीच राशि के परम नीच अंश में आधी आयु रह जाती है। इससे ग्रह की राशि से परम उच्च नीच का अंतर जानना पड़ता है। इस कारण उच्च घटाना पड़ता है।

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | रा | रा | रा | रा | रा | रा | रा |
| ग्रह स्पष्ट | ३-२७°-२३'-६" | ८-२०°-५५'-३५" | १-१६°-२७'-५८" | ३-१३°-०'-३५" | ८-१८°-४४'-५६" | २-१७°-१४'-५६" | १-२०°-३०'-१०" |
| −ग्रह उच्च | ०-१० | १-३ | ६-२८ | ५-१५ | ३-५ | ११-२७ | ६-२० |
| शेष | ३-१७-२३-६ | ७-१७-५५-३५ | ३-१८-२७-५८ | ९-२८-०-३५ | ५-१३-४४-५६ | २-२०-१४-५६ | ७-०-३०-१० |
| ६ से कम | १२-०-०-० | | १२-०-०-० | | १२-०-०-० | १२-०-०-० | |
| होने से | ३-१७-२३-६ | | ३-१८-२७-५८ | | ५-१३-४४-५६ | २-२०-१४-५६ | |
| घटाया | | | | | | | |
| शेष = | ८-१२-३६-५४ | | ८-११-३२-२ | | ६-१६-१५-४ | ९-९-४५-१ | |

राशि के अंश } २५२°-३६'-५४", २२७°-५५'-३५", २५१°-३२'-२", २९८-०-३५, १९६-१५-४, २७९-४५-१, २१०°-३०'-१०"
= पिंड दायांश }

पिंडादि त्रिक आयु अंश या पिंड दायांश चक्र २

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पिंड दायांश | २५२°-३६'-५४" | २२७°-५५'-३५" | २५१°-३२'-२" | २९८°-०'-३५" | १९६°-१५'-४" | २७९-४५-१ | २१०-°३०'-१०" |

दूसरी रीति

( उच्च-ग्रह स्पष्ट ) = शेष । ६ राशि से अल्प हो तो १२ से शेष घटाना ।

| | रा | | रा | | रा |
|---|---|---|---|---|---|
| उदाहरण सूर्य उच्च | ०-१०°-०'-०" | बुध उच्च | ५-१५°-०'-०" | | १२-०°-०'-०" |
| सूर्य स्पष्ट | ३-२७-२३-६ | बुध स्पष्ट | ३-१३-०-३५ | | २-१-५९-२५ |
| शेष | ८-१२-३६-५४ | शेष | २-१-५९-२५ | शेष | ९-२८-०-३५ |

= पिंड दायांश २५२°-३६'-५४"

६ से अल्प होने से १२ से घटाया ।

रा

तो ९-२८°-०'-३५ = २९८°-०'-३५" पूर्वोक्त पिंड दायांश आया । दोनों प्रकार से एक ही उत्तर आता है

**( १ ) पिंडायु साधन का उदाहरण**

$$\frac{\text{पिंड दायांश} \times \text{ग्रह पिंडायु वर्ष}}{३६०} = \text{असंस्कृत पिंडायु वर्ष मास आदि}$$

चक्र २ ( ख )

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल |
|---|---|---|---|
| पिंड दायांश | २५२°–३६′–५४″ | २२७°–५५′–३५″ | २५१°–३२–२″ |
| गुणक पिंडायु वर्ष | १९ | २५ | १५ |
| बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
| २९८°–०′–३५″ | १९६°–१५′–४″ | २७९°–४५′–१″ | २१०°–३०′–१०″ |
| १२ | १५ | २१ | २० |

( १ ) रवि

दायांश २५२°–३६′–५४″

× गुणक वर्ष × १९

१७–६

११–२४

४७८८

३६० ) ४७९९–४१–६ ( १३ वर्ष

३६०

११९९

१०८०

११९–४१–६

× १२

१–१२

८–१२

१४२८

३६०) १४३६–१३–१२ (३ मास

१०८०

३५६–१३–१२

३५६–१३–१२

× ३०

६–०

६–३०

१०६८०

३६०) १०६८६–३६–० ( २९ दिन

७२०

३४८६

३२४०

२४६–३६

× ६०

३६–०

१४७६०

३६० ) १४७९६ ( ४१ घड़ी

१४४०

३९६

३६०

३६ × ६०

३६० ) २१६० ( ६

२१६०

सूर्य की असंस्कृत आयु

वर्ष–मा. दि. घ. पल

१३–३–२९–४१–६

( २ ) चंद्र
दायांश २२७°–५५′–३५″
गुणक वर्ष ×२५

१४–३५
२२–५५
११३५
४५४
३६० ) ५६६८–६–३५ ( १५ वर्ष
३६०
२०६८
१८००
२६८–६–३५
×१२
७–०
१–४८
३५७६
३६० ) ३५७७–५५–० ( ६ मास
३२४०
३३७–५५

३३७–५५
×१०
२७–३०
१०११०
३६० ) १०१३७–३० ( २८ दि०
७२०
२९३७
२८८०
५७–३०
×६०
३०–०
३४२०
३६० ) ३४५० ( ९ घड़ी
३२४०
२१० × ६०
३६० ) १२६०० ( ३५ प०
१०८०
१८००
१८००

चंद्र की असंस्कृत आयु
वर्ष मा. दि. घ. प.
१५–६–२८–६–३५

इसी प्रकार और भी ग्रहों की आयु निकाल लेना।

यहाँ गुणनफल में ३६० का भाग देने में कुछ अड़चन प्रतीत होती है इस कारण ६० के भाग देने की सरल कुंजी यह है।

पूर्ण दायांश में ३६० का भाग देने से लब्धि वर्ष आता है। शेष अंश को दिन ला को घड़ी विकला को पल मानकर आयु निकाल लो। जैसे

(१) सूर्य गुणन फल

३६० ) ४७९९°–४१′–६″ ( १३ वर्ष
३६०
११९९ ३०) ११९ (३ मास
१०८०   ९०
११९–४१–६   २९ दिन
दिन–घड़ी–पल
= वर्ष मा. दि. घ. प.
१३–३–२९–४१–६

(२) चंद्र गुणन फल

३६० ) ५६९८–९–३५ ( १५ वर्ष
३६०   दिन
२०९८ ३०) २९८ (९ मास
१८००   २७०
२९८–९–३५   २८ दिन
दिन घ. प.
= वर्ष मा. दि. घ. प.
१५–९–२८–९–३५

(२) पिंडायु निकालने की दूसरी रीति और उदाहरण

( ग्रह–उच्च ) = शेष। शेष यदि ६ राशि से अधिक हो तो १२ घटा कर षड्भाल्प कर लेना। क्योंकि यदि ६ राशि से शेष अल्प हो तब ही यह रीति उपयोगी है। इस कारण ६ से अधिक शेष होने पर षड्भाल्प करना पड़ता है।

$$\frac{\text{षड्भाल्प उच्चांतर} \times \text{ग्रह वर्ष}}{२१६००'} = \text{लब्धि वर्ष आदि गत आयु}$$

( १२ राशि × ३०° × ६०′) = २१६००′   (ग्रह पूर्ण आयु वर्ष–गतायु) = शेष आयु

जैसे सूर्य की पिंडायु निकालना है। सूर्य का पिंडायु वर्ष १९ है।

रा
सूर्य ३–२७°–२३′–६″
–सूर्य उच्च ०–१०
शेष = ३–१७–२३–६
रा
३–१७°–२३′–६″
× ३०
९० + १७ = १०७ × ६०
= ६४२० ÷ २३
= ६४४३′–६″

वर्ष मा. दि. घ. प.
पूर्णायु १९– ० –० –० –०
–गतायु ५– ८ –०–१८–५४
शेष १३–३–२९–४१–

६४४३′–६
ग्रह वर्ष × १९
१–५४
५७९८७
६४४३
१२२४१८–५४

२१६००)१२२४१८′–५४′(५
१०८०००   वर्ष
१४४१८–५४
घड़ी–पल
६०)१४४१८(२४० दिन
१२०
२४१ ३०)२४०(८ मास
२४०   २४०
१८   ०
घड़ी   दिन
वर्ष–मा. दि. घ. प.
= ५–८–०–१८–५४ गतायु

= सूर्य की असंस्कृत आयु
वर्ष मा. दि. घ.–प.
१३–३–२६–४१–६

यहाँ ३६० अंश की कला बनाकर भाग दिया है इससे षड्भाल्प उच्चांतर की भी कला बनाकर २१६०० का भाग संक्षिप्त रीति से दिया है क्योंकि विशेष रीति से भाग देने में समय लगता है। २१६०० कला का भाग देने से लब्धि वर्ष आये। कला बराबर घड़ी के यहाँ होती है इससे शेष कला विकला को घड़ी पल मान लिया। घड़ी के दिन मास आदि बना लिये।

दूसरा उदाहरण
–चंद्र ८–२०–५५–३५
चंद्र उच्च १–३
शेष ७–१७–५५–३५

यह ६ से अधिक है तो षड्भाल्प किया

१२– ०– ०– ०
७–१७–५५–३५
शेष ४–१२– ४–२५
रा
= ४–१२°–४′–२५
× ३०
१२० + १२ = १३२ × ६०
= ७९२० + ४
= ७९२४′–२५″

७९२४′–२५″
चंद्र वर्ष × २५
१०–२५
३९६२०
१५८४८
१९८११०–२५

२१६००)१९८११०′–२५″(९ वर्ष
१९४४००
३७१०–२५
घड़ी-पल

६०)३७१०(६१ दिन
३६०
११०
६०
५०
घड़ी

३०)६१(२ मास
६०
१ दिन

= वर्ष मा. दि. घ. प.
९–२–१–५०–२५ गतायु
वर्ष मा. दि. घ. प.
पूर्णायु २५–०– ०– ०– ०
–गतायु ९–२– १–५०–२५
शेष १५–९–२८– ९–३५
चंद्र की असंस्कृत आयु
= वर्ष मा. दि. घ. प.
१५–९–२८–९–३५

३ ) ऊपर बताई रीति को दूसरे प्रकार से करते हैं। तीसरी रीति

उच्च से ग्रह घटाकर शेष ६ से अधिक लेकर ३६०° की कला या विकला बनाकर भाग देंगे।

रा

सूर्य उच्च ०–१०–०′–०″

सूय स्पष्ट ३–२७–२३–६

अंतर ८–१२–३६–५४

यही शोधित उच्चांतर हुआ। क्योंकि अंतर ६ राशि से अधिक है शेष कम होता तो १२ से घटाना पड़ता।

रा

८–१२°–३६′–५४

×३०

२४०+१२=२५२×६०

=१५१२०+३६

=१५१५६′×६०

=९०९३६०+५४

=९०९४१४″

शोधित उच्चांतर सूर्य वर्ष

९०९४१४″×१९

३६०°×६०′×६०″=१२९६००″

=वर्ष मास आदि

९०९४१४″

सूर्य वर्ष×१९

८१८४७२६

९०९४१४

१७२७८८६६

१२९६००० ) १७२७८८६६ ( १३ वर्ष

१२९६०००

४३१८८६६

३८८८०००

४३०८६६ पल

६० ) ४३०८६६ ( ७१८१ घड़ी

४२०

१०८

६० ६०) ७१८१ ( ११९ दिन

४८६ ६०

४८० ११८

६६ ६०

६० ५८१

६ पल ५४०

=वर्ष–मा. दि. घ. प. ४१ घड़ी

१३–३–२९–४१–६

सूर्य की असंस्कृत आयु

( ४ ) पिंडायु साधन की चौथी रीति

उच्च और नीच में ६ राशि का अंतर है = १८०° = १०८००′ = ६४८०००″
उच्च से नीच में आने में ग्रह की आधी आयु रह जाती है।

६ राशि अंतर में पूर्णायु / २ आयु होती है तो इष्ट उच्चांतर में कितनी होगी ?

= इष्ट उच्चांतर विकला / ६४८०००″ × ग्रह वर्ष / २ = आयु वर्ष

पूर्णायु वर्ष के मास बना कर आधा कर लेना और उच्चान्तर विकला से गुणा कर ६ राशि की विकला ६४८०००″ से भाग देना तो आयु निकल आयगी।

जैसे सूर्य का उच्चान्तर ८रा–१२°–३६′–५४″ = ९०९४१४″ है

९०९४१४″ / ६४८००० × १९ वर्ष × १२ / २ = ९०९४१४ / ६४८००० × ११४ / १ मास

= १०३६७३१९६ / ६४८००० = मास दिन घ. प. १५९-२९-४१-६ = वर्ष-मा. दि. घ. पल १३-३-२९-४१-६ सूर्य असंस्कृत आयु

```
  ९०९४१४
  × ११४
 ३६३७६५६
 ९०९४१४
९०९४१४
१०३६७३१९६
```

```
६४८००० ) १०३६७३१९६ ( १५९ मास
          ६४८०००
          ३८८७३१९
          ३२४००००
           ६४७३१९६
           ५८३२०००
           ६४११९६ × ३०
६४८००० ) १९२३५८८० ( २९ दिन
          १२९६०००
           ६२७५८८०
           ५८३२०००
            ४४३८८० × ६०
            २६६३२८००
```

```
६४८०००) २६६३२८०० (४१ घड़ी
         २५९२०००
           ७१२८००
           ६४८०००
            ६४८०० × ६०
६४८००) ३८८८००० (६ पल
        ३८८८०००
```

(५) पाँचवी रीति

देखो ग्रह उच्च के समीप है या नीच के समीप। जिसके समीप हो उससे ग्रह का अंतर निकालो।

(१) उच्च के समीप = (ग्रह ∽ उच्च) = अंतर } जिसमें जो घटे घटाना।
नीच „ „ = (ग्रह ∽ निच्च) = „ } ∽ = अंतर

(२) अंतर की आयु निकालना = अंतर आयु

नीच अंतर में = (ग्रह अर्द्ध आयु + अंतर आयु) = योग असंस्कृत आयु

उच्च „ = (ग्रह पूर्णायु — अंतर आयु) = शेष „ „

अंतर पर से इस प्रकार आयु निकालकर योग करने से अंतर आयु निकलती है।

राशि × वर्ष = मास; अंश × वर्ष = दिन; कला × वर्ष = घड़ी; विकला × वर्ष = पल।

उदाहरण

(१) सूर्य रा ३–२७°–२३′–६″ यह उच्च के समीप होने से सूर्य से उच्च घटाया सूर्य
उच्च ०–१० का पिंडायु वर्ष १९ है इससे अंतर × १९।
शेष ३–१७–२३–६ = अंतर
रा ° ′ ″

| | | वर्ष मा. दि. घ. पल |
|---|---|---|
| अंतर | ३–१७–२३–६ | |
| ३ राशि = ३ × १९ = ५७ मास = | | ४–९–०–०–० |
| १७° = १७ × १९ = ३२३ दिन = | | ०–१०–२३–०–० |
| २३′ = २३ × १९ = ४३७ घड़ी = | | ७–१७–० |
| ६″ = ६ × १९ = ११४ पल = | | १–५४ |
| योग = | | ५–८–०–१८–५४ = अंतर आयु |

उच्च से अंतर निकाला था इससे

| | व.—मा.—दि.—घ.—प. |
|---|---|
| पूर्णायु– | १९—०—०—०—० |
| –अंतर आयु | ५—८—०—१८–५४ |
| शेष | १३—३—२९—४१—६ = सूर्य की असंस्कृत पिंडायु। |

रा – ° – ′ – ″

(२) चंद्र ८–२०–५५–३५ यह नीच के समीप होने से नीच घटाया।
नीच ७–३ चंद्र पूर्ण वर्ष = आधे वर्ष नीचायु के वर्ष–मास
अंतर १–१७–५५–३५ २५ १२–६

| | वर्ष | मा. | दिन | घ. | पल |
|---|---|---|---|---|---|
| १ राशि = १ × २५ = २५ मास = | २ | १ | | | |
| १७° = १७ × २५ = ४२५ दिन = | ० | १४ | ५ | | |
| ५५′ = ५५ × २५ = १३७५ घड़ी = | ० | ० | २२ | ५५ | |
| ३५″ = ३५ × २५ = ८७५ पल = | | | | १४ | ३५ |
| योग | ३ | ३ | २८ | ९ | २५ = अंतर वर्ष |

| | व. | मा. | दि. | घ. | प. | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| नीचायु | १२ | ६ | ० | ० | ० | नींच से अंतर निकाला था |
| + अंतर वर्ष | ३ | ३ | २८ | ९ | ३५ | इस से नीच वर्ष में अंतर वर्ष |
| योग = | १५ | ९ | २८ | ९ | ३५ | जोड़ने से आयु प्राप्त हुई। |

चंद्र की असंस्कृत पिंडायु

(६) छठी—पिंडायु साधन की सबसे सरल रीति

(उच्च—ग्रह) = शेष उच्चांतर यह शेष ६ से कम रहे तो

(१२ राशि—उच्चांतर) = शोधित उच्चांतर

उच्च से ग्रह न घटे तो उच्च की राशि में १२ जोड़कर घटाना।

इस प्रकार सब ग्रहों का उच्चांतर निकाल लेना।

उपरांत नीचे बतायी रीति से शोधित उच्चांतर से आयु निकाल लेना।

राशि × ग्रह वर्ष = मास
अंश × ,, = दिन
कला × ,, = घड़ी
विकला × ,, = पल

ग्रह की पिंडायु या निसर्ग आयु जो निकालनी हो उसी के अनुसार ग्रह के वर्ष लेना। जैसे निसर्ग आयु निकालनी है तो निसर्ग आयु के वर्ष लेना और पिंडायु निकालनी है तो पिंडायु के वर्ष लेना।

यहाँ इसी रीति से सब ग्रहों की पिंडायु निकालते हैं

(१) सूर्य पिंडायु साधन सूर्य पिंडायु वर्ष १९ है इससे १९ का गुणा किया।

सूर्य उच्च ० - १० - ० - ०
—सूर्य ३ - २७ - २३ - ६
उच्चांतर = ८ - १२ - ३६ - ५४
यह ६ राशि से अधिक है इससे १२ से नहीं घटाना पड़ा।

| | व. | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|---|
| ८ रा. = ८ × १९ = १५२ मास = | १२ | ८ | ० | ० | ० |
| १२° = १२ × १९ = २२८ दिन = | | ७ | १८ | ० | ० |
| ३६′ = ३६ × १९ = ६८४ घड़ी = | | | ११ | २४ | ० |
| ५४″ = ५४ × १९ = १०२६ पल = | | | | १७ | ६ |
| योग = | १३ | ३ | २९ | ४१ | ६ |

(५) पाँचवी रीति

देखो ग्रह उच्च के समीप है या नीच के समीप। जिसके समीप हो उससे ग्रह का अंतर निकालो।

( १ ) उच्च के समीप = ( ग्रह ∽ उच्च ) = अंतर } जिससे जो घटे घटाना।
नीच " " = ( ग्रह ∽ निच्च ) = " } ∽ = अंतर

( २ ) अंतर की आयु निकालना = अंतर आयु

नीच अंतर में = ( ग्रह अर्द्ध आयु + अंतर आयु ) = योग असंस्कृत आयु

उच्च " = ( ग्रह पूर्णायु — अंतर आयु ) = शेष " "

अंतर पर से इस प्रकार आयु निकाल कर योग करने से अंतर आयु निकलती है।

राशि × वर्ष = मास; अंश × वर्ष = दिन; कला × वर्ष = घड़ी; विकला × वर्ष = पल।

उदाहरण

(१) सूर्य रा ३–२७°–२३′–६″ यह उच्च के समीप होने से सूर्य से उच्च घटाया सूर्य का पिंडायु वर्ष १९ है इससे अंतर × १९।

उच्च ०–१०

शेष ३–१७–२३–६ = अंतर

रा ° ′ ″

| अंतर ३–१७–२३–६ | वर्ष | मा. | दि. | घ. | पल |
|---|---|---|---|---|---|
| ३ राशि = ३ × १९ = ५७ मास = | ४ | ९ | ० | ० | ० |
| १७° = १७ × १९ = ३२३ दिन = | ० | १० | २३ | ० | ० |
| २३′ = २३ × १९ = ४३७ घड़ी = | | | ७ | १७ | ० |
| ६″ = ६ × १९ = ११४ पल = | | | | १ | ५४ |
| योग = | ५ | ८ | ० | १८ | ५४ = अंतर आयु |

उच्च से अंतर निकाला था इससे

| | व. | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|---|
| पूर्णायु – | १९ | ० | ० | ० | ० |
| –अंतर आयु | ५ | ८ | ० | १८ | ५४ |
| शेष | १३ | ३ | २९ | ४१ | ६ = सूर्य की असंस्कृत पिंडायु। |
| | रा | ° | ′ | ″ | |

(२) चंद्र ८–२०–५५–३५ यह नीच के समीप होने से नीच घटाया।
नीच ७–३ चंद्र पूर्ण वर्ष = आधे वर्ष नीचायु के वर्ष–मास
अंतर १–१७–५५–३५ २५ १२–६

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | वर्ष | मा. | दिन | घ. | पल |
| १ राशि = १ × २५ = २५ मास | = | २ – | १ | | | |
| १७° = १७ × २५ = ४२५ दिन | = | ०— | १४ – | ५ | | |
| ५५′ = ५५ × २५ = १३७५ घड़ी | = | ०— | ०– | २२— | ५५ | |
| ३५″ = ३५ × २५ = ८७५ पल | = | | | | १४ | –३५ |
| योग | | ३ – | ३ – | २८ | – ९ – | २५ = अंतर वर्ष |

| | व. | मा. | दि. | घ. | प | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| नीचायु | १२ – | ६ – | ० – | ० – | ० | नीच से अंतर निकाला था |
| + अंतर वर्ष | ३ – | ३– | २८ – | ९ – | ३५ | इस से नीच वर्ष में अंतर वर्ष |
| योग = | १५ – | ९– | २८ – | ९ – | ३५ | जोड़ने से आयु प्राप्त हुई। |

चंद्र की असंस्कृत पिंडायु

(६) छठी—पिंडायु साधन की सबसे सरल रीति

(उच्च—ग्रह) = शेष उच्चांतर यह शेष ६ से कम रहे तो

(१२ राशि—उच्चांतर) = शोधित उच्चांतर

उच्च से ग्रह न घटे तो उच्च की राशि में १२ जोड़कर घटाना।

इस प्रकार सब ग्रहों का उच्चांतर निकाल लेना।

उपरांत नीचे बतायी रीति से शोधित उच्चांतर से आयु निकाल लेना।

राशि × ग्रह वर्ष = मास
अंश × „ = दिन
कला × „ = घड़ी
विकला × „ = फल

ग्रह की पिंडायु या निसर्ग आयु जो निकालनी हो उसी के अनुसार ग्रह के वर्ष लेना। जैसे निसर्ग आयु निकालनी है तो निसर्ग आयु के वर्ष लेना और पिंडायु निकालनी है तो पिंडायु के वर्ष लेना।

यहाँ इसी रीति से सब ग्रहों की पिंडायु निकालते हैं

(१) सूर्य पिंडायु साधन

सूर्य उच्च ० - १० - ० - ०
–सूर्य ३ - २७ -२३ - ६
उच्चांतर=८ -१२ -३६ -५४

यह ६ राशि से अधिक है इससे १२ से नहीं घटाना पड़ा।

सूर्य पिंडायु वर्ष १९ है इससे १९ का गुणा किया।

| | व. | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|---|
| ८रा.=८ × १९=१५२मास= | १२– | ८– | ० – | ०– | ० |
| १२°=१२ × १९=२२८दिन= | | ७– | १८ – | ०– | ० |
| ३६′=३६ × १९=६८४घड़ी= | | | ११– | २४– | ० |
| ५४″=५४ × १९=१०२६पल= | | | | १७– | ६ |
| योग = | १३– | ३– | २९– | ४१– | ६ |

व. मा. दि. घ. प.

∴ सूर्य की असंस्कृत आयु = १३ —३—२९—४१—६

(२) चंद्र पिंडायु साधन

| | |
|---|---|
| रा ° | चंद्र पिंडायु वर्ष २५ है वर्ष. रा. दि. घ. प. |
| उच्च १—३ | ७रा०=७ × २५=१७५मास =१४ — ७ |
| चंद्र ८—२०—५५—३५ | १७°=१७ × २५=४२५दिन= १४—५ |
| उच्चांतर=४—१२—४ —२५ | ५५′=५५ × १६=१३७५घटी= २२—५५ |
| शेष ६ राशि से कम है इससे | ३५″=३५ × २५=८७५पल= १४—३५ |
| १२ से घटाया | योग=१५—९— २८—९— ३५ |
| १२—०—०—० | चंद्र की असंस्कृत पिंडायु |
| —४-१२-४-२५ | व. मा. दि. घ. प. |
| शेष= ७-१७-५५-३५ | १५—९—२८—९—३५ |
| शोधित उच्चांतर | |

(३) मंगल की पिंडायु साधन

रा

मंगल उच्च ९—२८°

मंगल ग्रह १—१६—२७—५८

उच्चांतर = ८—११—३२—२

∴ मंगल की असंस्कृत पिंडायु

वर्ष—मा. दि. घ. प.

१०—५—२३—०—३०

मंगल पिंडायु वर्ष १५ व.मा.दि.घ.प.

८ रा०=८ × १५=१२० मास=१०-०-०-०-०

११°=११ × १५=१६५ दिन= ५-१५-०-०

३२′=३२ × १५=४८० घड़ी= ८-०-०

२″ = २ × १५ = ३० पल= ०-३०

योग १०-५-२३-०-३०

(४) बुध पिंडायु साधन

रा

बुध उच्च ५—१५°

—बुध ग्रह ३—१३—०—३५

उच्चांतर= २—१—५९—२५

६ से कम है इससे १२ से घटाया

१२— ० — ० — ०

२— १ — ५९—२५

शेष = ९— २८— ० —३५

शोधित उच्चांतर

बुध पिंडायु वर्ष १२ व.मा.दि.घ.

९ रा०=९ × १२=१०८ मास= ९-०-०-०-०

२८°=२८ × १२=३३६ दिन= ११-६-०-०

०′ = ० × १२= ० घड़ी= ०-०

३५″=३५ × १२=४२० पल= ७-०

योग = ९-११-६-७-०

व. मा. दि. घ. प.

बुध की असंस्कृत आयु = ९-११-६-७-०

(५) गुरु पिंडायु साधन

रा

गुरु उच्च ३–५°

गुरु ग्रह ८–१८–४४–५६

उच्चांत = ६–१६–१५–४

यह ६ राशि से अधिक है।

गुरु को असंस्कृत पिंडायु

व. मा. दि. घ. प.

८- २- ३- ४६-०

गुरु पिंडायु वर्ष १५ व.मा.दि.घ.प.

६रा०=६ × १५=९० मास=७-६-०-०-०

१६°=१६ × १५=२४० दिन = ८-०-०-०

१५′=१५ × १५=२२५ घड़ी = ३-४५-०

४″=४ × १५=६० पल = १-०

योग = ८-२-३-४६-०

(६) शुक्र पिंडायु साधन

रा

शुक्र उच्च ११–२७°

शुक्र ग्रह २–१७–१४–५६

उच्चांतर = ६–९–४५–१

यह ६ से अधिक है

∴ शुक्र को असंस्कृत आयु

व. मा. दि. घ. प.

१६-३-२४-४५-२१

शुक्र पिंडायु वर्ष २१ व.मा.दि.घ.प.

९ रा०=९ × २१=१८९ मास=१५-९-०-०-०

९°=९ × २१=१८९ दिन = ६-९-०-०

४५′=४५ × २१=९४४ घटी= १५-४५-०

१″ = १ × २१=५१ पल= -२१

योग = १६-३-३-२४-४५-२१

(७) शनि पिंडायु साधन

रा

शनि उच्च ६–२०°

शनि ग्रह १–२०–३०–१०

उच्चांतर = ४–२९–२९–५०

यह ६ से कम है इससे १२ से घटाया

१२– ०– ०– ०

४–२९–२९–५०

शेष ७– ०–३०–१०

शोधित उच्चांतर

शनि पिंडायु वर्ष २० व.मा.दि.घ.प

७ रा०=७ × २०=१४० मास=११-८-०-०-०

०° = ० × २० = ० दिन = ०-०-०

३०′ = ३० × २० = ६०० घड़ी= १०-०-०

१०″ = १० × २०=२०० पल= ३-२०

योग = ११-८-१०-३-२०

∴ शनि को असंस्कृत पिंडायु व.मा.दि.घ.प.

११-८-१०-३-२०

(५) असंस्कृत पिंडायु चक्र ३

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घड़ी | पल |
|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १३– | ३– | २६– | ४१– | ६ |
| चंद्र | १५– | ६– | २८– | ६– | ३५ |
| मंगल | १०– | ५– | २३– | ०– | ३० |
| बुध | ९– | ११– | १– | ७– | ० |
| गुरु | ८– | २– | ३– | ४६– | ० |
| शुक्र | १६– | ३– | २४– | ४५– | २१ |
| शनि | ११– | ८– | १०– | ३– | २० |

यह असंस्कृत आयु निकली है। इसमें हानि होने से जो बच रहे वह संस्कृत आयु होती है। हानि करने के नियम आरंभ होने के पहिले बता चुके हैं और अंशायु अध्याय २६ में भी दिये हैं।

६—असंस्कृत आयु में हानि करने के लिए विचार करते हैं।

(१) चक्रार्ध हानि इस प्रकार होती है।

| भाव | १२ | ११ | १० | ९ | ८ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पाप ग्रह में हानि | १ पूरा | $\frac{1}{2}$ | $\frac{1}{3}$ | $\frac{1}{4}$ | $\frac{1}{5}$ | $\frac{1}{6}$ |
| शुभ ग्रह में हानि | $\frac{1}{2}$ | $\frac{1}{4}$ | $\frac{1}{6}$ | $\frac{1}{8}$ | $\frac{1}{10}$ | $\frac{1}{12}$ |

इस के अनुसार हानि का विचार करने से प्रगट हुआ कि गुरु और चंद्र दशम स्थान में हैं। इन दोनों में चंद्र बलवान है इस कारण केवल चंद्र की असंस्कृत आयु में $\frac{1}{6}$ हानि होगी।

(२) दूसरी हानि

| शत्रु गृह में | अस्त में | शुक्र व शनि अस्त | बक्री शत्रु गृही |
|---|---|---|---|
| $-\frac{1}{3}$ | $-\frac{1}{2}$ | $-\frac{1}{2}$ हानि नहीं होगी | कोई हानि नहीं |

यहां नैसर्गिक मैत्री से शत्रु आदि का विचार करना पड़ेगा।

नीचे चक्र मे प्रत्येक ग्रहों की मैत्री अस्त बक्री आदि का विचार दिया है

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | ४ | ९ | २ | ४ | ९ | ३ | २ |
| मैत्री | मित्र | सम | सम | शत्रु | स्व | मित्र | मित्र |
| अस्त या बक्री | ० | ० | ० | उदय | बक्री | ० | ० |
| हानि | ० | ० | ० | शत्रु क्षेत्री का $\frac{1}{3}$ | ० | ० | ० |

यहां केवल बुध शत्रु क्षेत्री है जिसके कारण उसको $\frac{1}{3}$ हानि होगी।

(३) क्रूरोदय हरण—लग्न में कोई पाप ग्रह नहीं है। लग्न पर किसी पाप ग्रह की पूर्ण दृष्टि भी नहीं है। इस कारण किसी की यह हानि नहीं होगी।

सारांश में चंद्र की $\frac{1}{6}$ और बुध की केवल $\frac{1}{3}$ हानि होगी।

७—असंस्कृत आयु में हानि करने से संस्कृत आयु होती है।

हानि क्रिया

( १ ) चक्रार्द्ध हानि—चंद्र की दशम स्थान में होने से $\frac{1}{6}$ हानि होगी।

| | व. | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र असंस्कृत आयु = | १५ | ९ | २८ | ९ | ३५ ÷ ६ |
| हानि = $\frac{1}{6}$ = | २ | ७ | १९ | ४१ | ३५—५० |
| शेष = | १३ | २ | ८ | २७ | ५९—१० |

∴ चंद्र की हानि कृत शेष आयु

वर्ष—मा. दि. घ. प.

१३ २ ८ २७ ५९ = चंद्र की संस्कृत आयु

( २ ) बुध शत्रु क्षेत्री होने से $\frac{1}{3}$ हानि होगी।

| | व. | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध असंस्कृत आयु = | ९ | ११ | ६ | ७ | ० ÷ ३ |
| हानि = $\frac{1}{3}$ = | ३ | ३ | २२ | २ | २० |
| शेष = | ६ | ७ | १४ | ४ | ४० |

∴ बुध की संस्कृत आयु = वर्ष मा. दि. घ. प.

६–७–१४–४–४०

वृद्धि=पिंडायु, निसर्गायु और जीवायु में वृद्धि नहीं होती (केवल अंशायु में वृद्धि होती है ) इस से यहाँ वृद्धि का विचार नहीं किया।

८—णिक आयु में लग्नायु साधन

(अ) लग्न की राशि छोड़कर अंशादि की कला बनाकर २०० का भाग देने से लब्धि वर्ष मास आदि में लग्नायु निकल आती है।

अंश की कला ÷ २०० = वर्षादि आयु

या अंश की विकला ÷ २००′ × ६०″ (१२०००)″

रा

जैसे लग्न ११–०°–२८′–११″

राशि छोड़ कर = ०°–२८′–११″ = १६९१″

व. मा. दि. घ. प.

१६९१″ ÷ १२००० = ०–१–२०–४३–४८

व. मा. दि. घ. प.

या २८′–११″ ÷ २०० = ०–१–२०–४३–४८

```
१२०००″) १६९१″ ( ० वर्ष
         ×१२
१२०००) २०२९२ ( १ मास
        १२०००
        ८२९२ × ३०
१२०००) २४८७६० ( २० दिन
        २४०००
          ८७६०
```

```
८७६० × ६०
१२०००) ५२५६०० (४३ घड़ी
       ४८०००
       ४५६००
       ३६०००
       ९६००० × ६०
१२०००)५७६०००( ४८
       ४८०००   पल
       ९६०००
       ९६०००
           ०
```

```
२००)२८'–११"(० वर्ष
     × १२
     २–१२
     ३३६
२००)३३८–१२(१मास
     २००
     १३८–१२
       × ३०
       ६–०
     ४१४०
     ४१४६
```

```
२००)४१४६(२० दिन
     ४००
     १४६ × ६०
२००)८७६०(४३
     ८०० घड़ी
      ७६०
      ६००
      १६० × ६०
२००)९६००(४८ पल
      ८००
      १६००
      १६००
         ०
```

यहाँ २००' का भाग विशेष रीति से दिया है

यही लग्नायु पिंड, निसर्ग और जीवायु तीनों में काम देगी। अर्थात् तीनों में पृथक् २ यही आयु रहेगी।

## ८ ( क ) दूसरी रीति

जितने लग्न के नवांश भुक्त हुए हों उतने ही आयु के वर्ष लग्न के होंगे।

१ नवांश = ३°–२०' = २००' = १ वर्ष

२००' में एक वर्ष तो इष्ट कला में कितना ?

रा

= लग्न ११–०°–२८'–११" = ०°–२८'–११" = यह पहला ही नवांश है।

$\frac{०°–२८'–११' × १}{२००'}$ = लग्नायु व. मा. दि. घ. पल ०–१–२०–४३–४८

दूसरा उदाहरण

रा

मान लो लग्न ९–२९°–५९'४०" है = मकर के २९°–५९'–४०" इसमें ८ नवांश गत होकर नवमा नवांश उदित ( वर्तमान) है।

१ नवांश = ३–२० × ८ गत = २६–४० | ८ गत–नवांश में २६°–४०' गत हुए | ८ नवांश = ८ वर्ष | २९°–५९'–४०" − २६–४० = शेष ३–१९–४० नवम– नवांश का

२००)१९९′-४०″(०

३°-१९′-४०″ = १९९′-४०″÷२०० = वर्ष. मा. दि. घ. ०-११-२९-२४ +८ ८-११-२९-२४ लग्नायु

१२
८-०
२३८८
२००) २३९६ (११ मास
२००
३९६
२००
१९६ × ३०
५८८०

२०० ) ५८८० ( २९ दिन
४००
१८८०
१८००
८० × ६०
२०० ) ४८०० ( २४ घड़ी
४००
८००
८००

८ ( ख ) यह लग्नायु अंशायु सारिणी से बड़ी सरलता से निकल आती है। २०० का भाग देने की अड़चन इस में मिट जाती है। जिस प्रकार अंशायु सारिणी से अंशायु निकाली जाती है उसी प्रकार उसी सारिणी से लग्नायु निकाल लेना। अध्याय २६ में यह सारिणी दी है। यहां राशि के स्थान में सदा शून्य लेना।

जैसे लग्न ११रा-०°-२८′-११″ = ०°-२८′-११″
मा. दि. घ. प.
= लग्नायु १-२०-४३-४८

० रा = ०अं. = मास दिन घ. प.
०-० -०- ०
२८′ = १-२०-२४-०
= ०-१९-४८
१-२०-४३-४८

दूसरा उदाहरण = लग्न ९रा-२९°-५९′-४०″ = ०रा-२९°-५९′-४०″
रा०-अंश = वर्ष मा. दि. घ. प.
०-२९ = ८-८-१२
५९′ = ३-१६-१२
४०″ = १-१२-०
लग्नायु = ८-११-२९-२४-०

९ संस्कृत पिंडायु

जिन ग्रहों की कोई हानि नहीं हुई उनकी असंस्कृत आयु ही संस्कृत आयु बन जाती है। शेष ग्रहों की हानि होने के उपरांत जो बचे वही संस्कृत आयु होती है। सब ग्रहों की आयु का योग करने से पिंडायु के पूर्ण वर्ष प्राप्त होते हैं।

संस्कृत पिंडायु चक्र ४

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घटी | पल | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १३– | ३– | २६– | ४१– | ६ | कोई हानि नहीं हुई । |
| चंद्र | १३– | २– | ८– | २७– | ५६ | दशम स्थान में होने से $\frac{१}{६}$ हानि हुई । |
| मंगल | १०– | ५– | २३– | ०– | ३० | कोई हानि नही हुई । |
| बुध | ६– | ७– | १४– | ४– | ४० | शत्रु क्षेत्री होने से $\frac{१}{३}$ हानि हुई । |
| गुरु | ८– | २– | ३– | ४६– | ० | कोई हानि नहीं हुई । |
| शुक्र | १६– | ३– | २४– | ४५– | २१ | कोई हानि नहीं हुई । |
| शनि | ११– | ८– | १०– | ३– | २० | कोई हानि नहीं हुई । |
| लग्न | ०– | १– | २०– | ४३– | ४८ | कोई हानि नहीं हुई । |
| योग | ७६– | ११– | १४– | ३२– | ४४ | |

१० पिंड दायांश पर से हानि कृत दायांश बनाकर पिंडायु साधन हानि का विचार करने से प्रगट हुआ कि केवल इन ग्रहों की हानि हुई है ।

( १ ) बुध शत्रु क्षेत्री होने से = बुध के दायांश में $\frac{१}{३}$ हानि होगी ।

( २ ) चंद्र दशम स्थान में होने से = चंद्र का चक्रार्द्ध गुणक है । चंद्र के पिंड दायांश में चक्रार्द्ध हानि गुणक का गुणा करना पड़ेगा । जो गुणनफल आयगा वही चंद्र का हानिकृत पिंड दायांश होगा ।

अन्यमत से चंद्र के दायांश में $\frac{१}{६}$ हानि होगी ।

प्रत्येक ग्रहों के पिंड दायांश चक्र २ में दे चुके हैं ।

( १ ) बुध पिंड दायांश २६८°-०'-३५" ÷ ३

हानि = $\frac{१}{३}$ = ६६–२०– ४०– ११ = $\frac{१}{३}$ भाग घटाया

शेष = १६०–४०– २३– २० = हानि कृत पिंड दायांश बुध का

( २ ) चंद्र पिंड दायांश २२७°–५५'–३५" ÷ ६

हानि $\frac{१}{६}$ = ३७– ५६–१५– ५० $\frac{१}{६}$ भाग घटाया

शेष १८६– ५६–१६– १० = हानिकृत पिंड दायांश चंद्र का

अन्य मत से = चक्रार्द्ध हानि गुणक का चंद्र के पिंड दायांश में गुणा कर चंद्र का हानि कृत दायांश निकालेंगे ।

चंद्र का चक्रार्द्ध गुणक ०–४७–३–३०–२१ है जो अंशायु साधन में निकाल चुके हैं । देखो अध्याय २६ ।

चंद्र का पिंड दायांश २२७°–५५'–३५" = ३–४७–५५–३५ गुणा करने के लिये सुलभता को २२७ में ६० का भाग देकर २ भाग कर दिये जिससे गुणनफल चक्र की सहायता से गुणा कर सकें ।

चक्रार्द्ध हानि गुणक ०–४७–३–३०–२१

× चंद्र का पिंड दायांश ३–४७–५५–३५–०

० ० ० ० ०

१२ १५

१७ ३०

१ ४५

२७ २५

० ०

१६ १५

२७ ३०

२ ४५

४३ ५

० ०

१६ २७

२३ ३०

२ २१

२६ ४६

० ०

१ ३

१ ३०

० ६

२ २१

०

२ ५८ ४५ ५१ २६ १८ ५७ १५ ०

= २–५८–४५–५१–२६

= १७८°–४५′–५१″–२६‴

अन्य मत से

चंद्र हानि कृत दायांश

१७८°–४५′–५१″२६‴

**११—हानि कृत दायांश से संस्कृत आयु साधन**

(१) बुध की हानि कृत दायांश = १६८°–४०′–२३″–२०‴
(२) चंद्र का „ „ „ = १८६ –५६ –१६ –१०
अन्यमत से चंद्र का „ „ = १७८ –४५ –५१ –२८

} अन्य ग्रहों की कोई हानि न होने से वे ही दायांश रहेंगे।

इनसे संस्कृत आयु निकालते हैं।

( १ ) बुध संस्कृत आयु साधन

बुध वर्ष १२

रा

बुध हानि कृत दायांश १९८°–४०′–२३″–२०‴=६–१८°–४०′–२३′–२०‴

वर्ष मा. दि. घ. प.

६ राशि = ६ × १२ = ७२ मास = ६–०–०–०–०

१८° = १८ × १२ = २१६ दिन = ७–६–०–०

४०′ = ४० × १२ = ४८० घड़ी = ८–०–०

२३″ = २३ × ४० = २७६ पल = ४–३६

२०‴ = २० × ४० = २४० विपल = ४

योग = ६–७–१४–४–४०

व. मा. दि. घ. प.

∴ बुध संस्कृत आयु ६–७–१४–४–४० यह पूर्व साधित संस्कृतायु के अनुसार ही आया।

( २ ) चंद्र संस्कृत आयु साधन

चंद्र वर्ष २५ रा

हानि कृत दायांश १८९°–५६′–१९″–१०‴ = ६–९–°५६′–१९″–१०‴

वर्ष मा. दि. घ. प.

६ रा० = ६ × २५ = १५० मास = १२–६–०–०–०

९° = ९ × २५ = २२५ दिन = ७–१५–०–०

५६′ = ५६ × २५ = १४०० घड़ी = २३–२०–०

१९″ = १९ × २५ = ४०५ पल = ७–५५

१०‴ = १० × २५ = २५० विपल = ४–१०

योग १३–२–८–२७–५९–१०

वर्ष मा. दि. घ. प. वि.

∴ चंद्र की संस्कृत आयु १३–२–८–२७–५९–१० = पूर्ववत संस्कृत आयु

१२ अन्य मत से चंद्र की संस्कृत आयु साधन रा

चंद्र वर्ष २५, हानि कृत चंद्र दायांश १७८°-४५′-५१″-२९=५-२८°-४५′-५१″-२९

| | | | | वर्ष मा. दिन घ. प. |
|---|---|---|---|---|
| ५ रा० = ५ | × २५ = १२५ | मास = | | १०–५–०–०–० |
| २८° | = २८ × २५ = ७०० | दिन = | | २३–१०–०–० |
| ४५′ | = ४५ × २५ = ११२५ | घड़ी = | | १८–४५–० |
| ५१″ | = ५१ × २५ = ११७५ | पल = | | २१–१५ |
| २९‴ | = २९ × २५ = ७२५ | विपल = | | १२–५ |
| | | | योग | १२–४–२९–६–२७–५ |

∴ चंद्र की संस्कृत आयु अन्य मत से
वर्ष मा. दि. घ. प. वि.
१२–४–२९–६–२७–५

चक्रार्द्ध हानि गुणक से पिंड दायांश में गुणा कर हानि कृत दायांश बनाने पर जो हानि कृत दायांश से आयु निकाली जाती है उस में कुछ अंतर पड़ जाता है।

अन्य मत से चक्रार्द्ध हानि गुणक द्वारा प्राप्त हानि कृत दायांश व संस्कृत आयु

हानि कृत दायांश चक्र ५

| ग्रह | हानि कृत दायांश |
|---|---|
| सूर्य | २५२°–३६′–५४″–०‴ |
| चंद्र | १७८–४५–५१–२९ |
| मंगल | २५१–३२– २– ० |
| बुध | १९८–४०–२३–२० |
| गुरु | १९६–१५– ४– ० |
| शुक्र | २७९–४५– १– ० |
| शनि | २१०–३०–१०– ० |

चक्र ५ में चंद्र, बुध को छोड़ कर शेष सब ग्रहों का दायांश चक्र २ के समान है।

संस्कृत आयु चक्र ६

| ग्रह | वर्ष मास दिन घड़ी पल विपल |
|---|---|
| सूर्य | १३–३–२९–४१– ६–० |
| चंद्र | १२–४–२९– ६–२७–५ |
| मंगल | १०–५–२३– ०–२०–० |
| बुध | ६–७–१४– ४–४०–० |
| गुरु | ८–२– ३–४६–० –० |
| शुक्र | १६–३–२४–४५–२१–० |
| शनि | ११–८–१०– ३–२०–० |
| लग्न | ०–१–२०–४३–४८–० |
| योग | ७९–२– ५–११–१२–५ |

यहाँ चक्र ६ में केवल चंद्र को छोड़कर शेष सब ग्रहों की संस्कृत आयु चक्र ४ के समान है।

### नैसर्ग आयु (नैसर्गिक आयु) साधन

इस में आयु साधन की सम्पूर्ण क्रिया पिंडायु साधन के समान है। केवल अंतर यही है कि पिंडायु साधन में पिंडायु वर्ष से गुणा करना पड़ता है यहां निसर्गायु वर्ष से गुणा करना पड़ता है।

पिंडायु साधन के पहिले जो पिंडदायांश बनाने को उच्चान्तर निकाला था उसी उच्चान्तर या पिंडदायांश में निसर्गायु का गुणा करने से निसर्गायु के असंस्कृत वर्ष निकलते हैं। निसर्गायु वर्ष नीचे दिये हैं।

पिंडायु साधन की जितनी रीतियां पहिले बता चुके हैं उन में से किसी भी एक रीति से नैसर्गिक आयु निकाली जा सकती है। परन्तु सुगमता के लिये अंत में बताई हुई रीति से ही आगे नैसर्गिक आयु साधन करेंगे।

उच्चांतर और पिंड दायांश चक्र १ से

और निसर्गायु वर्ष चक्र ९

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल |
|---|---|---|---|
| | रा. | रा. | रा. |
| उच्चांतर | ८-१२°-३६′-५४″ | ७-१७°-५५′-३५″ | ८-११°-३२′-२″ |
| पिंड दायांश | २५२°-३६′-५५″ | २२७°-५५′-३५″ | २५१°-३२′-२″ |
| निसर्गायु गुणक वर्ष | २० | १ | २ |

| बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|
| रा. | रा. | रा. | रा. |
| ९-२८°-०′-३५″ | ६-१६°-१५′-४″ | ९-९°-४५′-१″ | ७-०°-३०′-१०″ |
| २९८°-०′-३५″ | १९६°-१५′-४″ | २७९°-४५′-१″ | २१०°-३०′-१०″ |
| ९ | १८ | २० | ५० |

रीति—दायांश की राशि अंश आदि बनाकर लेना या उच्चान्तर लेना जहाँ उच्चांत ६ से अल्प हो वहाँ शोधित उच्चान्तर लेना। उपरांत उस में ग्रह वर्ष से नीचे बतायी रीति से गुणा करना।

| | |
|---|---|
| राशि × ग्रह वर्ष = मास<br>अंश × ,, = दिन<br>कला × ,, = घड़ी<br>विकला × ,, = पल<br>प्रति विकला × ,, = विपल | इस प्रकार प्राप्त आयु का योग करने से असंस्कृत आयु प्राप्त होती है।<br>असंस्कृत आयु में पिंडायु के समान हानि करने से संस्कृत आयु होती है।<br>इस में लग्नायु वही रहेगी जो पिंडायु में दी है। |

१ निसर्गायु साधन का उदाहरण

(१) सूर्य निसर्गायु साधन

रा.

सूर्य का उच्चांतर ८-१२°-३६′-५४″ निसर्गायु वर्ष २०

∴ सूर्य की असंस्कृत आयु

८ राशि=८ × २०=१६० मास= वर्ष मा. दि. घ. प. — वर्ष मा. दि. घ. प.
= १३ -४ -० -० -० — १७- ० -१२ -१८ -०
१२°=१२ × २०=२४० दिन = ८ - ० -० -०
३६′=३६ × २०=७२० घड़ी = १२-० -०
५४″=५४ × २०=१०८०पल= १८ -०
योग= १४- ० -१२-१८-०

(२) चंद्र निसर्गायु साधन

रा

चंद्र का शोधित उच्चांतर = ७–१७°–५५′–३५″ वर्ष १ ∴ सूर्य की असंस्कृत आयु

वर्ष–मा.–दि.–घ.–प. — वर्ष–मा.–दि.–घ.–प.
७राशि = ७ × १ = ७ मास = ०– ७– ०– ०– ० — ०– ७– १७–५५–३५
१७° = १७ × १ = १७ दिन = १७–०– ०
५५′ = ५५ × १ = ५५घड़ी = ५५–०
३५″ = ३५ × १ = ३५पल = ३५
योग = ०–७–१७–५५–३५

( ३ ) मंगल निसर्गायु साधन

रा

मंगल का उच्चांतर = ८–११°–३२′–२″ = वर्ष २ — ∴ मंगल को असंस्कृत आयु

वर्ष. मा. दि. घ. प. — व. मा. दि. घ. प.
८ राशि = ८ × २ = १६ मास = १– ४– ०– ०–० — १–४–२३–४–४
११° = ११ × २ = २२ दिन = २२– ०–०
३२′ = ३२ × २ = ६४ घड़ी = १– ४–०
२″ = २ × २ = ४ पल = ४
योग = १–४–२३–४–४

(४) बुध निसर्गायु साधन

रा

बुध का शोधित उच्चांतर ९–२८°- ०′–३५″ वर्ष ९ — ∴ बुध की असंस्कृत आयु

व. मा. दि. घ. प. — व. मा. दि. घ. प.
९ राशि = ९ × ९ = ८१ मास = ६–९– ०– ०–० — ७–५–१२–५–१५
२८° = २८ × ९ = २५२ दिन = ८–१२– ०–०
०′ = ० × ९ = ० घड़ी = ०–०
३५″ = ३५ × ९ = ३१५ पल = ५–१५
योग = ७–५–१२–५–१५

(५) गुरु निसर्गायु साधन

रा

गुरु का उच्चांतर ६–१६°–१५′–४″ वर्ष १८

| | व. मा. दि. घ. प. | |
|---|---|---|
| ६ राशि = ६ × १८ = १०८ मास = | ९–०–०– ०–० | ∴ गुरु को असंस्कृत आयु |
| १६° = १६ × १८ = २८८ दिन = | ९–१८–०–० | व. मा. दि. घ. प. |
| १५′ = १५ × १८ = २७० घड़ी = | ४–३०–० | ९–९–२२–३१–१२ |
| ४′ = ४ × १८ = ७२ पल = | १–१२ | |
| योग = | ९–९–२२–३१–१२ | |

( ६ ) शुक्र निसर्गायु साधन

रा

शुक्र का उच्चांतर ९–९°–४५′–१″ वर्ष २०

| | व. मा. दि. घ. प. | |
|---|---|---|
| ९ रा० = ९ × २० = १८० मास = | १५–०–०–० | ∴ शुक्र का असंस्कृत आयु |
| ९° = ९ × २० = १८० दिन = | ६–०–०–० | व. मा. दि. घ. प. |
| ४५′ = ४५ × २० = ९०० घड़ी = | १५–०–० | १५–६–१५–०–२० |
| १″ = १ × २० = २० पल = | २० | |
| योग = | १५–६–१५–०–२० | |

(७) शनि असंस्कृत निसर्गायु साधन

रा

शनि का शोधित उच्चांतर = ७–०°–३०′–१०″ वर्ष ५०

| | व. मा. दि. घ. प. | |
|---|---|---|
| ७ रा० = ७ × ५० = ३५० मास = | २९–२–०–०–० | ∴ शनि का असंस्कृत आयु |
| ०° = ० × ५० = ० दिन = | ०–०–० | व. मा. दि. घ. प. |
| ३०′ = ३० × ५० = १५०० घड़ी = | २५–०–० | २९–२–२५–८–२० |
| १०″ = १० × ५० = ५०० पल = | ८–२० | |
| योग = | २९-२-२५-८-२० | |

२ असंस्कृत निसर्गायु चक्र ८

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घड़ी | पल |
|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १४ | ० | १२ | १८ | ० |
| चंद्र | ० | ७ | १७ | ५५ | ३५ |
| मंगल | १ | ४ | २३ | ४ | ४ |
| बुध | ७ | ५ | १२ | ५ | १५ |
| गुरु | ६ | ६ | २२ | ३१ | १२ |
| शुक्र | १५ | ६ | १५ | ० | २० |
| शनि | २६ | २ | २५ | ८ | २० |

इसमें पिडायु के अनुसार ही हानि होगी अर्थात्

(१) दशम में चंद्र गुरु हैं इनमें चंद्र बली होने से चंद्र की केवल $\frac{1}{2}$ हानि होगी।

(२) बुध के शत्रु क्षेत्री होने से $\frac{1}{3}$ हानि होगी।

(३) नीच आदि या लग्न में कोई पाप ग्रह न होने से और कोई हानि नहीं होगी।

३ नैसर्गिक असंस्कृत आयु में हानि क्रिया

व. मा. दि. घ. प.

चद्र आयु ०–७–१७–५५–३५ ÷ ६

हानि = $\frac{1}{2}$ = ०–१–७–५६–१५–५० घटाया

शेष ०–६–६–५६–१८–१०

∴ चंद्र की संस्कृत आयु

व. मा. दि. घ. प.

०– ५ –६–५६–२०

चंद्र दशम भाव में गुरु के साथ है। दोनों में चंद्र बली होने के कारण केवल चंद्र की चक्र पात हानि $\frac{1}{2}$ होगी।

व. मा. दि. घ. प.

बुध आयु ७-५–१२–५–१५ ÷ ३

हानि = $\frac{1}{3}$ = २–५–२४–१-४५ घटाया

शेष = ४– ११–१८–३ –३०

∴ बुध की संस्कृत आयु

व. मा. दि. घ. प.

४–११–१८–३–३०

बुध शत्रु गृही होने से उसको आयु के $\frac{1}{3}$ भाग की हानि हुई।

शेष ग्रहों को कोई हानि नहीं होगी

४ संस्कृत नैसर्गिक आयु चक्र ६

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १४ | ० | १२ | १८ | ० | ० |
| चंद्र | ० | ६ | ६ | ५६ | १६ | १० |
| मंगल | १ | ४ | २३ | ४ | ४ | ० |
| बुध | ४ | ११ | १८ | ३ | ३० | ० |
| गुरु | ६ | ६ | २२ | ३१ | १२ | ० |
| शुक्र | १५ | ६ | १५ | ० | २० | ० |
| शनि | २६ | २ | २५ | ८ | २० | ० |
| लग्न | ० | १ | २० | ४३ | ४८ | ० |
| योग | ७५ | ७ | २६ | ४५ | ३३ | १० |

जिन ग्रहों की कोई हानि नहीं हुई उनकी असंस्कृत आयु ही संस्कृत आयु हो जाती है। जिनकी हानि हुई है उनकी हानि होने के उपरांत जो आयु बचे वह संस्कृत आयु होती है।

इसमें लग्न की आयु वही ली जायगी जो पिंडायु में ली गई थी क्योंकि तीनों प्रकार की आयु के लिये वही लग्नायु काम देती है।

अंत में सबका योग करने से निसर्ग आयु के वर्ष प्राप्त होंगे।

५ हानि कृत दायांश से संकृत आयु निकालना

यहां केवल चंद्र और बुध की हानि हुई है। इनका हानिकृत दायांश पिंडायु साधन १० में निकाल चुके हैं।

( १ ) बुध का $\frac{1}{2}$ हानिकृत पिंड दायांश $= १६८^\circ-४०'-२३''-२०'''$ है
$= ६^{रा}-१८^\circ-४०'-२३''-२०'''$

( २ ) चंद्र का $\frac{1}{2}$ हानि कृत पिंड दायांश $= १८६^\circ-५६'-१६''-१०'''$ है
$= ६^{रा}-६^\circ-५६'-१६''-१०'''$

अन्यमत से चंद्र का चक्रार्द्ध हानि गुणक मे प्राप्त हानि कृत दायांश } $१७८^\circ-४५'-५१''-२८'''$ है
$= ५^{रा}-२८^\circ-४५'-५१''-२८'''$

(१) बुध हानि कृत दायांश $१६८^\circ-४०'-२३''-२०''' = ६-१८^\circ-४०'-२३''-२०'''$
बुध वर्ष ९

| | | व. मा. दि. घ. प. वि. | |
|---|---|---|---|
| ६ रा = ६ × ९ = ५४ मास | = | ४–६–० –० –० –० | बुध की संस्कृत आयु |
| $१८^\circ$ = १८ × ९ = १६२ दिन | = | ५–१२–०–०– ० | व. मा. दि. घ. प. |
| $४०'$ = ४० × ९ = ३६० घड़ी | = | ६–०–०– ० | ४–११–१८–३-३० |
| $२३''$ = २३ × ९ = २०७ पल | = | ३–२७–० | यह पूर्ववत् |
| $२०'''$ = २० × ९ = १८० विपल | = | ३–० | चक्र ६ के अनुसार |
| | योग = | ४–११–१८-३-३०-० | ही प्राप्त हुई। |

(२) चंद्र हानि कृत दायांश १८९°-५६'-१९''-१०''' = रा ६-९°-५६'-१९''-१०''' वर्ग :

| | | व. मा. दि. घ. प. वि. | चंद्र की संस्कृत आयु |
|---|---|---|---|
| ६ रा. = ६ × १ = ६ मास | = | ०-६- ० - ० -०-० | व. मा. दि. घ. प. वि. |
| ९° = ९ × १ = ९ दिन | = | ९- ० -०-० | ०- ६- ९-५६-१९-१० |
| ५६' = ५६ × १ = ५६ घड़ी | = | ५६-० ० | यह भी पूर्ववत् |
| १९'' = १९ × १ = १९ पल | = | १९-० | चक्र ९ के अनुसार |
| १०''' = १० × १ = १० विपल | = | १० | आई। |
| योग | | ०-६-९-५६-१९-१० | |

अन्यमत से चंद्र संस्कृत आयु साधन

चक्रार्द्ध गुणक से प्राप्त हानि कृत दायांश १७८°-४५'-५१''-२९''' =रा ५-२८°-४५'-५१''-२९'''

चंद्र गुणक वर्ष १

| | व. मा. दि. घ. प. वि. |
|---|---|
| ५रा. = ५ × १ = ५मास = | ०-५- ०-०-०-० |
| २८° = २८ × १ = २८दिन = | २८-०-०-० |
| ४५' = ४५ × १ = ४५घड़ी = | ४५-०-० |
| ५१'' = ५१ × १ = ५१पल = | ५१-० |
| २९=''' = २९ × १ = २९विपल = | २९ |
| योग = | ०-५-२८-४५-५१-२९ |

∴ चंद्र की संस्कृत आयु जो चक्रार्द्ध गुणक के सहारे चक्रार्द्ध हानि कृत दायांश से प्राप्त हुई। व. मा. दि. घ. प. वि.
०- ५-२८-४५-५१-२९

अन्य मत से चक्रार्द्ध हानि गुणक द्वारा प्राप्त
हानि कृत दायांश व संस्कृत आयु

हानिकृत दायांश चक्र ५

| ग्रह | हानि कृत दायांश |
|---|---|
| सूर्य | २५२°-३६'-५४''-०''' |
| चंद्र | १७८- ४५- ५१ -२९ |
| मंगल | २५१-३२- २- ० |
| बुध | १९८-४०- २३- २० |
| गुरु | १९६-१५- ४- ० |
| शुक्र | २७९-४५- १- ० |
| शनि | २१०-३०-१०- ० |

संस्कृत निसर्गायु चक्र १०

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घड़ी | पल | वि० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १४ | ० | १२ | १८ | ० | ० |
| चंद्र | ० | ५ | २८ | ४५ | ५१ | २९ |
| मंगल | १ | ४ | २३ | ४ | ४ | ० |
| बुध | ४ | ११ | १८ | ३ | ३० | ० |
| गुरु | ९ | ९ | २२ | ३१ | १२ | ० |
| शुक्र | १५ | ६ | १५ | ० | २० | ० |
| शनि | २९ | २ | २५ | ८ | २० | ० |
| लग्न | ० | १ | २० | ४३ | ४८ | ० |
| योग | ७५ | ७ | १५ | ३५ | ५ | २९ |

इस में चंद्र को छोड़कर शेष ग्रहों की संस्कृत आयु चक्र ६ के ही समान है। चक्रार्द्ध गुणक के कारण चंद्र की आयु में कुछ अंतर पड़ गया है।

**जीवायु साधन**

जीव शर्मा ने जो आयुर्दाय साधन करना बताया है उसे जीवायु कहते हैं। जीवायु में मनुष्य की पूर्णायु १२० वर्ष ५ दिन की मानकर ७ ग्रहों में यह आयु बराबर-बराबर बाँट दी गयी है। इस प्रकार प्रत्येक ग्रह की पूर्णायु $\frac{१२० वर्ष ५ दिन}{७}$ =

व. मा. दि. घ. प.
१७-१-२२-८-३४$\frac{२}{७}$ निकलती है।

जीवायु साधन करने के लिये पहिले उच्चांतर या दायांश चाहिए। जैसा पिंडायु और निसर्गायु में उपयोग किया था वही उच्चांतर या पिंड दायांश यहाँ लेना। यदि यह उच्चांतर ६ राशि से कम हो तो १२ से घटाकर शोधित उच्चांतर पूर्ववत् लेना चाहिए।

उच्चांतर से दायांश बनता है। उच्चांतर और पिंड दायांश, पिंडायु साधन करने के पूर्व निकाल चुके हैं। देखो चक्र १। यहाँ उपयोग के लिये वहाँ उच्चांतर और पिंड दायांश नीचे उद्धृत करते हैं।

**उच्चांतर और पिंड दायांश चक्र १**

| ग्रह | सूर्य | चंद्र | मंगल |
|---|---|---|---|
| | रा. | रा. | रा. |
| उच्चांतर | ८-१२°-३६′-५४″ | ७-१७°-५५′-३५″ | ८-११°-३२′-२″ |
| पिंड दायांश | २५२°-३६′-५४″ | २२७°-५५′-३५″ | २५१°-३२′-२″ |

| बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|
| रा. | रा. | रा. | रा. |
| ६-२८°-०′-३५″ | ६-१६°-१५′-४″ | ६-६°-४१′-१″ | ७-०°-३०′-१०″ |
| २६८°-०′-३५″ | १९६°-१५′-४″ | २७६°-४५′-१″ | २१०°-३०′-१०″ |

इसी उच्चांतर या पिंड दायांश पर से जीवायु साधन की जाती है।

**अष्टोत्तरी दशा का समय निकालना**

इसकी रीति विंशोत्तरी दशा से कुछ भिन्न है। कारण यह है कि विंशोत्तरी दशा में प्रत्येक ग्रहों को क्रमानुसार नक्षत्र मिले हैं। जैसे सूर्य को कृतिका, चन्द्र को रोहिणी, मंगल को मृगशिर, राहु को आर्द्रा आदि जैसा पहिले बता चुके हैं। परन्तु अष्टोत्तरी दशा में सूर्य पाप ग्रह को एक साथ ४ नक्षत्र आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा, चंद्र शुभ ग्रह को ३ नक्षत्र मघा, पू.फा.,उ. फा. आदि प्रकार से मिले हैं। जैसा चक्र एक में दिया है। इस कारण ग्रह के जितने दशा के वर्ष होते हैं वे प्रत्येक नक्षत्रों में बंट जाते हैं। जैसे सूर्य के ६ वर्ष हैं और ४ नक्षत्र हैं तो प्रत्येक नक्षत्र को ६ ÷ ४ = १½ वर्ष पड़ा। चन्द्र के वर्ष १५ और तीन नक्षत्र हैं तो प्रत्येक के १५ ÷ ३=५ वर्ष हुए। इसी प्रकार प्रत्येक ग्रह के विषय में जानना जैसा चक्र २ में बताया है। इस वर्ष के मास बना कर चक्र १ के नीचे बताया है।

वर्तमान जन्म नक्षत्र जिस ग्रह को दशा में पड़ता हो उसके वर्ष ४ या ३ नक्षत्रों में बंट कर उस नक्षत्र को जितना वर्ष मिला हो वह लेना। फिर उस नक्षत्र के भयात (भुक्त काल) में उस नक्षत्र के प्राप्त वर्ष से गुणाकर उसी नक्षत्र के भभोग काल से भाग देना तो लब्धि वर्ष मास दिन घड़ी पल उस नक्षत्र का भुक्त काल वर्ष आदि निकलेगा फिर उस ग्रह के यदि और भी नक्षत्र इस वर्तमान नक्षत्र के पहिले हों तो प्रत्येक नक्षत्र के वर्ष भी इसी में जोड़ देना तो महादशा का भुक्त काल प्राप्त होगा। उस महादशा के पूरे वर्षों से वह भुक्त काल घटाने से शेष जो बचे वह वर्ष आदि उस ग्रह की महादशा का भोग्य समय होगा। उतने समय तक वह महादशा रहेगी।

यदि वर्तमान नक्षत्र के भुक्त और भभोग काल न लेलो तो चंद्र स्पष्ट से ही वर्तमान नक्षत्र का भुक्त काल निकल आता है।

चंद्र स्पष्ट की कला बना कर ÷ ८००′ = लब्धि गत नक्षत्र

(शेष कला विकला × नक्षत्र का भोग्य वर्ष) ÷ ८०० = लब्धि वर्ष

(शेष × १२) ÷ ८०० = लब्धि मास

(शेष × ३०) ÷ ८०० = लब्धि दिन

(शेष × ६०) ÷ ८०० = लब्धि घटी पल आदि।

इस प्रकार वर्तमान नक्षत्र का भुक्त वर्ष निकल आयगा। उस ग्रह के और भी गत नक्षत्र हों तो उन के वर्ष भी प्राप्त भुक्त काल में जोड़ देना तब उस ग्रह का पूर्ण भुक्त काल निकल आयगा। उसे उस ग्रह के पूरे वर्षों से घटा देना तो शेष उस ग्रह का भोग्य काल प्राप्त होगा। अर्थात् उतना समय गत हो जाने पर उस ग्रह की महादशा का अंत होकर दूसरे ग्रह की दशा उपरांत में आरंभ होगी।

इसमें यह बात विशेष ध्यान रखने की है कि इस अष्टोत्तरी दशा में २८ नक्षत्र होते हैं जिनमें अभिजित् नक्षत्र भी सम्मिलित है। इस कारण अभिजित् नक्षत्र कहाँ से कहाँ तक रहता है इसे समझ लेना चाहिए। शनि की दशा में अभिजित् पड़ता है इस कारण शनि का समय निकालने में बहुत सावधानी की आवश्यकता है। १ नक्षत्र $= १३^{\circ}-२०' = ८००''$ का होता है।

उत्तराषाढ़ा का अंतिम चतुर्थ भाग = उत्तराषाढ़ा ८००′ का $\frac{१}{४}$ भाग = २००′ हुआ

+ श्रवण के आदि का $\frac{१}{१५}$ भाग = श्रवण ८००′ का $\frac{१}{१५}$ भाग = ५३′–२०″

सब मिलकर २५३′–२०″ का अभिजित् नक्षत्र होता है। = २५३–२०

अब शेष नक्षत्र जिसका भाग अभिजित् में चला गया कितना रह जाता है नीचे बताया है।

उत्तराषाढ़ा = ८००′ – २००′ = ६००′

अभिजित् = २००′ + ( ५३′–२०″ ) = २५३′–२०″

श्रवण = ८००′ – ( ५३′–२०″ ) = ७४६′–४०″

इस प्रकार प्रत्येक ग्रह को महादशा के नक्षत्र और प्रत्येक नक्षत्र का वर्ष नीचे चक्र २ में समझाया है।

**ग्रह के प्रत्येक नक्षत्र की कला और वर्ष का चक्र २**

| ( १ ) सूर्य ६ वर्ष | | | ( २ ) चंद्र १५ वर्ष | | | ( ३ ) मंगल ८ वर्ष | | | ( ४ ) बुध १७ वर्ष | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ नक्षत्र | कला | वर्ष | ३ नक्षत्र | कला | वर्ष | ४ नक्षत्र | कला | वर्ष | ३ नक्षत्र | कला | वर्षमास |
| आर्द्रा | ८०० | १॥ | मघा | ८०० | ५ | हस्त | ८०० | २ | अनु० | ८०० | ५–८ |
| पुनर्वसु | ८०० | १॥ | पू.फा. | ८०० | ५ | चित्रा | ८०० | २ | ज्येष्ठा | ८०० | ५–८ |
| पुष्य | ८०० | १॥ | उ.फा. | ८०० | ५ | स्वाती | ८०० | २ | मूल | ८०० | ५–८ |
| आश्लेषा | ८०० | १॥ | | | | विशाखा | ८०० | २ | | | |
| योग | | ६ | योग | | १५ | योग | | ८ | योग | | १७–० |

| ( ५ ) शनि १० वर्ष | | | ( ६ ) गुरु १९ वर्ष | | | ( ७ ) राहु १२ वर्ष | | | ( ८ ) शुक्र २१ वर्ष | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ नक्षत्र | कला | वर्ष मा. | ३ नक्षत्र | कला | व.मा. | ४ नक्षत्र | कला | वर्ष | ३ नक्षत्र | कला | वर्ष |
| पू. षा | ८००′-०″ | २॥ | धनिष्ठा | ८०० | ६–४ | उ. भा | ८०० | ३ | कृतिका | ८०० | ७ |
| उ. षा. | ६००–० | २॥ | शत० | ८०० | ६–४ | रेवती | ८०० | ३ | रोहिणी | ८०० | ७ |
| अभि० | २५३–२० | २॥ | पू.भा. | ८०० | ६–४ | अश्विनी | ८०० | ३ | मृग० | ८०० | ७ |
| श्रवण | ७४६–४० | २॥ | | | | भरणी | ८०० | ३ | | | |
| योग | | १० | योग | | १९ | योग | | १२ | योग | | २१ |

इस में बुध अंतिम नक्षत्र तक तो सब नक्षत्रों का योग ८००′ ( १३°–२०′ ) हो है । परन्तु इसके आगे शनि के भोग के नक्षत्रों के भोग में कम ज्यादा है । इस कारण १९ वां नक्षत्र मूल के उपरांत ( बुध का अंतिम नक्षत्र ) अर्थात् १५२००′ कला
रा
( ८-१३°-२०′ ) से अधिक चन्द्र हो तो चन्द्र स्पष्ट की कला में १५२०० घटा देना जो शेष रहे उस में फिर देखना क्या २ घटता है अर्थात् पू. षा. के ८००′ फिर उ. षा के ६००′ फिर अभिजित् के २५३′–२०″ फिर श्रवण के ७४६′–४०″ घटा कर देखना कौन २ नक्षत्र गत हो गया और वर्तमान कौन नक्षत्र चन्द्र में है । जो नहीं घटता उसे अशुद्ध नक्षत्र जानना । शेष कला विकला में ( १ नक्षत्र में शनि का भोग २॥ वर्ष= ३० माह है इस कारण ) २॥ वर्ष या ३० माह का गुणाकर अशुद्ध नक्षत्र के पूर्ण भभोग काल का भाग दो जो लब्धि मास घटी पल आयगा वह अशुद्ध नक्षत्र का भुक्त काल हुआ । उस में उस ग्रह के भुक्त नक्षत्र के वर्ष ( प्रत्येक के २॥ वर्ष ) के हिसाब से जोड़ देना । सब भुक्त काल जो इस प्रकार से मिले उस ग्रह के पूर्ण वर्ष से घटा देना तो उस ग्रह का भोग्य काल होगा ।

रा
यदि चन्द्र ९–२३°–२०′ के आगे अर्थात् १७६००′ से अधिक हो तो फिर शनि की दशा निकल जाती है आगे प्रत्येक नक्षत्र ८००′ का ही होता है ।

जब नक्षत्र का भुक्त और भभोग न निकाला हो और केवल स्पष्ट ही ज्ञात हो तब उक्त प्रकार से चन्द्र स्पष्ट से गत नक्षत्र जान लेना । यदि नक्षत्र का भुक्त भभोग ज्ञात हो तो उसी से भुक्त वर्ष निकाल लेना । शनि की दशा में उ.षा. अभिजित् और श्रवण नक्षत्र हो तो सावधानी रखना । पंचांग में अभिजित् नक्षत्र नहीं दिया रहता । इस कारण चन्द्र स्पष्ट से ही पता लगा लेना कि क्या नक्षत्र होगा । नीचे उसका चक्र दिया है जिस में अभिजित् भी बताया है ।

चन्द्र के अनुसार नक्षत्र ज्ञान चक्र ३

| चन्द्र | | | | नक्षत्र | चन्द्र | | | | नक्षत्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रा. | अं. | क. | वि. | | रा. | अं. | क. | वि. | |
| ० | १३ | २० | ० | १ अश्विनी | ३ | १६ | ४० | ० | ८ पुष्य |
| ० | २६ | ४० | ० | २ भरिणी | ४ | ० | ० | ० | ९ आश्लेषा |
| १ | १० | ० | ० | ३ कृतिका | ४ | १३ | २० | ० | १० मघा |
| १ | २३ | २० | ० | ४ रोहिणी | ४ | २६ | ४० | ० | ११ पू. फा |
| २ | ६ | ४० | ० | ५ मृग० | ५ | १० | ० | ० | १२ उ. फा. |
| २ | २० | ० | ० | ६ आर्द्रा | ५ | २३ | २० | ० | १३ हस्त |
| ३ | ३ | २० | ० | ७ पुनर्वसु | ६ | ६ | ४० | ० | १४ चित्रा |

| चन्द्र | | | | नक्षत्र | | चन्द्र | | | | नक्षत्र | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रा. | अं. | क. | वि. | | | रा. | अं. | क. | वि. | | |
| ६ | २० | ० | ० | १५ | स्वाती | ६ | १० | ५३ | २० | २२ | अभि. |
| ७ | ३ | २० | ० | १६ | विशा. | ६ | २३ | २३ | २० | २३ | श्रवण |
| ७ | १६ | ४० | ० | १७ | अनु. | १० | ६ | ४० | ० | २४ | धनि. |
| ८ | ० | ० | ० | १८ | ज्ये. | १० | २० | ० | ० | २५ | शत. |
| ८ | १३ | २० | ० | १६ | मूल | ११ | ३ | २० | ० | २६ | पू. भा. |
| ८ | २६ | ४० | ० | २० | पूषा | ११ | १६ | ४० | ० | २७ | उ. भा. |
| ६ | ६ | ४० | ० | २१ | उ.षा | १२ | ० | ० | ० | २८ | रेवति |

इस चक्र को देख कर जान सकते हो कि चन्द्र स्पष्ट के अनुसार वर्तमान नक्षत्र क्या आता है और कौन गत नक्षत्र है। जैसे—

चंद्र २-६-५४-५१ है। उपरोक्त चक्र से प्रगट हुआ इस में पाँचवाँ मृगशिर, गत हो गया है, वर्तमान आर्द्रा नक्षत्र है। चन्द्र की कला बनाये तो ४०-१४-५१ हुए। इसमें ८०० का भाग दिया तो गत नक्षत्र ५ मृगशिर आया शेष आर्द्रा के १४′-५१″ बचे।

रा
२-६°-५४′-५१″
× ३०
६० + ६ = ६६ × ६०
= ३९६० + ५४
= ४०१४′-५१″

८००)४०१४ -५१″(५
४००० गत
शेष १४-५१ नक्षत्र
या चन्द्र स्पष्ट २-६-५४′-५१″
चक्रानुसार-२-६-४० तक घंटा गत मृगशिर
शेष = ०-०-१४-५१ = आर्द्रा के

आर्द्रा में पूर्वोक्त चक्र २ के अनुसार सूर्य की दशा आई। सूर्य की दशा के ६ वर्ष हैं इस शेष कलादि में गुणा कर ८०० का भाग देना तो वर्ष मास आदि जो प्राप्त होंगे उस में (सूर्य दशा में ४ नक्षत्र होने से) ४ का भाग देना पड़ेगा तब १ नक्षत्र के भोग वर्ष से गुणा करना और ८०० या जो नक्षत्र का पूर्ण भोग कला हो उससे भाग देने को उस नक्षत्र का भुक्त समय वर्ष पास आदि प्राप्त होगा।

जैसे सूर्य के पूरे वर्ष ६ हैं और ४ नक्षत्र हैं। प्रत्येक नक्षत्र १″ वर्ष का पड़ा। तो शेष में १″ वर्ष या १८ मास का गुणा कर ८०० का भाग देने से जो समय निकलेगा वह उसका भुक्त काल हुआ। मास का गुणा करने से उत्तर मास दिन आदि में आता उसके वर्ष बना लेने चाहिए। शेष १४′-५१″ में १॥ वर्ष का गुणा किया तो २६-१६॥ हुआ। इस में ८०० का भाग दिया तो ० वर्ष आया। मास बनने को सब में १२ का गुणाकर ८०० का भाग दिया तो ० मास आया। फिर जो कुछ बचा

शेष १४'-५१" है
×१॥ वर्ष

१४-५१
+७-२५"

२२-१६'

८००)२२-१६(० वर्ष
×१२

२६४ । १९२
+३ । +६

८००)२६७-१८(० मास
×३०

६-०
८०१०

८००)८०१६(१० दिन
८००

१६
×६०

८००)११४०(१ घड़ी
८००

३४०×६०

८००)२०४००(२५॥ पल
१६००

४४००
४०००

४००

व. मा. दि. घ. प.
=०- ०-१०-१-२५॥

सूर्य के भुक्त वर्ष

| | व. मा. दि. घ. प. |
|---|---|
| सूर्य | ६- ० -० - ०-० |
| —भुक्त | ०- ०-१०- १-२५ |
| ∴ भोग्य = | ५-११-१९-५८-३५ |

सब में ३० का गुणाकर ८०० का भाग दिया १० दिन आये शेष में ६० का गुणाकर ८०० का भाग दिया तो १ घड़ी २५ पल आया। इस प्रकार व. मा. दि. घ. प.
०-० -१०- १-३५ यह आर्द्रा का भुक्त समय हुआ। यहाँ आर्द्रा ८००' का है इससे ८०० का भाग दिया। यदि उत्तराषाढ़ा होता तो ६००' का, अभिजित् होता तो २५३'-२०" का और श्रवण होता तो ७४६'-४०" का भाग देते क्योंकि उनकी भोग कला उतनी ही है।

उसके उपरांत देखना है कि उस ग्रह के कितने नक्षत्र भुक्त हो चुके हैं। जितने नक्षत्र भुक्त (गत) हुए हों प्रत्येक के वर्ष भी इसी में जोड़ना पड़ेगा। यहाँ सूर्य की महादशा में यह पहिला ही नक्षत्र है। इस कारण और किसी के वर्ष नहीं जोड़ना पड़ा यदि यह नक्षत्र आश्लेषा होता तो सूर्य के शेष नक्षत्र आर्द्रा पुनर्वसु और पुष्य ३ गत नक्षत्र हुए। इन तीनों के वर्ष १॥ × ३ = ४॥ वर्ष और जोड़ने से उस नक्षत्र का भुक्त काल पूरा होता।

अब यहाँ आर्द्रा के पहिले सूर्य का और कोई नक्षत्र नहीं है इससे और जोड़ना पड़ा। इसे ही सूर्य के पूरे वर्ष ६ से घटाया तो शेष व. मा. दि. घ. प.
५ -११- १९-' ८-३५
व्यतीत होने के उपरांत सूर्य की दशा का अंत हो जायगा और क्रमानुसार आगे के दूसरे ग्रह चंद्र की महादशा आरंभ होगी।

यह ध्यान रहे कि चंद्र स्पष्ट के अनुसार जो दशा का भुक्त काल निकलता है उस में केवल कुछ घड़ी पल का अंतर पड़ता है। क्योंकि चंद्र की विकला के आगे और भी शेष छूट जाता है इससे नक्षत्र का भुक्त काल और भभोग काल पर से जो समय प्राप्त होता है वह ठीक निकलता है।

अब इसी को नक्षत्र का भयात और भभोग लेकर निकालते हैं।

घ. प. पल वि.
आर्द्रा का भभोग ६६–३३ = ३९९३–०
,, भयात १–१४–१२ = ७४–१२

भयात ७४–१२
× १॥ वर्ष
७४–१२
+ ३६–६
३९९३) १११–१८ (० वर्ष
× १२
१३३२–२१६
+ ३= ३६
३९९३) १३३५–३६ (० मास
× ३०
१८–०
४००५०
३९९३) ४००६८ (१० दिन
३९९३
१३८
× ६०
३९९३) ८२८० (२ घड़ी
७९८६
२९४
× ६०
३९९३) १७६४० (४ पल
१५९७२
१६६८

व. मा. दि. घ. प.
सूर्य के पूरे वर्ष ६–० – ०–०–०
–भुक्त समय ०–०–१०–२–४
शेष भोग्य = ५–११–१९–५७–५६

सूर्य की दशा भोग्य
व. मा. दि. घ. प.
५–११–१९–५७–५६

आर्द्रा नक्षत्र का भयात (भुक्त काल)
घ. प. वि.
१–१४-१२ के पल ७४–१२ में (सूर्य में एक नक्षत्र का भोग्य वर्ष १॥ होने से) १॥ का गुणा किया तो १११–१८ हुए इसमें आर्द्रा का भभोग ६६–३३ के पल ३९९३ बनाकर भाग दिया तो ० वर्ष आया। शेष वही रहा। इस पूरे में १२ का गुणा किया क्योंकि ऊपर पल विपल हैं जो ६० का होता है और वर्ष में १२ मास होते हैं। साधारण प्रकार से १२ का गुणा कर १८ विपल जोड़ने पर अंतर पड़ जाता इस कारण पूरे १११–१८ में १२ का गुणा किया तो १३३५–३६ आये ३९९३ का भाग दिया तो ० मास आया

शेष १३३५-३६ में ३० का गुणा किया तो ४००६८-३६ आया ३९९३ का भाग दिया तो १० दिन आये फिर शेष में ६० का गुणा कर ३९९३ का भाग दिया तो २ घड़ी ४ पल आया। इस भुक्त काल के अतिरिक्त और भी गत नक्षत्र के वर्ष होते तो जोड़ देते। यहाँ केवल इतना ही है। इसे सूर्य के पूरे वर्ष ६ में घटाया तो शेष
व. मा. दि. घ. प.
५-११-१९-५७-५६ हुआ इतना व्यतीत होने पर सूर्य की दशा का अंत होकर आगे के ग्रह चंद्र की दशा लगेगी।

दूसरा उदाहरण

मान लो चंद्र (रा) ९-२०°-४०'-०" है। ऊपर का चक्र ३ देखा (रा) ९-१०°-५३'-२० तक अभिजित् भुक्त हो गई। इसके उपरांत श्रवण लगा जिसका अंत (रा) ९-२३°-२३'-२०" पर है। इस से प्रगट हुआ जन्म नक्षत्र श्रवण है। श्रवण की भोग कला ७४६'-४०" चक्र २ में दी है। श्रवण नक्षत्र होने से शनि की महादशा आई जिसके वर्ष १० हैं इसके ४ नक्षत्र होने से प्रत्येक नक्षत्र में शनि के $\frac{१०}{४}$ = २॥ वर्ष आये।

```
              रा
चंद्र        ९-२०°-४०'-०"
-अभिजित्   ९-१०-५३-२० गत नक्षत्र
    शेष=०-९-४६-४० वर्तमान श्रवण के
   शेष ९°-४६'-४०"           ७४६'-४०"        २४-२६-४०  = ८८०००'
            × २॥ वर्ष          × ६०         ७४६-४०     ४४८००'
      १९-३३-२०            ४४७६०+४०       दोनों के विकला बना
     +४-५३-२०            =४४८००"         कर भाग दिये।
   =२४-२६-४०
    २४°-२६'-४०'
   × ६०
  १४४० + २६=१४४६ × ६०
  =८७९६० + ४०
  =४४८००"
```

४४८००)८८०००( १ वर्ष
४४८००
४३२००
× १२
४४८००)५१८४००(११ मास
४४८००
७०४००
४४८००
२५६००
× ३०
४४८००)७६८०००(१७ दिन
४४८००
३२००००
३१३६००
६४००
× ६०
४४८००)३८४०००(८ घड़ी
३५८४००
२५६००
× ६०
१५३६००

४४८००)१५३६००(३४ पल
१३४४००
१९२०००
१७९२००
१२८००
=श्रवण भुक्त काल
व. मा. दि. घ. प.
१-११-१७-८-३४

व. मा. दि. घ. प.
श्रवण का भुक्त काल १-११-१७-८-३४ है। शनि के ३ और नक्षत्र गत हो चुके हैं। अर्थात् शनि के पू. षा., उ. षा., और अभिजित् गत होकर श्रवण में जन्म हुआ है। शनि के ४ नक्षत्रों में पूरे १० वर्ष हैं तो प्रत्येक नक्षत्र के २॥ वर्ष पड़ा। गत ३ नक्षत्र के २॥ × ३ = ७॥ वर्ष हुए। उपरोक्त भुक्त काल में ७॥ वर्ष और जोड़ा

व. मा. दि. घ. प.
तो श्रवण भुक्त १-११-१७-८-३४
गत ३ नक्षत्र के × ७-६
पूर्ण भुक्त काल = ९-५-१७-८-३४ शनिका।
व. मा. दि. घ. प.
शनि के पूर्ण भुक्त वर्ष १०-० -०- ०-०
पूर्ण भुक्त वर्ष ९-५-१७- ८- ३४
शेष ०-६-१२-५१-२६
भोग्य दशा शनि की

अष्टोत्तरी दशा के भुक्त वर्ष निकालने को कई ज्योतिषी लोग विंशोत्तरी दशा के समान ही इसके भुक्त भोग्य वर्ष निकालते हैं अर्थात् ( भयात × दशा के पूर्ण वर्ष ) ÷ भभोग = लब्धि वर्ष मास दिन आदि ग्रह की दशा के भुक्त वर्ष। (दशा के पूर्ण वर्ष− भुक्त वर्ष) = भोग्य वर्ष। इस प्रकार से भोग्य वर्ष निकालने में कुछ अंतर पड़ जाता है।

यह रीति बहुतों को मान्य नहीं है। इस कारण पूर्व बताई रीति से ही अष्टोत्तरी द के भुक्त भोग्य वर्ष निकाल लेना।

पहिले उदाहरण में जो भुक्त पल से सूर्य की अष्टोत्तरी दशा निकाली है वह अ उसके आगे के ग्रह के वर्ष नीचे के चक्र में स्थापित करने से जन्म के समय की अष्टोत्त महादशा का चक्र ४ बन गया है।

**अष्टोत्तरी महादशा के समय का चक्र ४**

| ग्रह | वर्ष | मा- | दिन | घ. | प. | सम्वत् | राशि | अं | क. | वि | सूर्य की महादशा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जन्म | | | | | | १९७० | ३ | २७ | २३ | ६ | से सूर्य महादशा आरं |
| सूर्य | ५ | ११ | १९ | ५७ | ५६ | १९७६ | ३ | १७ | २१ | २ | तक सूर्य महादशा |
| चन्द्र | १५ | | | | | १९९१ | ३ | १७ | २१ | २ | " चन्द्र " |
| मंगल | ८ | | | | | १९९९ | ३ | १७ | २१ | २ | " मंगल " |
| बुध | १७ | | | | | २०१६ | ३ | १७ | २१ | २ | " बुध " |
| शनि | १० | | | | | २०२६ | ३ | १७ | २१ | २ | " शनि " |
| गुरु | १९ | | | | | २०४५ | ३ | १७ | २१ | २ | " गुरु " |
| राहु | १२ | | | | | २०५७ | ३ | १७ | २१ | २ | " राहु " |
| शुक्र | २१ | | | | | २०७८ | ३ | १७ | २१ | २ | " शुक्र " |

महादशा चक्र बनाते समय ध्यान रहे कि जितनी गणित से जातक की अ निकले है वहीं तक महादशा के वर्ष जोड़ते जाना अधिक नहीं लेना।

इससे प्रकट हुआ कि जन्म के उपरान्त सूर्य की महा दशा के
व. मा. दि. घ. प.
५-११-१९-५७-५६ भोगने के उपरान्त चन्द्र की महा दशा १५ रहेगी उपरांत मंगल ८ वर्ष, बुध १७ वर्ष, शनि १० वर्ष, १९ वर्ष, राहु १२ वर्ष, शुक्र २१ वर्ष दशा रहेगी। इसके आगे और भी आयु हो तो फिर सूर्य की महादशा के ६ ६ वर्ष इत्यादि क्रमानुसार अष्टोत्तरी महादशा के होंगे। पूर्णायु के अनुसार उस समय के भीतर जितने ग्रह की महा दशा भोगे उसका विचार होगा। अष्टोत्तरी दशा का समय सम्वत् आदि, विंशोत्तरी दशा

जिस प्रकार समय निकला था उसी प्रकार जन्म सम्वत् और जन्म के सूर्य में दशा के वर्ष आदि जोड़कर निकाल लेने चाहिए जैसा चक्र ४ में बताया है।

**अष्टोत्तरी महादशा के विभाग अन्तर्दशा प्रत्यन्तर दशा आदि जानना**

जिस प्रकार विंशोत्तरी महा दशा में अन्तर्दशा निकाली जाती है उसी प्रकार इसमें भी महादशा की अन्तर्दशा निकाली जाती है। अन्तर्दशा के भीतर प्रत्यन्तर दशा और प्रत्यंतर के भीतर प्राण दशा निकालने की रीति आगे बताई है।

**अन्तर्दशा साधन**

जिस ग्रह की महादशा में अन्तर्दशा साधन करना हो तो =महादशा वर्ष × अन्तर्दशा के ग्रह का वर्ष ÷ ९ = शेष अन्तर्दशा समय। जैसे सूर्य की अन्तदर्शा निकालनी है तो सूर्य के ६ वर्ष हैं इसमें जो ग्रह अन्तर्दशा में पड़े उसकी वर्ष संख्या से गुणाकर ९ का भाग देना। जिस ग्रह की महादशा होगी उसी ग्रह की अन्तर्दशा प्रथम होगी उसके आगे क्रम से जो ग्रह पड़े उनकी अन्तर्दशा क्रमानुसार आगे आवेंगी। जैसे सूर्य की अन्तर्दशा होगी। उसके उपरांत क्रमानुसार चन्द्र मंगल बुध शनि गुरु राहु और शुक्र की अन्तर्दशा होगी। मान लो शनि की महादशा में अन्तर्दशा निकालनी है तो पहिले शनि की अन्तर्दशा होगी फिर उसके आगे क्रमानुसार गुरु, राहु, शुक्र, सूर्य, चंद्र, मंगल और बुध की अन्तर्दशा होगी।

महादशा के भीतर प्रत्येक ग्रह की अन्तर्दशा निकालने का उदाहरण नीचे चक्र ५–६ में दिया है। महादशा के पूर्ण समय में सम्पूर्ण ग्रह क्रमानुसार (उस महादशा के समय के भीतर) भोगते हैं। उनके भोग काल को अन्तर्दशा कहते हैं। इसी अन्तर्दशा का समय प्रत्येक ग्रह के भोग काल का गणित से निकाला हुआ आगे चक्र १२ में दिया है।

**अन्तर्दशा के समय को निकालने की यह रीति है**

जिस ग्रह की महादशा में अन्तर्दशा साधन करना हो तो अन्तर्दशा के ग्रह के जितने वर्ष होते हैं उससे और महादशा के वर्ष से गुणा कर $\frac{१०८}{१२}$ = ९ का भाग देना तो ग्रह की अन्तर्दशा का समय मास दिन में निकलता है। ९ का भाग देने से लब्धि मास प्राप्त होता है शेष मे ३० का गुणा कर ९ का भाग देना तो दिन और आगे शेष में ६० का गुणा कर ९ का भाग देना तो घड़ी आदि प्राप्त होती है इस प्रकार अन्तर्दशा का समय मास दिन घड़ी आदि मे निकल आता है, जैसा नीचे चक्र ५ और ६ के उदाहरण से प्रगट होगा।

( १ ) सूर्य की अंतर्दशा साधन चक्र ५

| ग्रह | महादशा सूर्य के वर्ष | अंतर्दशा के ग्रह के वर्ष | गुणन फल ÷ ९ | अंतर्दशा समय मास | दिन |
|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | ६ | × ६ | ३६ ÷ ९ | =४ | ० |
| चन्द्र | ६ | × १५ | ९ + ९ | = १० | ० |
| मंगल | ६ | × ८ | ४८ ÷ ९ | = ५ | १० |
| बुध | ६ | × १७ | १०२ ÷ ९ | =११ | १० |
| शनि | ६ | × १० | ६० + ९ | = ६ | २० |
| गुरु | ६ | × १९ | ११४ ÷ ९ | =१२ | २० |
| राहु | ६ | × १२ | ७२ ÷ ९ | = ८ | ० |
| शुक्र | ६ | × २१ | १२६ ÷ ९ | =१ | ० |
| | | | योग = ७२ | — | — |
| | | | =६ वर्ष | | |

( २ ) चंद्र की अंतर्दशा चक्र ६

| ग्रह | महादशा चन्द्र के वर्ष | अंतर्दशा वर्ष | गुणनफल ÷ ९ | अंतर्दशा समय मास | दिन |
|---|---|---|---|---|---|
| चन्द्र | १५ × | १५= | २२५ ÷ ९ | =२५ | ० |
| मंगल | १५ × | ८= | १२० + ९ | =१३ | १० |
| बुध | १५ × | १७= | २२५ + ९ | =२८ | १० |
| शुक्र | १५ × | १०= | १५० + ९ | =१६ | २० |
| गुरु | १५ × | १९= | २८५ + ९ | =३१ | २० |
| राहु | १५ × | १२= | १८० ÷ ९ | =२० | ० |
| शुक्र | १५ × | २१= | ३१५ ÷ ९ | =३५ | ०० |
| सूर्य | १५ × | ६= | ९० + ९ | =१० | |
| | | | योग १८० | — | ० |
| | | | = १५ वर्ष | | |

इसी रीति से प्रत्येक ग्रह को अंतर्दशा निकाल कर आगे चक्र १२ में दिया है।

**प्रत्यंतर दशा साधन**

जिस ग्रह की महादशा में अंतर्दशा उपर बताये नियम के अनुसार निकाल चुके हो और उस अंतर्दशा के समय का और भी विभाग करना हो तो प्रत्येक अंतर्दशा के समय मे भी उसी अनुपात से प्रत्येक ग्रहों की प्रत्यंतर दशा निकाल लेना। प्रत्यंतर दशा के समय का योग ग्रह की अंतर्दशा के बराबर होता है। जिस ग्रह की अंतर्दशा में प्रत्यंतर निकालना है उसे ही आदि में रखकर क्रमानुसार आठों ग्रह लिखकर उनके प्रत्यंतर का समय निकाल कर लिख देना चाहिए।

जैसे सूर्य में आठों ग्रह की अंतर्दशा ऊपर निकाल चुके हैं अब इस महादशा के भीतर अंतर्दशा के आठ ग्रह में से प्रत्येक ग्रह की क्रमानुसार प्रत्यंतर दशा निकालनी चाहिए। उसके लिए पहिले सूर्य की महादशा के भीतर सूर्य की अंतर्दशा को लिया। इस सूर्य की अंतर्दशा के ४ मास के भीतर आठों ग्रहों की प्रत्यंतर दशा होगी। उस में पहिले सूर्य की प्रत्यंतर दशा होगी उपरांत चन्द्र, मंगल, बुध, शनि, गुरु, राहु और शुक्र की प्रत्यंतर दशा होगी।

प्रत्यंतर दशा निकालने के लिए प्रत्येक ग्रह की अंतर्दशा का समय जो मास दिन में दिया है उसके दिन बना लेना और जिस ग्रह की अंतर्दशा में प्रत्यंतर निकालना है उस ग्रह की अंतर्दशा के वर्ष से प्रत्येक में प्रथम २ गुणा कर १०८ का भाग देना तो प्रत्यंतर दशा का समय मास दिन घटी पल में प्राप्त होगा

जैसे सूर्य महादशा की अंतर्दशा के प्रत्येक ग्रहों का प्रत्यंतर निकालना है तो

पहिले सूर्य को अंतर्दशा आती है। इस सूर्य की अंतर्दशा में प्रत्यंतर निकालना है। इसके लिये सूर्य को ही आदि लेकर ८ ग्रह क्रमानुसार लिख लेना। सूर्य की अंतर्दशा के ४ मास है। इसके १२० दिन हुए। मुख्य अंतर्दशा सूर्य को है जिसका प्रत्यंतर निकालना है तो सूर्य के वर्ष ६ से गुणा किया। यदि शनि की अंतर्दशा का प्रत्यंतर निकालना हो तो शनि को १० वर्ष से प्रत्येक अंतर्दशा के समय बने हुए दिन में गुणा करते और १०८ का भाग देते। यहां सूर्य की अंतर्दशा के दिन १२० हैं तो सूर्य के वर्ष ६ से गुणा किया १२० × ६ = ७२० हुए। इसमें १०८ का भाग दिया तो ६ दिन ६० घड़ी हुए। इस प्रकार उत्तर दिन घड़ी पल में आता है। ३० से अधिक दिन हों तो मास बना लेना। प्रत्यंतर दशा निकालने का उदाहरण चक्र ७,८ और ९ में दिया है।

**प्रत्यंतर दशा निकालने का उदाहरण**

**सूर्य महादशा में सूर्य के अंतर की प्रत्यंतर दशा चक्र ७**

| ग्रह | अंतर्दशा | | दिन | प्रत्यंतर | गुणन | भाजक | प्रत्यंतर समय | | पल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मास | दिन | | सूर्य वर्ष | फल | | दिन | घ॰ | ० |
| सूर्य | ४ | ० | = १२० | × ६ | = ७२० | ÷ १०८ | = ६ | ४० | ० |
| चंद्र | १० | ० | = ३०० | × ६ | = १८०० | ÷ १०८ | = १६ | ४० | ० |
| मंगल | ५ | १० | = १६० | × ६ | = ९६० | ÷ १०८ | = ८ | ५३ | २० |
| बुध | ११ | १० | = ३४० | × ६ | = २०४० | ÷ १०८ | = १८ | ५३ | २ |
| शनि | ६ | २० | = २०० | × ६ | = १२०० | ÷ १०८ | = ११ | ६ | ४० |
| गुरु | १२ | २० | = ३८० | × ६ | = २२८० | ÷ १०८ | = २१ | ६ | ४० |
| राहु | ८ | ० | = २४० | × ६ | = १४४० | ÷ १०८ | = १३ | २० | ० |
| शुक्र | १४ | ० | = ४२० | × ६ | = २५२० | ÷ १०८ | = २३ | २० | ० |
| | | | | | | योग | = १२० | ० | ० |
| | | | | | | | = ४ मास | | |

**सूर्य महादशा में चंद्र के अंतर्दशा की प्रत्यन्तर दशा चक्र ८**

| ग्रह | अंतर | प्रत्यांतर | | गुणनफल | भाजक | प्रत्यांतर समय | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | दिन | चंद्र | वर्ष | | | मा॰ | दि॰ | घ॰ | प॰ |
| चंद्र | ३०० | × | १५ | = ४५०० | + १०८ | = १ | ११ | ४० | ० |
| मंगल | १६० | × | १५ | = २४०० | + १०८ | = ० | २२ | १३ | २० |
| बुध | ३४० | × | १५ | = ५१०० | + १०८ | = १ | १७ | १३ | २० |
| शनि | २०० | × | १५ | = ३००० | ÷ १०८ | = ० | २७ | ४६ | ४० |
| गुरु | ३८० | × | १५ | = ५७०० | ÷ १०८ | = १ | २२ | ४६ | ४० |
| राहु | २४० | × | १५ | = ३६०० | ÷ १०८ | = १ | ३ | २० | ० |
| शुक्र | ४२० | × | १५ | = ६३०० | ÷ १०८ | = १ | २८ | २० | ० |
| सूर्य | १२० | × | १५ | = १८०० | ÷ १०८ | = ० | १६ | ४० | ० |
| | | | | | योग | १० | ० | ० | ० |

**चंद्र महादशा में चंद्र के अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा चक्र ६**

| ग्रह | अंतर्दशा मास | अंतर्दशा दिन | दिन | प्रत्यंतर चंद्र वर्ष | गुणनगल | भाजक | प्रत्यंतर समय मा० | दि० | घ० | प० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | २५ | ० | = ७५० | × १५ | = ११२५० | ÷ १०८ = | ३ | १४ | १० | ० |
| मंगल | १३ | १० | = ४०० | × १५ | = ६००० | + १०८ = | १ | २५ | ३३ | २० |
| बुध | २८ | १० | = ८५० | × १५ | = १२७५० | ÷ १०८ = | ३ | २८ | ३ | २० |
| शनि | १६ | २० | = ५०० | × १५ | = ७५०० | ÷ १०८ = | २ | ६ | २६ | ४० |
| गुरु | ३१ | २० | = ९५० | × १५ | = १४२५० | + १०८ = | ४ | ११ | ५६ | ४० |
| राहु | २० | ० | = ६०० | × १५ | = ९००० | ÷ १०८ = | २ | ३० | २० | ० |
| शुक्र | ३५ | ० | = १०५० | × १५ | = १५७५० | ÷ १०८ = | ४ | २५ | ५० | ० |
| सूर्य | १० | ० | = ३०० | × १५ | = ४५०० | ÷ १०८ = | १ | ११ | ४० | ० |
| | | | | | | योग | २५ | ० | ० | ० |

सूर्य की अन्तर्दशा में प्रत्यंतर दशा साधन करने को यहाँ सूर्य की अन्तर्दशा समय के दिन बना लिया फिर सूर्य की प्रत्यन्तर दशा निकालने के सूर्य के वर्ष ६ से गुणा किया। सूर्य में चंद्र की प्रत्यंतर दशा निकालने को वे ही सूर्य की अन्तर दशा के दिन में प्रत्यंतर चंद्र के वर्ष १५ से गुणा किया और १०८ का भाग दिया तो प्रत्यंतर दशा का समय निकल आया।

सूर्य की महादशा में मंगल के अन्तर की प्रत्यंतर दशा बनानी है तो वे ही सूर्य की अन्तरदशा के दिन लिये उनमें मंगल के वर्ष ८ से गुणा कर १०८ का भाग दिया तो सूर्य में मंगल के अन्तर्दशा की प्रत्यंतर दशा निकलेगी। इसी प्रकार चंद्र महादशा में चंद्र की अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा बनाने को चंद्र की अन्तर्दशा के मास आदि के दिन बनालो फिर जिसकी प्रत्यंतर दशा साधन करना हो उसी के वर्ष से गुणा करना। जैसे चंद्र में चंद्र के अन्तर की प्रत्यंतर दशा साधन करना हो तो चंद्र के वर्ष १५ से गुणा करने से चंद्र की प्रयंतर दशा का समय प्राप्त होगा। इसी प्रकार प्रत्येक ग्रहों की अंतर्दशा के भीतर प्रत्येक ग्रह की प्रत्यंतर दशा साधन करना।

प्रत्येक महादशा में उस की सम्पूर्ण अन्तर्दशा की प्रत्यंतर दशा के ८-८ चक्र बनेंगे। गणित की अड़चन मिटाने के लिए आगे प्रत्येक अन्तर्दशा का प्रत्यंतर निकाल कर चक्र १३ में बताया है।

प्रत्येक महादशा के भीतर जो अन्तर्दशा निकाली जाती है उन सब ग्रहों के अंतर्दशा के समय योग महादशा के समय के बराबर होता है। इसी प्रकार प्रत्येक अन्तर्दशा के भीतर जो प्रत्यंतर दशा होती हैं उसका योग अन्तर्दशा के समय के बराबर होता है। प्रत्यंतर दशा के भीतर प्राण दशा होती है उसका योग प्रत्यन्तर के

बराबर होता है। जैसे महादशा के वर्ष ६ हैं। अब सूर्य अन्तर्दशा प्रत्येक ग्रह की लो और उनका समय का योग करो तो ६ वर्ष होगा। इसी प्रकार सूर्य की अंतर्दशा का समय ४ मास है तो सूर्य की प्रत्यंतर दशा का समय सब ग्रहों को जोड़ो तो ४ मास होगा। सूर्य की प्रत्यंतर दशा का समय ० मास ६ दिन ४० घड़ी है इसके भीतर जो सब ग्रहों की प्राण दशा निकाली जायगी तो सबके समय का योग ६ दिन ४० घड़ी ही होगा। यदि योग में अंतर पड़े तो समझना गणित में कहीं भूल हुई है।

**प्राण दशा या उपदशा साधन करना**

ग्रहों की अन्तर्दशा के भीतर जो प्रत्यंतर दशा साधन की गई है यदि फल के लिए उससे भी सूक्ष्म समय निकालना है तो प्राणदशा निकालने के लिए जिस ग्रह का प्रत्यन्तर दशा में प्राण दशा निकालनी है उस ग्रह के समय मास दिन आदि की घड़ी बना लेनी चाहिए और उसमें जिस ग्रह की प्राण दशा निकालनी है उसके वर्ष से गुणा कर १०८ का भाग देना तो उत्तर घड़ी पल विपल आदि में प्राप्त होगा वह समय प्राण दशा का होगा। ६० से अधिक घड़ी हो तो उसके दिन बना लेना। नीचे चक्र १० में प्राणदशा निकाल कर बताई है।

सूर्य की महादशा के अंतर्गत सूर्य की अंतर्दशा में और सूर्य की प्रत्यंतर दशा में प्राणदशा साधन चक्र १०

| ग्रह | प्रत्यंतर दशा की | | | घड़ी | | प्राण दशा सूर्य के वर्ष | गुणनफल | प्राणदशासमय | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | दिन | घ. | प. | घड़ी | पल | | | भाजक | घड़ी | प. | वि. | अनु. |
| सूर्य | ६ | ४० | ० | = ४०० | ० | × ६ | = २४०० | ÷ १०८ | = २२ | १३ | २० | ० |
| चंद्र | १६ | ४० | ० | = १००० | ० | × ६ | = ६००० | ÷ १०८ | = ५५ | ३३ | २० | ० |
| मंगल | ८ | ५३ | २० | = ५३३ | २० | × ६ | = ३२०० | ÷ १०८ | = २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| बुध | १८ | ५३ | २० | = ११३३ | २० | × ६ | = ६८०० | ÷ १०८ | = ६२ | ५७ | ४६ | ४० |
| शनि | ११ | ६ | ४० | = ६६६ | ४० | × ६ | = ४००० | ÷ १०८ | = ३७ | २ | १३ | २० |
| गुरु | २१ | ६ | ४० | = १२६६ | ४० | × ६ | = ७६०० | + १०८ | = ७० | २२ | १३ | २० |
| राहु | १३ | २० | ० | = ८०० | ० | × ६ | = ४८०० | ÷ १०८ | = ४४ | २६ | ४० | ० |
| शुक्र | २३ | २० | ० | = १४०० | ० | × ६ | = ८४०० | + १०८ | = ७१ | ४६ | ४० | ० |
| | | | | | | | | | ४०० | ० | ० | ० |

इसी प्रकार आवश्यक होने पर प्रत्येक प्रत्यंतर दशा के भीतर प्राण दशा निकाल लेना। प्राण दशा को उपदशा भी कहते हैं। अष्टोत्तरी में ग्रह की महादशा के भीतर ८ अंतर्दशा के चक्र बनते हैं। इस प्रकार ८ अंतर्दशा के ६४ चक्र प्रत्यंतर दशा के बनते हैं। प्रत्येक प्रत्यंतर दशा में ८ प्राण दशा के चक्र बनते हैं इस प्रकार ६४ प्रत्यंतर दशा के और ५१२ प्राण दशा के चक्र बनेंगे।

यहां केवल अंतर्दशा और प्रत्यंतर दशा का चक्र आगे दिया है। प्राण दशा का [hu]हुत कम काम पड़ता है इस कारण उसका चक्र नहीं दिया। जहां आवश्यक हो ऊपर [ba]ताई रीति से प्राण दशा निकाल लेना।

ंतर्दशा आदि निकालने की दूसरी रीति

अंतर्दशा, प्रत्यंतर दशा, प्राणदशा आदि निकालने की दूसरी रीति भी है जो नीचे ो है।

अंतर्दशा या प्रत्यंतर दशा के समय में १०८ का भाग देने से ध्रुवांक प्राप्त होता । उस ध्रुवांक में ग्रह के वर्ष से, ( जिस ग्रह की प्रत्यंतर दशा आदि निकालनी है ) गा करना तो प्रत्यंतर दशा आदि का समय निकल आयगा।

जैसे सूर्य में सूर्य की अंतर्दशा का समय ४ मास है। इसकी प्रत्यंतर दशा कालनी है तो इसके दिन बनाये। ४ मास = १२० दिन ÷ १०८ = १- ६- ४० (दिन. घ. प.) वांक। इस में प्रत्येक ग्रह के वर्ष से गुणा करने से प्रत्यंतर दशा का समय निकल यगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ०८ ) १२० ( १ दिन | | | |
| १०८ | | | |
| १२ × ६० | | | |
| ८ ) ७२० ( ६ घड़ी | १-६-४० | १-६-४० | १-६-४० |
| ६४८ | × ६ सूर्य | × १५ चंद्र | × ८ मंगल |
| ७२ × ६० | ४-० | १०-० | ५-२० |
| ८ ) ४३२० ( ४० | ६-३६ | १-३० | ८-४८ |
| ४३२ पल | ६-४०-० | १५ | ८-५३-२० |
| ० | | १६-४०-० | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ६-४० | १-६-४० | १-६-४० | १-६-४० | १-६-४० |
| १ ७ बुध | × १० शनि | × १९ गुरु | × १२ राहु | × २१ शुक्र |
| ११-२० | ६-४० | १२-४० | ८-० | १४-० |
| -४२ | १-० | १-५४ | १-१२ | २-६ |
| | १० | १९ | १२ | २१ |
| -५३-२० | ११-६-४० | २१-६-४० | १३-२०-० | २३-२०-० |

को चक्र ११ में बताया है

**सूर्य में सूर्य की अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा चक्र ११**

| ग्रह | ध्रुवांक दि. | घ. | प. | प्रत्यंतर दशावर्ष | प्रत्यंयर दशा समय दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | १ | ६ | ४० × | ६ = | ६ | ४० | ० |
| चंद्र | १ | ६ | ४० × | १५ = | १६ | ४० | ० |
| मंगल | १ | ६ | ४० × | ८ = | ८ | ५३ | २० |
| बुध | १ | ६ | ४० × | १७ = | १८ | ५३ | २० |
| शनि | १ | ६ | ४० × | १० = | ११ | ६ | ४० |
| गुरु | १ | ६ | ४० × | १६ = | २१ | ६ | ४० |
| राहु | १ | ६ | ४० × | १२ = | १३ | २० | ० |
| शुक्र | १ | ६ | ४० × | २१ = | २३ | २० | ० |
| | | | | योग | १२० | ० | ० |
| | | | | | = ४ मास | | |

इसी प्रकार प्रत्येक अंतर्दशा के समय में १०८ का भाग देकर ध्रुवांक बनाकर प्रत्यंतर दशा के ग्रह वर्ष से गुणाकर प्रत्येक ग्रह की प्रत्यंतर दशा निकाल लेना।

इसी रीति से प्रत्यंतर दशा के अंतर्गत प्राणदशा निकालने को प्रत्यंतर दशा के समय में १०८ का भाग देकर ध्रुवांक निकाल कर प्राण दशा वाले ग्रह के वर्ष से गुणा करना तो प्रत्येक दशा का समय निकल आयगा।

**अष्टोत्तरी महादशा की अंतर्दशा का चक्र १२**

सूर्य वर्ष ६ में सूर्य की अंतर्दशा

| ग्रह | वर्ष | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| सूर्य | ० | ४ | ० | ० |
| चंद्र | ० | १० | ० | ० |
| मंगल | ० | ५ | १० | ० |
| बुध | ० | ११ | १० | ० |
| शनि | ० | ६ | २० | ० |
| गुरु | १ | ० | २० | ० |
| राहु | ० | ८ | ० | ० |
| शुक्र | १ | २ | ० | ० |
| योग | ६ | ० | ० | ० |

चंद्र वर्ष १५ चंद्र की अंतरदशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| चंद्र | २ | १ | ० | ० |
| मंगल | १ | १ | १० | ० |
| बुध | २ | ४ | १० | ० |
| शनि | १ | ४ | २० | ० |
| गुरु | २ | ७ | २० | ० |
| राहु | १ | ८ | ० | ० |
| शुक्र | २ | ११ | ० | ० |
| सूर्य | ० | १० | ० | ० |
| योग | १५ | ० | ० | ० |

मंगल वर्ष ८ मंगल की अंतरदशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| मं० | ० | ७ | ३ | २० |
| बुध | १ | ३ | ३ | २० |
| शनि | ० | ८ | २६ | ४० |
| गुरु | १ | ४ | २६ | ४० |
| राहु | ० | १० | २० | ० |
| शुक्र | १ | ६ | २० | ० |
| सूर्य | ० | ५ | १० | ० |
| चंद्र | ११ | १ | १० | ० |
| योग | ८ | ० | ० | ० |

### बुध वर्ष १७

बुध की अंतर्दशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| बुध | २ | ८ | ३ | २० |
| शनि | १ | ६ | २६ | ४० |
| गुरु | २ | ११ | २६ | ४० |
| राहु | १ | १० | २० | ० |
| शुक्र | २ | ३ | २० | ० |
| सूर्य | ० | ११ | १० | ० |
| चंद्र | २ | ४ | १० | ० |
| मं० | १ | ३ | ३ | २० |
| योग | १७ | ० | ० | ० |

### शनि वर्ष १०

शनि की अंतर्दशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| शनि | ० | ११ | ३ | २० |
| गुरु | १ | ९ | ३ | २० |
| राहु | १ | १ | १० | ० |
| शुक्र | १ | ११ | १० | ० |
| रवि | ० | ६ | २० | ० |
| चंद्र | १ | ४ | २० | ० |
| मंगल | ० | ८ | २६ | ४० |
| बुध | १ | ६ | २६ | ४० |
| योग | ३० | १ | ० | ० |

### गुरु वर्ष १९

गुरु की अंतर्दशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| गुरु | ३ | ४ | ३ | २० |
| राहु | २ | १ | १० | ० |
| शुक्र | ३ | ८ | १० | ० |
| सूर्य | १ | ० | २० | ० |
| चंद्र | २ | ७ | २० | ० |
| मं० | २ | ४ | २६ | ४० |
| बुध | २ | ११ | २६ | ४० |
| शनि | १ | ९ | ३ | २० |
| योग | १९ | ० | ० | ० |

### राहु वर्ष १२

राहु की अंतर्दशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| राहु | १ | ४ | ० | ० |
| शुक्र | २ | ४ | ० | ० |
| सूर्य | ० | ८ | ० | ० |
| चंद्र | १ | ८ | ० | ० |
| मं० | ० | १० | २० | ० |
| बुध | १ | १० | २० | ० |
| शनि | १ | १ | १० | ० |
| गुरु | २ | १ | १० | ० |
| योग | १२ | ० | ० | ० |

### शुक्र वर्ष २१

शुक्र की अंतर्दशा

| ग्रह | व. | मा. | दि. | घ. |
|---|---|---|---|---|
| शुक्र | ४ | १ | ० | ० |
| सूर्य | १ | २ | ० | ० |
| चंद्र | २ | ११ | ० | ० |
| मं० | १ | ६ | २० | ० |
| बुध | ३ | ३ | २० | ० |
| शनि | १ | ११ | १० | ० |
| गुरु | ३ | ८ | १० | ० |
| राहु | २ | ४ | ० | ० |
| योग | २१ | | | |

**अष्टोत्तरी अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा का चक्र १३**

सूर्य महादशा में सूर्य अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | ० | ६ | ४० | २० | ० |
| चंद्र | ० | १६ | ४० | ० | ० |
| मंगल | ० | ८ | ५३ | २० | ० |
| बुध | ० | १८ | ५३ | २० | ० |
| शनि | ० | ११ | ६ | ४० | ० |
| गुरु | ० | २१ | ६ | ४० | ० |
| राहु | ० | १३ | २० | ० | ० |
| शुक्र | ० | २३ | २० | ० | ० |
| योग | ४ | ० | ० | ० | ० |

सूर्य महादशा में चंद्र अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | १ | ११ | ४० | ० | ० |
| मंगल | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| बुध | १ | १७ | १३ | २० | ० |
| शनि | ० | २७ | ४६ | ४० | ० |
| गुरु | १ | २२ | ४६ | ४० | ० |
| राहु | १ | ३ | २० | ० | ० |
| शुक्र | १ | २८ | २० | ० | ० |
| सूर्य | ० | १६ | ४० | ० | ० |
| योग | १० | ० | ० | ० | ० |

सूर्य महादशा में मंगल अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| मंगल | ० | ११ | ५१ | ६ | ४० |
| बुध | ० | २५ | ११ | ६ | ४० |
| शनि | ० | १४ | ४८ | ५३ | २० |
| गुरु | ० | २८ | ८ | ५३ | २० |
| राहु | ० | १७ | ४६ | ४० | ० |
| शुक्र | १ | १ | ६ | ४० | ० |
| सूर्य | ० | ८ | ५३ | २० | ० |
| चंद्र | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| योग | ५ | १० | ० | ० | ० |

सूर्य महादशा में बुध अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | १ | २३ | ३१ | ६ | ४० |
| शनि | १ | १ | २८ | ५३ | २० |
| गुरु | १ | २९ | ४८ | ५३ | २० |
| राहु | १ | ७ | ४६ | ४० | ० |
| शुक्र | २ | ६ | ६ | ४० | ० |
| सूर्य | ० | १८ | ५३ | २० | |
| चंद्र | १ | १७ | १३ | २० | ० |
| मंगल | ० | २५ | ११ | ६ | ४० |
| योग | ११ | १० | ० | ० | ० |

सूर्य महादशा में शनि अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शनि | ० | १८ | ३१ | ५ | ४० |
| गुरु | १ | ५ | ११ | ६ | ४० |
| राहु | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| शुक्र | १ | ८ | ५३ | २० | ० |
| रवि | ० | ११ | ६ | ४० | ० |
| चंद्र | ० | २७ | ४६ | ४० | ० |
| मंगल | ० | १४ | ४८ | ५३ | २० |
| बुध | १ | १ | २८ | ५३ | २० |
| योग | ६ | २० | ० | ० | ० |

सूर्य महादशा में गुरु अंतर्दशा की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | २ | ६ | ५१ | ६ | ४० |
| राहु | १ | १२ | १३ | २० | ० |
| शुक्र | २ | १३ | ५३ | २० | ० |
| रवि | ० | २१ | ६ | ४० | ० |
| चंद्र | १ | २२ | ४६ | ४० | ० |
| मंगल | ० | २८ | ८ | ५३ | २० |
| बुध | १ | २९ | ४८ | ५३ | २० |
| शनि | १ | ५ | ११ | ६ | ४० |
| योग | १२ | २० | ० | ० | ० |

सूर्य महादशा में
राहु अंतर्दशा की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| राहु | ० | २६ | ४० | ० | ० |
| शुक्र | १ | १६ | ४० | ० | ० |
| रवि | ० | १३ | २० | ० | ० |
| चंद्र | १ | ३ | २० | ० | ० |
| मंगल | ० | १७ | ४६ | ४० | ० |
| बुध | १ | ७ | ४६ | ४० | ० |
| शनि | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| गुरु | १ | १२ | १३ | २० | ० |
| योग | ८ | ० | ० | ० | ० |

सूर्य में
शुक्र की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शुक्र | २ | २१ | ४० | ० | ० |
| रवि | ० | २३ | २० | ० | ० |
| चंद्र | १ | २८ | २० | ० | ० |
| मंगल | १ | १ | ६ | ४० | ० |
| बुध | २ | ६ | ६ | ४० | ० |
| शनि | १ | ८ | ५३ | २० | ० |
| गुरु | २ | १३ | ५३ | २० | ० |
| राहु | १ | १६ | ४० | ० | ० |
| योग | १४ | ० | ० | ० | ० |

चंद्र में
चंद्र की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | ३ | १४ | १० | ० | ० |
| मंगल | १ | २५ | ३३ | २० | ० |
| बुध | ३ | २८ | ३ | २० | ० |
| शनि | २ | ९ | २६ | ४० | ० |
| गुरु | ४ | ११ | ५६ | ४० | ० |
| राहु | २ | २३ | २० | ० | ० |
| शुक्र | ४ | २५ | ५० | ० | ० |
| सूर्य | १ | ११ | ४० | ० | ० |
| योग | २५ | ० | ० | ० | ० |

चंद्र में
मंगल की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| मंगल | ० | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| बुध | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| शनि | १ | ७ | २ | १३ | २० |
| गुरु | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| राहु | १ | १४ | २६ | ४० | ० |
| शुक्र | २ | १७ | ४६ | ४० | ० |
| रवि | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| चंद्र | १ | २५ | ३३ | २० | ० |
| योग | १३ | १० | ० | ० | ० |

चंद्र में
बुध की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | ४ | १३ | ४७ | ४६ | ४० |
| शनि | २ | १८ | ४२ | १३ | २० |
| गुरु | ४ | २९ | ३२ | १३ | २० |
| राहु | ३ | ४ | २६ | ४० | ० |
| शुक्र | ५ | १५ | १६ | ४० | ० |
| रवि | १ | १७ | १३ | २० | ० |
| चंद्र | ३ | २८ | ३ | २० | ० |
| मंगल | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| योग | २८ | १० | ० | ० | ० |

चद्र में
शनि की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शनि | १ | १६ | १७ | ४६ | ४० |
| गुरु | २ | २७ | ५७ | ४६ | ४० |
| राहु | १ | २५ | ३३ | २० | ० |
| शुक्र | ३ | ७ | १३ | २० | ० |
| रवि | ० | २७ | ४६ | ४० | ० |
| चंद्र | २ | ९ | २६ | ४० | ० |
| मंगल | १ | ७ | २ | १३ | २० |
| बुध | २ | १८ | ४२ | १३ | २० |
| योग | १६ | २० | ० | ० | ० |

**चंद्र में गुरु की प्रत्यंतरदशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | ५ | १७ | ६ | ४६ | ४० |
| राहु | ३ | १५ | ३३ | २० | ० |
| शुक्र | ६ | ४ | ४३ | २० | ० |
| रवि | १ | २२ | ४६ | ४० | ० |
| चंद्र | ४ | ११ | ५६ | ४० | ० |
| मं० | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| बुध | ४ | २९ | ३२ | १० | २० |
| शनि | २ | २७ | ५७ | ४६ | ४० |
| योग | ३१ | २० | ० | ० | ० |

**चंद्र में राहु की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| राहु | २ | ६ | ४० | ० | ० |
| शुक्र | ३ | २६ | ४० | ० | ० |
| रवि | १ | ३ | २० | ० | ० |
| चंद्र | २ | २३ | २० | ० | ० |
| मंगल | १ | १४ | २६ | ४० | ० |
| बुध | ३ | ४ | २६ | ४० | ० |
| शनि | १ | २५ | ३३ | २० | ० |
| गुरु | ३ | १५ | ३३ | २० | ० |
| योग | ०२ | ० | ० | ० | |

**चंद्र में शुक्र की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शुक्र | ६ | २४ | १० | ० | ० |
| रवि | १ | २८ | २० | ० | ० |
| चंद्र | ४ | २५ | ५० | ० | ० |
| मंगल | २ | १७ | ४६ | ४० | ० |
| बुध | ५ | १५ | १६ | ४० | ० |
| शनि | ३ | ७ | १३ | २० | ० |
| गुरु | ६ | ४ | ४३ | २० | ० |
| राहु | ३ | २६ | ४० | ० | ० |
| योग | ३५ | ० | ० | ० | ० |

**चंद्र में रवि की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ० | १६ | ४० | ० | ० |
| चंद्र | १ | ११ | ४० | ० | ० |
| मंगल | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| बुध | १ | १७ | १३ | २० | ० |
| शनि | ० | २७ | ४६ | ४० | ० |
| गुरु | १ | २२ | ४६ | ४० | ० |
| राहु | १ | ३ | २० | ० | ० |
| शुक्र | १ | २८ | २० | ० | ० |
| योग | १० | ० | ० | ० | ० |

**मंगल में मंगल की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| मं० | ० | १४ | ४८ | ८ | ५३ १/३ |
| बुध | १ | ३ | ३४ | ४८ | ५३ १/३ |
| शनि | ० | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| गुरु | १ | ७ | ३१ | ५१ | ६ २/३ |
| राहु | ० | २३ | ४२ | १३ | २० |
| शुक्र | १ | ११ | २८ | ५३ | २० |
| रवि | ० | ११ | ५१ | ६ | ४० |
| चंद्र | ० | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| योग | ७ | ३ | २० | ० | ० |

**मंगल में बुध की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | २ | ११ | २१ | २८ | ५३ १/३ |
| शनि | १ | ११ | ५८ | ३१ | ६ २/३ |
| गुरु | २ | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| राहु | १ | २० | २२ | १३ | २० |
| शुक्र | २ | २८ | ८ | ५३ | २० |
| रवि | ० | २५ | ११ | ६ | ४० |
| चंद्र | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| मंगल | १ | ३ | ३४ | ४८ | ५३ १/३ |
| योग | १५ | ३ | २० | ० | ० |

मंगल में शनि
का प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शनि | ० | २४ | ४१ | २८ | ५३ १/३ |
| गुरु | १ | १६ | ४५ | ४८ | ५३ १/३ |
| राहु | ० | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | १ | २१ | ५१ | ६ | ४० |
| रवि | ० | १४ | ४८ | ५३ | २० |
| चंद्र | १ | ७ | २ | १३ | २० |
| मंगल | ० | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| बुध | १ | ११ | ५८ | ३१ | ६ ३/२ |
| योग | ८ | २६ | ४० | ० | ० |

मंगल में गुरु
की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | २ | २९ | ८ | ८ | ५२ १/३ |
| राहु | १ | २६ | १७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | ३ | ८ | ३१ | ६ | ४० |
| रवि | ० | २८ | : | ५३ | २० |
| चंद्र | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| मंगल | १ | ७ | ३१ | ५१ | ६ २/३ |
| बुध | २ | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| शनि | १ | १६ | ५४ | ४८ | ५८ १/३ |
| योग | १६ | २६ | ४० | ० | ० |

मंगल में राहु की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|
| राहु | १ | ५ | ३३ | २० |
| शुक्र | २ | २ | १३ | २० |
| रवि | ० | १७ | ४६ | ४० |
| चंद्र | १ | १४ | २६ | ४० |
| मंगल | ० | २३ | ४२ | १३ |
| बुध | १ | २० | २२ | १३ |
| शनि | ० | २९ | ३७ | ४६ |
| गुरु | १ | २६ | १७ | ४६ |
| योग | १० | २० | ० | ० |

मंगल में शुक्र की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| शुक्र | ३ | १८ | ५३ | २० | ० |
| रवि | १ | १ | ६ | ४० | ० |
| चंद्र | २ | १७ | ४६ | ४० | ० |
| मंगल | १ | ११ | २८ | ५३ | २० |
| बुध | २ | २८ | ८ | ५३ | २० |
| शनि | १ | २१ | ५१ | ६ | ४० |
| गुरु | ३ | ८ | ३१ | ८ | ४० |
| राहु | २ | २ | १३ | २० | ० |
| योग | १८ | २० | ० | ० | ० |

मंगल में रवि की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ७ | ८ | ५३ | २० | ० |
| चंद्र | ० | २२ | २३ | २० | ० |
| मंगल | ० | ११ | ५१ | ६ | ४० |
| बुध | ० | २५ | ११ | ६ | ४० |
| शनि | ० | १४ | ४८ | ५३ | २० |
| गुरु | ० | २८ | ८ | ५३ | २० |
| राहु | ० | १७ | ४६ | ४० | ० |
| शुक्र | १ | १ | ६ | ४० | ० |
| योग | ५ | १० | ० | ० | ० |

मंगल में चंद्र की
प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|
| चंद्र | १ | २५ | ३३ | २० |
| मगल | ० | २९ | ३७ | ४६ |
| बुध | २ | २ | ५७ | ४६ |
| शनि | १ | ७ | २ | १३ |
| गुरु | २ | १० | २२ | १३ |
| राहु | १ | १४ | २६ | ४० |
| शुक्र | २ | १७ | ४६ | ४० |
| रवि | ० | २२ | १३ | ०० |
| योग | १३ | १० | ० | ० |

### बुध में बुध की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | ५ | १ | ३८ | ८ | ५३$\frac{१}{३}$ |
| शनि | २ | २९ | ११ | ५१ | ६$\frac{२}{३}$ |
| गुरु | ५ | १९ | २८ | ३१ | ६$\frac{२}{३}$ |
| राहु | ३ | १७ | २ | १२ | २० |
| शुक | ६ | ७ | १८ | ५३ | २० |
| रवि | १ | २३ | ३१ | ६ | ४० |
| चंद्र | ४ | १३ | ४७ | ४६ | ४० |
| मं० | २ | ११ | २१ | २८ | ५३$\frac{१}{३}$ |
| योग | ३२ | ३ | २० | ० | ० |

### बुध में शनि की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शनि | १ | २२ | २८ | ८ | ५३$\frac{१}{३}$ |
| गुरु | ३ | ९ | ४१ | २८ | ५३$\frac{१}{३}$ |
| राहु | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | ३ | २० | ११ | ६ | ४० |
| रवि | १ | १ | २८ | ५३ | २० |
| चंद्र | २ | १८ | ४२ | १३ | २० |
| मं० | १ | ११ | ५८ | ३१ | ६$\frac{२}{३}$ |
| बुध | २ | २९ | ११ | ५१ | ६$\frac{२}{३}$ |
| योग | १८ | २६ | ४० | ० | ० |

### बुध में गुरु की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | ६ | ९ | २४ | ४८ | ५३$\frac{१}{३}$ |
| राहु | ३ | २९ | २७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | ६ | २९ | २१ | ६ | ४० |
| रवि | १ | २९ | ४८ | ५३ | २० |
| चंद्र | ४ | २९ | ३२ | १३ | २० |
| मं० | २ | १९ | ४५ | ११ | ६$\frac{२}{३}$ |
| बुध | ५ | १९ | २८ | ३१ | ६$\frac{२}{३}$ |
| शनि | ३ | ९ | ४१ | २८ | ५३$\frac{१}{३}$ |
| योग | ३५ | २६ | ४० | ० | ० |

### बुध में राहु की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| राहु | २ | १५ | ३३ | २० | ० |
| शुक्र | ४ | १२ | १३ | २० | ० |
| रवि | १ | ७ | ४६ | ४० | ० |
| चंद्र | ३ | ४ | २६ | ४० | ० |
| मं० | १ | २० | २२ | १३ | २० |
| बुध | ३ | १७ | २ | १३ | २० |
| शनि | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| गुरु | ३ | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| योग | २२ | २० | ० | ० | ० |

### बुध में शुक्र की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शुक्र | ७ | २१ | २३ | २० | ० |
| रवि | २ | ६ | ६ | ५० | ० |
| चंद | ५ | १५ | १६ | ४० | ० |
| मं० | २ | २८ | ८ | ५३ | २० |
| बुध | ६ | ७ | १८ | ५३ | २० |
| शनि | ३ | २० | ११ | ६ | ४० |
| गुरु | ६ | २९ | २१ | ६ | ४० |
| राहु | ४ | १२ | १३ | २० | ० |
| योग | ३९ | २० | ० | ० | ० |

### बुध में रवि की प्रत्यंतर दशा

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ० | १८ | ५३ | २० | ० |
| चंद्र | १ | १७ | ३१ | २० | ० |
| मं० | ० | २५ | ३१ | ६ | ४० |
| बुध | १ | २३ | १३ | ६ | ४० |
| शनि | १ | १ | २८ | ५३ | २० |
| गुरु | १ | २९ | ४८ | ५३ | २० |
| राहु | १ | ७ | ५६ | ४० | ० |
| शुक्र | २ | ६ | ६ | ४० | ० |
| योग | ११ | १० | ० | ० | ० |

**बुध में चंद्र की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | ३ | २८ | ३ | २० | ० |
| मं० | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| बुध | ४ | १३ | ४७ | ४६ | ४० |
| शनि | २ | १८ | ४२ | १३ | २० |
| गुरु | ४ | २९ | ३२ | १३ | २० |
| राहु | ३ | ३ | २६ | ४० | ० |
| शुक्र | ५ | १५ | १५ | ४० | ० |
| रवि | १ | १७ | १३ | २० | ० |
| योग | २८ | १० | ० | | |

**बुध में मंगल की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | पि. |
|---|---|---|---|---|---|
| मं | १ | ३ | ३४ | ४८ | ५३ $\frac{1}{3}$ |
| बुध | २ | ११ | २१ | २८ | ५३ $\frac{1}{3}$ |
| शनि | १ | ११ | ५८ | ३१ | ६ $\frac{2}{3}$ |
| गुरु | २ | १९ | ४५ | ११ | ६ $\frac{2}{3}$ |
| राहु | १ | २० | २२ | १३ | २० |
| शुक्र | २ | २८ | ८ | ५३ | २० |
| रवि | ० | २५ | ११ | ६ | ४० |
| चंद्र | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| योग | १५ | ३ | २० | ० | ० |

**शनि में शनि को प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|
| शनि | १ | ० | ५२ | ४६ |
| गुरु | १ | २८ | ३९ | २६ |
| राहु | १ | ७ | २ | १३ |
| शुक्र | २ | ९ | ४८ | ५३ |
| रवि | ० | १८ | ३१ | ६ |
| चंद्र | १ | १६ | १७ | ४६ |
| मं० | ० | २४ | ४१ | २८ |
| बुध | १ | २२ | २६ | १७ |
| योग | ११ | ३ | २० | ० |

**शनि में गुरु को प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | ३ | ११ | २५ | ११ | ६ $\frac{2}{3}$ |
| राहु | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| शुक्र | ४ | ३ | ८ | ५३ | २० |
| रवि | १ | ५ | ११ | ६ | ४० |
| चंद्र | २ | २७ | ५८ | ४६ | ४० |
| मं० | १ | १६ | ५४ | ४८ | ५३ $\frac{1}{3}$ |
| बुध | ३ | ९ | ४१ | २८ | ५३ $\frac{1}{3}$ |
| शनि | १ | २८ | ३८ | ३१ | ६ $\frac{2}{3}$ |
| योग | २१ | ३ | २० | ० | ० |

**शनि में राहु को प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| राहु | १ | १४ | २६ | ४० | ० |
| शुक्र | २ | १७ | ४६ | ४० | ० |
| रवि | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| चंद्र | १ | १५ | ३३ | २० | ० |
| मं० | ० | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| बुध | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| शनि | १ | ७ | २ | १३ | २० |
| गुरु | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| योग | १३ | १० | ० | ० | ० |

**शनि में शुक्र को प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. |
|---|---|---|---|---|
| शुक्र | ४ | १६ | ६ | ४० |
| रवि | १ | ८ | ५६ | २० |
| चंद्र | ५ | ७ | १३ | २० |
| मं० | १ | २१ | ५१ | ६ |
| बुध | २ | २० | ११ | ६ |
| शनि | २ | ४ | ४८ | ५३ |
| गुरु | ४ | ३ | ८ | ५३ |
| राहु | २ | १६ | ४६ | ४० |
| योग | २३ | १० | ० | ० |

**शनि में रवि की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ० | ११ | ६ | ४० | ० |
| चंद्र | ० | २७ | ४६ | ४० | ० |
| मंगल | ० | १४ | ४८ | ५३ | २० |
| बुध | १ | १ | २८ | ५३ | २० |
| शनि | ० | १८ | ३१ | ६ | ४० |
| गुरु | १ | ५ | ११ | ६ | ४० |
| राहु | ० | २२ | १३ | २० | ० |
| शुक्र | १ | ७ | ५३ | २० | ० |
| योग | ६ | २० | ० | ० | ० |

**शनि में चंद्र की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | २ | ९ | २६ | ४० | ० |
| मंगल | १ | ७ | २ | १३ | २० |
| बुध | २ | १८ | ४२ | १३ | २० |
| शनि | १ | १६ | १७ | ४६ | ४० |
| गुरु | २ | २७ | ५७ | ४६ | ४० |
| राहु | १ | २५ | ३३ | २० | ० |
| शुक्र | ३ | ७ | १३ | २० | ० |
| रवि | ० | २७ | ४६ | ४० | ० |
| योग | १६ | २० | ० | ० | ० |

**शनि में मंगल की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| मं० | ० | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| बुध | १ | ११ | ५८ | ३१ | ६ २/३ |
| शनि | ० | २४ | ४१ | २८ | ५३ १/३ |
| गुरु | १ | १६ | ५४ | ४८ | ५३ १/३ |
| राहु | ० | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | १ | २१ | ५१ | ६ | ४० |
| रवि | ० | १४ | ४८ | ५३ | २० |
| चंद्र | १ | ७ | २ | १३ | २० |
| योग | ८ | २६ | ४० | ० | ० |

**शनि में बुध की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | २ | २९ | ११ | ५१ | ६ २/३ |
| शनि | १ | ३२ | २८ | ८ | ५३ १/३ |
| गुरु | ३ | ९ | ४१ | २८ | ५३ १/३ |
| राहु | २ | २ | ५७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | ३ | २० | ११ | ६ | ४० |
| रवि | १ | १ | २८ | ५३ | २० |
| चंद्र | २ | १८ | ४२ | १३ | २० |
| मं० | १ | ११ | ५८ | ३१ | ६ २/३ |
| यो. | १८ | २६ | ४० | ० | ० |

**गुरु में गुरु की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | ७ | १ | ४१ | ५१ | ६ २/३ |
| राहु | ४ | १३ | ४२ | १३ | २० |
| शुक्र | ७ | २३ | ५८ | ५३ | २० |
| रवि | २ | ६ | ५१ | ६ | ४० |
| चंद्र | ५ | १७ | ७ | ४६ | ४० |
| मं० | २ | २९ | ८ | ८ | ५३ १/३ |
| बुध | ६ | ९ | २४ | ४८ | ५३ १/३ |
| शनि | ३ | २१ | २५ | ११ | ६ २/३ |
| यो. | ४० | ३ | २० | ० | ० |

**गुरु में राहु की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| राहु | २ | २४ | २६ | ४० | ० |
| शुक्र | ४ | २७ | ४६ | ४० | ० |
| रवि | १ | १२ | १३ | २० | ० |
| चंद्र | ३ | १५ | ३३ | २० | ० |
| मं० | १ | २६ | १७ | ४६ | ४० |
| बुध | ३ | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| शनि | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| गुरु | ४ | १३ | ४२ | १३ | २० |
| योग | २५ | १० | ० | ० | ० |

**गुरु में शुक्र का प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| शुक्र | ८ | १८ | ३६ | ४० | ० |
| रवि | २ | १३ | ५३ | २० | ० |
| चंद्र | ६ | ४ | ४३ | २० | ० |
| मं० | ३ | ८ | ३१ | ६ | ४० |
| बुध | ६ | २९ | २१ | ६ | ४० |
| शनि | ४ | ३ | ८ | ५३ | २० |
| गु० | ७ | २३ | ५८ | ५३ | २० |
| राहु | ४ | २७ | ४६ | ४० | ० |
| योग | ४४ | १० | ० | ० | ० |

**गुरु में रवि की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ० | २१ | ६ | ४० | ० |
| चंद्र | १ | २२ | ४६ | ४० | ० |
| मं० | ० | २८ | ८ | ५३ | २० |
| बुध | १ | २९ | ४८ | ५३ | २० |
| शनि | १ | ५ | ११ | ६ | ४० |
| गुरु | २ | ६ | ५१ | ६ | ४० |
| रा. | १ | १२ | १३ | २० | ० |
| शु. | २ | १३ | ५३ | २० | ० |
| यो. | १२ | २० | ० | ० | ० |

**गुरुमें चंद्र की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | ४ | ११ | ५६ | ४० | ० |
| मंगल | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| बुध | ४ | २९ | ३२ | १३ | २० |
| शनि | २ | २७ | ५७ | ४६ | ४० |
| गुरु | ५ | १७ | ७ | ४६ | ४० |
| राहु | ३ | १५ | ३३ | २० | ० |
| शुक्र | ६ | ४ | ४३ | २० | ० |
| रवि | १ | २२ | ४६ | ४० | ० |
| योग | ३१ | २० | ० | ० | ० |

**गुरु में मंगल की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|
| मं० | १ | ७ | ३१ | ५१ | ६ २/३ |
| बुध | २ | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| शनि | १ | १६ | ५४ | ४८ | ५३ १/३ |
| गुरु | २ | २९ | ८ | ८ | ५३ १/३ |
| राहु | १ | २६ | १७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | ३ | ८ | ३१ | ६ | ४० |
| रवि | ० | २८ | ८ | ५३ | २० |
| चंद्र | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| योग | १६ | २६ | ४० | ० | ० |

**गुरु में बुध की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | ५ | १९ | २८ | ३१ | ६ २/३ |
| शनि | ३ | ९ | ४१ | २८ | ५३ १/३ |
| गुरु | ६ | ९ | २४ | ४८ | ५३ १/३ |
| राहु | ३ | २९ | ३७ | ४६ | ४० |
| शुक्र | ६ | २९ | २१ | ६ | ४० |
| रवि | १ | २९ | ४८ | ५३ | २० |
| चंद्र | ४ | २९ | ३२ | १३ | २० |
| मं० | २ | १९ | ४५ | ११ | ६ २/३ |
| यो० | ३५ | २६ | ४० | ० | ० |

**गुरु में शनि की प्रत्यंतर दशा**

| ग्रह | मा. | दि. | घ. | प. | वि |
|---|---|---|---|---|---|
| शनि | १ | २८ | ३८ | ३१ | ६ २/३ |
| गुरु | ३ | २१ | २५ | ११ | ६ २/३ |
| राहु | २ | १० | २२ | १३ | २० |
| शुक्र | ४ | ३ | ८ | ५३ | २० |
| रवि | १ | ५ | ११ | ६ | ४० |
| चंद्र | २ | २७ | ५७ | ४६ | ४० |
| मं० | १ | १६ | ५४ | ४८ | ५३ १/३ |
| बुध | ३ | ९ | ४१ | २८ | ५३ १/३ |
| यो० | २१ | ३ | २० | ० | ० |

